**Mr. Speaker.** No question of dismissal. Please do not make such references.

**श्री केदार नाथ सहगल** : अच्छा मैं dismissal नहीं कहता मगर खत्म तो हुई है । जनाब इस Ministry के मुतअल्लिक जो कि खत्म हुई है लोगों को यह suggestion नहीं मिली वरना वह यौमे निजात पंजाब भर में बड़ी धूम धाम के साथ मनाते, उन कारनामों की याद में जो कि पिछली Ministry ने पंजाब में किए हैं । लेकिन जनाब फिर भी मैं गवर्नर साहिब के Address की तारीफ किए बिना नहीं रह सकता हूं । क्या ही अच्छा होता अगर वह इस खत्म शुदा मिनिस्ट्री के बारे दो चार चीजें जो निहायत ही तरक्की पर्जीर हुई हैं उनका ज़िक्र कर देते ताकि यह Address मुकम्मल हो जाता । वह चीजें यह हैं कि पिछले चार सालों में हिन्दू और सिखों के बीच इस सरकार ने वह तफरकी बाज़ी पैदा की कि इसके साथ कोई मुकाबला नहीं कर सकता है । यह भी जनाब एक बड़ी तारीफ की बात है कि हज़ारों नहीं लाखों लोगों के दिलों को एक दूसरे से अलहदा कर दिया । यह बड़ा भारी कारनामा है जोकि इस Government ने पिछले चार सालों में किया है । अगर गवर्नर साहिब अपने Address में यह भी कह देते कि अभी तक पंजाब में काफी गरीबी है और यह सरकार जो चार साल तक हकूमत करती रही है वह बेरोज़गारी को मिटा न सकी, लूले लंगड़ों के लिये अपाहिजखाने न बना सकी, वह मंगतों को और जो छोटे २ बच्चे भीख मांगते फिरते हैं उनका मसला खत्म न कर सकी तो मैं समझता कि पिछली सरकार ने काफ़ी तरक्की की है । हां अगर हम ने तरक्की की है तो यह कि गदागरी आगे से भी ज़्यादा बढ़ गई है । मेरे मुअज़िज़ दोस्त खान साहिब ने बड़े शद्दोमद्द से कहा, मैं उनकी इज़्ज़त करता हूं और उनके कहने पर यकीन भी करता हूं मगर आज जो उन्होंने कहा कि हम में कोई split नहीं है और न ही कोई ऐसी चीज़ है उसे सुनकर हैरानी हुई । मैं नाम बता सकता हूं कि कितने दर्जन इनके झगड़े High Command के पास गए और कैसे एक दूसरे पर कीचड़ उछाला गया लेकिन आज खान साहिब कहते हैं कि उन में कोई split नहीं है । अगर नहीं है तो बड़ी मुबारकबाद की बात है मगर मैं कहूंगा कि उन्होंने ग़लत ब्यानी की है कि पार्टी में कोई split नहीं है । मैं कहता हूं कि परमात्मा करे, गुरु महाराज करे कि उन में split न हो और यह आपस में इकट्ठे हो जाएं ताकि पंजाब का भला हो जाए और जनता सुख का सांस ले ।

**श्री रिज़क राम** : आप भी हो जाएं और उन से फिर मिल जाएं ।

**श्री केदार नाथ सहगल** : मेरे दोस्त कहते हैं कि हम भी मिल जाएं, मगर मैं कहता हूं कि हम तो निकले ही नहीं हैं हमें तो निकाला गया है और बड़ी सोच विचार के बाद, गौर कर के निकाला गया है । इनके जितने भी आप जैसे साथी थे उन्होंने इसकी ताईद की और हमें बाहर निकाला गया ।

गवर्नर साहिब ने फरमाया है कि हमारे मुल्क में बड़े बादशाह आए । अरब के बादशाह आए, ईरान के बादशाह आए, रूस के बादशाह आए और दुनिया के तमाम बादशाह यहां पधारे और उनकी खूब खातिर हुई जिस में कि रुपया पानी की तरह बहाया गया । मगर जनाब मैं अर्ज़ करता हूं, कि यहां की जनता तो लंगोटी में फाग खेलती है । बादशाहों की खातिर में लाखों

[श्री केदार नाथ सहगल]

रुपये चंडीगढ़ में भी खर्च किए गए। मगर इस में क्या बड़ाई है सिवाए इस के कि गरीबों का जो रुपया था वह.................

**Mr. Speaker:** You will please avoid such references. This expenditure was incurred by way of hospitality.

**श्री केदार नाथ सहगल** : स्पीकर साहिब, मैं तो समझता हूं कि अगर किसी को प्रेम और श्रद्धा से कोई सूखा हुआ नान भी दे दे तो वह भी hospitality में शामिल है।

**Mr. Speaker.** Please do not bring into discussion the heads of the foreign states. Better avoid such references.

**श्री केदार नाथ सहगल** : अच्छा जनाब, अगर आप कहते हैं तो मैं avoid करता हूं। मैं इस Ministry से जो यह मौजूदा Ministry है से अर्ज़ करनी चाहता हूं कि—

बड़े बड़े हंकारिया नानक गर्ब गले

**ਬਡੇ ਬਡੇ ਹੰਕਾਰੀਆ ਨਾਨਕ ਗਰਬ ਗਲੇ।**

जनाब पिछली Ministry ने वह अहंकार किया कि हिटलर को भी मात कर दिया और वह ऊंचे २ दावे किए कि यह कर देंगे वह कर देंगे मगर आखिर में जो हुआ वह सब आपके सामने है। मैं अब इस नई सरकार से भी अर्ज़ करूंगा कि वह इन चीज़ों को भूल न जाए कि यह जो public है यह जो अवाम हैं इनकी आवाज़ परमात्मा की आवाज़ है, गुरु महाराज की आवाज़ है। जो इस आवाज़ के खिलाफ जाएगा वह दुनियां में कभी कामयाब नहीं हो सकता है। वह भी ऐसे कारनामे न करे और बादशाहों की खातिर-दारी में ही न रहे और गरीबों का भी ख्याल करे। वह यह भी ख्याल करे कि यह जो काम करने वाले हैं और मातहत हैं वह बेचारे डेढ़ सौ और पौने दो सौ रुपए में गुज़ारा नहीं कर सकते हैं। जो हज़ारों रुपया तनखाह पाते हैं वह बड़े ऐशोआराम से कोठियों में रहते हैं। मैं खुश हूं कि ज़्यादा से ज़्यादा आराम मिलना चाहिए मगर एक ग़रीब आदमी को भी आराम मिलना चाहिए। उस बेचारे के भी बाल बच्चे हैं। वह इतनी थोड़ी तनखाह से कैसे उनका पेट भर सकता है? और यह भी नहीं होना चाहिए कि छः वज़ीर तो एक जगह इकट्ठे कोठियों में रहें, मगर सातवां चीफ़ मिनिस्टर दूर चला जाए क्योंकि उनको आम आदमियों से बू आती है। कहने को तो बड़ी २ कहते हैं कि जी लंगर वाली दाल रोटी खाएंगे, संत मुनी बन जाएंगे यह करेंगे वह करेंगे मगर बाद में अंगूठा दिखाते हैं। (हंसी)।

गवर्नर साहिब ने अपने Address में भाखड़ा नंगल की भी बड़ी तारीफ की है। मैं कहता हूं कि यह तो सोलह साल तक होती चली जाएगी और शायद आने वाले और दस-पन्द्रह साल तक होती रहेगी। मगर मुझे तो वही मिसाल याद आती है कि :—

मामें कन्नी बीरबलियां भनेवा आकड़िया फिरे

**ਮਾਮੇਂ ਕੱਨੀਂ ਬੀਰਬਲੀਆਂ ਭਣੇਵਾਂ ਆਕੜਿਆ ਫਿਰੇ**

रुपया तो Centre से आता है और यह तारीफें करते नहीं थकते । Centre से करोड़हा रुपए आते रहेंगे और इनका काम चलता रहेगा । 10 साल तक और हर साल एक ही बात कही जाएगी कि हम ने भाखड़ा नंगल बनाया है । रुपया तो Central Government दे रही है मगर मैं पूछता हूं कि आप क्या कर रहे हैं ?

**श्री रिज़क राम** : Centre भी तो आपका ही है ।

**श्री केदार नाथ सहगल** : आप हरियाणा वालों की बात तो कोई सुनता नहीं है और यह ऐसे ही खाह मखाह बातें करते जाते हैं ।

स्पीकर साहिब, गवर्नर साहिब ने तो वही बात की कि—

आपे मैं रज्जी कज्जी आपे मेरे बच्चे जीण

**ਆਪੇ ਮੈਂ ਰੱਜੀ ਕੱਜੀ ਆਪੇ ਮੇਰੇ ਬੱਚੇ ਜੀਣ।**

गवर्नर साहिब ने Address में पुलिस की बड़ी तारीफ की है कि पुलिस ने यह किया पुलिस ने वह किया । पुलिस ने वह कारनामे किए कि तमाम दुनिया को पिछाड़ दिया है । मगर जनाब यह कुछ नहीं बताया गया कि वह बेचारी दो लड़कियां कहां गई जो इतने अरसे से लापता हैं । क्या उन लड़कियों ने खुदकशी कर ली है, उनको अग़वा कर लिया गया है, या कतल कर दिया गया है ? पुलिस ने उनका कुछ सुराग़ नहीं लगाया । फिर अमृतसर में एक पुलिस अफसर का 16, 17 बरस का पोता गुम है । पुलिस उसका कुछ पता नहीं लगा सकी कि वह कहां है । दो आदमी आते कुछ कह जाते हैं दो और आकर मुखबरी कर जाते हैं मगर और कुछ नहीं होता है । मैं पूछता हूं कि पुलिस क्या कर रही है । फिर कहा गया है कि पुलिस ने इतने डाकू मार दिए, इतनों को जिन्दा पकड़ लिया । यह तो खुशी की बात है मगर उन दो लड़कियों के बारे में तो कोई फैसला नहीं हुआ है । अच्छा था अगर गवर्नर साहिब तारीफों के इतने पुल न बांधते । इस Address में 23, 24 के करीब items दिए हैं ।

गवर्नर साहिब ने अपने ऐड्रस में यह तारीफ़ की है कि पंजाब (पाकिस्तान) और पंजाब (भारत) में काफ़ी मेल मिलाप शुरू हो गया है । यह मेल मिलाप तो पहले ही था । यह तो गवर्नमेंटों ने आपस में लड़ाई कराई और तबाही और बरबादी भी गवर्नमेंटों ने की । आज अगर आप रास्ता खोल दें तो पाकिस्तानी और हिन्दुस्तानी झट आपस में मिल जायें । लेकिन गवर्नर साहिब ने बड़ी तारीफ़ की है कि दोनों मुल्कों के आपसी ताल्लुकात बहुत बेहतर हो रहे हैं और cricket match खेले जा रहे हैं । उन्होंने बड़ी irrelevant बात की है ।

मेरे एक दोस्त ने फरमाया कि इस वक्त services में बड़ी अफरा-तफरी फैली हुई है । इस की दो वजूहात हैं । एक वजह तो यह है कि सरकारी मुलाजम कई ऐसे हैं जिन्हें 20 साल मुलाज़मत करते हो गये हैं लेकिन वह अभी तक temporary हैं । उन्हें पता नहीं कि वह कब तक permanent हो जायेंगे और पैनशन के हकदार होंगे । मैं चीफ मिनिस्टर से प्राइवेट तौर पर अर्ज़ करूंगा कि ऐसे ग़रीब मुलाजमों को permanent कीजिए।

[श्री केदार नाथ सहगल]
अगर आप ने उन्हें permanent नहीं करना तो उन को बताइए कि उन्हें permanent नहीं किया जायेगा ताकि वह दाल आटे की दुकान खोल लें। इस के अलावा services में पार्टीबाज़ी चल रही है। कुछ अफसर ऐसे हैं जो Minister के इशारे पर काम करते हैं। जब वह मिनिस्टर हट जाता है तो उन को कोई पूछने वाला नहीं होता। मैं कहूंगा कि services को यकीन होना चाहिये कि उन के हकूक महफूज़ रहेंगे। इन अलफ़ाज़ के साथ मैं अपनी तकरीर को खत्म करता हूं।

**श्री देवी लाल** (सिरसा) : स्पीकर साहिब, आज मैं गवर्नर साहिब के ऐड्रैस पर motion of thanks पर मुबारकबाद देने के लिए खड़ा हुआ हूं। इस वास्ते कि यह ऐड्रैस पेश करने से पहले हम को एक अच्छा और अवामी लीडर मिला है। इस के साथ ही इस बात के लिये मुबारकबाद देनी पड़ेगी कि अमृतसर में तीन पोलीटीकल पार्टियों के जो इजलास हुए थे वह भी बड़े अमनो अमान से सरअंजाम हुए। इस के साथ साथ गवर्नर साहिब ने अपने ऐड्रेस में zonal scheme और भाषाई प्रांत का ज़िक्र किया है इस पर भी मुबारकबाद देना होगी क्योंकि हमारे हरियाणा की बहुत पुरानी मांग कुछ हद तक zonal scheme से मंज़ूर होती दिखाई देती है। इस में कुछ खामियां हैं क्योंकि हमारे अकाली दोस्तों ने हरियाणे में से कुछ एक हिस्से का मुतालबा किया है जो सही मायनों में हरियाणा कहा जा सकता है। इस के अलावा काम के लिहाज़ से मुबारकबाद देनी पड़ेगी चाहे इस में कुछ खामियां रह गई हों। पिछली गवर्नमेंट हो या मौजूदा गवर्नमेंट, पंजाब सरकार भाखड़ा के सम्बन्ध में, तालीम के लिहाज़ से, development के लिहाज़ से, हिफज़ाने सेहत के बारे में, ट्रांसपोर्ट के बारे में हमारी मुबारकबाद की मुस्तहिक है। मुज़ारों को काफी relief मिला है। इस के साथ साथ पंचायतें बना कर के लोगों को अपना इन्तज़ाम खुद करने का अधिकार दिया है। Electricity, अनाज की पैदावार की बहुतात और political sufferers को जो इमदाद दी गई है और इस के अलावा जो जुर्माने माफ़ किये गये हैं, Community Extension Block, रिश्वत खोरी बन्द करने के लिये जो department खोला गया है उस के लिए भी मुबारकबाद देनी पड़ेगी। लेकिन सारी मुबारकबाद देने के बाद दरमियान में 'but' भी पड़ जाता है उस के मुतअल्लिक मैं कुछ कहना चाहता हूं। जहां तक सड़कों का ताल्लुक है सड़कें बहुत ज़्यादा हैं लेकिन अम्बाला डिवीज़न और जालन्धर डिवीज़न का मुकाबला किया जाये तो सिवाए उन बड़ी सड़कों के जो देहली को पेशावर से मिलाती है या देहली को लाहौर से मिलाती है बाकी सड़कों पर कोई खास इन्तज़ाम नहीं हुआ। तालीम के सिलसिले में आदादो-शुमार को देखें तो मालूम होगा कि हज़ारों की तादाद में primary schools खोले गये हैं, सैंकड़ों की तादाद में high schools खोले गये हैं, कालेज भी बहुत ज़्यादा खोले गये हैं। मेरे मोहतरिम बुज़ुर्ग प्रिंसिपल हरभजन सिंह ने कहा था कि दो-दो मील के फासले पर एक हाई स्कूल होना चाहिये। रोना तो इस बात का है कि अगर हिसार और गुड़गांव ज़िला की तरफ नज़र दौड़ाएं तो 40-40 मील तक कोई स्कूल दिखाई नहीं देगा। इन स्कूलों को जो grants दी जा रही है अगर मैं उन की figures बताऊं जो

कुदरतन आज ही पेश की गई हैं तो स्पीकर साहिब, आप हैरान होंगे कि काफी इमत्याजी सलूक हरियाने के साथ बरता जा रहा है। 1954-55 में जो ग्रांटें दी गई हैं वह इस तरह से हैं :

हरियाना को 72,810 रुपये ।

जालंधर डिवीजन 2,34,966 रुपये ।

इस के साथ साथ स्कूलों की तादाद और कितने स्कूलों को मदद दी गई है—अम्बाला डिवीजन में 34 स्कूल, हिसार डिस्ट्रिक्ट में 14 हाई स्कूल हैं। इस के अलावा बाकी मदद जो सरकार की तरफ से दी गई है उस से इनकार नहीं करता कि पंजाब सरकार ने तालीम की तरफ बहुत ज्यादा ध्यान दिया है लेकिन वह ध्यान अम्बाला और फिरोज़पुर के आगे गया ही नहीं बल्कि अमृतसर, लुधियाना, होशियारपुर और जालंधर की हदों तक महदूद रह जाता है। इस के अलावा अम्बाला डिवीजन में 78,763 रुपए और जालंधर डिवीजन में 2,70,607 रुपये की special grants दी गई हैं। हमारे कुल 74 स्कूलों को special grants मिली हैं। Hoshiarpur District में 55 स्कूलों को grant मिली है। मैं स्कूलों के बारे में कुछ और figures भी आप के सामने रखना चाहता हूं जिन से मैं आप की मार्फत इस नई सरकार की तवज्जुह इस तरफ दिला सकूं जिस पर हरियाना वालों ने काफी उम्मीदें बांध रखी हैं।

इस के आगे, स्पीकर साहिब, maintenance grants sanction की गई हैं उसमें हरियाने के लिये यानी अम्बाला डिवीजन के लिये तो 12,648 रुपये रखे गए हैं और जालन्धर डिवीज़न के लिए 96,465 रुपए earmark किये गए हैं। और भी इसी किस्म की इमदाद जो हमारी सरकार दे रही है उस में भी हमारे साथ इमत्याजी सलूक किया जा रहा है। मैं आशा करता हूं कि नई Ministry जिस के साथ हरियाने के लोगों की उम्मीदें वाबस्ता हैं इस ओर ध्यान देगी। तालीम ही नहीं बल्कि भाखड़े के मुतअल्लिक भी मैं यह अर्ज करना चाहता हूं कि कहने को तो भाखड़ा हरियाने को सरसब्ज़ शादाब कर देगा लेकिन अगर सही मानों में देखा जाए तो भाखड़ा नहर इस शकल में बनाई गई है, उस इलाके में बनाई गई है कि जिस की demand पंजाबी सूबे में की जा रही है। वह नहर टोहाना से होती हुई राजस्थान को निकल जाती है। हैरानी की बात है कि उस का मुतालबा पंजाबी सूबे में किया जा रहा है। वहां की 75 फीसदी आबादी हिन्दी बोलती है। इसी तरह फिरोज़पुर ज़िला की फाज़िलका तहसील में 70 फीसदी हिन्दी बोलने वाले रहते हैं, सिवाए मलोट थाने के सब लोग हिन्दी बोलते हैं। मैं अपनी सरकार का ध्यान आप के द्वारा इस ओर दिलाना चाहता हूं कि कहीं इस इलाके को हरियाने से काट कर पंजाबी सूबे में न मिला दिया जाए। फाज़िलका और सिरसा के बारे में तो यह भी ख्याल नहीं किया जा सकता कि इस को बाइलिंगुअल ही करार दिया जाए। इन सब बातों से मुझे तो यह मालूम होता है कि जब तक services में उस इलाके को, जिस को हरियाने के नाम से मनसूब किया जाता है, पूरी नुमाइन्दगी नहीं मिलती उस वक्त तक स्कीमें इसी ढंग से बनती रहेंगी जिस से कि जालन्धर डिवीजन के पंजाबी हिस्से को ज्यादा से ज्यादा फायदा पहुंचे। इस के इलावा और भी हमारे साथ इमत्याज़ी सलूक किया जाता है; उस का जिक्र मैं अभी नहीं करना चाहता। इस से आगे Transport की बहुत तारीफ की गई है। मैं भी इनकार नहीं करता कि ट्रांसपोर्ट का इन्तजाम

4 p. m.

[श्री देवी लाल]

पंजाब में अच्छा है। अमृतसर सैशन में ट्रान्सपोर्ट वालों ने जो काम किया वह काबले तारीफ था। बाहर से आए हुए visitors और delegates बहुत खुश थे। सैशन खत्म होने के बाद मैं भी ट्रान्सपोर्ट के आफिस में गया और पूछने लगा कि क्या सिरसे और डभवाली की तरफ भी कोई बस पंजाब रोडवेज़ की जाएगी तो पता लगा कि कोई नहीं जाएगी। नकशा देखने से पता लगा कि डभवाली से दिल्ली, दिल्ली से अम्बाला और सोनीपत से रोहतक सिर्फ यही तीन लाइनें हैं। लेकिन इधर 20, 20 मील के टुकड़े में पंजाब रोडवेज़ चल रही है। कहने का मतलब है कि हर काम में और हर कदम पर हमारी डिवीज़न के साथ ऐसी पालिसी बरती जा रही है कि जैसे हरियाना प्रान्त पंजाब का कोई हिस्सा ही नहीं है। स्पीकर साहिब, यही नहीं, मैं electricity के बारे में कहना चाहता हूं कि electricity की तरक्की तो भाखड़े के नाम से है लेकिन उस का फायदा जालंधर डिवीज़न को ही पहुंचता है। मैं इस के बारे में एक कहानी सुनाता लेकिन वक्त की पाबन्दी के कारण मजबूर हूं। बिजली जालन्धर से होती हुई अमृतसर पहुंचती है और डभवाली जाकर खत्म हो जाती है। दूसरी तरफ हिसार तक पहुंचती है और उस से आगे बिजली नहीं है। यही नहीं बल्कि Community Projects के सम्बन्ध में भी यही हाल है। साथ ही मैं अपनी सरकार का ध्यान Tenancy Act की ओर, जो कि पंजाब गवर्नमेंट ने पिछले साल पास किया था, दिलाना चाहता हूं। गो यह Act काफी अच्छा है लेकिन इस पर सही तरीके से अमल दरामद नहीं हो रहा। नतीजा यह होता है कि मुज़ारों की बजाए मालिकों को ज़्यादा फायदा पहुंचता है। उस का कारण यह है कि जितने भी बड़े बड़े अफसर 10, 20 साल पहले के भरती हुए हैं वे चूंकि बड़े २ land lords और सरमायादारों से ताल्लुक रखते हैं इसलिए उन का झुकाव कुदरती तौर पर ज़मींदारों की तरफ होता है।

*(At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.)*

बावजूद Act के अच्छे होने के उस पर अमल दरामद नहीं किया जा रहा। अगर इस वक्त मेरे पास नक्शे होते तो मैं अर्ज़ करता कि किस तरह से 20, 20 साल के पुराने मुज़ारे बेदखल कर दिये गए हैं। उन को अदालत से कोई नोटिस वगैरह भी जारी नहीं किया गया। रामपुर और किशनोई का केस चीफ मिनिस्टर साहिब जानते हैं जहां वे खुद गए थे। अब उन मुज़ारों को निकाल दिया गया है। यह मैं ने एक मिसाल दी है गांव गांव में ऐसा हो रहा है। साथ ही मैं कहना चाहता हूं कि एक साल का अरसा गुज़र चुका है लेकिन अभी तक surplus areas ejected tenants को वापस नहीं किये गए। इस पर फौरी अमल होना चाहिए।

स्पीकर साहिब, इनसदाद रिश्वत स्तानी का ज़िक्र किया गया है। हमारे साथियों ने भी और Opposition के मैम्बरों ने भी इस का ज़िक्र बार बार किया है। असलियत यह है कि रिश्वतस्तानी काफी ज़ोरों से बढ़ी हुई है। सरकार को चाहिये कि इसे सख्ती से दबाए। जहां तक भाखड़ा का ताल्लुक है, स्पीकर साहिब, आप हैरान होंगे कि जितनी भी नहरें निकाली गई हैं वह सब एक एक season में 10, 10 और 15, 15 बार टूट चुकी हैं।

कारण यह है कि engineers ने ठेकेदारों के साथ मिल कर estimates के मुताबिक उन पर मिट्टी नहीं डलवाई और कहा यह जाता है कि मिट्टी अन्धेरी से उड़ गई। जब तक नए सिरे से estimates तैयार कर के नहरों पर मिट्टी नहीं डाली जाएगी तब तक मेरा दावा है कि यह नहरें कामयाब नहीं होंगी। सरकार को यकीन कर लेना चाहिए कि इस किस्म की corruption हुई है और नए सिरे से उन पर मिट्टी डलवानी चाहिए। इस के बाद political sufferers का भी Address में ज़िक्र है। इस बात से इनकार नहीं किया जा सकता कि पंजाब सरकार ने उन को grants भी दी हैं, पैनशनें भी मुकर्रर की हैं, और उन को जुर्माने भी वापस किये हैं। लेकिन एक बात की तरफ में सरकार का खास ध्यान दिलाना चाहता हूं। गांधी इरविन पैक्ट के मुताबिक पुलिस चौकियां उठा ली जानी चाहियें थीं लेकिन जिन गावों (चुटाला और नौशहरा पनुआं) से ताज़ीरी चौकियां (punitive police posts) बैठा कर जुर्माने वसूल किये गए थे अभी तक वह उन को वापस नहीं किये गए। वह भी जल्दी वापस किये जाने चाहियें।

स्पीकर साहिब, इस के इलावा मैं थोड़ी सी zonal schemes पर, जिस का ज़िक्र गवर्नर महोदय के अभिभाषण में है, रोशनी डालनी चाहता हूं। पहले एक तरफ हरियाने की डिमांड थी, एक तरफ पंजाबी सूबे की मांग थी और दूसरी तरफ महापंजाब का शोर शराबा था और अभी तक वैसे ही चल रहा है। अब अखबारों से मालूम हुआ है कि zonal schemes का चर्चा है। हम समझते हैं कि अगर अलग २ zones बन जाएं और असैम्बली एक ही रहे तो हम पंजाबी शहरी हिन्दू के ग़लबे से छुटकारा पा सकते हैं। गो आबादी की हैसियत से हरियाने की ताकत ज़्यादा है लेकिन हरियाने के नाम पर पंजाबी शहरी हिन्दू डौमीनेट और रूल करना चाहता है। इसी सिलसिले में पिछले छः सात महीनों से हम काफी जद्दोजहद करते आये हैं और सही मानों में तो यह लड़ाई बहुत पुरानी है। जैसे मैं मज़ाक के तौर पर कहा करता हूं कि हरियाना प्रांत में 80, 90 साल पहले डाका पड़ा। उस डाके का कोई सुराग़ न लगा। हम ने ऊपर हाई कमांड के पास फरियाद की। चुनांचि उन्होंने सुराग़ लगाने के लिए तीन सुरागरसां श्री कुंजरू, श्री पानिक्कर और फज़ल अली साहिब को मुकर्रर किया। वे लोग तलाश करते करते जालंधर के जंगलों में पहुंचे और सिख लोगों को कहने लगे कि हम तुम पर शुबह करते हैं, तुम ने हरियाना प्रांत में डाका डाला है। तो इस पर वे लोग कहने लगे कि ठीक है डाका हम ने ज़रूर मारा था लेकिन हम तो बाहर मकान पर खड़े थे डाका मारने वाले तो तुम्हारी शक्ल के और ही आदमी थे। उन्होंने कहा कि तुम डाके में क्यों शामिल हुए तो वे बोले कि साथियों के साथ हमारा भी आधा हिस्सा था। उन्होंने हमें आधा माल नहीं दिया इसी लिये हम ने बता दिया है और अगर आधा माल हमें मिल जाता तो डाके का 50 वर्ष तक भी पता न लगता। पंजाबी शहरी हिन्दू सब माल खुद ही हज़म कर लेना चाहता है। तो मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारी तमाम शिकायतों का इलाज ज़ोनल स्कीम में है। मैं चाहता हूं कि पंजाब सरकार हमें ज़ोनल स्कीम के द्वारा ज़्यादा से ज़्यादा पावर्ज़ दिलाए। ताकि हम जो जालन्धर डिवीज़न से 50 साल पीछे हैं उनके बराबर रह कर दूसरे पंजाबियों के साथ तरक्की करते हुए अपनी किस्मत को बना सकें। यह कह कर मैं गवर्नर महोदय के Add-

[श्री देवी लाल]

ress पर उन्हें मुबारकबाद देता हूं और मैं उम्मीद करता हूं कि हमारे लीडर अगले साल इस काबिल होंगे कि हम उन्हें इस से भी ज़्यादा मुबारकबाद दे सकें ।

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** (ਅਜਨਾਲਾ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ Address ਇਕ ਕਿਸਮ ਦਾ ਸ਼ੀਸ਼ਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ ਸੂਬਾ ਆਪਣਾ ਚਿਹਰਾ ਵੇਖਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਤਾਂ ਚਿਹਰਾ ਸਾਫ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਵੀ ਦਿਸ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਤੇ ਜੇ ਕਿਧਰੇ ਕੋਈ ਕਾਲਾ ਦਾਗ਼ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਵੇਖ ਕੇ ਉਸ ਦੇ ਧੋਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਅੱਜ ਸਾਡੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਸ ਸ਼ੀਸ਼ੇ ਨੂੰ ਅਜਿਹਾ ਰੰਗ ਕੇ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਜਿਵੇਂ ਉਸ ਵਿਚ ਸਾਫ਼ ਹੀ ਸਾਫ ਚਿਹਰਾ ਨਜ਼ਰ ਆਉਂਦਾ ਹੈ, ਕੋਈ ਧੱਬਾ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਵਿਚ ਦੱਸਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਸਾਰੇ ਦੇ ਸਾਰੇ departments ਬਹੁਤ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅੱਗੇ ਵਧ ਰਹੇ ਹਨ—ਕਾਮਿਆਬੀ ਹੀ ਕਾਮਿਆਬੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਜਦੋਂ ਸਾਡੇ ਨਵੇਂ ਚੀਫ਼ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਆਪਣਾ 9 ਨੁਕਤਾ ਪ੍ਰੋਗਰਾਮ ਜਨਤਾ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰੱਖਿਆ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਸਾਂ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਪਿਛਲੀ ਪਾਲੀਸੀ ਤੋਂ ਕੋਈ departure ਹੋਵੇਗਾ—ਉਸ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਦੀ ਪਾਲੀਸੀ ਨਾਲੋਂ ਜਿਹੜੇ ਆਪਣੇ ਪੈਰਾਂ ਤੇ ਆਪ ਹੀ ਡਿੱਗ ਪਏ । ਪਰ ਇਸ Address ਨੂੰ ਵੇਖ ਕੇ ਅਜਿਹਾ ਮਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਵੀ 'ਬੜੀ ਬੜੀ ਕਾਮਿਆਬੀ' ਦੇ ਰਾਗ ਗਾਣੇ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦਿੱਤੇ ਹਨ । ਇੰਜ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਵੇਂ ਪਿਛਲੀ ਮਨਿਸਟਰੀ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ Address ਲਿਖ ਕੇ ਰੱਖ ਗਈ ਹੋਵੇ ਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਸ ਨੂੰ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਿਨਾ ਕਿਸੇ ਤਬਦੀਲੀ ਦੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹਨ ਲਈ ਫੜਾ ਦਿੱਤਾ ਹੋਵੇ । ਅਤੇ ਇਸ ਵਿਚ ਆਪਣੀ 9 ਨੁਕਤਾ ਪ੍ਰੋਗਰਾਮ ਵਾਲੀ ਪਾਲੀਸੀ ਨੂੰ ਅਮਲੀ ਜਾਮਾ ਪਹਿਨਾਉਣ ਲਈ ਕੋਈ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਰੱਖੀ ਗਈ ।

ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ ਇਸ ਵੇਲੇ ਸਾਰੇ departments ਨੂੰ ਤਾਂ ਲੈ ਨਹੀਂ ਸਕਦਾ, ਸਿਰਫ ਇਕ ਦੋ departments ਬਾਰੇ ਕੁਝ ਕਹਾਂਗਾ । ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਮੈਂ Industries Department ਵੱਲ ਆਉਂਦਾ ਹਾਂ । ਇਸ department ਦੀ progress ਦੱਸਣ ਲਈ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤਰ number ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ, quality ਨੂੰ ਨਹੀਂ । ਇਹ ਦੱਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ cycles ਬਣੇ ਹਨ । ਠੀਕ ਹੈ। ਚੰਗੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਮੁਲਕ ਵਿਚ cycles ਬਣੇ, ਤਰੱਕੀ ਹੋਈ। ਪਰ ਦੂਜਾ ਪਾਸਾ ਸਾਡੇ ਨਵੇਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਵੇਖਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਤਅੱਲੁਕਾਤ ਇਸ ਵੇਲੇ ਸਾਡੀ ਸਟੇਟ ਵਿਚ capitalists ਅਤੇ labour class ਦੇ ਹਨ ; ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਸਾਡੀ ਸਟੇਟ ਵਿਚ ਇਹ ਬੜੇ strained ਰਹੇ । ਕੀ ਵਜ੍ਹਾ ਸੀ ? ਉਸ ਵਜ੍ਹਾ ਨੂੰ ਹਟਾਉਣ ਦੀ ਕੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਗਈ ? ਇਸ ਬਾਰੇ ਇਸ Address ਵਿਚ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹਾਲਾਂਕਿ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਦੂਜੀ ਪੰਜ-ਸਾਲਾ ਯੋਜਨਾ ਵਿਚ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਜ਼ਿਆਦਾ ਜ਼ੋਰ industry ਵੱਲ ਦੇਣਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਦਾਅਵੇ ਨਾਲ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ capitalists ਅਤੇ labour ਦੇ relations ਨੂੰ ਠੀਕ ਕਰਨ ਵੱਲ ਧਿਆਨ ਨਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਨਾ ਹੀ ਇਹ number ਹੋਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਵਧ ਸਕੇਗਾ ਤੇ ਨਾ ਹੀ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਪ੍ਰੋਗਰਾਮਾਂ ਨੂੰ ਅੱਗੇ ਵਧਾ ਸਕਾਂਗੇ । ਪਹਿਲੀ ਮਨਿਸਟਰੀ ਨੇ ਜਿੰਨੀਆਂ ਵੀ ਚੀਜ਼ਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਉਹ ਸਾਰੀਆਂ capitalists ਦੇ ਨਾਲ ਬੈਠ ਕੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪੁਸ਼ਤ ਨੂੰ ਭਾਰੀ

ਕਰਨ ਦੀ ਖਾਤਿਰ ਕੀਤੀਆਂ । ਜਿੰਨੇ ਵੀ ਕਾਨੂੰਨ ਬਣਾਏ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਕੋਈ ਵੀ ਅਜਿਹਾ ਨਹੀਂ ਸੀ ਜਿਸ ਨਾਲ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਹੱਕਾਂ ਨੂੰ ਲਾਗੂ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੋਵੇ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਨਵੀਂ ਮਨਿਸਟਰੀ ਨੂੰ ਅਤੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਆਪਣਾ Address ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਵੇਲੇ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ।

ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪਣੇ 9 ਨੁਕਤਾ ਪ੍ਰੋਗਰਾਮ ਵਿਚ ਇਹ ਵੀ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਅਤੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਬਿਹਤਰ ਬਣਾਇਆ ਜਾਵੇਗਾ । ਇਸ ਗੱਲ ਵੱਲ ਇਸ਼ਾਰਾ ਕਰਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਲਫ਼ਜ਼ ਸਿਰਫ 'agrarian reforms' ਦੇ ਲਿਖੇ ਹਨ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਬਿਲ ਬੜੇ ਪਾਸ ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਪਰ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਬਿਨਾ ਜ਼ਮੀਨ ਤੋਂ ਫਿਰਦੇ ਹਨ । Surplus land ਨੂੰ ਵੰਡਣ ਬਾਰੇ ਇਥੇ Act ਵੀ ਪਾਸ ਹੋਇਆ—surplus land ਹੈ ਵੀ—ਪਰ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਫਿਰ ਵੀ ਬਿਨਾ ਜ਼ਮੀਨ ਦੇ ਫਿਰਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ unemployment ਬਹੁਤ ਵਧ ਰਹੀ ਹੈ । ਸਰਦਾਰ ਸਾਹਿਬ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਹਨ । Psychology ਪੜ੍ਹੇ ਹੋਏ ਹਨ । ਇਹ ਇਲਾਨਨਾਮੇ ਤਾਂ ਬਹੁਤ ਕਰਦੇ ਹਨ ਪਰ ਅਸੀਂ ਇਹ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਲੇ ਪਾਸੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਅਮਲ ਵੀ ਕਰਨ । ਪਹਿਲੇ ਜਿਤਨੇ ਵੀ ਵਾਇਦੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਦਿੱਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਮੇਰੇ ਕਈ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਅਤੇ ਕਿਸਾਨ ਭਰਾ ਮੈਨੂੰ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਨਵੇਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਬਣੇ ਹਨ ਉਹ ਬੇਸ਼ਕ ਤੁਹਾਡੇ ਦੋਸਤ ਹਨ ਪਰ ਲਾਰੇ ਬੜੇ ਲਾਉਂਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਅਗੇ ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਵਾਰੀ ਇਹ ਲਾਰੇ ਬੇਸ਼ਕ landlords ਅਤੇ capitalists ਵੱਲ ਲਾ ਲੈਣਾ । ਇਸ ਵਾਰੀ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਅਤੇ ਬੇਜ਼ਮੀਨਾਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਲਾਰੇ ਦਿੱਤੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰ ਪੂਰੇ ਕਰਨਾ । ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਇਥੇ 5 ਰੁਪਏ ਮਾਲੀਏ ਦੇ ਮਾਫ ਕਰਨ ਦਾ resolution ਆਇਆ । ਜਵਾਬ ਮਿਲਿਆ ਕਿ financial position ਇਜਾਜ਼ਤ ਨਹੀਂ ਦੇਂਦੀ । ਪੰਜ-ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਤਾਂ ਪਹਿਲਾਂ ਵੀ ਚਲ ਰਹੀ ਸੀ । ਦੂਜੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਤਾਂ ਉਸ ਵੇਲੇ ਵੀ ਨਜ਼ਰ ਵਿਚ ਸੀ । ਕੀ ਇਹ financial stringency ਇਕ ਦਮ ਆ ਪਈ ? ਮੈਂ ਇਸ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਦੱਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਕ ਕਮੇਟੀ ਬਣਾਈ ਜਿਸਨੇ ਕਿ land revenue structure ਨੂੰ ਬਦਲਣ ਲਈ ਸੋਚਣਾ ਤੇ ਸਿਫਾਰਿਸ਼ਾਂ ਕਰਨੀਆਂ ਸੀ । ਪਰ ਕਿਤਨੇ ਅਫ਼ਸੋਸ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਦੀ ਇਕ ਵੀ ਮੀਟਿੰਗ ਅੱਜ ਤੀਕਰ ਨਹੀਂ ਹੋਈ । ਇਸ ਲਈ ਪਿਛਲੀ ਮਨਿਸਟਰੀ ਕਿਉਂ ਢਹਿ ਪਈ ? ਇਸ ਲਈ ਕਿ ਆਪਣੇ ਇਲਾਨਨਾਮਿਆਂ ਤੇ ਉਸ ਦਾ ਅਮਲ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਸੀ । ਮੈਂ ਸਾਰੀ ਦੁਨੀਆਂ ਦੀ ਹਿਸਟਰੀ ਵੇਖੀ ਹੈ । ਇਸ ਵਿਚ ਸਿਰਫ ਇਹੋ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਕਿ ਮਨਿਸਟਰੀ ਸਿਰਫ ਉਸ ਵੇਲੇ ਡਿਗਦੀ ਹੈ ਜਦੋਂ Opposition strong ਹੋ ਜਾਵੇ । ਪਰ ਇਥੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਪਹਿਲੀ ਵਾਰੀ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਹਰ ਚੌਥੇ ਸਾਲ ਕੋਈ ਅਜਿਹਾ ਮੰਗਲ ਤਾਰਾ ਚੜ੍ਹ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕਾਂਗਰਸ ਦੀ ਮਨਿਸਟਰੀ ਆਪਣੇ ਭਾਰ, ਆਪਣੀ ਘੋੜੀ ਤੇ ਆਪਣਾ ਨਾਮ ਲੈ ਕੇ ਹੀ ਡਿੱਗ ਪੈਂਦੀ ਹੈ । ਭਾਰਗੋ ਵਜ਼ਾਰਤ ਵੀ ਚੌਥੇ ਸਾਲ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਡਿੱਗ ਗਈ । ਸੱਚਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਵੀ ਇਹੋ ਹਾਲ ਹੋਇਆ । ਇਸ ਲਈ ਅਸੀਂ ਉਮੀਦ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਨਵੀਂ ਮਨਿਸਟਰੀ ਜਿਹੜੀ ਆਈ ਹੈ ਉਹ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਧਿਆਨ ਰੱਖੇਗੀ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਇਲਾਨਨਾਮੇਂ ਇਸ ਨੇ ਕੀਤੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਮਲ ਵਿਚ ਲਿਆਏਗੀ ।

[ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ]

Corruption ਦੇ ਬਾਰੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਸਹਿਯੋਗ ਲਿਆ ਜਾਏਗਾ । ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ corruption ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਧੂਰੇ measures ਨਾਲ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਤਾਂ ਇਹ ਹਾਲ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਨੇ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕੀਤੀ ਉਹ ਖੁਦ ਹੀ ਫਸ ਗਿਆ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਮੇਰੇ ਕੋਲ ਇਕ ਆਦਮੀ ਆਇਆ । ਕਹਿਣ ਲੱਗਾ ਕਿ ਮੈਂ ਕਿਸੇ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕੀਤੀ ਸੀ । ਉਹ ਤਾਂ ਫਸਦਾ ਹੀ ਫਸਿਆ ਹੋਵੇਗਾ ਮੈਂ ਖੁਦ ਫਸ ਗਿਆ । ਮੈਂ ਉਸ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਕਿ ਤੂੰ ਕਿਉਂ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕੀਤੀ ? ਸੋ ਮੇਰੇ ਕਹਿਣ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ half-hearted measures ਲੈਣ ਨਾਲ corruption ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਬੜੇ stern measures ਲੈਣੇ ਪੈਣਗੇ ।

ਫਿਰ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਆਪਣੇ Address ਵਿਚ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਸੂਬੇ ਵਿਚ 9,000 ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਬਣੀਆਂ । ਇਸ department ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਇਹ ਦੱਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਸਾਨੂੰ ਬੜੀ ਕਾਮਯਾਬੀ ਹੋਈ ਹੈ । ਇਸ ਵਿਚ ਵੀ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਉਹੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ number ਜ਼ਰੂਰ ਵਧ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ quality ਨਹੀਂ ਚੰਗੀ ਹੋਈ । ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਦਸਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਬਣੀਆਂ ਅਤੇ ਸੈਂਚਰ ਸਾਹਿਬ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਉਦਘਾਟਨ ਕਰਦੇ ਫਿਰਦੇ ਸਨ ਤਾਂ ਉਸ ਵੇਲੇ ਬੜਾ ਉਤਸ਼ਾਹ ਸੀ । ਪਰ ਜਿਉਂ ਜਿਉਂ ਸਮਾਂ ਬੀਤਦਾ ਗਿਆ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਉਤਸ਼ਾਹ ਘਟਦਾ ਗਿਆ । ਕੀ ਵਜ੍ਹਾ ਸੀ ? ਇਹ ਕਿ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਾਮਲਿਆਂ ਵਿਚ ਬੜਾ interfere ਕਰਦੀ ਹੈ । ਉਪਰ ਅਫ਼ਸਰ ਮੁਕੱਰਰ ਕਰ ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਹੀ ਤੌਰ ਤੇ function ਨਹੀਂ ਕਰਨ ਦਿੰਦੇ । ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ taxes ਅਸੀਂ ਉਪਰੋਂ ਲਗਾਵਾਂਗੇ ਪਰ ਉਗਰਾਹੋ ਤੁਸੀਂ । ਮੈਂ ਆਪ ਨੂੰ ਇਕ ਕੇਸ ਦਸਦਾ ਹਾਂ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ ਨੇ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਇਕ ਕੇਸ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਤੁਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਪੁੱਛਿਆ ਕਿ ਤੁਹਾਡਾ source of information ਕੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਆਪ ਨੂੰ ਦਸਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੇਰੀ ਇਸ information ਦਾ source ਕੀ ਹੈ । ਇਸ ਬਾਰੇ ਕਾਮਰੇਡ ਸੋਹਨ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼ ਦਾ ਇਕ ਸਵਾਲ ਹੈ । ਉਸ ਦਾ ਜਵਾਬ ਦਿੰਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਇਹ information ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਕਿ ਚਾਰ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ suspend ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਸਰਦਾਰ ਉਜਾਗਰ ਸਿੰਘ ਚੰਦਪੁਰਾ ਦਾ ਹੈ । ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕਿਸੇ ਨਾਲ ਕੋਈ discrimination ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ । ਪਰ ਇਥੇ ਬੁਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ discrimination ਪਾਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਬੜੀ ਹੈਰਾਨੀ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਤਿੰਨ ਪੰਚ ਰੱਖਾ ਸਿੰਘ, ਤੁਲਸਾ ਸਿੰਘ, ਜੇਮਲ ਸਿੰਘ ਹੋਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਦੇ ਮੁਅੱਤਲ ਕੀਤੇ ਗਏ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਕਹਿ ਕੇ suspend ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਕਿ ਉਹ untouchability ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਸਨ । ਕੱਲ੍ਹ ਇਥੇ ਮੇਰੇ ਸਾਥੀ ਨੇ ਆਪਣੇ ਆਪ ਲਈ ਚੂਹੜੇ ਦਾ ਲਫ਼ਜ਼ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕੀਤਾ ਤਾਂ ਉਸ ਤੋਂ ਇਹ ਲਫ਼ਜ਼ withdraw ਕਰਵਾਇਆ ਪਰ ਜੇ ਕੋਈ untouchability ਦੀ ਮੁਖ਼ਾਲਫ਼ਤ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਮੁਅੱਤਲ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ।

ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਸ Director ਤੇ ਮੁਕਦਮੇ ਚਲਾਏ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਜਿਸ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੱਢਿਆ ਹੈ । ਅਸਲ ਵਿਚ ਤਾਂ ਉਹ untouchability ਨੂੰ ਜਾਰੀ ਰੱਖਣਾ

ਚਾਹੁੰਦਾ ਹੈ । (ਇਕ ਆਵਾਜ਼ : ਇਸ ਦੇ ਗ਼ਲਤ ਮਾਅਨੇ ਕੱਢ ਰਹੇ ਹੋ ) ਇਸ ਦੇ ਮਾਅਨੇ ਹਨ ਕਿ ਉਹ untouchability ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੱਢਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । (ਹਾਸਾ)

ਫੇਰ ਮੈਂ District Boards ਦੇ ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਸਾਡੇ ਚੀਫ਼ ਮਨਿਸਟਰ Development Minister ਸਨ ਤਦ ਦਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਇਹ ਪੁੱਛਿਆ ਜਾਂਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ district boards ਦੇ elections ਕਦ ਕਰਾਉਣੇ ਹਨ ਪਰ ਪਹਿਲੇ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ election ਨਹੀਂ ਕਰਾਏ ਗਏ ਸੀ ਫੇਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤੋੜ ਹੀ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਸੀ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਦੇਹਾਤੀ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਹੱਥ ਵਿਚ ਜਿਹੜਾ ਇਕ ਹਥਿਆਰ ਸੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਹ ਵੀ ਖੋਹ ਲਿਆ ਹੈ । ਫੇਰ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਇਸ Address ਵਿਚ ਕੀਤਾ ਹੀ ਨਹੀਂ ਗਿਆ ।

ਬਾਕੀ ਰਹੀ ਅਨਾਜ ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਦੇ control ਦੀ ਗੱਲ ਜਿਸ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਇਸ ਐਡਰੈਸ ਵਿਚ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਇਸ ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਹੈ ਇਹ ਕੀਮਤਾਂ ਬੜੀਆਂ ਵਧ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਇਹ ਉਸ ਵੇਲੇ ਵਧ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਅਨਾਜ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਹੱਥ ਵਿਚੋਂ ਨਿਕਲ ਚੁਕਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੀਮਤਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਫ਼ਾਇਦਾ ਨਹੀਂ । ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਉਸ ਵੇਲੇ ਵੀ ਅਨਾਜ ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਕੰਟਰੋਲ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੀ ਸੀ ਜਦੋਂ ਇਸ ਦੀ ਕੀਮਤ ਘਟ ਰਹੀ ਸੀ । ਉਸ ਵੇਲੇ ਵੀ ਇਸ ਨੇ ਜੋ ਕੁਝ ਕੀਤਾ ਸੀ ਉਹ half-heartedly ਕੀਤਾ ਸੀ । ਹੁਣ ਜਿਹੜਾ ਨਵੀਂ ਮਨਿਸਟਰੀ ਨੇ 9-points programme ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰੱਖਿਆ ਹੈ ਅਸੀ ਇਸ ਨੂੰ ਦੇਖ ਰਹੇ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿੰਨਾਂ ਕੁ ਉਸ ਤੇ ਅਮਲ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ।

**श्री धर्म वीर बासिष्ठ** (हसनपुर) : अध्यक्ष महोदय, दो दिन गवर्नर महोदय के Address की motion of thanks पर बहस हुई है ; उसे सुनने का मुझे इतफ़ाक हुआ है । यह गवर्नर का Address कई तरीके से ऐतिहासिक है, historical है । एक तो इस लिए यह historical है क्योंकि यह इस विधान सभा की उम्र में आम कायदे में आखरी Address है अगर कोई और हालात न हुए तो । दूसरा यह इस लिए भी historical है कि यह पंजाब अब खुद एक ऐसे दौर में आया हुआ है कि न जाने इस की बड़े पंजाब में क्या शक्ल होगी और तीसरा इस लिए भी कि जो गवर्नर महोदय उस वक्त थे जब कि यह सभा चुनी हुई आई थी और जब उन्होंने अपना पहिला Address इस सभा के सामने पेश किया था और अब इन गवर्नर महोदय ने आखरी Address इस के सामने पेश किया है । उन के आखरी शब्द और अब के भाषण के आखरी शब्द मैं आप के सामने और आप के द्वारा इस भवन के सामने रखता हूं । उस वक्त 1952 में यह बात कही गई थी—

> "Ever since this State came into existence over four and a half years ago, our people have faced boldly many difficult problems. They have shown courage, perseverance and patience and now we see before our eyes a new Punjab taking shape. I hope that you, the Members of the Legislative Assembly and Legislative Council, will not only succeed in accomplishing the various plans already launched but also face successfully any new problems that may arise in the future, so that when your term is over in 1957, the Punjab of our dreams will have very largely materialized."

*(At this stage, Shrimati Dr. Parkash Kaur, a Member of the Panel of Chairmen occupied the Chair)*

[श्री धर्म वीर वासिष्ठ]

उस समय यह उम्मीद जाहिर की गई थी कि 1957 में जब आप लोग अपनी term पूरी करेंगे तो पंजाब का स्वप्न जो इस समय दिखाई दे रहा है वह materialise हो गया होगा। अब में 1955 के Address के आखरी लफ्ज़ भी आप के सामने रखता हूं।

"No progress can be achieved by a State or a people divided in itself. It is, therefore, of utmost importance that all separatist and fissiparous tendencies should be checked and every attempt at impairing the solidarity of the State put down with a strong hand."

अब में आप के सामने इस भाषण के आखरी शब्द भी पढ़ दूं।

"Let us so conduct ourselves that we give a true lead to the rest of the country in making India a united, strong and dynamic nation."

इस के साथ साथ अपने नए Leader of the House यानी चीफ़ मिनिस्टर साहिब ने जो लफ्ज़ 4-3-1956 को एक convocation के सिलसिले में लड़कों के सामने कहे थे वे भी कह देता हूं। वह यह हैं—

"Punjab divided against itself cannot provide a strong defence to the country. It is only a resolute, united and progressive Punjab which can take its due place in the scheme of nation's existence."

तो में अर्ज़ कर रहा था, अध्यक्ष महोदय कि इन चार बातों को अगर ग़ौर से पढ़ा जाए तो इन से दो बातें साफ़ जाहिर होती हैं। एक यह जैसा कि पिछले Address में बड़े ज़ोर से कहा गया था कि State की solidarity का खास ख्याल रखा जाएगा और अगर कोई disruptive tendencies या fissiparous tendencies सर उठाएंगी तो उन्हें सख़्ती के साथ दबाया जाएगा। परन्तु अब के Address में हिन्दुस्तान भर की unity को सामने रखा जा रहा है, पंजाब का शब्द नहीं है। और ऐसा करने का इरादा हम सब लोगों का है। दूसरी बात जो socialistic pattern of society की है उस के बारे में हम ने देखना है कि यह चीज़ किस हद तक यहां achieve हो चुकी है। कई असहाब ने unity के सिलसिले में कहा कि यह चीज़ अमृतसर के सैशन में लाई गई थी और उन्होंने अमृतसर के बारे में यहां हाऊस में उन की तारीफ की, सरकार की तारीफ की, कुछ parties की तारीफ की और दिल के साथ तारीफ की और यह सारे भवन के सामने कहा गया कि अच्छा हुआ। अमृतसर के सैशन से महीना बीस दिन पहले कुछ ऐसी चीज़ें नई दिल्ली में शुरू हुई थीं और मुहब्बत और प्यार का नया वातावरण पंजाब में पैदा करने के इरादा से हुई थी जोकि लोगों की राए से मुताबकत रखता था। यह बातें जो वहां शुरू हुईं अमृतसर में इन्हें ज़रूर कामयाबी हुई, क्योंकि वहां वायुमण्डल अच्छा रहा। इस सिलसिलेमे में एक शेर अर्ज़ करता हूं:—

नहीं है यह वक्त तलातम नहीं है
यह आवाज़ दे कर किनारों से कह दो।

आगे कहा है—

कोई आने वाला है सहने चमन में
यह पिछले पहर की बहारों से कह दो।

जो आने वाले आदमी हैं इधर के सारे नहीं बल्कि उसी पार्टी के, वह इस के खिलाफ क्यों बन गए हैं ? इस से आगे कहा है—

इन्हें देख कर फिर किसी को न देखें
यह शर्तेवफ़ा बेकरारों से कह दो।

काम को रोकने के लिए कह रहे थे और काम रुका नहीं पर सफलता जरूर हुई है और इस में उन असहाब को भी समझा दिया गया है जिन्हें stability पसन्द नहीं आई। इस लिए आगे कहा है—

दु:खे कौम पर अब शफक छा चुकी है।
कदम चूम लें लालाज़ारों से कह दो।
बहरहाल कुछ मुसकराना पड़ेगा
निगाहे मुहब्बत के मारों से कह दो।

तो मैं यह आप के सामने अर्ज़ कर रहा था कि अमृतसर का सैशन socialist state के नए दौर का पैग़ाम लाने वाला था। बाज़ लोग कहते हैं कि अमृतसर के कांग्रेस सैशन में लोगों के दिलों में दण्ड पड़ गया। मैं कहता हूं कि आप को पता नहीं कि अमृतसर में क्या क्या चला होगा। वहां जितनी तबलीग और शुद्धि हुई है इतनी कभी नहीं हुई होगी। कितने ही लोगों ने कांग्रेस के लिए अपने दिल बदले होंगे, यह बात शायद आप के नोटिस में नहीं आई है। वहां कांग्रेस के पण्डाल में वह आदमी उन से कम थे जितने बाहर थे जो जवाहर लाल को अपना नेता अपनाने के लिए तैयार थे या तैयार किए जा रहे थे।

सैंटरल गवर्नमैंट, जवाहर लाल जी और कांग्रेस की यह बड़ी भारी जीत है। जैसे गवा की पालिसी है। गवा जो हम आज तक नहीं ले पाए हैं तो इस से हमारे पड़ौसी देशों बर्मा, नैपाल, थाइलैंड, अफगानिस्तान इत्यादि को विश्वास हो गया है कि हम किसी को दबाना नहीं चाहते बल्कि socialist समाज बनाने का हमारा मतलब है। इसी तरह पंडाल में आप को जो नज़र आया उस ने बाहर सब पार्टीज़ को यकीन दिला दिया कि जमहूरियत में सब को आज़ादी है कि अपने २ ख्यालात रखे। अमृतसर की यह चीज़ कांग्रेस की शानदार फतह है जिस पर हरेक को नाज़ है।

राज्यपाल महोदय ने पहले चार साल का काम आप के सामने रखा है।

(*At this stage Mr. Speaker occupied the Chair*).

आप इसे अच्छा कहें या बुरा यह आपके सामने है। मगर मैं फख़र से कहता हूं कि यह काम भी हालात के मुताबिक काफी अच्छा है। अब सरदार कैरों leader मुन्तखिब हुए हैं। वह एक man of the masses हैं इस लिए उन से इस से भी ज़्यादा तवक्कुह रख सकते हैं (घंटी)। दो मिनट में wind up कर दूंगा। अब यह जो zones के मुताल्लिक कदम उठाया गया है—यह काम पहले भी शुरू था—बहुत माकूल है। माकूल इस शक्ल में कि जो लोग सारे पंजाब को एक bilingual state बनाकर यहां एक ज़हर पैदा करना चाहते थे, यह ज़हर अब सिर्फ 4, 5 शहरों, दो एक तहसीलों तक ही महदूद रहेगा, बाकी सब को उस से आज़ाद कर दिया गया है। हरियाने के लोग खुश हैं कि ज़िले और उस से नीचे हिन्दी भाषा होगी और इसी तरह दूसरी तरफ पंजाबी होगी। जहां bilingual है वहां पर एक experts committee देखेगी, उन

[श्री धर्मवीर वासिष्ठ]

लोगों की राए लेगी। यह समाजवाद की तरफ पहला कदम है। पंजाब इस रास्ते पर चलेगा। जो लोग centralised economy चाहते थे, S.R.C. के महापंजाब के ख्याल में थे वह अब नहीं बनेगा। आप को पता है कि हमारे Communists या जनसंघ वाले यह चाहते हैं कि unitary type of economy, centralised economy हो, मगर अब पंजाब में zones के बन जाने से economy decentralise हो जाएगी, zones की अलग २ Councils होंगी और यह तरक्की करेंगे। तो यह socialism की तरफ पहला काम होगा और यह बड़ी कामयाबी और ज़ोर से चलेगा।

इधर के जो साथी हैं उन के दिल में किसी के लिए या हम हरियाने वालों के लिए कोई खास soft corner नहीं है। हरियाने वाले पंजाबी हिन्दू हों या सिख सब को यक्सां समझते हैं। उन का आपस में कोई झगड़ा हो तो वह अपना मफाद जानें, हमें कोई ताल्लुक नहीं। हम सब जानते हैं कि पिछले दिनों बड़ा शोर हुआ, हम ने भी किया। पोज़ीशन क्या है? Council of States में इस बार यहां से दो मैम्बर भेजे गए। जो पहले भी वहां थे उन्हीं को भेज दिया गया। एक भाई पंजाबी हिन्दू हैं और एक सिख। मैं किसी और ख्याल से नहीं कहता लेकिन 8 मैम्बरों में से हरियाना का एक भी नहीं था। अब के सोच रहे थे कि शायद एक आध हरियाने वाले को भेजा जाएगा। तो मैं अर्ज़ करता हूं कि यह चीज़ इस तरह से चल रही है। इधर से एक भाई ने खड़े हो कर बड़े ज़ोर से कहा कि खून खराबा होगा, कांगड़ा कुर्बानी देने को तैयार है महापंजाब के लिए। इस के लिए मैं गुज़ारिश कर दूं कि चन्द ही दिनों में S.R.C का बिल इस भवन में आ रहा है। तब पता चलेगा कि यह कितनी अकसरीयत से पास होगा और कि zonal division कितनी ताकत से कायम होगा। बाकी रही खून खराबे की बात। यह तो यह भी जानते हैं कि लोगों के दिलों के मुताबिक जो socialist समाज बनेगा, उस से ज्यादा खून खराबा होगा या कि अगर उन के दिलों के खिलाफ कोई बात होगी तो होगा। आज जब पंजाब गवर्नमेंट और हिन्द सरकार लोगों को मनाने की तरफ चल रही है तो कोई झगड़ा न होगा। झगड़े की बिना ही खत्म होनी चाहिए। जब यह socialist economy अलग २ zones जो autonomous होंगे—, में develop होगी तो सारे झगड़े खत्म हो जाएंगे।

**ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਇਕਬਾਲ ਸਿੰਘ (ਜਗਰਾਓਂ): ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਤਰਫੋਂ ਅਤੇ ਆਪਣੀ ਪਾਰਟੀ ਵੱਲੋਂ ਕੁਝ ਸ਼ਬਦ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ Address ਬਾਰੇ ਕਹਿਣ ਲਈ ਖੜ੍ਹਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ। ਸ਼ਾਇਦ ਮੈਂ Address ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਨਾ ਦੇ ਸਕਾਂ ਪਰ ਮੈਂ ਇਸ House ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਜ਼ਰੂਰ ਦਿਆਂਗਾ ਜਿਥੇ ਕਿ ਇਕ ਨਵਾਂ ਵਾਤਾਵਰਨ ਪੈਦਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ ਕਿ ਅਸੀਂ ਅੱਜ ਸਾਰੇ ਇਕੱਠੇ ਹੋ ਕੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਜੀ ਆਇਆਂ ਕਹਿ ਸਕੇ ਹਾਂ। ਇਹ ਅੱਜ ਪਹਿਲਾ ਮੌਕਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਅੱਜ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਕੱਠੇ ਹੋ ਸਕੇ ਹਾਂ। ਜਦ ਕੋਈ strong personality at the helm of affairs ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਹੀ ਏਕਤਾ ਪੈਦਾ ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਅੱਜ ਪੰਡਤ ਨਹਿਰੂ Centre ਵਿਚ affairs ਦੀ helms ਤੇ ਨਾ ਹੁੰਦੇ ਤਾਂ ਅੱਜ ਇਹ ਵਾਤਾਵਰਨ ਨਾ ਬਣ ਸਕਦਾ।**

ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਸ ਤੋਂ ਵੀ ਅਗੇ ਜਾਵਾਂਗਾ ਅਤੇ ਆਖਾਂਗਾ ਕਿ ਸਾਡੇ ਜੋ ਨਵੇਂ Chief Minister ਹਨ ਉਹ ਇਕ strong personality ਹਨ ।ਜੇਕਰ ਉਹ ਦਿਲ ਅਤੇ ਦਿਮਾਗ਼ ਨਾਲ ਕਿਸੇ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਮੰਨ ਲੈਣ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਸਿਰੇ ਚੜ੍ਹਾ ਸਕਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜੋ 9 points ਦਾ programme ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰੱਖਿਆ ਹੈ ਉਸ ਨਾਲ ਇਕ ਨਵਾਂ ਵਾਤਾਵਰਨ ਪੈਦਾ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਫਿਰ ਦਿੱਲੀ ਵਿਚ ਸਾਡੀਆਂ talks ਹੋ ਰਹੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਨਾਲ ਇਕ ਨਵਾਂ ਵਾਯੂਮੰਡਲ ਪੈਦਾ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ ਜਿਸ ਨਾਲ ਅਸੀਂ ਭਰਾ ਭਰਾ ਵਾਂਗ ਤਰੱਕੀ ਦੇ ਨਵੇਂ ਤਰੀਕੇ ਸੋਚ ਸਕਾਂਗੇ ।

ਮਗਰ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜੋ Address ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਲਿਆਂਦਾ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ ਰਾਮ ਰਾਜ ਦੀ picture ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਕੇਵਲ bright points ਦਾ ਹੀ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ, black spots ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਇਸ ਵਿਚ ਕਰਨਾ ਵੀ ਨਿਹਾਇਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸੀ ।

ਬਹੁਤਾ ਅਰਸਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਕਿ ਗੁਰਦਵਾਰਿਆਂ ਦੀ administration ਬਾਰੇ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਹੋਈਆਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨਜਾਇਜ਼ ਦਖਲ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ। ਗੁਰਦਵਾਰਿਆਂ ਦੀ administration ਬਾਰੇ ਕਿਸੇ policy ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ ।

ਇਕ ਤੜਪਦਾ ਹੋਇਆ ਹਿਰਦਾ Congress Session ਦੇ ਦੌਰਾਨ ਇਕ procession ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਦਰਿਆ ਦੀ ਲਹਿਰ ਵਾਂਗੂ ਸਾਹਮਣੇ ਆਇਆ *। ਮੈਂ ਉਸ ਦਿਨ ਦੇ ਕੰਮ ਲਈ ਮੌਜੂਦਾ ਪੰਜਾਬ administration ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ Chief Minister ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਸਾਰਾ ਦਿਨ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕਰਦਾ ਦੇਖ ਕੇ ਮੈਨੂੰ ਬੜੀ ਖ਼ੁਸ਼ੀ ਹੋਈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ਼ ਗੱਲ ਦਾ ਫਿਕਰ ਸੀ ਕਿ ਜੇਕਰ ਪਹਿਲੇ ਦਿਨ ਹੀ ਕੋਈ ਹਾਦਸਾ ਹੋ ਗਿਆ ਤਾਂ ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ future ਤੇ ਇਕ ਬਦਨੁਮਾ ਧੱਬਾ ਹੋਵੇਗਾ । ਜਿਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਸ ਦਿਨ ਪਹਿਰਾ ਦਿੱਤਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ, ਇਹ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ 9 points ਤੇ ਵੀ ਪਹਿਰਾ ਦੇਣਗੇ ਅਤੇ ਸਾਨੂੰ ਮੌਕਾ ਦੇਣਗੇ ਕਿ ਅਸੀਂ ਵੀ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸਿਰ ਉਚਾ ਕਰਕੇ ਫਿਰ ਸਕੀਏ ।

ਮਗਰ ਇਸੇ ਸਾਲ ਦੇ ਦੌਰਾਨ ਇਕ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਨਜ਼ਰ ਪਈ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਧਾਰਮਕ procession ਨਿਕਲ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਖਿਸ਼ਤਬਾਰੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਮੈਨੂੰ ਆਪ ਲੁਧਿਆਣੇ ਗੁਰੂ ਗੋਬਿੰਦ ਸਿੰਘ ਜੀ ਦੇ ਗੁਰਪੁਰਬ ਸਬੰਧੀ ਕੱਢੇ ਗਏ ਜਲੂਸ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਹੋਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਮਿਲਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਂ ਬਿਨਾ ਤਰਦੀਦ ਦੇ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਲੂਸ ਪੁਰਅਮਨ ਸੀ ਅਤੇ ਬਾਕਾਇਦਾ ਸੀ । ਫਿਰ ਦੂਜੀ ਪਾਰਟੀ ਵੱਲੋਂ ਜਲੂਸ ਕੱਢਿਆ ਗਿਆ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਸਾਂ ਕਿ ਉਹ ਜਿਸ ਰਾਹ ਤੋਂ ਚਾਹੁਣ ਲੰਘ ਜਾਣ । ਉਹ ਇਸ ਗੱਲ ਲਈ ਬਜ਼ਿੱਦ ਸਨ ਕਿ ਜਲੂਸ ਗੁਰਦਵਾਰੇ ਦੇ ਅੱਗੋਂ ਲੰਘਾਇਆ ਜਾਵੇ । ਅਸੀਂ ਰਸਤਾ ਬੰਦ ਨਹੀਂ ਸਾਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਪਰ ਅਸੀਂ ਇਕ ਸ਼ਰਤ ਰੱਖੀ ਸੀ ਕਿ ਗੁਰਦਵਾਰੇ ਅੱਗੋਂ ਲੰਘਣ ਵੇਲੇ ਕੋਈ ਪ੍ਰੋਵੋਕੇਟਿਵ ਨਾਹਰੇ ਨਾ ਲਗਾਏ ਜਾਣ । ਅਸੀਂ ਉਸ ਜਲੂਸ ਦੇ ਮੁਖੀਆਂ ਨੂੰ ਬੇਨਤੀ ਕੀਤੀ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਅਸਾਡੇ ਗੁਰਦਵਾਰੇ ਵਿਚ ਦਰਸ਼ਨ ਦਿਉ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਬਗਲਗੀਰ ਹੋਕੇ ਮਿਲਾਂਗੇ, ਕਿਉਂ ਜੋ ਗੁਰਦਵਾਰੇ ਵਿਚ ਸ਼ਾਂਤੀ ਦਾ ਵਾਯੂ ਮੰਡਲ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਸਮੇਂ ਕੋਈ ਵੀ ਭੜਕਾਊ ਨਾਹਰਾ ਨਾ ਲਾਇਆ ਜਾਵੇ । ਪਰ ਹੋਇਆ ਕੀ ਕਿ ਖਿਸ਼ਤ ਬਾਰੀ ਕੀਤੀ ਗਈ ਅਤੇ ਇਸ ਖਿਸ਼ਤ ਬਾਰੀ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਵੀ ਇਕ ਇੱਟ ਮੋਢਿਆਂ ਤੇ ਲੱਗੀ ।

[ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਇਕਬਾਲ ਸਿੰਘ]

ਫਿਰ ਟੀਅਰ ਗੈਸ ਛਡੀ ਗਈ । ਇਹ ਗੈਸ ਦਰਬਾਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਅੰਦਰ ਛੱਡੀ ਗਈ । ਇਥੋਂ ਤਕ ਕਿ ਇਕ ਸ਼ੈੱਲ ਤਾਂ ਮੇਰੇ ਪੈਰਾਂ ਵਿਚ ਗੁਰਦਵਾਰੇ ਦੇ ਅੰਦਰ ਆਕੇ ਡਿੱਗਾ । ਅਜਿਹੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰੱਖ ਕੇ ਅਤੇ ਅਜਿਹੇ ਮੌਕਿਆਂ ਦਾ ਖਿਆਲ ਕਰਕੇ ਮੇਰਾ ਦਿਲ ਨਹੀਂ ਮੰਨਦਾ ਕਿ ਮੈਂ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵੱਲੋਂ ਪੇਸ਼ ਕੀਤੇ ਗਏ ਐਡਰਸ ਲਈ ਵਧਾਈ ਪੇਸ਼ ਕਰਾਂ । ਇਸ ਵਿਗੜੇ ਹੋਏ ਵਾਯੂ ਮੰਡਲ ਨੂੰ ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰੀ ਸੈਂਟਰ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨਾਲ ਮਿਲ ਕੇ ਸ਼ਾਂਤ ਮਈ ਬਨਾਉਣ ਅਤੇ ਨਜਿੱਠਣ ਦੇ ਯਤਨ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਹ ਇਕ ਚੰਗਾ ਯਤਨ ਹੈ ਅਤੇ ਵਾਯੂ ਮੰਡਲ ਠੀਕ ਹੋ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਚੰਗਾ ਹੀ ਹੈ ।

ਫਿਰ ਇਹ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹੇ ਗਏ ਹਨ, ਕਾਲਜ ਖੋਲ੍ਹੇ ਗਏ ਹਨ ਅਤੇ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਪਰ ਇਹ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਤਾਂ ਕੋਈ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਖੋਲ੍ਹੀ ਜਾ ਰਹੀ ਇਹ ਤਾਂ ਕੁਰੂਕਸ਼ੇਤਰ ਵਿਚ ਖੋਲ੍ਹੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਫਿਰ ਇਸ ਤੋਂ ਅਸਾਨੂੰ ਕੀ ਲਾਭ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ?

ਇਸ ਸਬੰਧੀ ਮੈਂ ਇਹ ਪੁੱਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਉਹ ਕੰਪਲਸਰੀ ਪ੍ਰਾਇਮਰੀ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਕਿੱਥੇ ਹੈ ? ਉਹ ਵਿੱਦਿਆ ਜਿਸ ਬਾਰੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ ਟ੍ਰੇਨਿੰਗ ਦੇ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਕ ਨਵਾਂ ਆਊਟ-ਲੁਕ ਬਣਾਵਾਂਗੇ, ਜ਼ਰੂਰੀ ਮੁੱਢਲੀ ਵਿੱਦਿਆ ਬਾਰੇ ਕੋਈ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਫਿਰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ ਪੜ੍ਹੇ ਲਿਖੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਹੱਥੀਂ ਕੰਮ ਕਰਨ ਦੀ ਸਿਖਲਾਈ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇਗੀ ਤਾਂ ਜੋ ਉਹ ਆਪਣੀ ਰੋਜ਼ੀ ਆਪ ਕਮਾ ਸਕਣ ; ਇਸ ਕੰਮ ਲਈ ਬੇਸਿਕ ਟਰੇਨਿੰਗ ਦੇ ਸੈਂਟਰ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾਣਗੇ । ਕੀ ਮੈਂ ਪੁੱਛ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿੰਨੇ ਬੇਸਿਕ ਟ੍ਰੇਨਿੰਗ ਦੇ ਸੈਂਟਰ ਖੋਲ੍ਹੇ ? ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਪਾਸੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੁਝ ਕਦਮ ਚੁੱਕੇ ਹਨ । ਪਰ ਕੀ ਵਿਦਿਆਰਥੀਆਂ ਦੀ ਅਤੇ ਆਮ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਮੈਂਟਲ ਆਊਟਲੁਕ ਵਿਚ ਕੋਈ ਤਬਦੀਲੀ ਆਈ ਹੈ ਕਿ ਨਹੀਂ ?

ਫਿਰ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਹੈਲਥ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਇਹ ਦੱਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਪੱਖ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਬਹੁਤ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਅਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਆਪ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਤਾ ਹੋਣਾ ਹੈ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਕਈ ਅਜੇ ਵੀ ਮਾਸਕੀਟੋ ਬਰੀਡਿੰਗ ਥਾਵਾਂ ਹਨ । ਕਈ ਥਾਈਂ ਡਰੇਨੇਜ਼ ਬਣਾਈਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਖੜ੍ਹਾ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕਈ ਥਾਵਾਂ ਤੇ ਡ੍ਰੇਨਾਂ ਦਾ ਬਿਲਕੁਲ ਹੀ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ ।

ਇਹ ਵੀ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪ੍ਰਾਜੈਕਟ ਸਕੀਮਾਂ ਅਧੀਨ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਮਾਡਲ ਸਕੂਲ ਬਣਾਏ ਜਾਣੇ ਹਨ ਅਤੇ ਕਈ ਥਾਵਾਂ ਤੇ ਬਣਾਏ ਗਏ ਹਨ ਪਰ ਉਥੇ ਵੀ ਤਸੱਲੀ ਬਖਸ਼ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ ।

ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਐਡਰਸ ਵਿਚ ਆਮ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਹਰ ਕੰਮ ਵਿਚ ਐਸੋਸੀਏਟ ਕਰਨ ਦੇ ਯਤਨ ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ ਪਰ ਜਨ ਸਾਧਾਰਣ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਉਚਿਆਂ ਕਰਨ ਦੇ ਕੋਈ ਯਤਨ ਨਹੀਂ ਕੀਤੇ ਗਏ । ਸੂਬੇ ਵਿਚੋਂ ਬੇਗਰੀ—ਭਿੱਖ ਮੰਗਾਂ ਦੀ ਮੱਸਿਆ ਨੂੰ ਹੱਲ ਕਰਨ ਲਈ ਕੋਈ ਯਤਨ ਨਹੀਂ ਕੀਤੇ ਗਏ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਇਸ

ਭਾਸ਼ਣ ਵਿਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਬੇਹਤਰ ਬਨਾਉਣ ਲਈ ਪੂਅਰ ਹਾਊਸ ਕਿਥੇ ਬਣਾਏ ਗਏ ਹਨ ਜਿਥੇ ਕਿ ਇਹ ਵਿਚਾਰੇ ਆਪਣਾ ਸਿਰ ਲੁਕਾ ਸਕਣ ਅਤੇ ਸ਼ੈਲਟਰ ਲੈ ਸਕਣ। ਜਿਥੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਲੂਨੈਟਿਕ ਐਸਾਈਲਮ ਬਣੇ ਹੋਏ ਹਨ ਉਥੇ ਬੇਗਰ ਐਸਾਈਲਮ ਵੀ ਬਣਾਏ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਸਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਪੂਰਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ।

ਫਿਰ ਸੂਬੇ ਦੀ ਬੋਲੀ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਜਾਰੇਟੀ ਅਤੇ ਮਾਈਨਾਰੇਟੀ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਰੀਲੀਜਸ ਮੈਜਾਰੇਟੀ ਅਤੇ ਮਾਈਨਾਰੇਟੀ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਇਸ ਆਧਾਰ ਤੇ ਬਣਾਈ ਗਈ ਬਹੁਗਿਣਤੀ ਅਤੇ ਘੱਟ ਗਿਣਤੀ ਨੂੰ ਨਫਰਤ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਅਸੂਲ ਤੋਂ ਕੋਈ ਵੀ ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਲਿਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਬਹੁ ਗਿਣਤੀ ਦਾ ਆਧਾਰ ਧਰਮ ਦੀ ਬਿਨਾ ਤੇ ਹੋਵੇ ਮੈਨੂੰ ਉਸ ਨਾਲ ਹੇਟਰਿਡ ਹੈ ਪਰ ਮੈਂ ਇਥੇ ਇਹ ਦੱਸ ਦੇਵਾਂ ਕਿ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨਾਲ ਕਿਸੇ ਰੀਲੀਜਸ ਮਾਈਨਾਰੇਟੀ ਨੂੰ ਖਤਮ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਅਤੇ ਇਹੋ ਜਿਹਾ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨਾ ਸੂਰਜ ਦੀ ਹੋਂਦ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਕਰਨਾ ਹੈ। ਰੀਲੀਜਸ ਮਾਈਨਾਰੇਟੀ ਨੂੰ ਮੁਕਾਇਆ ਨਹੀਂ ਜਾ ਸਕਦਾ । ਇਹ ਮੈਜਾਰੇਟੀ ਅਤੇ ਮਾਈਨਾਰੇਟੀ ਸਦਾ ਤੋਂ ਮੌਜੂਦ ਚਲੀਆਂ ਆ ਰਹੀਆਂ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਅੰਤਰ ਅਤੇ ਭੇਦ ਭਾਵ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਅਉਟਲੁਕ ਬਦਲਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਅਮਲਾਂ ਵਿਚ ਤਬਦੀਲੀ ਲਿਆਉਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ।

ਫਿਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਵੱਢੀ ਖੋਰੀ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਲਈ ਇਕ ਐਂਟੀ-ਕੁਰੱਪਸ਼ਨ ਵਿਭਾਗ ਖੋਲ੍ਹਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਨਾਲ ਸਰਕਾਰੀ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਵਿਚੋਂ ਕੁਰੱਪਸ਼ਨ ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ । ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੁਰੱਪਸ਼ਨ ਕਰਨ ਵਾਲਿਆਂ ਦੀ ਜਦ ਤੱਕ ਰੁਚੀ ਨਹੀਂ ਬਦਲਦੀ ਅਤੇ ਜਦੋਂ ਤੱਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਨੁਕਤਾ ਨਿਗਾਹ ਪੁਰਾਣਾ ਚਲਿਆ ਆ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਸ ਭੈੜ ਨੂੰ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੈਜਾਰੇਟੀ ਅਤੇ ਮਾਈਨਾਰੇਟੀ ਦੇ ਅੰਤਰ ਨੂੰ ਵੀ ਮੈਂਟਲ ਆਉਟਲੁਕ ਬਦਲਣ ਨਾਲ ਹੀ ਦੂਰ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਤਕਰੀਰ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

**श्री राम सरूप** (बुटाना) : स्पीकर साहिब, मैं गवर्नर साहिब की तकरीर पर मुबारकबाद पेश करता हूं । आज जब हम पंजाब की तरफ देखते हैं, पंजाब की हर हालत में तरक्की देखते हैं । पंजाब को देखते हैं तो हमें पता चलता है कि पंजाब में काफी प्रगति हुई है । जगह जगह पर नई २ नहरें निकाली जा रही हैं । कई जगहों पर नहरों को चौड़ा किया जा रहा है; जिन नहरों में पानी नहीं था उनमें अब पानी आ गया है । कहीं पर बिजली के पोल लगाए जा रहे हैं । कहीं पर सड़कें चौड़ी हो रही हैं और कहीं नई सड़कें बनाई जा रही हैं । आज पंजाब का हरेक आदमी सोच रहा है और इस तरह अनुभव कर रहा है कि हमारी सरकार ने जनता की सही रहनुमाई की है । जनता की हालत भी अच्छी की गई है । पंजाब का हर व्यक्ति यह सोच रहा है कि पंजाब तरक्की कर रहा है लेकिन फिर भी कुछ आंखों के अन्धे लोग भी हैं जो यह कह जा रहे हैं कि पंजाब में कोई तरक्की नहीं हुई। वह इस तरह का propaganda किए जा रहे हैं कि हकूमत कुछ नहीं कर रही है । लेकिन इस गलत प्रापेगंडा से उनका काम नहीं बन सकता ।

[श्री राम सरूप]

गवर्नर साहिब ने जो ऐड्रेस दिया है इस में बहुत सी बातों का जिक्र किया गया है लेकिन इसके साथ ही मैं समझता हूं कि बहुत सी चीजें ऐसी हैं जो गवर्नर साहिब को कहनी चाहिए थीं मगर वह नहीं कही गई हैं। हमारे पंजाब के अन्दर जो यह हकूमत है यह लोगों की हकूमत है और जहां पहली हकूमत में पंजाब की फिज़ा को बिगाड़ दिया था और फिरकाप्रसती इस हद तक बढ़ गई थी जिस तरह कि हिन्दू मुसलमानों में हो लेकिन इस फिज़ा को जिस ढंग से हमारे नए चीफ मिनिस्टर साहिब ने अच्छा किया, जिस का सबूत हमें हाल ही में अमृतसर में हुई कानफ्रेंस के दौरान अमन कायम रखने से मिलता है, उस की जितनी सराहना की जाए बजा है।

स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ कर दूं कि हमारी कांग्रेस सरकार ही एक ऐसी जमात है जो दो फिरकाप्रसत जमातों के दरमियान खड़ी है—एक अकाली पार्टी है और दूसरे जनसंघ: जो आपसी नफरत का प्रचार करते हैं और उन्होंने लोगो में भेद भाव बहुत हद तक बढ़ा दिए हैं और देश में बदअमनी फैलाने का कारण यह जमातें ही हैं और इन्होंने प्रांत की फिज़ा को बिगाड़ दिया था। यह हमारी गवर्नमेंट ही है जिस ने इस फिज़ा को ठीक किया है और लोगों को अहसास कराया है कि वह फिरकाप्रस्तों की बातों में न आएं। इस लिए मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारी हकूमत जो इस वक्त नई बनी है इसने लोगों में विश्वास भर दिया है और हर तरफ तरक्की की जा रही है और लोगों की भावनाओं को तबदील किया है। इस सरकार पर प्रांत के सब लोगों की आशाएं बन्धी हुई हैं।

स्पीकर साहिब, आप जानते हैं कि पिछली दफा जो floods आए; इन floods की वजह से सारा पंजाब बरबाद हो गया। पिछले दिनों जब दरियाए जमुना में तुग़ियानी आई तो उस से ज़िला करनाल में 300 के करीब गांव बरबाद हो गए। मगर मुझे अफसोस है और दु:ख है कि ज़िला करनाल के कर्मचारियों ने केवल 34 गांव ही मेरे हलका के लिखे, मगर बाद में मालूम हुआ कि यह सब गलत चीज़ थी और नुकसान तो बहुत गांव में हुआ है और सिर्फ 34 में ही नहीं हुआ है। मेरे हलके में बहुत कम relief दी गई है। ज़िला करनाल में बेट के area में दरिया जमुना हर चौथे साल तुगियानी लाता है और बहुत नुकसान होता है। पिछले साल भी जठलाना के पास चोगावां गांव और बहुत से गांव ज़ेरे आब हो गए थे और तमाम मकानात चौगावां गांव के गिर गए थे। यह दरिया ज़िला करनाल में यू. पी. को छोड़ता हुआ पंजाब की तरफ आ रहा है और हर साल हज़ारों बीघे ज़मीन पंजाब की U. P. की तरफ जा रही है। उसका इन्तज़ाम होना बहुत ज़रूरी था मगर उसकी तरफ कोई ध्यान नहीं दिया गया है। पिछले साल सरदार प्रताप सिंह कैरों जी, जो कि उस वक्त Development Minister थे, ने कई एक गांव को तकावी दिया था और वहां लोगों को बीज और मकान वगैरह बनाने के लिए मदद दी थी। मकान भी कई गांव के अन्दर नए बनाए गए थे मगर वह तमाम गांव दोबारा गिर कर बिल्कुल बरबाद हो गए हैं। और चोगाव गांवां में तो एक भी मकान न बचा। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि ज़िला करनाल के अन्दर बहुत सी खराबियां हैं जिनका कि ज़िक्र गवर्नर साहिब ने अपने Address में नहीं किया है। ज़िला करनाल के अन्दर लाखों बीघे ज़मीन बेकार पड़ी हुई है और उसे Jullundur Division और दूसरे ज़िलों के हरिजन और बिसवेदारों को अलाट कर रहे हैं मगर ज़िला करनाल के बहुत से refugees और दूसरे लोग हरिजन वगैरह हैं जोकि.

बगैर ज़मीन के फिरते हैं और वह इस के लिए अपनी आवाज़ बुलंद कर रहे हैं मगर कोई नहीं सुनता है । कल भी एक deputation यहां आया था और इस बारे में मिला है मगर प्रोफैसर शेर सिंह जी ने कह दिया कि यह ज़मीन तो हरिजनों के लिए ही मिलेगी । लेकिन मैं पूछता हूं कि क्या कोई ऐसा कानून है जिस के तहत इन लोगों को नहीं मिल सकती है जो ज़िला करनाल में रहते हों चाहे वह हरिजन हों या बेज़मीन गरीब । गरीब लोगों को पता नहीं होता है कि किसे और कब दरखासत देनी है, किस गांव में ज़मीन बकाया पड़ी है । बाज़ औकात तो यह होता है कि अफसर तो इन लोगों की दरखासतें फेंक देते हैं और उनको ज़ाया कर देते हैं। मैं यह कहना चाहता हूं कि ज़िला करनाल में जो लाखों बीघे ज़मीन अभी तक बेकार पड़ी है उसे पहले ज़िला करनाल के गरीब और landless लोगों में तकसीम किया जाए और जो उन से बच जाए वह बाद में दूसरों को दी जाए । पहले करनाल ज़िला के लोगों को ही मिलनी चाहिए ।

एक अर्ज़ मैं और करना चाहता हूं । यहां कहा गया है कि पुलिस ने बहुत अच्छा काम किया है और कर रही है मगर मैं कहता हूं कि ज़िला करनाल में तो पुलिस ने कुछ नहीं किया है । मैं बताना चाहता हूं कि ज़िला करनाल में refugee भाई काफी तादाद में आ गए हैं । मैं, जनाब, हिन्दू, सिख और local का सवाल नहीं उठाता हूं, मगर मैं यह ज़रूर कहूंगा कि शेखुपुरा से जो सिख भाई आए हैं उन में कुछ बदमाश सिखों ने ज़िला करनाल में बद-अमनी फैला रखी है । कई चौकियां भी बिठा रखी थीं जो अब बन्द हैं मगर फिर भी लोग बहुत तंग है । कभी किसी की भैंस पकड़ ले जाते हैं और कभी किसी की घोड़ी । अगर कोई report करता है तो कोई शुनवाई नहीं होती है । एक केस पकड़ा भी गया था और चोर पकड़ लिया गया था; चोर ने मान भी लिया कि उसने घोड़ी चुराई है मगर अभी तक हुआ कुछ नहीं है । मैं मानता हूं कि जो सिख refugee भाई हैं वह सारे के सारे चोर नहीं है और खराब नहीं हैं मगर मैं कहता हूं कि शेखुपुरा और गुजरांवाला से जो डकैत और बदमाश आए थे वे अभी तक दुरुसत नहीं पकड़े गए हैं । उनका इन्तज़ाम ज़रूर करना चाहिए।

आखिर में मैं यह कहना चाहता हूं कि गवर्नर साहिब ने जो तकरीर की है वह बहुत अच्छी तकरीर की है और हमारी सरकार ने बहुत कुछ किया है मगर जो खामियां रहती हैं उनको ज़रूर दूर किया जाए । मैं अपने leader सरदार प्रताप सिंह जी कैरों से अर्ज़ करना चाहता हूं और आशा रखता हूं कि वह जल्दी से जल्दी अपनी Cabinet की strength को पूरा कर के सातों के सात वज़ीर मुकर्रर करेंगे (*Cheers from the Opposition Benches*) ।

मैं कहता हूं कि वह जल्दी ऐसा करें ताकि जो गलतफहमी लोगों को हो रही है वह दूर हो जाए और काम भी ज्यादा जल्दी से हो जिस से आप की इज्जत हो और पंजाब तरक्की करे ।

**श्री रिज़क राम** (राये) : स्पीकर साहिब, आज दो रोज़ से गवर्नर साहिब के Address पर बहस चल रही है और मैं भी गवर्नर साहिब ने जो Address इस सदन में पेश किया है उस पर मुबारकबाद देने के लिए खड़ा हुआ हूं । स्पीकर साहिब, इस Address को मैं ने बड़े गौर से पढ़ा है और दो रोज़ से जो बहस सुनी है उस से यही अन्दाज़ा लगता है कि

[श्री रिज़क राम]

जहां तक चार साल का पिछला record जो इस पंजाब के सूबे में Government ने कायम किया है वह गवर्नर साहिब ने अपने Address में पेश किया है और एक लासानी record पेश किया है । Law and Order, Education और जितने भी दूसरे महकमे हैं उनके बारे में जितनी भी चीदा चीदा बातें थीं वह गवर्नर साहिब ने इस Address में पेश की हैं। किसी तरफ भी हम नज़र दौड़ाएं तो हमें यही पता लगता है कि चार साल की जो Government की कारकरदगी है वह लासानी है और काबले-तारीफ है । जो बहस मैं ने पिछले दो दिनों में सुनी है जोकि इस हाऊस में हुई है उस में मैं ने देखा है कि बाज़ भाइयों ने कहा है कि इस Address में तो कुछ भी नहीं है, इस Address की तो इतनी कीमत भी नहीं है जितनी कि इस कागज़ की है जिस पर कि यह लिखा गया है । कहने को तो यह लोग कुछ भी क्यों न कहें । Opposition के और दूसरे भाई खाह कुछ भी इखतलाफ क्यों न रखते हों और नुकताचीनी करें मगर मैं कहता हूं कि कोई बात उनको ऐसी नहीं मिली है जिस में वह कह सकें कि Government ने जो काम किया है उस में यह कमी रह गई है ।

स्पीकर साहिब, आप सब को मालूम है कि पिछले साल पंजाब में बरबादी के लिए बड़े सामान पैदा हुए । वह floods आए जो बहुत मुद्दत पहले आए हों तो आए हों मगर हम ने नहीं देखे । इतनी भारी तुगियानी आई कि मकानात और फसलें तो क्या हज़ारों की तादाद में आदमी और मवैशी तक बरबाद हुए । हमारे इलाके में इन से भारी क्षति हुई है । स्पीकर साहिब, हमारे इलाके में तो पहले भी floods आते रहे हैं । Unionist सरकार भी रही और मैं ने अंग्रेज की हकूमत भी देखी जबकि मेरे सामने भारी floods और तुगियानी आई मगर कोई Government भी टस से मस न हुई थी । पिछले साल आप सब ने देखा है कि floods के दिनों में क्या अफसरान, क्या Government और क्या पब्लिक वर्करज़ सब काम में जुट गए । जब पानी सिर के ऊपर से जाता था तो यह सब के सब लोगों को निकालने के लिए, मवैशियों को बचाने के लिए जाते थे । इतनी सेवा पब्लिक की की गई है और इतनी इमदाद दी गई है कि जिसकी मिसाल तारीख में मिलनी मुश्किल है । जहां तक इस इमदाद का सम्बन्ध है मैं समझता हूं कि जितनी भी तारीफ Government की की जाए, जितनी भीमुबारकबाद इसे दी जाए वह थोड़ी है । लेकिन मैं कहना चाहता हूं कि जहां तक मालिया और Land Revenue का ताल्लुक है कुछ कायदे Government ने माफी देने के बनाए । पिछली सरकार ने भी बनाए और इस ने भी उन पर नज़र सानी की है और उनकी रू से जहां 40, 50, 75 या 90 फीसदी तक नुकसान हुए थे उसके मुताबिक इमदाद दी गई है और लोगों को बड़ा relief मिला है । मगर एक बात मैं यह कहना चाहता हूं कि जैसे कि press reports में आया है और वैसे भी मालूम हुआ है कि पंजाब के दो ज़िलों गुरदासपुर और अमृतसर के लिए तो यह हुकम जारी कर दिया गया है और Government ने फैसला किया है कि उनमें नुकसान का हिसाब न रखते हुए खाह किसी गांव को नुकसान पहुंचा हो या न, थोड़ा हुआ हो या ज़यादा, उन ज़िलों में मालगुज़ारी और आबयाना जो है वह सब के सब का माफ किया जाएगा ।

मुतअल्लिक भी आप जानते हैं कि सफर भी ज़्यादा गरीब लोग ही करते हैं । बड़े आदमियों का सफर करने का तरीका और ही होता है । इस तरह यह 73 लाख रुपया आम आदमियों से ही वसूल किया जाना है । हां टैक्स का कुछ हिस्सा ऐसा भी है जो 500 रुपए से ज़्यादा आमदन वालों पर डाला गया है । सरकार इन लोगों को बहुत आसूदा हाल समझती है । हालांकि सभी जानते हैं कि आज की economic हालत में, जो भाव वग़ैरा हैं उन को देखते हुए चार, पांच सौ रुपया कमाने वाला आदमी मामूली तरीके से ही रह सकता है, गुज़र चला सकता है । खैर बजट के अच्छे काम या बुरे काम मैम्बर साहिब देखेंगे, समझेंगे और भुगतेंगे भी लेकिन इस असैम्बली को जो पांच साल मिले तो उस में आखिरी साल चलते २ लोगों पर 73 लाख रुपए के अन्दाज़ा का बोझ डाल रहे हैं । और यह अन्दाज़ा बढ़ भी सकता है । पता नहीं एक करोड़ से भी ज़्यादा वसूली हो जाए । बजट एक हिसाब किताब है । मामूली आदमी के अपने हिसाब में फर्क पड़ जाना एक मामूली बात है मगर जहां बड़े २ experts हों, काबिल लोग हों जिन्होंने पिछले बजट देखे हों, उन के अन्दाज़े का गलत होना मामूली बात नहीं हो सकती और ऐसे हिसाब किताब के लिए वित्त मन्त्री को मुबारकबाद का दिया जाना ज़रा मुश्किल हो जाता है । अन्दाज़ा था कि 1954-55 में 7 लाख रुपए का खसारा रहेगा । अब देखिए इन के अन्दाज़े की तारीफ । यह 7 लाख का घाटा 2 करोड़ 28 लाख रुपये के नफे में बदल गया । फिर साल 1955-56 को लीजिए । (सिंचाई मन्त्री: फिर तो दाद देनी चाहिए।) हां दाद तो दी ही जानी चाहिए । मैं तो कहूंगा कि 7 लाख के घाटे के अन्दाज़े को बदल कर 2 करोड़ 28 लाख का नफा दिखाने वालों की तो पैनशन कर देनी चाहिए । (वित्त मन्त्री : आप के वक्त की figures होंगी ।) गवर्नमेंट में continuity होती है । वही वज़ीर , वही Finance Secretary और अमला होता है । अगर पहले कामों की दाद लेते हैं तो ज़रा यह भी सुन लीजिए । तबदीली तो बहुत थोड़ी सी हुई है, एक ही पार्टी की हकूमत रही है । आज गवर्नमेंट के सिर पर जो बैठा है वह 5, 4 साल से गवर्नमेंट में चला आ रहा है । तो मैं बता रहा था कि इस गवर्नमेंट का अन्दाज़ा कितना सही होता है । अगर बजट का यही मतलब है कि कुछ ही बतला दो और कुछ ही निकल आए तो मेरे ख्याल में एक मामूली अनपढ़ जाट से यह काम करवाया जा सकता है । तकरीरों और पढ़ाई लिखाई की ज़रूरत नहीं । फिर 1955-56 के साल को लीजिए पहले ख्याल था कि 77 लाख रुपए का नुकसान होगा । मगर हुआ क्या? 77 लाख का नुकसान नहीं बल्कि दो करोड़ 68 लाख का नुकसान का अन्दाज़ा है यानी............ (आवाज़: Floods की वजह से ऐसा है) हां वह तो मौलवी साहिब ने कहा है कि सैलाबों की वजह से हुआ है । मालूम होता है कि सैलाब पर सारा रुपया मौलवी साहिब की मारफत ही खर्च हुआ है । हमें बड़ी खुशी हुई कि हमारे बजट वाले 7 लाख रुपये के नुकसान को दो करोड़ 28 लाख के नफे में बदल सकते हैं और साथ ही 77 लाख के नुकसान को 2 करोड़ 68 लाख का नुकसान भी बना सकते हैं । तो जहां पिछले दो सालों में यह अन्दाज़ा रहा इन का, तो अगले साल का क्या कहा जा सकता है । यह 73 लाख कहीं 2 करोड़ ही न बन जाए । और अगर यह कुछ और होता तो बात और थी मगर यह तो टैक्स है जो लोगों पर लगाया गया है और लोगों को अपनी जान पर भुगतना पड़ेगा । इस में कोई शक नहीं कि जिस बजट के अन्दर बहुत सारी चीज़ें ली गई हों, मैं मानता हूं कि जहां एक अरब का खर्च

[पण्डित श्री राम शर्मा]

हो तो कुछ ऐसी बात हो सकती है मगर यह नहीं कि सारी की सारी रकम या आधी रकम छूमन्त्र की तरह उड़ा दी जाए। मैं क्या कहूं लेकिन एक मसले का ज़िक्र करूंगा। बजट का एक political aspect ज़रूर आप के नोटिस में लाना चाहता हूं। वह यह है कि गवर्नर साहिब के Address पर बहुत सारी तकरीरें हुईं और उन में उन की तारीफों के पुल बांधे गए और चूंकि यह एक आम रसम है इस लिए मुझे कोई शिकायत भी नहीं है। लेकिन मैं अपने नए मुख्य मन्त्री और पुराने दोस्त से यह कहना चाहता हूं कि यह जो तारीफों के पुल असैम्बली के अन्दर बैठकर बांधे और सुने जाते हैं, भाखड़े की नहरों की तरह इन की तामीर मज़बूत नहीं है। जिस तरह मामूली से flood से वह तामीरें और पुल बैठ जाते हैं ऐसे ही इन तारीफों का हाल है। यह किसी आदमी, किसी शखसीयत और किसी मिनिस्टरी की नहीं होतीं। जो भी इस कुर्सी पर बैठता है उसी की तारीफें होनी शुरू हो जाती हैं। यही तारीफें डाक्टर गोपीचन्द और श्री भीम सैन सच्चर की होती रहीं हैं जब वह इस कुर्सी पर बैठते थे। आज भी वही तारीफें सुनने में आ रही हैं। मुझे एक मज़ेदार किस्सा याद आ गया। कांग्रेस के दो बड़े Leader Indian National Congress की Presidentship के लिए खड़े हुए। एक साहिब हार गए और एक जीत गए। इत्तिफाक से एक बार दोनों मिलकर किसी तकरीब में गए तो President साहिब को एक बड़ा शानदार और बढ़िया Address पेश किया गया कि आप ऐसे हैं और आप ने यह कर के दिखाया वगैरा २। President साहिब भी बड़े मज़ेदार और मसखरे आदमी थे वह कहने लगे कि लोग खड़े हो कर तारीफों के पुल बांधने लग जाते हैं। ऐसे मौकों पर एड्रेस पढ़े जाते हैं और हर तरह से तारीफ की जाती है। और कहा जाता है कि यह President या वह चीफ मिनिस्टर elect हुए हैं। बहुत अच्छे हैं मगर किसी दूसरे के इस तरह elect हो जाने पर यही Address उस के लिए भी पढ़ा जाता है और यही तारीफें उस के लिए कही जाएंगी। इन तारीफ़ों के क्या कहने। मैं तो यह कहूंगा कि इन रसमी तारीफों में हमें नहीं आना चाहिए। यह तारीफें तो set और बनी बनाई होती हैं यह तो कुर्सी की तारीफें हैं।

अब हम ने देखना यह है कि पंजाब की हालत क्या है। एक अरब 81 करोड़ रुपया का कर्ज़ा हमारी सरकार पर है। हमारा बजट बड़ी मुश्किल से हर साल तकरीबन बराबर दिखाया जाता है। कभी 2 करोड़ ज्यादा नफा कभी 2 करोड़ कम खसारा भी मालूम हो जाता है।

यह ठीक है कि बहुत सारा रुपया तामीरी कामों पर सरकार की तरफ से लगाया गया है। नहरें बनाई जा रही हैं। सड़कें बन रही हैं। Community Project पर काम हो रहा है लेकिन मैं अपनी वज़ारत की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि इन तामीरी कामों में बड़ी भारी लूट का बाज़ार गर्म है। रिश्वत ज़ोरों पर है। ग़बन खूब है और भारी बेदर्दी के साथ लोगों के रुपया को तलफ किया जा रहा है। गवर्नमेंट को इस बात का ख्याल रखना ज़रूरी है इस में कोई शक नहीं कि यह एक अच्छा काम किया गया है कि रकम तामीरी कामों के लिए मन्ज़ूर की गई है लेकिन यह लूट में ही सरफ होगा। यह ठीक है कि यह रकम काफी नहीं लेकिन जो रकम रखी गई है वह लूट और रिश्वत में खर्च नहीं होनी

चाहिए । यह रकम लोगों के खून-पसीने की कमाई है फिर अगर यह कहा जाए कि तामीरी कामों पर Central Government को रुपया देना है तो वह भी लोगों से कमा कर गवर्नमेंट ने देना है इस के लिए जो खर्च हो वह सख्ती से देखा जाए । जो काम तामीरी किए जा रहे हैं वहां पर लूट होती है खसूट होती है । इस लूट को हर कीमत पर दूर करना ज़रूरी है । फिर हाऊस को बताने के लिए अखबारों में खबरें दी जाती हैं और कहा जाता है कि एक Chief Engineer को suspend कर दिया गया । इतने S.Es. को गिरफ्तार कर के ज़मानतें लीं और इतने Overseers और S.D.Os. को गिरफ्तार किया और सरकार ने कई ऐसे अफसरों पर मुकदमें चलाए मगर यहां ऐसी गिरफ्तारियों से क्या बन सकता है । यहां पर तो मैं कहूंगा कि रिश्वत और लूट का सैलाब आया हुआ है । मैं उस flood का ज़िक्र नहीं करता जो आसमान से पानी टपकता हो मैं तो इस flood का ज़िक्र करता हूं जो रिश्वत की शक्ल में आया हुआ है । किस बेदर्दी के साथ लूट मची हुई है ।

दूसरी बात यह है कि चीफ मिनिस्टर साहिब ने गालबन जालन्धर में एक तकरीर के दौरान में बताया कि वह रिश्वत और लूट को सख्ती और ज़ोर से खत्म कर देंगे । उनका यह इरादा तो कई सालों से है यह ख्याल हुकूमत का बहुत पुराना है । पिछली मिनिस्टरी में भी और Independence के पहले भी और इस से पहली मिनिस्टरी में भी जहां डाक्टर गोपीचन्द भार्गव की मिनिस्टरी में भी लूट और रिश्वत को खत्म करने और इनका कलाकमा करने का सेहरा सरदार प्रताप सिंह के सिर पर है । इन का कहना था कि रिश्वत को खत्म करने के लिए ज़रूरी इक्दाम उठाए जाएंगे और पंजाब के अन्दर रिश्वत नहीं रहेगी, बेईमानी नहीं रहेगी कोई ऐसा काम नहीं जिसे बेईमानी के साथ मनसूब न किया जाए। इस बेईमानी को दूर करने के लिए आज से 7-8 साल पहले भी Anti-Corruption Committee बनाई गई थी । भ्रष्टाचार नाशक कमेटी बनाई गई और इसके इलावा High Powered Committee बनाई गई और आखर में यह Anti-Corruption Department बनाया गया लेकिन मैं यह कहना चाहता हूं कि गवर्नमेंट को और सब बातों से तवज्जुह हटा कर इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि आखर यह लूट क्यों है इतनी खसूट क्यों है । आज की गवर्नमेंट में भी यह लूट खसूट और रिश्वत कोई कम नहीं । मैं तो यह कहूंगा कि आज की गवर्नमेंट में भी ना अहलियत और न काबलियत की अफरात है । आज की गवर्नमेंट में Government के top level से ले कर सरकारी अफसरों तक communalism और फिरकादारी का जर्म अभी मरा नहीं है । यहां जो corruption है और जो inefficiency और communalism है वह बाहर से नहीं गवर्नमेंट के अन्दर से निकलती हैं । 'यथा राजा तथा प्रजा' वाली बात है । यह बात हर ज़माने में सही रही है और अब भी है । अगर गवर्नमेंट के अपने top level पर और बड़े २ अफसरों के level पर यह corruption हो तो नामुमकिन बात है कि पटवारी और हवालदार रिश्वत न लें । लेकिन यहां तो यह हालत है कि corruption और ऐसी सब बुराइयों के लिए बड़े बड़े अफसरों को सब कुछ मुआफ होता है और छोटों के लिए यह Anti-Corruption Department और दूसरी कमेटियां बनी हुई हैं ।

[पण्डित श्री राम शर्मा]

फिर हमें यह बताया गया कि इस साल 365 cases corruption के आए इन सब में रिश्वत और बेईमानी की शिकायतें थीं लेकिन आप सुन कर हैरान होंगे कि इन सब केसों में में केवल 9 को dismiss किया गया, 2-4 की increment बन्द कर दी और 2-4 की promotions रोक दी गईं। क्या यह है वह progress जो corruption और लूट को रोकने के लिए की गई है। फिर आप कह देते हैं कि लोगों ने तो शिकायते करने का ठेका लिया हुआ है। मगर मैं तो कहूंगा कि लोग तो डरते शिकायतें ही नहीं करते, क्योंकि उन शिकायतों का कोई नतीजा नहीं निकलता और लोगों को ख्याल ही नहीं यकीन है कि जो शिकायतें करता है वह रगड़ा जाता है। हो सकता है कि कोई शिकायतें frivolous हों या किसी जाती दुशमनी की बिना पर हो लेकिन आम तौर पर ऐसी शिकायतें करने वालों को डिप्टी कमिश्नरों की नाराजगी बरदाश्त करनी पड़ती है पटवारी और एस.डी.ओ. के सामने बुरा बनना पड़ता है। अगर लोग शिकायत करें तो वह जानते हैं कि सिवाए उनकी victimization के और कुछ नहीं होगा। ऐसे department के बनाने से तो कोई फर्क नहीं पड़ा।

"मर्ज़ बढ़ता गया जूं जूं दवा की"।

Corruption को रोकने के लिए जो department बनाया गया है क्या कोई भी कह सकता है कि भ्रष्टाचार कम होगा, रिश्वत नहीं होगी में तो कहूंगा कि वह लूट बढ़ रही है और इस की वजह यह है कि Government level के ऊपर यह सब बातें किसी न किसी form या shape के अन्दर मौजूद हैं। मैं तो, स्पीकर साहिब, अर्ज़ करूंगा कि यहां पर तो सब से ज्यादा corruption political type की है जिस से सारे का सारा ऊपर से नीचे तक काम बिगड़ा हुआ है। हमारे मिनिस्टर लोग आम तौर पर छोटी २ बातों में दखल देते हैं। मैंने देखा है, सुना है और खुद जानता हूं, मुझे न किसी के साथ दुशमनी है और न ही मैं किसी का नाम लेना चाहता हूं, मैं मजमूई तौर पर कह सकता हूं और तजरुबे की बिना पर भी कि हमारे मिनिस्टरों ने रोजमरा के कामों में interfere करना इस हद तक पहुंच गया है कि सारी की सारी Administration पर पानी फिर गया। थानेदार, चपड़ासी और पटवारी जैसी मुलाज़मतों के लिए ऊपर से इशारे और टैलीफोन घुमाये जाते हैं। सारे के सारे वज़ीर छोटे से छोटे आदमी के लिए कहते हैं और इस तरह लूट जारी है। इस तरह department बना देने से और anti-corruption day मनाने से वहां corruption कैसे रुक सकती है। अगर मिनिस्टर के इशारे पर कोई अफसर दो नाजायज़ बातें करता है तो वह इसी basis पर दस नाजायज़ काम अपने करवा लेता है। इस लिए मैं यह कहना चाहता हूं कि अगर पंजाब के अन्दर corruption बन्द करनी हो तो सब से पहले चीफ मिनिस्टर और उन के साथी मिनिस्टरों को यह अहद करना होगा कि वह कभी भी day-to-day Administration के अन्दर किसी भी बात में दखल नही देंगे और हर हुक्म को लिख कर और कायदे और ज़ाबते के अन्दर देंगे। टेलीफोनों पर और इशारों से हुक्म नहीं देंगे। और जो भी अफसर इस हुकूमत के खैरखाह हैं वह अपने कामों को ज़ाबते के मुताबिक करें। यही लूट और रिश्वत मचा रहे हैं। यह बात वज़ीरों तक ही नहीं बल्कि बरसरेइक्तदार पार्टी के मेम्बर जिन का वज़ीरों से ताल्लुक है और जो वज़ीरों के घरों

में ठहरते हैं, वज़ीरों की कारों में बैठते हैं, जो वज़ीरों को खाना खिलाते हैं और जो बज़ाहर कह सकते हैं कि हमारा ताल्लुक मिनिस्टरों से है, उन्हों ने services में अन्धेर मचाया हुआ है।

स्पीकर साहिब, services में जो पहले थोड़ा बहुत दम भी था अब इस का दम टूट चुका है। अभी आज आप ने देखा है और पढ़ा है कि Mr. Mukerjee ने report पेश की है। इस Government ने जो यह सामने बैठी हुई है यह कहने से फर्क नहीं पड़ेगा कि गाए आई और आगे जो दूसरी बात है वह बहुत बुरी है मैं उसे नहीं कहता मगर मैं यह ज़रूर कहूंगा कि changes से इस मामला में फर्क नहीं पड़ेगा। हां तो यह Government जो सामने बैठी है इस ने एक बहुत बड़े I.C.S. अफसर पर निहायत संगीन इलज़ाम लगाए। जनाब इन इलज़ामात की बुनियाद वह थी जो शायद किसी और शकल में देहली तक और हाई कोर्ट तक जा पहुंची है या पहुंचने वाली है। मैं मुख्य मंत्री जी से कहना चाहता हूं कि यह जो Mr. Mukerjee ने report पेश की है उसे public किया जाये ताकि दुनिया देखे कि Government ने क्या किया है। मैं यह भी यहां कह दूं कि हमें इस अफसर के साथ दोस्ती नहीं, कोई हमदर्दी नहीं और न ही Government के साथ कोई दुशमनी है लेकिन हम यह कहना चाहते हैं कि services के morale को गिराने के बाद कोई Government नहीं चल सकती है। इस Government ने services के morale को इतना गिरा दिया है कि मैं कहता हूं कि एक बड़े से बड़े, अच्छे से अच्छे और ज्यादा से ज्यादा तजरुबाकार अफसर जितने थे उन्होंने इसी में बेहतरी समझी है कि वह pension ले कर अपने घर को चले जाएं।

3 P. M.

आज पंजाब के अन्दर एक भी अच्छा अफसर ऐसा नहीं जो पंजाब में रहने के लिए तैय्यार हो। अगर उसे Government of India या और किसी State के अन्दर जगह मिल जाए तो वह फौरन यहां को खैरबाद कह कर चला जाए। इस की बजह यह है कि इन वुज़रा साहिबान ने और मैं यह भी कहूंगा कि हम लोगों ने भी जिन को कि हुकूमत करने का तजरुबा नहीं था इन Treasury Benches पर बैठ कर इस तरह के काम कर के सारी Government का वकार और prestige मिट्टी में मिला और गिरा दिया। इसी तरह, मैं कहता हूं कि यह जो corruption का सवाल आज यहां मौजूद है वह पटवारियों, तहसीलदारों, थानेदारों वगैरा वगैरा के आगे पीछे फिरने से हल नहीं होगा, यह squads मुकर्रर करने से हल नहीं होगा। Consolidation के अन्दर जो आदमी इस काम के लिए जाता है उस की खुद reputation यह है कि वह एक बड़ा भारी political आदमी है और political बातों के अन्दर पड़ता है। इस लिए अगर पंजाब के अन्दर corruption बन्द करनी है और इस पांच साल के आखरी अरसे में कोई नई turn देनी है तो इन वज़ीरों को अहद करना चाहिए और खुले अजलास में पब्लिक को यकीन दिलाना चाहिए कि वह Administration के अन्दर कतई किसी बात में दखल नहीं देंगे। दूसरी तरफ मैं इन मैम्बरान साहिबान से कहना चाहता हूं कि मैं खुद मैम्बर हूं और मैम्बर होते हुए यह बात बहुत सख्त है मगर मैं यह कहे बिना नहीं रह सकता कि कोई ऐसा ला हो और कोई ऐसा ordinance होना चाहिए कि मैम्बर साहिबान सरकारी दफातर से कम से कम 500 गज के

[पंडित श्री राम शर्मा]

फ़ासले पर रहा करें (हंसी)। उसकी वजह यह है कि यह आम बात बन गई है कि इस काम के लिए किसी M. L. A. ने कह दिया और किसी वज़ीर ने कह दिया है और अफसर हैं बिचारे कि करें तो क्या करें। उन पर pressure जो पड़ता है। आप बताएं कि किस तरह से यह Administration इन हालात में चल सकता है। मेरे कहने का मतलब यह है कि अगर आप चाहते हैं कि corruption खत्म हो तो पहले इस चीज़ को खत्म करें। Corruption इस तरीका से ही खत्म होगी और इसी तरह होनी चाहिए। इस के इलावा दो चार बातें में और कहना चाहता हूं। बातें तो और बहुत हैं मगर मैंने ठेका नहीं लिया हुआ है कि सभी मैं ही कहूं। मगर फिर भी सरसरी तौर पर कुछ बातें कह देना चाहता हूं। Political sufferers के मुतअल्लिक 8 लाख रुपया मंज़ूर किया गया। पहले यह रकम तीन लाख थी। फिर यह पांच लाख बनी और बाद में फिर यह 8 लाख तक गई। मैं खुद political आदमी हूं और मुझे यह बात नापसंद नहीं है कि जिन लोगों ने मुलक की आज़ादी की जंग में और जद्दोजहद के अन्दर बहुत कुरबानियां की हैं और अब उन के हालात ऐसे हो गए हैं कि वह बेसहारा और ऐसी तंगी की हालत में हों कि गुज़ारा चलाना मुश्किल हो रहा हो तो उन को सहारा दें। मैं कहता हूं कि उन की हर मुमकिन मदद होनी चाहिए। मगर जनाब मैं कहना चाहता हूं कि जिस तरीका से यह पांच और आठ रुपए की रकम लुटाई जा रही है उसकी कोई मिसाल नहीं मिलती और न मिल सकती है। नाम तो ऐसी बातों में नहीं लिए जा सकते मगर मैं इतना ज़रूर कहूंगा कि किसी को पन्द्रह, किसी को बीस, किसी को तीस, किसी को पचास, किसी को ज़मीन और किसी को pension जिस basis पर दी जाती है इसकी अगर enquiry की जाए तो आप को मालूम होगा कि यह पांच, आठ लाख की रकम में से 2/3 बिल्कुल waste जा रही है, बरबाद हो रही है और political purposes के लिए इस्तेमाल हो रही है। इन में से बहुत लोग ऐसे हैं जो तीन सौ रुपया तक माहवार कमाते हैं मगर फिर भी pension ले रहे हैं। जो लोग बीस बीस और पच्चीस २ रुपए तक तो मालिया देते हैं मगर फिर भी झूठ कहते हैं कि उन की 75 रुपए से ज़्यादा आमदन नहीं है। इस में दो बातें हैं। एक तो यह है कि कोई देखने वाला नहीं है कि कौन sufferer है और कौन नहीं है। आंखें बन्द कर के अंधाधुंध कागज़ात पर दस्तखत कर दिए जाते हैं मगर पूछता कोई नहीं है। दूसरी बात यह है कि यह अपने हवारियों को बखशिश होती है और उसी के तौर पर दी जाती है। यह Moghul period की तरह की एक चीज़ बहुत बुरी शकल में मौजूद है (घंटी) लाल बत्ती तो दिखा दी गई है मगर मैं एक बात कहना ज़रूरी समझता हूं और वह यह कि हमारी वुज़ारत और बरसरेइक्तदार पार्टी की बदौलत आज पंजाब की यह हालत हो गई है कि एक पंजाबी Zone बन रहा है और एक हिन्दी Zone बन रहा है। अगर 1937 के अन्दर Congress Party यह गलती न करती कि जो Muslim League को अपने साथ Government में शामिल न किया तो उस की सज़ा यह न भुगतनी पड़ती और आखिर में मुलक की तकसीम न होती और यह खून खराबा न होता। इस बरसरेइक्तदार पार्टी की वजह से पंजाब आज आधा बट चुका है और अब फिर यह वही हालात पैदा कर रही है। मैं कहता हूं कि अब भी यह सम्भलें तो यह पंजाबी सूबा और हिन्दी Zone एक हो सकते हैं और इकट्ठे मिल कर चल सकते हैं। मगर अगर इस की यही

पालिसी रही कि वुज़रात में वह सिख वज़ीर लिए जाएं जिन से कोई सिख खुश न हो; जाटों में से वह वज़ीर बना दिया जाए जिसके कोई पीछे न हो, स्वर्ण हिन्दुओं में से उसे लिया जाए जिस की कोई majority न हो और हरिजनों में से उसे वज़ारत की गद्दी दी जाए जिसे कोई हरिजन पसन्द न करता हो तो इस का नतीजा यह होगा कि estrangement बढ़ती जाएगी। इस लिए मैं अब भी इन्हें कहता हूं कि यह सम्भलें और सही कदम उठाएं।

## QUESTION OF PRIVILEGE REGARDING ALLEGED LEAKAGE OF BUDGET.

**श्री बालू** : On a point of Order, Sir. जनाब बात यह है कि इस साल का बजट नौ मार्च को 11 बजे हाऊस में पेश हुआ है लेकिन यह बजट हाऊस में पेश होने से पहले leak out हो चुका था। हम ने 9 मार्च की सुबह के 'Tribune' में सफा छः पर यह पढ़ा है। मैं अंग्रेज़ी तो नहीं जानता हूं मगर मैं फिर भी आप को सब बात समझा दूंगा।

"Electricity consumers in Punjab will pay uniform rates from April.

Lobby sources indicated that electricity rates would be annas five per unit all over the State from April 1.

Private electricity companies had also been asked to charge the same rate as fixed by the Government and not higher rates as charging at present.

Cinema goers will be hit hard by the proposal to enhance excise duty on cinema tickets from annas four to annas five in a rupee."

**अध्यक्ष महोदय** : Order, order. मुझे समझ नहीं आ रही है कि आप क्या कह रहे हैं (Order, order; I am not following what the hon. Member is saying.)

**श्री बालू** : जनाब मेरे कहने का मतलब यह है कि बजट out हुआ है इस लिए मैं question of privilege raise करना चाहता हूं। (*noise*).

**अध्यक्ष महोदय** : Order, order. अगर आपने यह question raise करना था तो यह question hour के फौरन बाद लाना चाहिए था। मगर Question Hour के बाद तो एक मैम्बर भी बोल चुका है। मेरा ख्याल है आपने Rules नहीं देखे कि question of privilege रेज़ किया कैसे जाता है।

(Order, order. If the hon. Member wanted to raise this question, he should have done so immediately after the Question Hour. But now even one hon. Member has already spoken after the question hour. I think he has not consulted the relevant rules as to how a question of privilege is to be raised.)

I would not allow this. The hon. Member should have raised the point immediately after the Question Hour.

क्या आप अंग्रेज़ी समझते हैं ? (Does the hon. Member understand English ?)

**Shri Balu** : No Sir. (*laughter*).

**अध्यक्ष महोदय** : देखिए, जब सवालात का वक्त खत्म हो जाए तो उसके बाद यह question raise किया जाना चाहिए । अब जब कि एक मैम्बर भी बोल चुका है तब आप इसे ले आए हैं । यह पहले raise करना चाहिए था ।

(This motion should be brought immediately after the question hour is over. The hon. Member has brought it when an hon. Member has already spoken. He should have brought it earlier.)

**श्री बालू** : यह कब करना चाहिए था ।

**अध्यक्ष महोदय** : Question hour के बाद । (After the Question Hour.)

**श्री बालू** : अच्छा जनाब तो कल सही (हंसी)।

**अध्यक्ष महोदय** : आप मेरे कमरे में आएं मैं आप को सब बात समझाऊंगा ।

(He may please come to my Chamber and I will explain the procedure to him there).

**श्री बालू** : मैं तो जनाब यहीं पर यह समझना चाहता हूं (हंसी) ।

**अध्यक्ष महोदय** : हाऊस के अन्दर तो आप समझे नहीं हैं इस लिए कमरे में ही आपको समझाना पड़ेगा ।

(Since he has not followed it in the House. I shall have to explain it to him in my Chamber).

---

## RESUMPTION OF GENERAL DISCUSSION ON THE BUDGET

**श्री देव राज सेठी** (रोहतक शहर) : अध्यक्ष महोदय, मैं इस वज़ारत को और नये वित्त मन्त्री को दिल से मुबारक देता हूं जिन्होंने इस बजट की तकरीर बड़ी मुफस्सल और जामह इस एवान द्वारा पंजाब के लोगों के सामने पेश की है । इस में पंजाब के पिछले चार सालों के जितने भी कारेनुमायां थे और जो स्कीमें थीं और जो उन की अमली रूप रेखा थी वह भी पब्लिक के सामने रखी है । यह बजट एक से ज्यादा वजूहात की बिना पर बहुत अहम है । क्योंकि यह इस एवान को जिन्दगी का आखरी साल है इसलिए इस की ज्यादा अहमीयत है । इस के अलावा इस की अहमियत इस वजह से भी है कि पहली पंच वर्षीय योजना खत्म हो गई है और दूसरी शुरू हुई है । पंच वर्षीय योजना के साथ ही पंजाब का मुस्तकबिल और उस की तरक्की वाबस्ता है । यह बजट एक तरह से पंच वर्षीय योजना के पहले साल की एक अंदरूनी तसवीर है । इस बजट की तकरीर सुनने के बाद हम जब यहां से दो दिन के लिये बाहर गये तो हमें गांव में और शहर में भी जाने का मौका मिला । हम ने देखा कि लोग इस साल के बजट पर अपनी राये ज़ाहिर कर रहे थे । आम लोगों की ज़बान पर सरकार के पिछले चार साल के कारे नुमायां नहीं थे बल्कि वे सरकार की तरफ से लगाए गए नये टैक्सों के खिलाफ आवाज बुलंद कर रहे थे । अकसर लोगों ने सरकार की इस पालिसी को पसंदीदा निगाहों से नहीं देखा । 47 लाख रुपये का घाटा मैं समझता हूं कि किसी भी स्टेट के लिये कोई ऐसा घाटा नहीं जो गवर्नमेंट को नये टैक्स लगाने पर मजबूर कर दे जिन की वजह से पब्लिक में नाहक गवर्नमेंट के खिलाफ एक चर्चा सा शुरू हो जाये । न ही यह हकीकत है कि यह टैक्स socialistic pattern of society के असूल

के मुताबिक लगाए जा रहे हैं। जब लोग यह सुनते हैं कि Passenger Tax 99 फीसदी ग़रीब आदमियों पर लगाया जा रहा है और उन्हें दो आना की बजाए तीन आना टैक्स देना पड़ेगा तो वह यकीनी तौर पर ऐसा बजट पेश करने पर गवर्नमेंट को मुबारकबाद नहीं देते।

इस के अलावा, स्पीकर साहिब, पब्लिक का एक vocal section है जो वकील है। यह लोग public life और politics में बड़ा हिस्सा लेते हैं। मुझे इस की मसलिहत समझ नहीं आई कि 10 रुपए माहवार वकीलों से टैक्स ले कर कितनी वसूली सरकार को हो जायेगी। मैं समझता हूं कि सरकार ने उन पर यह टैक्स लगा कर गुनाह बेलज्जत किया हैं। मुझे समझ नहीं आई कि यह जो 73 लाख रुपए की वसूली की आशा की जाती है शायद बिक्री टैक्स के बढ़ने से हो सकती थी। इसी तरह से Entertainment Tax के बढ़ाने से गवर्नमेंट की आमदनी में कितना इज़ाफा हो जायेगा। मैं मुख्य मन्त्री और वित्त मन्त्री से निहायत संजीदगी के साथ गुज़ारिश करूंगा कि वह इस मामले पर दोबारा ग़ौर करें कि इस किस्म का irritating टैक्स जिस की वसूली भी न हो सके उन पर न लगाया जाये। इस बारे में वह यह भी दलील देते हैं कि इस से पहले वह गवर्नमेंट आफ इण्डिया को यह टैक्स Income Tax की शक्ल में अदा कर रहे हैं। Passenger Tax में जो इज़ाफा कर दिया गया है वह गरीब लोग नहीं दे सकेंगे। इसी तरह Entertainment Tax है। लोग cinema में दिल बहलाने के लिये जाते हैं। पहले उन्हें एक रुपये पर चार आने देने पड़ते थे अब उन को एक आना और देना पड़ेगा जो उन्हें नागवार मालूम हो रहा है। मैं कहूंगा कि किसी स्टेट का बजट deficit होना कोई बुरी बात नहीं बशर्तेकि deficit माकूल हद तक हो और उस से बढ़ा हुआ न हो। यह जो estimates deficit के है वह साल खातमा पर revised estimate में लाखों का घाट करोड़ों की बचत की शक्ल में हो सकता है। इसी लिये political expediency के ख्याल से आने वाली इलैक्शनों को मद्देनज़र रखते हुए वज़ारत ने 47 लाख रुपए के deficit को कम करने की कोशिश की है। इन नये टैक्सों के लगाए जाने से गवर्नमेंट की खूबियां पसे पर्दा पड़ गई हैं। इस लिये मैं कहूंगा कि इन नये taxes की proposal दोबारा ग़ौर की मुस्तहिक है।

अध्यक्ष महोदय, जैसे मैंने शुरू में कहा था कि यह बजट एक खास अहमियत रखता है क्योंकि हमारी पहली पांच वर्षीय योजना खत्म हो रही है और दूसरी को हम पहली अप्रैल से शुरू करने वाले हैं। पंडित जवाहर लाल नेहरू इस को बजा तौर पर अहमियत देते हैं कि इस plan के साथ हिन्दुस्तान का और हमारे पंजाब का जो एक सरहद्दी सूबा है मुस्तकबिल वाबस्ता है। पहली पांच साला योजना एक experiment और rehearsal के तौर पर थी और उस से पंजाब को काफी कामयाबी हुई गो बहुत सी बातें जो होनी चाहिये थीं वह न हो सकीं। इस तजरुबा की बिना पर हमें चाहिये कि हम देखें कि अगली पांच साला योजना जो हम शुरू कर रहे हैं उस में मुकम्मल तौर पर कामयाबी हो। इस के लिए ज़रूरी है कि हम पिछला post-mortem कर के देखें कि कहां कहां कमी रह गई थी। अध्यक्ष महोदय, हमारी services का ढांचा उस वक्त बनाया गया था जब इस पंजाब को एक Police State या law and order State के नाम से पुकारा जाता था। वह किसी खास मकसद की तकमील के लिये बनाई गई थीं। इस में जब तक इनकलाबी तबदीलियां, बुनियादी तबदीलियां न हो जायें तब तक इस पांच साला योजना में उतनी सफलता न हो सकेगी

[श्री देव राज सेठी]

धितनी कि हम चाहते हैं। मैं कहूंगा कि इन Steel frame services में बहुत अच्छे २ अफसरान भी हैं। अंग्रेज़ों के वक्त Centralised administration थी और बेएतबारी था उस का मूल मन्त्र। अब भी जब तक Secretariat की इजाज़त न ली जाये तब तक कुछ नहीं होता। Secretariat का working इतना ढीला और लम्बा है कि हर file को हर मरहले पर जब तक धक्का न दिया जाये तब तक किसी का काम निकलता नहीं।

अध्यक्ष महोदय, लोग बहुत आशाएं लगाए बैठे हैं। वे चिट्ठियां भेजते हैं। वे समझते हैं कि जो उन की हकीकी ज़रूरतें हैं वे जल्दी पूरी होनी चाहियें। वे समझते हैं कि अब अंग्रेज़ बीच में नहीं रहा जिस को उन की ज़रूरतों का दर्द नहीं था लेकिन उनकी ज़रूरतों को उस वक्त तक नहीं पूरा किया जा सकता जब तक कि हम अपने Secretariat का working न बदलें और services की personel के अन्दर मौजूदा माहौल को न बदला जाए। वे लोग पुराने माहौल में पले हुए हैं; उस माहौल को बहुत जल्दी बदलने की ज़रूरत है। Mr. Fletcher की अध्यक्षता में District Reorganisation Committee ने अच्छी तबदीलियां suggest की थीं; उन को और आगे बढ़ाया जाए। Secretariat के working को बिल्कुल overhaul करने के लिये एक कमेटी मुकर्रर की जाए। वर्तमान समय में कागजात को बीसियों हाथों में से गुज़रना पड़ता है। Secretaries अपनी जिम्मेदारी नहीं लेते। असल हुकम Assistants और Clerks का ही चलता है। जब कोई file आती है या कोई paper आता है तो Secretary अपने Superintendent या Assistant को भेजता है। बाज़दफा file को दफतरी के हाथों में से गुज़रना पड़ता है। राए होती हैं और draft for approval put up होता है। इस तरह से एक file को 20 हाथों में से गुज़रना पड़ता है और अगर उस को Finance Minister के पास जाना हो तो दुगना समय, 6 महीने और साल लग जाते हैं। मेरी अर्ज़ है कि इस working को quick और cheap करने की अशद ज़रूरत है। Personnel के बारे में भी लोगों को शिकायतें हैं कि वे भी अच्छी तरह दिल लगा कर काम नहीं करती हैं। उस का कारण, अध्यक्ष महोदय, यह है कि personnel के अन्दर भी frustration है। P.C.S. steel frame है। I.C.S. की जगह पर जो नया ढांचा I.A.S. का आया है उस के बारे में लोगों की आम feeling है कि District Heads की जो efficiency होती थी वह rapidly deteriorate हो रही है और जिम्मेदार आदमी महसूस करते हैं कि अगर 10, 15 वर्ष तक यही हाल रहा तो efficiency बिल्कुल गिर जाएगी। अध्यक्ष महोदय, पंजाब में 200 के ऊपर P.C.S. अफसरों की संख्या है लेकिन I.A.S. थोड़े से अफसर हैं। जब कोई selection grade की पोस्ट होती है तो उन 15, 15 और 20, 20 साल के तजरुबा वाले P.C.S. अफसरों को छोड़ कर नातजरुबाकार I.A.S. अफसरों को लगा दिया जाता है। I. A. S. Officers की percentage P.C.S. officers से selection grade के लिये ज्यादा fix की हुई है। P.C.S. वाले ज्यादा तजरुबाकार और लायक होते हैं इस लिये उन के दिल में frustration पैदा होती है।

इस के इलावा दिल्ली की services में पंजाब को 50% representation मिलती थी Deputy Commissioner और Chief Commissioner में एक ज़रूर पंजाबी

होता था । लेकिन अब वह बात नहीं है । न मालूम अब क्या कारण है कि यू. पी. के नए नए नौजवान अफसरों को Selection Boards में और दूसरे ओहदों पर लगा दिया जाता है और पंजाबी अफसर जिन को 20, 20 साल और 25, 25 साल का तजरुबा होता है उन को नहीं लिया जाता । Senior अफसरों को छोड़ दिया जाता है । अब हालत यह है कि सिवाए 2, 3 Magistrates के आहिस्ता आहिस्ता सारे पंजाबी अफसरों को वहां से निकाल दिया गया है । सब अफसर यू. पी. और दूसरे राज्यों के हैं । नतीजा यह होता है कि हमारे लायक अफसरों को अपनी लियाकत दिखाने का मौका नहीं मिलता । इस सम्बन्ध में मैं किसी को उलाहना नहीं देना चाहता लेकिन यह हकीकत है कि services की यह feeling हो जाती है कि merits का कोई ध्यान नहीं रखा जाता और लियाकत की कोई कदर नहीं की जाती । जिस की सिफारिश है, जिस की पहुंच है और जो ऊपर पहुंच सकता है, उसी की कदर होती है, उसी की तरक्की होती है और वह अपने लिये अच्छा स्टेशन select करवा सकता है । ऐसा रिवाज, ऐसा संस्कार services में पड़ा हुआ है। नतीजा यह हो रहा है कि services में efficiency बहुत कम हो गई है । वह समझते हैं कि ज्यादा कलम घिसाने का क्या फायदा है । यह सिर दर्द मोल लेने का क्या फायदा है, अपनी तरक्की के लिये अपनी सिफारिश ढूंढो और ऊपर तक पहुंच बनाओ । मैं अपने वित्त मंत्री की खास तवज्जुह इस ओर दिलाना चाहता हूं कि यह रूहजान हमारी services में आज पैदा हो गई है । इन हालात में हमारी स्टेट, हमारे शासन और स्टील फ्रेम का भविष्य कैसे सन्तोषजनक हो सकता है । एक शिकायत services को और है। अध्यक्ष महोदय, यदि आप New Expenditure के Budget को देखें तो मालूम होगा कि हमारी जो permanent establishment है उस से कहीं ज्यादा 20, 20 साल के temporary government servants चले आते हैं । जब तक एक Government servant अपने आप को safe और secure नहीं समझेगा तो उस में काम का उत्साह कैसे पैदा होगा । उस के मन में यही चिन्ता बनी रहती है कि अगर आज वह retrench हो जाए तो उस के बच्चों का क्या बनेगा । मैं मन्त्री महोदय से प्रार्थना करना चाहता हूं कि temporary servants की item को समाप्त किया जाना चाहिये। इस जमाना में हम और हमारी सरकार इस सम्बन्ध में मुजरिम हैं । दिल्ली, पैप्सू और हिमाचल राज्यों ने अपने आदमियों को permanent कर दिया है। जो मुलाजिम रियास्तों में 100, 100 रुपए लेते थे वही लोग 200, 200 रुपये पर confirm कर दिये गये हैं । उन राज्यों की वजारतें ज्यादा होशियार निकली हैं । हमारी सरकार को यह ख्याल पहले नहीं आया कि आने वाले merger में services में retrenchment होगी, responsible posts को fill in किया जाएगा । इस का credit उन लोगों को मिल जाएगा । पंजाब वाले Central Government के भरोसे पर बैठे हुए हैं। उनका आश्रय छोड़ कर हमारी सरकार को इस ओर फौरी कदम उठाना चाहिये । मुझे कोई वजह नजर नहीं आती कि जो मुलाजिम 10, 15 वर्ष से Government service में हैं उन को क्यों पक्का न किया जाए। वे लोग बजा तौर पर आशा लगाए बैठे हैं कि सरकार उन की उचित मदद करेगी । अगर सरकार ने इस ओर कोई कदम न उठाया तो services के अन्दर frustration और बढ़ेगी । पंच-वर्षीय योजना को कामयाब बनाने के लिये services जोकि इस काम में instrumental हैं, में उत्साह होना

[श्री देव राज सेठी]

जरूरी है। जब तक उन में उत्साह नहीं होगा तब तक वे ठीक तवज्जुह काम में नहीं देंगे। जब तक उन की co-operation नहीं होगी तब तक पंच-वर्षीय योजना में सफलता कठिन होगी।

अध्यक्ष महोदय, corruption का चर्चा किया जाता है। भाखड़ा में जितना काम हुआ है शानदार काम हुआ है। लेकिन उस में corruption का ग्रहण लग गया। Chief Engineer मुअत्तिल हुआ है, एक Superintending Engineer गिरफ्तार हुआ है। लेकिन इनसानी फितरत है। लोगों को बजा तौर पर बातें करने का मौका मिलता है। Ministry vigilance करना चाहती है। कोशिश भी करती है। उस में बाज़ दफा कामयाबी होती है और बाज़ दफा नहीं होती। बात समझ में नहीं आती कि corruption के cases में इतनी देर क्यों की जा रही है।

अध्यक्ष महोदय, आप को सुन कर हैरानी होगी कि 1949-50 में Controller, Printing and Stationery के department के मुतअल्लिक A. G. ने 37 items रिपोर्ट की थी और लाखों रुपयों की हेराफेरी बताई गई। लेकिन अब 1956 आ गया है। सात साल का अरसा गुज़र जाने पर भी सरकार अभी तक कोई मुकदमा नहीं चला सकी, अदालत में कोई कार्रवाई नहीं कर सकी। जिन services को पता है वह समझती हैं कि इतना अहम मामला है उस में भी कुछ नहीं किया गया। इरादे नेक हैं — Even the Hell is pale with good intentions. यही हाल भाखड़े का है। 1949 से केस चल रहा है। 45 केस मुकम्मल हो चुके हैं। परसों सवाल भी पूछा गया। नामालूम क्या मजबूरियां हैं। जाब्ते की मजबूरियां हैं या कुछ और चीज़ है। मैं आशा करता हूं कि पंजाब ने जहां और बातों में lead ली है वहां इस काम में भी lead लेगा। हमारे Chief Minister साहिब ने अभी कल परसों ही जालन्धर में तकरीर की है कि मेरा इरादा है कि 6 महीने के अन्दर मैं पंजाब से corruption निकाल फैंकूंगा। बहुत नेक इरादा है। लेकिन इन की तकमील तभी हो सकती है जब कि Government की machinery अच्छा काम करे। उस की full co-operation हो। (*At this stage the bell rang*)। स्पीकर साहिब, जब तक मैं कोई repetition नहीं करता या irrelevant नहीं होता मुझे बोलने दें।

**अध्यक्ष महोदय** : आप को काफी समय दिया गया है। अब आप wind up करें। (The hon. Member has had enough time. He should now wind up.)

**श्री देव राज सेठी** : तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि इस के लिए special legislation हो, special officers हों। आगे एक High Powered Committee बनी थी जिस के प्रधान मुख्य मन्त्री थे। क्यों अब उस को हटा कर एक मामूली Departmental Commitee बनाई गई है? यह मेरी समझ में नहीं आया।

स्पीकर साहिब, मैं समझता हूं कि अगर इन चीज़ों को ठीक तरह से किया जाए तो सोने पर सुहागा का काम करेंगी । नहीं तो सरकार की बड़ी भारी बदनामी होगी ।

**ਸ੍ਰੀ ਕੇਦਾਰਨਾਥ ਸਹਿਗਲ :** ਸੁਹਾਗੇ ਤੇ ਸਵਾਹ ਵਾਲੀ ਗਲ ਹੋਵੇਗੀ ।

**श्री देव राज सेठी :** पंजाब की जो स्कीमें हैं उन को यू. पी. के सिर पर छोड़ दिया जाता है । इसके अलावा जो भी बड़ी बड़ी योजनाएं होती हैं वह यू. पी., बम्बई में दी जाती हैं । शायद इसलिए कि उन की pull ज़्यादा है । Military institutions, Engineering institutions सब वहां कायम की जाती हैं । यहां हमारे पंजाब में एक ही Central Workshop थी जो सारे देश को lead करती थी, सस्ते tractors बनाने में । उसे भी Centre के हवाले किया जा रहा है । इस सिलसिले में हमारी Ministry ने जितनी भी कोशिश की वह निहायत मायूसकुन थी । Railway वाले और Workshop बना सकते हैं । यहां निहायत बेहतर machinery तैयार होती है । यहां हमारी ज़रायती ज़रूरतें सस्ती और जल्दी मुहैया हो सकती हैं बजाए इसके कि हम बाहर से विदेश से, अपनी इन ज़रूरतों को पूरा करें । शायद हमारी सरकार दबाने से दबना ही चाहती है; लेकिन सेंट्रल गवर्नमेंट से इस किस्म का मुआहिदा किया । क्या यह हमारी नाअहलियत का सबूत नहीं ? हमें इस के लिए fight करना चाहिए था लेकिन ऐसा न कर के हमारी गवनमेंट ने अच्छा नहीं किया ।

मैं inefficiency की एक मिसाल देता हूं । Mount View Hotel—Oberoi Hotel की मिसाल है । सन् 1953 में यह होटल lease पर दिया गया । लेकिन अब तक उस के बारे में सरकार और lessee के दरमियान कोई agreement नहीं हुआ । इस से बड़ी inefficiency की क्या और कोई मिसाल हो सकती है ? 50,000 रुपया बाकी था । बड़ी मुश्किल से 15,000 रुपया किराये का वसूल किया गया है । अब बताया गया है कि उस के खिलाफ़ नोटिस दिया गया है और फिर अदालत में दावा किया जाएगा । मैं पूछता हूं कि अदालत में दावा किस बिना पर दायर किया जा सकता है जबकि कोई agreement ही नहीं—कोई शरायत ही नहीं ? क्या अब आप उस अफ़सर को सज़ा देंगे जो इस सारी चीज़ के न करने का ज़िम्मेदार है ?.....

**पंडित श्री राम शर्मा :** वह चला गया है गवर्नमेंट आफ इंडिया में ।

**श्री देव राज सेठी :** अध्यक्ष महोदय, पहली मार्च को वर्मा साहिब की तकरीर को सुना। वहां हमारे वज़ीर साहिबान भी मौजूद थे और शायद आप भी थे, चीफ़ मिनिस्टर भी थे। उन्होंने अपने Capital Project के वज़ीर साहिब की सदारत में बताया कि Capital पर जो काम हो रहा है वह बड़ा half-heartedly हो रहा है । अधूरे तरीके से हो रहा है—उस तरीके मे नहीं हो रहा जिस पर होना चाहिए था । यह बात मैं अपने पास से नहीं कह रहा । यह उसी महकमा के incharge अफ़सर के अलफाज़ हैं । सो, अध्यक्ष महोदय, यह सब बातें ऐसी हैं जो हम सब के लिए शान की बातें नहीं हैं ।

मैं इन बातों को अर्ज़ करता हुआ कहता हूं कि पंजाब का काम बहुत अच्छा है लेकिन यह जो fundamental और बुनियादी बातें हैं अगर आप उन बातों पर तवज्जुह नहीं देते तो आप मुबारकबाद हासिल नहीं कर सकते ।

**राम्रो गजराज सिंह** (गुड़गांव) : अध्यक्ष महोदय, मैंने बजट के बारे में अभी अभी दो मैम्बरान की तकरीरों को सुना है और Finance Minister की बजट speech को भी बड़े ध्यान से सुना था। मैं एक मामूली आदमी के नुक्ता-निगाह से और नज़रिए से इस बजट को देखता हूं। इन चार पांच सालों में इस पार्टी ने जो काम किए हैं, इस गवर्नमेंट ने जो काम किए हैं—यह ठीक है कि पंडित जी ने फरमाया कि उस को छोड़कर दूसरी तरफ़ ज़्यादा निगाह रखनी चाहिए, नहीं, काम वह भी हैं और काम उस के साथ दूसरे जो नहीं भी हुए वह भी हैं, या जो गलत हुए, वह भी हैं—उन को मद्देनज़र रख कर ही हमें देखना है कि आया यह अपने तामीर के काम में आगे बढ़ी है। जहां तक तामीर के काम का ताल्लुक है मजमूई तौर पर अगर उसके पूरा करने के लिए और रुपयों की भी ज़रूरत हो—73 लाख की बजाए और भी ज़्यादा अगर हों तो कोई शिकायत नहीं हो सकती। लेकिन, मैं जिस नज़रिए को आप के सामने पेश करता हूं वह यह है कि आया एक development के बजट में—जिस को तरक्की का बजट कहा जाता है—उन इलाकों को जिन्हें सालों से महरूम रखा गया इन पिछले सालों में ऊपर उठाने के लिए भी कुछ किया गया है ? या आगे आने वाले वक्त के लिए उसमें उन इलाकों के development के लिए कोई प्रबन्ध किए गए हैं, funds provide किए गए हैं ? या कि वज़ीर साहिबान को उन्हीं पांच छः ज़िलों का ख्याल है जिन्हें पहिले ख्याल में रखा जाता था—अब भी रखा जा रहा है। स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि चाहे आप अब से चार गुना ज़्यादा taxes लगा लें लेकिन अगर पंजाब को तरक्की करनी है तो ज़्यादा रकम उन इलाकों पर सरफ़ करनी चाहिए जिन को हमेशा से नज़र अन्दाज़ किया जाता रहा है। कहा जाएगा कि गवर्नर साहिब के Address में भी था और इस बजट में भी दिया गया है कि 50 लाख रुपया गुड़गांव कैनाल प्राजैक्ट के लिए उस ज़िले को दिया गया है। पेश्तर इस के कि मैं इस सिलसिले में कुछ कहूं मैं बता देना चाहता हूं कि मैं इस लिए नहीं कहता कि मैं इस ज़िले का रहने वाला हूं बल्कि यह कहना चाहता हूं कि अगर और किसी ज़िले—कांगड़े वगैरा के साथ या और इलाकों के साथ भी इस किस्म का सलूक हो रहा है तो मैं उन को भी लेना चाहता हूं। हम ने अगर तरक्की का बजट बनाना है, अगर लोगों की बेइतमीनानी को दूर करना है तो सब से बड़ा और अहम पहलू बजट के अन्दर यह होना चाहिए कि यह तहैया कर लिया जाए कि ख्वाह चार पांच ज़िले नाराज़ भी हो जाएं यह रकम ज़्यादातर उन ज़िलों की development के लिए लगानी है जो पिछड़े हुए हैं—पसमान्दा हैं। अगर इस नज़रिए से रुपया खर्च किया जाए तो सचमुच एक सही बजट का तसव्वर होगा।

सो मैं अर्ज़ कर रहा था कि 50 लाख रुपया गुडगांव प्राजैक्ट पर लगाए जाने का provision किया गया है। स्पीकर साहिब, अगर आप इसकी हिस्ट्री को देखें तो सही तसवीर आपके सामने आ जाएगी। भाखड़ा डैम जिस वक्त शुरू हुआ, मिस्टर खोसला की तकरीर हुई तो मिनिस्टर साहिब ने—उस वक्त के वज़ीर साहिब ने declare किया था कि चूंकि भाखड़ा से गुड़गांव को कोई फायदा नहीं होने वाला इस लिए उसे गुड़गांव प्राजैक्ट दिया जाएगा ताकि उस ज़िला की ज़मीनों को भी कुछ पानी मिल सके। भाखड़ा पर कुछ काम भी हो गया, नहरें भी शुरू हो गईं लेकिन जब गुड़गांव की बात हुई तो आज कहा जाता है कि 50 लाख रुपए की रियायत उसके साथ की गई है। मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह जो खैरात दी गई है

यह भी बिल्कुल illusory है । जिन की नहर है—यू. पी. वाले—पिछले 25, 26 सालों से उन के साथ कोई समझौता नहीं हो सका । अब भी यह implement नहीं होने वाला है । तो इस रकम के लिए पंडित जी को या दूसरे लोगों को खामखाह क्यों नाराज़ किया जाता है। यह रकम तो पहले से ही निकलती आई है । यह 50 लाख की रकम भी खर्च होने वाली नहीं ।

स्पीकर साहिब, क्या आप को कोई ज़िला मिल सकता है जहां गवर्नमेंट का कालेज न हो ? अभी दो एक दिन हुए हम एक function में गए । वहां Centre के भी मिनिस्टर मौजूद थे । वह कहने लगे कि Basic Training, Government के कवायद पर हर जगह चलेगी । उन्हें बताया कि साधु लोग चन्दा इकट्ठा करके लड़कियों का Basic Training School चलाएंगे ? सवाल हुआ कि क्या गवर्नमेंट से कोई grant मिलती है ? वह कहने लगे कि नहीं मिलती—कतई नहीं मिलती । क्यों नहीं मिलती ? मैंने कहा कि गुड़गांव ज़िला जो है इस लिए नहीं मिलती । एक भाई बहुत मनचले थे, कहने लगे "पंजाब है" । तो क्या कहीं ऐसा हो सकता है कि 17 सौ गांव की तहसीलों के तमाम रकबा में—लड़कियों का कोई मिडल स्कूल भी न हो ? एक साधु ने मिडल स्कूल खोला । उसे वह बन्द करने के लिए नोटिस दिया जा रहा है । वहां के लोगों ने अपने आप हाई स्कूल खोला । इमारत का इन्तज़ाम किया । एक साल के लिए खर्चा इकट्ठा किया । लेकिन मुझे हैरत है कि पांच छः स्कूलों के नाम नोटिस चले गए हैं कि तुम्हारे स्कूल बन्द कर दिये जायेंगे । इसलिए मैं पूछता हूं कि क्या यही गवर्नमेंट की backward इलाकों को ऊपर उठाने की पालिसी है ? सन् 1947 में जो पालिसी अंग्रेज़ अपनी विरासत में यहां छोड़ गए थे वही बराबर चल रही है । स्पीकर साहिब, आप records का मुलाहिज़ा फरमाएं तो आप को पता चलेगा कि दूसरे ज़िलों वाले हमारे भाइयों ने हमारे पिछड़े हुए ज़िलों का हमेशा से मज़ाक उड़ाया है । यहां तक कि पुलिस वाले यह कहते हैं कि यहां के लोग बड़े नामाकूल हैं—सरासर सलामें करते जाते हैं । तो मैं अर्ज़ करूंगा कि उस इलाके की तरक्की के लिए किसी चीज़ की provision इस बजट में नहीं की गई है । मैं पूछता हूं कि कहां है ऐसी कोई provision । अगर उस इलाके के लोगों को पंजाब के साथ रहने से कोई फायदा की उमीद नहीं हो सकती तो मैं कहूंगा कि बेहतर होता जब पण्डित जी इस सूबे का बंटवारा करा रहे थे तो इस ज़िले को कहीं इधर उधर कर दिया होता । (पण्डित श्री राम शर्मा : इसे राजस्थान में चला जाना चाहिए था) । मैं तो खुद समझता हूं कि यह अच्छा होता । अगर आप ने District Boards को तोड कर अफसरान के हवाले कर दिया क्योंकि मैम्बरान बड़ा गलत चलते थे तो उस का क्या यह मतलब है कि गावों के लोगों के आप स्कूल बन्द कर दीजिए और उन के अस्पताल बन्द कर दीजिये । एक तरफ तो Finance Minister साहिब ने जो बजट स्पीच की है वह बड़ी अच्छी तकरीर है । उन्होंने कहा है कि यह आम लोगों की सब बातें हो जाएंगी और गावों के लोगों की सब चीज़ें हो जाएंगी लेकिन अब इधर लोगों के स्कूल बन्द हो रहे हैं, उन के अस्पताल बन्द हो रहे हैं ।

अब मैं Irrigation के सवाल पर गुड़गांव canal के बारे में बड़ी आजज़ी के साथ अपनी मिनिस्टरी से यह अर्ज़ करूंगा कि वह इस बात की assurance दिलाए कि यह नहर

[राओ गजराज सिंह]

अब ज़रूर तैयार की जाएगी और इन से मैं पूछता हूं कि इस के बारे में क्या उन्होंने उत्तर प्रदेश की गवर्नमेंट से बातचीत कर के फैसला कर लिया है कि नहीं और उनकी रज़ामन्दी हासिल कर ली है कि नहीं क्योंकि यह नहर उन की है। इस पर उन के साथ कोई मुआहिदा हो गया है कि नहीं क्योंकि हमारे इलाके के लोगों को इस बारे में अभी तक तसल्ली नहीं हो सकी क्योंकि इस कैनाल के बनाने का किस्सा 26 या 27 सालों से चला आ रहा है और यह अब तक सिरे नहीं चढ़ पाई है। इस बारे में हमारी जरूर तसल्ली कराई जाए कि यह इस बार ज़रूर बना दी जाएगी। रिवाड़ी तहसील में पानी की बड़ी कमी है और वह इलाका खारी पानी का है। उस खारी पानी के इलाके को सिवाए इस बात के कि वहां नहर का पानी जा सके और कुछ भी नहीं हो सकता। बाकी इलाके को आबपाशी के लिए बिजली ज़रूर दी जाए। इस बात का भी हमें डर रहता है कि कहीं वह भी हमें न दी जाए, क्योंकि रास्ते में दिल्ली आती है...................... (*Interruptions*)

**अध्यक्ष महोदय** : आप बातें न कीजिए। उन्हें बोलने दें। [Please do not interrupt and let him proceed with his speech.]

**राओ गजराज सिंह** : रिश्वत के मुतअल्लिक मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि मैं इस बात से सहमत हूं कि यह बढ़ती जा रही है। इस तरफ ज्यादा ज़ोर दिया जाना चाहिए जैसा कि बजट स्पीच में दिया गया है। इस रिश्वत को रोकने के लिए महज़ मीटिंगज़ करने से कुछ नहीं होगा। इस की तरफ़ बड़ी तवज्जुह देने की जरूरत है। यह बहुत बड़ी अच्छी बात है जो चीफ़ मिनिस्टर साहिब ने अपना इरादा किया है कि हम लोगों को भी इस को दूर करने के लिए तैयार होना चाहिए। हम उन के साथ सहमत हैं कि इस लानत को पंजाब से दूर किया जाए। आजकल गवर्नमेंट के इतना काम करने के बावजूद भी आम लोगों में यह इसी की वजह से बदनाम हुई हुई है। कामों के बावजूद रिश्वत की वजह से लोग यह सब भूल जाते हैं। रिश्वत के मुतअल्लिक जो कुछ कहा गया है उस पर पूरी तरह अमल होना चाहिए। पण्डित जी ने जो फरमाया है मैं उन्हें कहूंगा कि मैम्बरान में कोई भी ऐसा नहीं होगा जो चाहेगा कि यह दूर न हो। इस लिए जो अच्छे मैम्बर साहिबान हैं मैं उन से अर्ज़ करूंगा कि उन्हें मिसाल कायम करनी चाहिए कि वह सरकारी काम में दखल न दे कर इस को नहीं बढ़ाएंगे।

मैं फिर अर्ज़ करूंगा कि मुझे इस बात पर बड़ी मायूसी हुई है कि जबकि यह मजमूई तौर पर यह तरक्की का बजट है जो कि बहुत अच्छी बात है लेकिन backward areas (पसमान्दा इलाकों) के लिए बहुत कम provisions इस में की गई हैं। अव्वल तो है ही नहीं और अगर हैं तो बराए नाम है वह उन लोगों की आंखों में धूल डालती हैं ताकि उन का भी नाम हो जाए। उन को बराबरी के level पर जैसा कि मैं ने उस रोज़ भी कहा था, लाने के लिए गवर्नमेंट को अपनी तमाम machinery, अपने तमाम मिनिस्टर और अपने तमाम resources को इस काम के लिए दलेरी के साथ इस्तेमाल में लाने की जरूरत है। दलेरी मैं इस लिए कहता हूं क्योंकि यह चीज़ करने के लिए मिनिस्टरी के रास्ते में कई मुश्किलें पेश आएंगी। जो इलाके ज़्यादा आगे बढ़े हुए हैं उन के मैम्बरान भी ज्यादा ज़ोर वाले हैं और वे चाहते हैं कि वहीं और

ग्रागे बढ़ते रहें। यह मिनिस्टरी के लिए ऐसी मुश्किल है जिस का मुकाबला दलेरी के साथ किया जा सकता है। अगर यह काम दलेरी के साथ किया गया तब ही हमें तसल्ली हो सकती है। बजट में पसमान्दा इलाकों के लोगों को आगे ले जाने के लिए ज्यादा रुपया रखा जाना चाहिए ताकि वह भी develop हों। मैं ने इस सिलसिले में हाऊस के सामने दो तीन मिसालें रख कर आप को बताया है कि किस तरह उस इलाके के लिए कुछ नहीं किया गया है। मैं एक और मिसाल हाऊस के सामने रखता हूं। वहां गुड़गावां में road material सब से ज्यादा मिलता है। दिल्ली और कई जगहों पर वहां से पत्थर तोड़ तोड़ कर ले जाया जाता है लेकिन यह कह कर कि वहां की सड़कें बहुत खराब हैं, जिन का जिक्र इस बजट में कहीं नहीं किया गया, वहां जो transport company काम कर रही है उस को फायदा पहुंचाने के लिए 6 पाई फी मील के किराये की बजाए 7 या 7½ पाई फी मील charge करने की इजाजत दे दी गई है। आप मुलाहज़ा फरमायें यह है development उस इलाके की। यह मिनिस्टर साहिबान अकसर गुड़गावां गए हुए हैं। मैं उन से पूछता हूं कौन सी सड़कें वहां बहुत खराब हैं? यह इस लिए किया गया है कि उन मोटर वालों को ज्यादा से ज्यादा पैसा दिया जाए। क्या इस के लिए किसी जगह पर कोई तहरीक हुई जो यह गरीब लोगों पर इस तरह से tax बढ़ा दिया गया है। वहां आम लोग (men in the street) तो यही महसूस करते हैं कि यह गुड़गावां में पुरतगेज़ी आ गए हैं जिन के लिए यह rate 6 पाई मील से बढ़ा कर 7½ पाई मील कर दिया गया है। फिर वहां 32 routes हैं और वह सब एक ही आदमी को दिये गए हैं। मैं उस का नाम यहां नहीं लेना चाहता। यह सब एक ही शख्स को दिए हुए हैं जो वहां के रहने वाला नहीं है। हमारे साबिका चीफ़ मिनिस्टर साहिब भी वहां तशरीफ़ ले गए थे। वहां लोगों ने 11 या 12 लाख रुपये का श्रमदान कर के सड़क बनाई थी तो उन्होंने उन लोगों से वादा किया था कि वह खुद co-operative basis पर एक transport company बना लें तो उन को वह कम्पनी दे दी जाएगी। उन्होने एक एक गांव के पांच पांच आदमी मिला कर एक Co-operative Society बनाई थी पर उन्हें यह काम नहीं दिया गया क्योंकि उस में एक सरमायेदार फंसा हुआ था। वह सड़क अब टूट जाएगी और लोगों के लिए वह टूट गई है जिस को उन्होंने 12 लाख रुपए के श्रमदान की contribution की थी लेकिन उन्हें वहां मोटर चलाने का permit नहीं दिया गया बल्कि अब उन लोगों पर tax बढ़ा दिया गया है। वह लोग चुप हैं लेकिन इस के खिलाफ़ sales tax की वसूली के तरीके के खिलाफ बड़े भारी जलसे होते हैं हालांकि sales tax वसूल कर के रसीद भी दी जाती हैं पर गवर्नमेंट को फिर भी अदा नहीं किया जाता। अब Entertainment Tax का जो rate बढ़ाया जा रहा है यह भी ग़रीब आदमियों से वसूल किया जाएगा। अगर यह Cinema के मालिकों से वसूल किया जाना होता तो हमें बड़ी खुशी होती लेकिन यह हर टिकट पर लगा दिया जाएगा और हर गरीब आदमी को यह duty देनी पड़ेगी। यह tax दो आने वाले मज़दूरों से सारे का सारा वसूल किया जाएगा। यह tax मालिकान सिनेमाओं से लिया जाना चाहिए न कि दो आने वाले ग़रीब लोगों से। इस लिए मैं अर्ज़ करूंगा कि अगर उन लोगों की भलाई के लिए उन की तरक्की के लिए यह tax लगाएं तो यह कुछ भी नहीं है। वह

[राओ गजराज सिंह]

तो लाखों रुपये का काम श्रमदान के तौर पर backward areas में करने को तैयार हैं और कर रहे हैं लेकिन अगर यह उन के काम में आएं, इस्तेमाल में आएं तो वह देने को तैयार हो सकते हैं । मैंने आप की इजाज़त से एक दो चीज़ें आप के सामने रखी हैं। मेरा मक्सद कड़ी नुक्ताचीनी करना नहीं । अगर पसमांदा इलाके को दूसरे इलाकों के level पर न लाया गया तो यह हम असैम्बली के मैम्बरों का जुर्म होगा। मैं समझता हूं कि वज़ीर साहिब हमें यकीन दिलाएंगे कि Socialistic Pattern of Society बनाने के लिए जितने टैक्स बड़े आदमियों पर लगाए जाएंगे वह रुपया छोटे आदमियों पर सरफ किया जाएगा ।

ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ (ਫਾਜ਼ਿਲਕਾ) : ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਬਜਟ ਵਿਚ ਦੋ ਗੱਲਾਂ ਖਾਸ ਤੌਰ ਤੇ ਦਿਖਾਈ ਦਿੰਦੀਆਂ ਹਨ। ਇਕ ਤਾਂ ਇਹ ਕਿ ਇਹ ਇਕ ਘਾਟੇ ਦਾ ਬਜਟ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜੀ ਇਹ ਕਿ ਸਾਡੇ ਤੇ ਕਰਜ਼ੇ ਦਾ ਬੋਝ ਵਧ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਦੋਵੇਂ ਗਲਾਂ ਇਤਨੀਆਂ ਬੁਰੀਆਂ ਨਹੀਂ ਜੇਕਰ ਇਹ ਰਕਮਾਂ ਚੰਗੇ ਅਤੇ ਉਪਜਾਊ ਕੰਮਾਂ ਤੇ ਲਗਣ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਭਾਖੜੇ ਆਦਿ ਵਡੇ ੨ ਕੰਮ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ ਅਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਹਨੇਰਗਰਦੀ ਤੇ ਲੁਟ ਮਚੀ ਹੋਈ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਵੇਖਦੇ ਹੋਏ ਇਹ ਖਿਆਲ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਚੰਗੇ ਕੰਮ ਕਿਤੇ ਉਲਟੇ ਨਾ ਪੈਣ। ਅਜ ਅਸੀਂ ਪਾਣੀ ੨ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਤੇ ਫਿਰ ਸ਼ਾਇਦ ਪਾਣੀ ਦਾ ਨਾਂ ਵੀ ਨਾ ਲਈਏ। ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਜਿਸ ਸਮੇਂ ਅਸੀਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਕੰਮਾਂ ਵਿਚ ਇਹ ਤਰੁਟੀਆਂ ਹਨ ਤਾਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਅਤੇ ਖਾਸਕਰ ਵਜ਼ੀਰਆਜ਼ਮ ਸਾਹਿਬ ਕਹਿੰਦੇ ਨੇ ਤਕੋ ਤਾਂ ਸਹੀ ਤਰੱਕੀ ਪਈ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਪੈਰਾਂ ਨੂੰ ਵਜਦੀ ਹੈ, ਇਹ ਸੜਕਾਂ, ਪੁਲ ਅਤੇ, ਨਹਿਰਾਂ ਜੋ ਬਣ ਰਹੇ ਹਨ ਇਹ ਤਰੱਕੀ ਹੀ ਤਾਂ ਹਨ। ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਹੋ ਰਹੇ ਖਰਚ ਦਾ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਗਾਈਏ ਤਾਂ ਪਤਾ ਚਲਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਭਾਂਡਾ ਪਿੱਲਾ ਹੈ ਜਾਂ ਪੱਕਾ। ਘੁਮਿਆਰੀ ਨੇ ਤਾਂ ਆਪਣੇ ਭਾਂਡੇ ਨੂੰ ਸਲਾਹੁਣਾ ਹੀ ਹੈ ਮਗਰ ਇਹ ਗਲ ਤਾਂ ਗਾਹਕ ਨੇ ਵੇਖਣੀ ਹੈ। ਪੰਜਾਬ ਅਜ ਗਾਹਕ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਨੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੀ ਪਕਿਆਈ ਦੇਖਣੀ ਹੈ। ਬਾਕੀ ਕਦੇ ਕਦੇ ਕੁਦਰਤ ਵੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਮਤਿਹਾਨ ਲੈ ਲੈਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਭਾਂਡੇ ਦੀ ਪਕਿਆਈ ਦਾ ਪਤਾ ਚਲ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਅਜ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਕਿਸੇ retired engineer ਨਾਲ ਗਲ ਕਰੀਏ ਤਾਂ ਉਹ ਕਹਿੰਦਾ ਹੈ ਕਿ 6 ਮਹੀਨਿਆਂ ਅੰਦਰ ਠਾਂਹ ਆਈ ਲਉ। ਤੇ ਜੇਕਰ ਇਹ ਗਲ ਲੈਕੇ ਅਸੀਂ ਨੁਕਤਾਚੀਨੀ ਕਰੀਏ ਤਾਂ ਆਖਦੇ ਹਨ ਕਿ ਨੁਕਤਾਚੀਨੀ ਦੀ ਖਾਤਰ ਨੁਕਤਾਚੀਨੀ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਮਗਰ ਇਹ ਗਲ ਨਹੀਂ। ਅਸੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਪਾਣੀ ਸਸਤਾ ਅਤੇ ਜਲਦੀ ਮਿਲੇ, ਪੁਲ ਪਾਇਦਾਰ ਬਣਨ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਨਾ ਹੋਵੇ। ਇਸ ਲੁਟ ਦੇ ਉਲਟੇ ਨਤੀਜੇ ਨਿਕਲ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਫਿਰ ਇੰਤਜ਼ਾਮੀਆ ਅਤੇ ਪੁਲਿਸ ਦੇ ਮਹਿਕਮਿਆਂ ਤੇ ਖਰਚ ਘਟਿਆ ਨਹੀਂ। ਖਰਚ ਵਧੇ, ਚੰਗਿਆ ਕੰਮਾਂ ਤੇ ਵਧੇ ਮਗਰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ। ਮਗਰ ਫਿਰ ਕਹਿਣਗੇ ਕਿ ਫੀਸਦੀ ਵੇਖੋ ਅਗੇ ਨਾਲੋਂ ਘਟ ਹੈ। ਮਗਰ ਪਹਿਲਾਂ ਜਿਥੇ ਬਜਟ 15,16 ਜਾਂ 20, 22 ਕਰੋੜ ਦਾ ਹੁੰਦਾ ਸੀ ਅਜ 30-35 ਕਰੋੜ ਦਾ ਬਜਟ ਹੈ, ਇਹ ਫੀਸਦੀ ਤਾਂ ਘਟਣੀ ਹੀ ਹੈ ਪਰ ਇਹ ਖਰਚ ਘਟ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਓਨਾਂ ਹੀ ਹੈ।

ਫਿਰ ਟੈਕਸਾਂ ਬਾਰੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਆਮ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਨਹੀਂ ਲਾਇਆ ਜੋ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੇ। ਵਡੇ ਵਡੇ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਲਗਾਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜੋ 70 ਰੁਪਏ ਮਾਲੀਆ ਦਿੰਦਾ ਹੈ ਉਸ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾਇਆ ਹੈ। 6,000 ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਵਧ ਆਮਦਨ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ ਪੇਸ਼ਾਵਾਰਾਨਾ ਟੈਕਸ ਲਗਾਇਆ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਨੀਤੀ ਦਾ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਸਖਤੀ ਨਾਲ ਕਰਨ ਤਾਂ ਇਹ ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਗਲ ਹੈ ਪਰ ਇਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ। ਜਿਵੇਂ ਕਿਸੇ ਕਿਸਾਨ ਨੇ ਪੰਜ ਚੋਰ ਗੰਨੇ ਭੰਨਦੇ ਫੜ ਲਏ ਤਾਂ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਹ ਭੰਨੇ ਗੰਨਿਆਂ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਾਰਦਾ ਸੀ ਅਤੇ ਜਿਸਤਰਾਂ ਉਹ ਇਹ ਗਲ ਕਹਿ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਾਰਦਾ ਸੀ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੁਣ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਇਹ ਗਲ ਕਹਿ ਕੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿ ਵਡਿਆਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਾਏ ਹਨ। ਮਗਰ ਇਹ ਸਿਰਫ ਨਾਰੇ ਹੀ ਹਨ। ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ 70 ਰੁਪਏ ਮਾਲੀਏ ਵਾਲੇ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾਇਆ ਹੈ ਤਾਂ 5, 7 ਰੁਪਏ ਵਾਲੇ ਜਾਂ 4, 5 ਕਿਲੇ ਜ਼ਮੀਨ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਮੁਆਫ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਛੋਟਿਆਂ ਨੂੰ ਕੁਝ ਮੁਆਫੀ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਜਦ ਕਿ ਵਡਿਆਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਮਗਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਗਰੀਬਾਂ ਤੇ ਬੋਝ ਘਟ ਵੀ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ।

ਫਿਰ ਪੇਸ਼ਾਵਾਰਾਨਾ ਟੈਕਸ ਬਾਰੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਤਨੇ ਲੋਗ ਕਿਸੇ ਕਿਸਮ ਦਾ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਲਗਾਇਆ ਹੈ। ਮਗਰ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਿਹਾ, ਜਿਹਾ ਕਿ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਕਿ ਜੋ ਆਦਮੀ ਛੋਟੀ ਮੋਟੀ ਦਸਤਕਾਰੀ ਕਰਕੇ ਆਪਣਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਰੋਟੀ ਕਢਦੇ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਇਹ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਲਗੇਗਾ। ਜੇਕਰ ਇਹ ਕਹਿ ਦਿੰਦੇ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਪੇਸ਼ਾਵਾਰਾਨਾ ਟੈਕਸ ਲਾਇਆ ਹੈ ਇਹ ਪਹਿਲੀ ਵਾਰ ਵਾਂਙੂ ਨਹੀਂ ਲਗਾਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਜੋ ਹੱਥ ਦੀ ਕਮਾਈ ਕਰਕੇ ਰੋਟੀ ਖਾਂਦਾ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਛੁਟੀ ਦੇਵਾਂਗੇ ਤਾਂ ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਗਲ ਸੀ। ਮਗਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਇਹ ਗਲ ਨਹੀਂ ਆਖੀ ਕਿ ਇਹ ਗਵਰਨਮੇਂਟ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਮੁਖ ਰਖੇਗੀ। ਇਸ ਟੈਕਸ ਦਾ ਇਹ ਮਤਲਬ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਗਰੀਬ ਪਟਵਾਰੀ ਆਦਿ ਤੇ ਲਗਾਇਆ ਜਾਵੇ। ਦਰਅਸਲ ਇਹ ਟੈਕਸ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਡੇ ੨ ਅਫਸਰਾਂ ਤੇ ਲਗਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹਥ ਇੰਤਜ਼ਾਮੀਆ control ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਵਡੀਆਂ ੨ ਤਨਖਾਹਾਂ ਹੋਣ। ਇਹ ਮੈਂ ਇਸ ਲਈ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਤਾਂ ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜੋ ਬਜਟ ਬਨਾਉਂਦੇ ਹਨ, ਪਤਾ ਲਗੇ ਕਿ ਟੈਕਸ ਗਰੀਬਾਂ ਨੂੰ ਕਿਵੇਂ ਚੁਭਦੇ ਹਨ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਸੇ ਤੋਂ ਡਰਨਾ ਨਹੀਂ ਚਾਹੀਦਾ।

ਫਿਰ, ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, Plan ਦੀਆਂ ਬੜੀਆਂ ਗਲਾਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਨਹਿਰਾਂ ਬਣਾ ਰਹੇ ਹਾਂ, Dam 1960 ਤਕ ਤਿਆਰ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ, ਪੁਲ ਬਣ ਜਾਣਗੇ। ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਵਸੋਂ ਜਿਸ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਬਜਟ ਤਕਰੀਰ ਦੇ ਸਫੇ 19 ਤੇ agrarian reforms ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਹੈ, ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਅਸਰ ਨਹੀਂ। ਮੌਰੂਸੀ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਅਜ ਮੁਆਵਜ਼ਾ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੇ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹੈ, ਰੁਲ ਰਹੇ ਹਨ, ਕੰਮ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਦਰਵੇਸ਼ੀ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਹਨ। ਜ਼ਮੀਨ ਸਾਰੀ ਟ੍ਰੈਕਟਰਾਂ ਨਾਲ ਵਾਹੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਕੋਈ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਉਹ ਬੇਰੁਜ਼ਗਾਰ ਹੋ ਗਏ ਹਨ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ

[ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ]

agrarian reforms ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ। ਫਿਰ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਤੋਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਪਾਣੀ ਪਾਣੀ ਕਰ ਰਹੇ ਹੋ ਇਹ ਕਿਸ ਕੰਮ ਦਾ ਹੈ। ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਅਧੀ ਵਸੋਂ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਜਾਂ ਛੋਟੇ ਕਿਰਸਾਨ ਹਨ। ਜਦ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਜ਼ਮੀਨ ਖੋਹੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਤਾਂ ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪਾਣੀ ਝੋਲੀ ਵਿਚ ਪਾਉਣਾ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਗੁਜ਼ਾਰਿਸ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਪਹਿਲੀ ਤਬਦੀਲੀ ਦੀ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੇ ਹਵਾਲੇ ਕਰੋ। ਜੇ ਆਖੋ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਹ ਠੀਕ ਪੈਦਾਵਾਰ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਦੋ ਘੁਮਾਂ ਤੇ 10 ਬੰਦੇ ਲਾ ਕੇ ਟ੍ਰੈਕਟਰ ਜਿਨੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਟ੍ਰੈਕਟਰ ਠੀਕ ਵਕਤ ਤੇ ਨਹੀਂ ਮੰਗਵਾਏ ਗਏ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਸ ਵਕਤ ਮੰਗਵਾਣਾ ਸੀ ਜਦ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਪਹਿਲਾਂ Heavy Industry ਕਾਇਮ ਹੋ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਲੋਗ ਸਨਅਤੀ ਤੌਰ ਤੇ ਬਹੁਤ ਅਗੇ ਲੰਘ ਚੁਕੇ ਹੋਣ। ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਜੀਵਨ ਵਿਚ ਸਨਅਤੀ ਵਿਕਾਸ ਸਮਾ ਗਿਆ ਹੋਵੇ। ਇਸ ਪਾਸੇ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਗਿਆ ਅਤੇ ਉਸ ਨੇ ਵਕਤ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਟ੍ਰੈਕਟਰ ਮੰਗਵਾ ਕੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਉਜਾੜਾ ਪਵਾ ਦਿਤਾ ਹੈ। ਟ੍ਰੈਕਟਰਾਂ ਨਾਲ ਕੋਈ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੀ। ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਸਨਅਤੀ ਕਰਦੇ ੨ ਉਸ ਲਈ ਬੇਰੁਜ਼ਗਾਰੀ ਪੈਦਾ ਕਰ ਦਿਤੀ ਹੈ।

4 P. M.

ਫਿਰ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਗਲੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਸੂਬੇ ਨੂੰ ਸਨਅਤੀ ਬਣਾਇਆ ਜਾਵੇਗਾ ਅਤੇ ਇਸ ਕੰਮ ਲਈ ਕਾਫੀ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਤੁਸੀਂ 25 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਸਨਅਤ ਲਈ ਰਖੇ ਜਾਣ ਲਈ ਕਿਹਾ ਸੀ ਪਰ ਕੇਵਲ 7 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਮਨਜ਼ੂਰ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ! ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਇਸ ਸਤ ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਨਾਲ ਕੋਈ ਭਾਰੀ ਸਨਅਤ ਤੁਸੀਂ ਨਹੀਂ ਲਗਾ ਸਕਦੇ। ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਵੀ ਨਵੀਂ ਸੀਮਿੰਟ ਫੈਕਟਰੀ ਦੇ ਲਗਾਨ ਲਈ ਤਜਵੀਜ਼ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਦੋਂ ਕਿ ਇਸ ਦੀ ਦੂਜੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਨੂੰ ਸਿਰੇ ਚੜ੍ਹਾਨ ਲਈ ਬਹੁਤ ਲੋੜ ਹੈ। ਕੱਚਾ ਮਾਲ ਇਸ ਲਈ ਮਿਲ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਬਿਜਲੀ ਅਸਾਡੇ ਪਾਸ ਬਹੁਤ ਹੈ ਪਰ ਅਸੀਂ ਫਿਰ ਵੀ ਸੀਮਿੰਟ ਫੈਕਟਰੀ ਨਹੀਂ ਲਾ ਰਹੇ।

ਕੇਵਲ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ 1-2 ਸ਼ੂਗਰ ਮਿਲਾਂ ਲਾ ਰਹੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਡਗੇ ਤੇ ਡਗਾ ਲਾਕੇ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਾਂ ਤੇ ਸੁਣਾ ਰਹੇ ਹਾਂ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸਣਅਤੀ ਤਰੱਕੀ ਲਈ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਤਾਂ ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸਨਅਤੀ ਤਰੱਕੀ ਦਾ ਕੰਮ ਨਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦਾ। $4\frac{1}{2}$ ਕਰੋੜ ਤਾਂ ਇਸ ਵਿਚੋਂ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਕੈਪੀਟਲ ਪ੍ਰੋਜੈਕਟ ਤੇ ਖਰਚ ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਣਾ ਹੈ ਤੇ 7 ਕਰੋੜ ਸਾਰੀ ਸਨਅਤ ਲਈ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਨਾਲ ਕਾਸ਼ਤਕਾਰਾਂ ਨੂੰ ਕੀ ਫਾਇਦਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਾਂ ਸੂਬਾ ਉਜੜਿਆ ਹੀ ਰਹਿ ਜਾਣਾ ਹੈ ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਵਡੀ ਇੰਡਸਟ੍ਰੀ ਕਾਇਮ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕਾਸ਼ਤਕਾਰਾਂ ਦੀ ਤੇ ਨਾ ਹੀ ਦੂਜਿਆਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਿਹਤਰ ਹੋਣੀ ਹੈ।

ਹੁਣ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਬੇਦਖਲੀਆਂ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਇਹ ਵੇਖੋ ਕਿਨੀਆਂ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਹਨ ਇਸੇ ਗਲ ਲਈ ਕਿ ਵਿਚਾਰੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਬੇਦਖਲ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਜਦੋਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ D. C. ਪਾਸ ਜਾਂਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਕਹਿ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਫਲਾਣੇ ਕੋਲ ਜਾਓ ਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਸੁਣਵਾਈ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ।

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ :** ਕੀ ਇਹ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਦੀਆਂ ਪੁਰਾਣੀਆਂ ਲੈ ਆਏ ਹੋ (ਹਾਸਾ) (Have you brought these last year's old applications ?) [ *Laughter* ]

**ਸ੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ :** ਜੀ ਨਹੀਂ ਇਹ ਤਾਂ ਹੁਣ ਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਕਲਰਕ ਬਿਠਾ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸੋਂ ਮੁਫਤ ਕੰਮ ਲੈ ਕੇ ਟਾਇਪ ਕਰਵਾ ਲਈਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ। ਆਖੀਰ ਵਿਚ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

**पंडित मोहन लाल दत्त** (होशियारपुर) : अध्यक्ष महोदय, हमारी सरकार ने पिछले 4 सालों में मौलिक स्मृद्धि के लिए एक महत्वपूर्ण प्रयत्न किया है। इस में सन्देह नहीं कि हमारा प्रांत तरक्की के पथ पर काफी बढ़ा है। हमारे वित्त मन्त्री महोदय ने आईन्दा माली साल के लिए एक निहायत उमदा और कल्याणकारी कार्यक्रम हमारे सामने रखा है जिस से हमारे सूबा में बहुत तरक्की होगी और पंजाब आगे की ओर जाएगा।

मैं पंजाब सरकार के कामों की ज़्यादा स्तुति न करते हुए उस के सामने कुछ तामीरी और बुनियादी बातें रखूंगा। इस दृष्टि से हम पहले से बहुत अधिक तरक्की कर सकते हैं यदि हमारे अन्दर जो खामियां हैं वह दूर हो जाएं। मैं तो यह समझता हूं कि हमें self-criticism करनी चाहिए ताकि हम तामीर के नुकता निगाह से ज़्यादा से ज़्यादा पूर्णता की ओर बढ़ें।

आज हम अपनी Administration में नुक्स पाते हैं तो मैं समझता हूं कि यह सब power के लिए हो रहा है। सत्ता की आकांक्षा में हमारे अन्दर रस्साकशी चल रही है और यही पंजाब की बदकिसमती है। Power की वजह से आपस में रस्साकशी चलने की वजह से उन्नति के कामों की ओर इन की तवज्जुह कम होगी इस लिए इन्हें चाहिए कि जब हम तरक्की की तरफ बढ़ रहे हैं तो इस power की लालसा को छोड़ दें और पंजाब के अन्दर एक क्रांति ले आएं। एक इनकलाब लाएं। इस तरह आर्थिक और सामाजिक क्रांति लाने से अपने और अपने कामों के लिए शोभा ला सकते हैं। और यह काम हम से—माननीय मैम्बरों से और मन्त्रियों से शुरू होना चाहिए। अध्यक्ष महोदय, मैं आपके द्वारा सरकार के पास निवेदन करूंगा कि यह आलोचना या कटाक्ष नहीं, यह एक हकीकत है कि हमारा पंजाब तभी आगे बढ़ सकेगा यदि हमारे अन्दर spiritual greatness हो, moral greatness हो। हमारे आचरण का दूसरों पर प्रभाव पड़ेगा और इस तरह जन-साधारण का सुधार होगा।

आज corruption की बात चल रही है। यह दावा किया जाता है और माननीय मुख्य मन्त्री ने ज़ोर ज़ोर से कहा है कि यह एक साल के अन्दर बन्द हो जाएगी। यह घोषणा अच्छी है और मैं आशा करता हूं कि वह इस काम को ज़ोर लगा कर करेंगे मगर, अध्यक्ष महोदय, मैं

[पण्डित मोहन लाल दत्त]

आपके द्वारा निवेदन करूंगा कि हमें जड़ तक पहुंचना चाहिए, हमें corruption की वजूहात को और कारणों को जानना चाहिए और जब तक वह कारण दूर नहीं होंगे चाहे कितने ही punitive measures क्यों न इख्तियार किए जाएं और सख्ती की जाए यह दूर नहीं हो सकती। Corruption की बुनियाद में क्या है इसे दूर करना ज़रूरी है। बड़े २ अफसर बड़ी बड़ी तनखाहें लेते हैं, बड़े बड़े सरमायादार हैं, जागीरदार हैं, हमें ऐसे हालात में भौतिकवाद से मुतासिर होकर जीवन स्तर को ऊंचा करने की आवश्यकता है। हमारे जीवन में पैसा हासिल करने और नफस को पूरा करने की इच्छा प्रबल है और हम पैसा कमाने के लिए नए नए राह ढूंढ रहे हैं। हमारे जीवन की approach में बड़े परिवर्तन की ज़रूरत है। इस वर्तमान भोगवाद और भौतिकवाद को दूर करने की ज़रूरत है। हमारा दृष्टिकोण materialistic approach to life है। इस की जगह अध्यातमवादी दृष्टिकोण बनाने की आवश्यकता है। Spiritual approach to life की ज़रूरत है। हमारे मादी नज़रिए के कारण corruption ज़्यादा बढ़ चुकी है यह हमारे दृष्टिकोण के ही कारण है। इस लिए नैतिक उत्थान के लिए चरित्र निर्माण की बड़ी आवश्यकता है। इस में शक नहीं कि कुछ साल हुए हमारी मिनिस्टरी बनी है और लोगों को ऊपर उठाना है तो लोगोंको ऊपर नहीं उठाया जा सकता और उन के जीवन स्तर को ऊंचा नहीं किया जा सकता जब तक कि हमारा चरित्र ऊंचा न हो। हमारा तो यही सुझाव है कि हमारे लोगों का चरित्र-निर्माण किया जाए। यह काम हकूमत का होता है इस में लोगों का भी हाथ होता है परन्तु सरकार का यह कर्त्तव्य है कि वह लोगों के चरित्र को शुद्ध करे। दिया दिए से जलता है। ज्योति से ज्योति का प्रकाश होता है। और जब हमारा अपना चरित्र ऊंचा होगा तो हम लोगों के हृदयों को जागृत कर सकेंगे।

दूसरी बात जिस की ओर मैं संकेत करना चाहता हूं वह यह है कि यह एक तरक्की का युग है इस में बलिदान की जरूरत है। बलिदान का मार्ग हमें श्री विनोबाजी ने दिखाया है और यह मार्ग आज की modern age में एक कल्याणकारी मार्ग है। इस में भूदान, श्रम दान, संपत्ति दान और कई अन्य किस्म की बातें चल रही हैं। हमें इन में ज़्यादा से ज़्यादा भाग लेना चाहिए। मैं यह तसलीम करता हूं कि सरकारी कोष में इतना पैसा नहीं कि वह ज़्यादा से ज़्यादा तरक्की के कामों में रुपया लगा सकें मगर मैं एक अर्ज़ करूंगा कि इस सरकार के कामों में फजूलखर्ची बहुत है। Administration में फज़ूलखर्ची है और यह आदत हमारी सरकार ने अपने से पहली सरकारों से ली है। इस फजूलखर्ची को जब तक दूर न किया जाए हम कोष को तरक्की के कामों पर नहीं लगा सकते। इस के लिए मेरा सुझाव यह है कि एक Resources and Retrenchment Committee बनाई जाए और इस हाऊस में जो मेम्बर समाजवादी दृष्टिकोण के हैं उन्हें इस कमेटी पर रखा जाए ताकि वह जांच पड़ताल कर के एक report तैयार करें और वह report इस हाऊस में पेश करे कि कौन २ से कामों में खर्च की बचत की जा सकती है और कहां २ retrenchment की जा सकती है। इस तरह बचत कर के तरक्की के कामों पर रुपया लगा दिया जाता है। जो कम तनखाहें लेते हैं वहां तनखाहें ज़्यादा हों और जो बड़ी २ तनखाहें लेते हैं वहां पर बचत की जाए। इस तरह हम इस विषमतापूर्ण समाज के ढांचे को बदल सकते हैं और इस तरह लोगों को आराम मिल सकेगा और असमानता के भाव दूर हो सकेंगे और देश तरक्की के मार्ग पर चलेगा।

इस बारे में, सपीकर साहिब, मैं एक और जमाइत की तरफ आपकी तवज्जुह दिलाना चाहता हूं और वह जमाइत है low-paid Government servants। कोई साठ हज़ार के करीब इस administrative machinery में Government servants हैं। जिन की तनखाह सौ रुपए से कम है। इस बजट को देख कर इन साठ हज़ार लोगों को बेहद मायूसी हुई है। इस बजट में उनकी तनखाह में ज़रा भी इज़ाफा करने की तजवीज़ तक नहीं पेश की गई है। इन हालात में मैं समझता हूं कि यह जो हमारा नारा है कि हम ने socialist निज़ाम कायम करना है वह निज़ाम बनने वाला नहीं है। जब यह सामने हालात आते हैं तो हमारी उम्मीदें इस बारेमें खत्म हो जाती हैं। जब हम देखते हैं कि साठ हज़ार की बड़ी भारी सरकारी मुलाज़मों की तादाद सौ रुपया भी तनखाह नहीं पाती है और इस बजट में उन के लिए सिर्फ यही तजवीज़ किया गया है कि एक committee बनेगी जो इस पर गौर करेगी। मुझे डर है कि वह वैसी ही कमेटी होगी जैसी कि आम तौर पर किसी बात को टालने के लिए बनाई जाती है। सरकार कई committees इस लिए बना छोड़ती है ताकि मामला खटाई में पड़ा रहे। इस कमेटी के सुपुर्द भी जो बात होगी वह यह नहीं कि नए scales of pay बनाए जाएं गे मगर यह स्कीम है कि जो पुराने scales of pay हैं उन में revision करने के लिए गौर करेगी। इज़ाफा की कोई तजवीज़ नहीं होगी। इसी तरह एक और तबका भी पंजाब के अन्दर लोगों का है। वह हैं मज़दूर लोग। मैं जनाब आप के ज़रिए भाकड़ा डैम के मज़दूरों की तरफ अपनी Government की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। जो भाकड़ा डैम है जिसकी यहां इतनी सब तारीफें कर रहे हैं और बड़े राग गाये जा रहे हैं कि यह होगा, वह होगा यह कर देंगे और वह कर देंगे वगैरा २, मगर कभी आपने वहां के मज़दूरों की तरफ भी देखा है जोकि उस के असली मैमार हैं। वह वहां के मज़दूर हैं जोकि बहुत सख्त काम कर रहे हैं और जो पचास साठ रुपया ले कर सर्दी गर्मी में मर रहे हैं। पिछले दो साल के अरसे में स्पीकर साहिब, कोई सात सौ के करीब accidents हुए हैं जिन में से 160 के करीब fatal साबित हुए। इन मरने वालों में कोई अफसर नहीं मरा है सिर्फ गरीब मज़दूर जो pit में काम करते हैं वही मरे हैं। इस के इलावा 690 के करीब भाकड़ा डैम पर मरे हैं बावजूद इस बात के कि वह निहायत सख्त और खतरनाक काम करते हैं जहां कि हर वक्त मौत का खतरा है वहां तनखाह उन बिचारे मज़दूरों को कितनी मिलती है कुल साठ रुपया। इस बारे में कितनी दफा कहा गया और representation भी करते हैं कि तनखाह में इज़ाफा किया जाए मगर कहते हैं कि पैसे ही नहीं हैं। मगर मैं पूछता हूं कि बड़े बड़े अफसरों को बड़ी भारी भारी तनखाहें और भत्ते देने के लिए यह पैसे कहां से निकल आते हैं? मगर जब गरीब की बारी आती है तो इन के पैसे खत्म हो जाते हैं। मैं कहता हूं कि अगर देश गरीब है तो गरीबी भी सब को आपस में बांटनी चाहिए अगर यह नहीं होता है तो socialistic pattern of society बनाने की मुंह ज़बानी रट लगाने से क्या फायदा। इस तरह गरीबों को गरीब करने से तो Socialist निज़ाम कायम नहीं होता है। मैं जनाब आप के ज़रिए मंत्री-मंडल से प्रार्थना करूंगा कि यह मज़दूर जो भाकड़ा डैम पर काम कर रहे हैं और जो असली मायनों में इस के मैमार हैं और जहां कि इतने मज़दूरों ने शहादत दी है और ज़िन्दगी से हाथ धोए हैं वहां के मज़दूरों की तरफ भी ध्यान दें और उन की हालत को बेहतर बनाने के लिए तवज्जुह दें। उन को weekly rest जो आम तौर पर दिया जाता है उन्हें वह भी नहीं है।

[पण्डित मोहन लाल दत्त]

जब यहां असैम्बली में मैंने इस बारे में एक सवाल पूछा तो जवाब दिया गया कि मामला ज़ेरे गौर है । मुझे पता नहीं कि कब तक यह मामला ज़ेरे गौर रहेगा । मेरा ख्याल है कि जब यह डैम बन कर खत्म हो जाए तब तक यह ज़ेरे गौर ही रहेगा ।

अब मैं चंद बातें अपने मैम्बरान भाईयों की सेवा में अर्ज़ करनी चाहता हूं । मैं कहता हूं कि हम लोग जब जहां नुक्ता-चीनी करते हैं तो दुनियांभर की करते हैं मगर क्या हम ने कभी अपनी तरफ भी देखा है ? दूसरों का criticism करने के लिए तो हम बड़े तेज़ हैं मगर अपनी तरफ नहीं देखते । मुझे एक बड़े दु:ख की बात मालूम होती है । वह यह कि हमारे भी भत्ते बहुत ज़्यादा बने हैं । इस तरह के बने हुए हैं कि ज़्यादा वसूल किए जाते हैं । आते तो हैं 3rd क्लास में मगर किराया charge करते हैं 1st क्लास का । मैं कहता हूं कि यह कितनी बुरी बात है । मेरी राए में तो किराया देना ही 3rd क्लास का चाहिए खाह कोई किसी दर्जे में आए । इस के इलावा allowance भी घटा देना चाहिए क्योंकि यह बहुत ज़्यादा है । इतने भत्ते मैम्बरान को देना ठीक बात नहीं है । अगर हम समाजवादी निज़ाम यहां मुल्क में लाना चाहते हैं तो हमें भी चाहिए कि हम भी समाजवादी बनें केवल बातें ही न करें । कितनी बुरी बात है कि लोग तो भूखों मर रहे हैं और हम 3rd क्लास में आकर 1st क्लास का किराया charge करते हैं । मैं इसी सिलसिले में मंत्रियों के बारे में भी एक-दो बातें कहना चाहता हूं । कारों में petrol जो खर्च किया जाता है वह बहुत बेदर्दी के साथ खर्च किया जाता है । इन कारों पर निजी कामों के लिए, political सरगर्मियों के लिए पैट्रोल खर्च किया जाता है । हमें इस बात का ज़रूर अहसास होना चाहिए । मुझे तो इस लिए एहसास है कि मैं खुद सही असूल पर चलता हूं ।

इसके इलावा मैं एक और बात अर्ज़ करता हूं और वह है शारीरिक श्रम के बारे में (घंटी) । अगर कोई आदमी रुपया पैसा न दे सके तो वह शारीरिक श्रम दे सकता है यह एक किसम का self help का प्रोग्राम है । हमारे लोगों के पास पैसा नहीं तो शारीरिक श्रम ज़रूर है । बेशुमार जिसमानी दौलत है और जफाकश पंजाबी हैं । शरीरिक श्रम से बहुत सारे काम हो सकते हैं । जब कभी शारीरिक श्रम का काम होता है तो हमारे वज़ीर साहिबान क्या करते हैं । यह जाते हैं और एक टोकरी उठाई और आहिस्ता से फेंकी और lunch खा कर कार में बैठ कर घर वापस आ गए । क्या इस तरह से लोगों में शारीरिक श्रम का शौक पैदा होगा ? मैं कहता हूं कि इस तरह करने से कुछ नहीं बनता है । वह वहां कम से कम पांच छ: दिन तक रहें और बाकायदा camp लगा कर रहें और तमाम मैम्बरान को भी साथ लगाएं और लोगों का उत्साह बढ़ाएं ताकि उन के अन्दर शारीरिक श्रम की भावना पैदा हो । शारीरिक श्रम के बारे में हमें बापू जी ने बताया है कि अगर और कुछ नहीं कर सकते तो शारीरिक श्रम के लिए एक आध घंटा चरखा ही कातना चाहिए । हम बापू की बातों को तो बिल्कुल ही भूल गए हैं और आरामोआसाइश में पड़ गए हैं । गांधी जी का नाम तो हम बात बात में लेते हैं मगर बातें तमाम हम Anti-Gandhi ही करते हैं (घंटी) । [The hon. Member resumed his seat.]

**अध्यक्ष महोदय** : देखिए आज बजट की General discussion है और इस में काफी हद तक बोलने में खुल और latitude है । मैं जानता हूं कि repetition हो रही है और मैं यह भी जानता हूं कि नसीहत की भी बातें हो रही हैं । लेकिन spiritualism की ऐसी बातें बजट की general discussion से ताल्लुक नहीं रखतीं । आप बेशक करते जाएं मेरा हर्ज नहीं मगर फिर भी आप जितना इन बातों से गुरेज़ करेंगे हाऊस का time बच जाएगा और ज़्यादा मैम्बर साहिबान discussion में हिस्सा ले सकेंगे ।

(Hon. Members, today we are having a general discussion on the Budget. Considerable freedom and latitude are permitted while making speeches. I am aware that repetition is being made and also advice is being given about morals. But any talk of spiritualism has no connection with the general discussion on the Budget. I do not mind but you must avoid such references. That way a good deal of the time of the House would be saved and many more hon. Members would be able to speak.)

**श्री बाबू दयाल** (सोहना) : अध्यक्ष महोदय, यह जो बजट तैयार किया गया है मैं ख्याल करता हूं, कि इस में बहुत सुन्दर और बड़े बड़े खर्च करने के लिए आंकड़े ही आंकड़े हैं मगर उस की असली सूरत निहायत भद्दी और इस में लोगों की भलाई नहीं होती । समय की कमी के कारण बजट में खराबियां बहुत है । वे सारी यहां discuss नहीं की जा सकती और न ही बताई जा सकती हैं । मगर मैं industries को ही सब से पहले लेता हूं । Industries के बारे में यहां लिखा हुआ है—

"Progress made in the matter of industrial production has already been indicated by me."

वहां क्या उन्नति हुई है वह मैं वर्णन करूगां........

कहते हैं कि जो industries की progress हुई वह बेहद हुई है। मगर मैं इस सिलसिले में एक बात बताना चाहता हूं । सारे पंजाब का तो मुझे तजरुबा नहीं है मगर जो मेरे अपने ज़िला में मुझे ज्ञात है वह मैं बताना चाहता हूं । मेरे ज़िला गुड़गांव में 15 लाख एकड़ ज़मीन culturable है यानी जिस में पैदावार हो सकती है । उस में से $2\frac{1}{2}$ लाख एकड़ ज़मीन में सरसों बोई जाती है । मेरा अपना अन्दाज़ा है कि वहां $2\frac{1}{2}$ लाख एकड़ ज़मीन में जो पैदावार होती है वह करोड़ों रुपया की होती होगी । मगर आज जहां ज़मीन पर सरसों की काश्त और production होती है वहां oil seeds industry की क्या हालत है ? वहां करोड़ों रुपये की लाखों मन सरसों पैदा होती है मगर oil seeds industry की हालत यह है कि वहां पर तीन चार कारखाने लगे मगर वह सारे के सारे नाकामयाब और बेकार पड़े हुए हैं । आज तक इस Government ने वहां की उस industry की तरफ कोई तवज्जुह नहीं दी है । और ताज्जुब की बात तो यह है और आप को भी सुन कर हैरत होगी कि जहां जो District Industries Officers लगे हुए हैं ................

**वित्त मन्त्री** : यह बात तो आप पहले भी कह चुके हुए हैं अब कोई और बात करें ।

**श्री बाबू दयाल** : अभी तो आप बहुत बड़ी बड़ी बातें सुनेंगे । आगे २ देखिए होता है क्या ।

[श्री बाबू दयाल]

मेरी गुज़ारिश यह है कि Civil Supplies का महकमा corruption के लिये पुलिस से भी ज्यादा बदनाम हो चुका था और उस महकमा के अफसरान ने लाखों रुपया लोगों से रिश्वत ले कर अपनी आने वाली पुश्तों को भी महफूज़ कर दिया था। उन्हीं अफसरों को ज़िला उद्योग धन्धों का ज़िला अफसर लगा दिया है। अर्थात् District Industries Officer लगा दिये हैं।

**अध्यक्ष महोदय** : आज आप को बोलने की आज़ादी है। (Today you have the freedom of expression.)

**श्री बाबू दयाल** : स्पीकर साहिब, मैं industries के मुतअल्लिक कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं कि किस तरह से industry यहां develop हो रही है। जिस तरह Civil Supplies का महकमा बदनाम तबका था उसी तरह यह महकमा बदनाम हो गया है। क्योंकि "जैसी तेरी बाकली वैसे तेरे गीत" जैसे District Industries Officers लगे हुए हैं जिन्हें सिवाए रिश्वत लेने के और कोई तजरुबा नहीं। वह technicians नहीं और न ही उन बेचारों को industries के मुतआल्लिक कोई वाकफीयत है। ज़िला गुड़गांव में लाखों मन सरसों पैदा होती है और बाहर export की जाती है लेकिन आज तक गवर्नमेंट ने कोई industry वहां कायम नहीं की। यहां से हर साल करीब 10 लाख टन सरसों दूसरे प्रांतों में खास कर बंगाल को भेजी जाती है—हो सकता है कि शायद इस में थोड़ा बहुत मुबालगा हो मगर फिर भी इतनी पैदावार के होते हुए यहां एक बड़ी भारी industry develop हो सकती है। सारे हिन्दुस्तान में Rewari तहसील का खास कर और ज़िला गुड़गांवां का आम तौर पर "जौ" Barley मशहूर है और बड़ी तादाद में वहां पर अभी तक यहां कोई Barley industry नहीं develop की गई। गुड़गांव ज़िला से टैक्स और ज़िलों से भी अधिक लिये जाते हैं परन्तु खर्च बहुत कम किया जाता है। ज़िले के या तो नौजवानों को बेकार रहना पड़ता है या भूखा मरना पड़ता है। अंग्रेज़ तो ज़िला के नोजवानों को तोप का ईन्धन बनाने के लिए इस ज़िला को पछड़ा रखना चाहता था। इस कारण इस की तरक्की रोकी जाती रही और इस इलाके की industry को न पनपनाया गया अर्थात् ignore किया गया है।

**अध्यक्ष महोदय** : Industry की demand के लिये एक खास दिन allot किया हुआ है आप यह discussion उस रोज़ कीजिए तो बेहतर होगा।

(A day has been specifically allotted for the Industries Demand. It would be better if the hon. Member makes these remarks on that day.)

**श्री बाबू दयाल** : स्पीकर साहिब, हमारे ज़िले में जहां बेशुमार industry के resources हैं और जो industry के लिहाज़ से बड़ा backward है उसे बिल्कुल नज़र अंदाज़ किया जा रहा है। मैं गवर्नमेंट को बताना चाहता हूं कि रिवाड़ी, सोना और नूह में इतने पहाड़ हैं कि करोड़ों मन concrete और बजरी तैयार हो सकती है। यहां crusher industry चालू कर के हज़ारों गरीबों को रोज़ी दी जा सकती है। लेकिन अफसोस का मुकाम है कि अभी गवर्नमेंट के कानों तक जूं नहीं रींगी। और सरकार की लापरवाही इस सीमा तक जा पहूंची है कि प्रदेश की Finance Corporation की मीटिंग गुड़गांवां में होती है परन्तु लोगों को तो क्या M.L.A.s को भी

इस की इतलाह नहीं दी जाती । गुड़गांव में Finance Corporation की ओर से किसी को आज तक कोई कर्ज़ा किसी industry के लिए नहीं दिया गया । वहां का staff दफ्तर में बेकार सारा दिन कुर्सियों पर बैठकर दिन गुज़ारता है । या गप शप मार कर लंच (lunch) खा कर वापस घर चले जाते हैं ।

**वित्त मन्त्री** : क्या वहां के किसी आदमी ने loan हासिल करने के लिये कोई दरखास्त भी दी थी ?

**श्री बाबू दयाल** : स्पीकर साहिब, इस ज़िला के Industries Officers Finance Corporation की meeting की, किसी को इत्तलाह नहीं देते वह कर्ज़ा किस को देने वाले हैं । क्या उन का फर्ज़ नहीं कि वह लोगों को उद्योग-धन्धों के लिए कर्ज़ा लेने के कव्वायद पब्लिक को बतावें । मैं पूछता हूं कि उनका यह फर्ज़ नहीं कि वह लोगों को कर्ज़ की सहूलियात हासिल करने के लिये persuade करें । इस के इलावा अगर गवर्नमेंट तवज्जुह दे तो यहां पर बेकारी दूर की जा सकती है और कितने ही उद्योगधन्धे चालू किए जा सकते हैं जैसे Oil Seeds Industry यानी तेल के कारखाने, जौ साफ करने के कारखाने, तिजारती नमक बनाने के धन्धे, बाण बांटने के धन्धे, पत्थर कूटने के कारखाने, सलेट बनाने के कारखाने Cottage industry की शक्ल में चल सकते हैं । जितना मूंज और बान इस जगह पैदा होता है उतना किसी और इलाके में पैदा नहीं होता । कई refugee भाई वहां गए हैं सैंकड़ों आदमी मूंज का बान बाट कर, अपना दो-चार माह पेट पालते हैं क्योंकि साल भर के वास्ते मूंज का स्टाक करने के लिए उन के पास सरमाया नहीं होता कि वह साल भर काम कर सकें । वह बेचारे दो महीने काम करते हैं और दस महीने बाहर देहली में जा कर कोई काम तलाश करते हैं । इस ज़िला में industry की यह हालत है कि बावजूद इतने resources और raw-material होने के यहां कोई industry कायम नहीं की गई । इस के बाद में कुछ education और health के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप यह बहस उस रोज़ करें जब education की demand ज़ेर-गौर होगी । अब आप का वक्त खत्म हो चुका है इस लिए मेहरबानी कर के तशरीफ रखिए।

[You may discuss this matter when Education demand is under consideration. Your time is up now and you may therefore resume your seat.]

**श्री दौलत राम शर्मा** (हमीरपुर) : स्पीकर साहिब, यह जो बजट पेश किया गया है इस को तमाम लोगों ने इस तरह महसूस किया है कि जैसे यह टैक्सों का बजट है । इस में गवर्नमेंट ने लोगों की भलाई की तरफ कोई ख्याल नहीं किया । सारे हिंदुस्तान में सिर्फ पंजाब का प्रान्त ही ऐसा है जहां middle class ज्यादा तादाद में बसती है और middle class टैक्सों के बोझ से इतनी दबी हुई है कि वह बोझ उन के लिये नाकाबिले बरदाश्त साबत हो रहा है । बजट में 47 लाख रुपये के घाटे को पूरा करने के लिये कई किस्म के नये taxes लगाये गये हैं । Entertainment Taxes में अजाफा किया गया है । बिजली की चीजों और रेडियो खरीदने पर टैक्स अदा करना पड़ेगा । इस के अलावा Passengers Tax का पहले ही गरीब लोगों पर काफी बोझ है खास कर उन इलाकों में जहां मोटरों के

[श्री दौलत राम शर्मा]

अलावा और कोई transport का ज़रिया नहीं । वह लोग backward और गरीब हैं । उन लोगों पर ज्यादा बोझ डालना जो उन की हिम्मत के बाहर हो बहुत नावाजब बात है । मेरे ज़िला के लोग ऐसे टैक्सों की खबर सुन कर बहुत तलमला रहे हैं क्योंकि उन्हें सिर्फ मोटरों पर ही दूर दराज़ का सफर तै करना पड़ता है ।

यह ठीक है कि कुछ अमीरों पर भी टैक्स लगाये गये हैं । लेकिन अमीर हमारे राज्य में बहुत थोड़े हैं । ज्यादा तर middle class ही है । बाकी टैक्सों का बोझ भी उन्हीं लोगों पर है । पंजाब की prosperity इसी क्लास पर depend करती है । इस लिये इस क्लास को जीवित रखना ज़रूरी है । अगर middle class नहीं रहेगी तो हमारी स्टेट Welfare State नहीं बन सकेगी हम अपने उद्देश्य को प्राप्त नहीं कर सकेंगे । अगर हमारा बजट पिछले साल की तरह इस साल भी deficit रह जाता तो कोई हर्ज नहीं था । पिछले साल भी revised estimates के समय आमदनी surplus हो गई थी । इस समय Taxes का बोझ बढ़ाना political point of view से भी ठीक नहीं है ।

स्पीकर साहिब, backward areas के बारे में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि गुड़गांवां, कांगड़ा और तहसील ऊना के इलाके ज़्यादातर backward समझे जाते हैं । इन इलाकों की development के लिये Budget में कुछ नहीं रखा गया । हर बार कहा जाता है कि कांगड़ा में Irrigation के ज़राए को develop करने के लिये रुपया रखा जाए । लोगों ने हिम्मत करके खुद कूहलें बनाई थीं । उन में पानी बड़ी खूबी से जाता था । अब उन की मुरम्मत की गई है । पब्लिक का लाखों रुपया खर्च हो गया है लेकिन अब वहां पर पानी ही नहीं पहुंचता । बजाए फायदे के नुकसान हुआ है । मैं समझता हूं कि इस का कारण यह है कि काम करने वालों की निगरानी ठीक तरह नहीं की गई । निगरानी अच्छी होती और material अच्छा लगता तो मुरम्मत करने का फायदा होता । कूहल के gradients इस तरह से रखे जाते कि पानी पहले से भी ज्यादा आता तो फायदा होता ।

स्पीकर साहिब, कांगड़ा ज़िला में रेल थोड़े से area को ही connect करती है । बाकी सारा इलाका roads के ज़रिये से ही connected है और Communication का यही एक साधन है । पंजाब में कोई ऐसा area नहीं होगा जहां पर metalled road न हो । खराब से खराब इलाके में भी सड़कें बनी हुई हैं । लेकिन तहसील हमीरपुर में जो कि रकबे में लुधियाना जिले के बराबर है एक भी metalled road नहीं है । बरसात आती है तो हमीरपुर का इलाका बाकी की दुनिया से कट जाता है । चार महीनों तक न हमें बाकी के पंजाब की खबर होती है और न ही पंजाब वालों को हमारी खबर होती है । इस लिये मैं आप के द्वारा सरकार से प्रार्थना करना चाहता हूं कि हमीरपुर में all weather road बनाई जानी चाहियें जिस से कि जनता को तकलीफ न हो । रानी ताल से लेकर हमीरपुर वाली सड़क पर ज्वाला जी तक 12 मील का टोटा है । हालांकि वह इलाका plain है खास पहाड़ी नहीं है । लेकिन वह सड़क 2 साल से complete नहीं हो रही । अगर यही Progress रही तो सारी सड़क 50 साल में भी complete नहीं हो सकेगी । बाकी जिलों में हर जगह metalled roads बनी हुई हैं । मैं आप की मार्फत मंत्री महोदय का ध्यान

इस तरफ दिलाना चाहता हूं और कहना चाहता हूं कि उस सड़क के टोटे पर काम जल्दी होना चाहिये। लारियों का किराया तो पहले ही ज्यादा है लेकिन नया टैक्स लगने की वजह से और भी ज्यादा हो जायेगा और उस का burden गरीब लोगों पर पड़ेगा। वह इलाका बहुत गरीब है। लारियों की हालत यह है कि वह जब पास कराने के लिये जाती हैं तो वह ऊपर से तो अच्छी रंग रोगन हुई होती हैं लेकिन आए दिन रास्ते में खराब हो जाती हैं। गवर्नमेंट ने Inspector साहिबान तो check करने के लिये मुकर्रर कर रखे हैं लेकिन न मालूम Transport Companies उन को कुछ मुकर्रर रकम pay करती हैं जो इतनी गन्दी हालत में भी उन को पास कर दिया जाता है और उन के engines का कुछ ख्याल नहीं रखा जाता। लारियां राह में खराब हो जाती हैं। लोगों को रात जंगल में रहना पड़ता है। आठ आठ मील तक वहां आबादी नहीं मिलती। अभी पिछले दिनों सर्दी के मौसम में खड में लारी फेल हो गई। एक रात और एक दिन मुसाफिरों को वहां रहना पड़ा। उन को किसी अच्छी जगह पर न पहुंचाया गया ताकि वे आराम से रह सकते। न विचारे वे खुद अपना सामान उठा कर ले जा सकते थे और न ही वे सामान छोड़ कर जा सकते थे। मैं मंत्री महोदय का ध्यान इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि वह Transport Companies के मुतअल्लिक सोचें। उन कम्पनियों में जो मजदूर काम करते हैं उन की तनखाह वगैरा के मुतअल्लिक कोई Rules नहीं बने हुए कि इतनी तनखाह होनी चाहिये, इतना अलाऊंस होना चाहिये। गवर्नमेंट ने Labour Commissioner वगैरा भी appoint किये। ना मालूम Transport Companies वाले उन को मानते क्यों नहीं हैं? मुझे समझ नहीं आती कि जब कानून बने हुए हैं कि मजदूरों को वक्त पर तनखाह दी जाए, समय पर उन को मजदूरी दी जाए तो उन कानूनों पर अमल क्यों नहीं किया जाता। अगर उन को तनखाह ठीक वक्त पर मिले तो वे अच्छा काम कर सकते हैं। मंत्री महोदय का ध्यान में इस तरफ भी दिलाना चाहता हूं।

स्पीकर साहिब, अगली बात में यह कहना चाहता हूं कि काफी देर से लिखा पढ़ी हो रही है कि हमीरपुर और डेहरा में Consolidation of Holdings का काम जल्दी होना चाहिये। मंत्री महोदय ने फरमाया है कि डेहरा में तो consolidation का काम वह करने जा रहे हैं। लेकिन मैं अर्ज करना चाहता हूं कि तहसील हमीरपुर के सम्बन्ध में भी बहुत देर से लिखा पढ़ी हो रही है वहां भी consolidation operations बहुत तेजी से किये जाने चाहियें। पहले कुछ गांवों में लोगों ने खुद कोशिश करके Consolidation का काम किया है। हमारे मुख्य मंत्री साहिब वहां तशरीफ ले गये थे। उन को memoranda पेश किये गये, Resolutions पास किये गये जिन में प्रार्थना की गई कि Consolidation का काम जल्दी से जल्दी जारी करें। वहां लोगों की थोड़ी थोड़ी जमीनें हैं और वे खेती बाड़ी का काम अच्छी तरह से नहीं कर सकते।

इस के इलावा एक और बात यह है कि हमारे इस बजट में यह कोशिश नहीं की गई है कि जो low-paid अमला है उन की तनखाहों को इतना माकूल किया जाये कि वह अपना गुजारा कर सकें। उन की तनखाहें निहायत कम हैं। लेकिन उन के सिर पर काम का इतना बोझ है कि मैं हैरान होता हूं। आप पटवारियों को ही ले लें जिन पर Government के सारे revenues का दारोमदार है उन के काम में

[श्री दौलत राम शर्मा]
मुकाबले में तनखाहों को देखा जाए तो वह बहुत थोड़ी है। हमें छोटे छोटे मास्टरों की तनखाहों को बढ़ाने की तरफ भी ध्यान देना चाहिये। जब तक Teachers की तनखाहें नहीं बढ़ती वह अच्छी तरह से दिल लगा कर प्यार और लगन से काम नहीं कर सकेंगे। Teachers ही कौम को बनाने वाले होते हैं। अगर हमने आने वाली औलादों को अच्छा बनाना है तो हमें उस्तादों की हालत को सुधारने की तरफ ध्यान देना जरूरी है।

**अध्यक्ष महोदय** : आपने काफी वक्त ले लिया है। अब खत्म करें। (The hon. Member has taken enough time. He should now wind up.)

**श्री दौलत राम शर्मा** : जनाब, मैं दो मिनट में खत्म करने वाला हूं। एक और बात कह कर खत्म कर दूंगा। हमारे यहां National Extension Service खोला गया है। बहुत अच्छा काम है। लेकिन मेरा ख्याल है कि आप चाहे कितने ही Blocks इस तरह के खोलते चले जायें, लोग उस वक्त तक तरक्की महसूस नहीं करेंगे जब तक उन की आमदनी में अज़ाफा नहीं होता। उन लोगों का जो देहातों में रहते हैं। ज्यादा तर गुज़ारा घरेलू उद्योग पर होता है। लेकिन इन National Extension Blocks में कोई रकम इन Cottage Industries को बढ़ाने के लिये provide नहीं की गई है। इस के लिये मैं मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करूंगा कि वह बेशक इस के लिये Central Government को लिखें कि Cottage Industries की मदद के लिये कुछ रकम रखी जाए। Cottage Industries एक ऐसा जरिया है जिन से ज़्यादा से ज़्यादा देहाती लोग फायदा उठा सकते हैं। और इस से unemployment का मसला जो इतना नाजुक हो चुका है उस की भी इस तरीके से हम रोकथाम कर सकेंगे। इस लिये घरेलू उद्योग को ज़्यादा से ज़्यादा रायज करना देहातियों के मयार को ऊंचा करने के नुक्ता निगाह से निहायत जरूरी है।

**श्री बालू राम** (बलाचौर) : प्रधान जी, साल 1956-57 का बजट हमारे सामने है। इस विषय पर हमारे वित्त मंत्री महोदय ने अपनी जो स्पीच पढ़ी और जिस की कापी हमारे पास मौजूद है, इस को पढ़ने से साफ मालूम होता है कि बजट on the whole बहुत अच्छा है और पंजाब तरक्की कर रहा है। हर लिहाज़ से यह आगे जा रहा है। इस में सड़कें बन रही हैं, नहरें खुल रही हैं, स्कूल जगह २ पर खोले जा रहे हैं और हर पहलू में तरक्की का काम हो रहा है। पंजाब में पैदावार बहुत बढ़ गई है और आमदनी भी। लेकिन मैं अपने मंत्री महोदय का ध्यान आप के ज़रिये अपने एक पिछड़े हुए इलाके की तरफ दिलाना चाहता हूं जो यहां से बिल्कुल नज़दीक है।

हमेशा यहां पर गुड़गांव ज़िले का ज़िक्र चलता है, कांगड़ा का भी और जब होशियारपुर का ज़िक्र आता है तो ऊना तहसील का भी ज़िक्र किया जाता है। लेकिन मैं यह अर्ज़ करता हूं कि चंडीगढ़ के बिल्कुल नजदीक अम्बाला की रोपड़ तहसील का, तहसील गढ़शंकर क साथ का एक इलाका है। वह इलाका जो मैंने ज़िक्र किया है गुड़गांव, कांगड़ा या होशियारपुर की ऊना तहसील के इलाके से किसी हालत में भी अच्छा नहीं है। बल्कि कहीं कहीं तो इस की हालत उन से भी ज़्यादा खराब है। लोग यहां पर नहरों के पानी का ज़िक्र करते हैं। और भी बहुत

से तरक्की के कामों का जिक्र करते हैं । कोई कहता है कि मालिया बढ़ाया गया है, कोई कहता है घटाया गया है—ऐसी २ बातों का जिक्र करते हैं । लेकिन मुझे यह कहने में शर्म महसूस हो रही है कि हमारे इलाके में पीने के लिये भी पानी मुयस्सर नहीं है । Irrigation तो एक तरफ रहा पीने के लिये पानी दस्तयाब नहीं । मैं कई दफा इस बात की ओर वजीर साहिबान—पहले वजीर साहिबान का ध्यान दिला चुका हूं कि ऊना और गढ़शंकर तहसीलों में water-supply schemes पहले ही चालू हैं । यहां किसी नई स्कीम पर खर्च करने की कोई जरूरत नहीं सिर्फ pipe line extend कर दीजिये । इस से उस इलाके के 15,20 गांवों को पीने के लिये पानी मिल सकेगा । लेकिन लोगों की इस मुश्किल की तरफ किसी ने कोई ध्यान नहीं दिया ।

दूसरी बात जो मैं वज़ीर साहिबान से अर्ज़ करना चाहता हूं वह यह है कि आप public के नुमाइन्दे हैं । और इस बात की सहूलतें भी हैं कि public की grievances को सुन लेते हैं । लेकिन अफसोस इस बात का है कि grievances सुन लेने के बाद बहुत सी बातें ऐसी होती हैं जो वहीं तक महदूद रहती हैं और अगर मिनिस्टर साहिब ने ज्यादा मेहरबानी की तो उस पर remark लिख दिए कि फलां अफसर इसे सुने या इस की तकलीफ दूर करने की कोशिश करे । इस तरह से वह चीज़ें घूमती फिरती रहती हैं और उन में बहुत कम पर कोई action होता है । मिसाल के तौर पर एक पुल का केस था । उस की बाबत बहुत कहा सुनी हुई । जो पहिले वज़ीर मुतअल्लिका को कई दफा इस बारे में उन्हें ज़हननिशीं कराने की कोशिश की । यह कहा गया कि यह पुल किसी ऐसी जगह बनवा दीजिये जिस से दोनों तरफ़ के गांव को फायदा हो । इस से इन का जो आपसी झगड़ा है वह भी मिट सकता है । यह मामला कभी S.E. के पास जाता रहा कभी Xen के पास कि वे इस बारे में रिपोर्ट करें । मैंने कहा कि साहिब ! मैं वहां का रहने वाला हूं—मैं हररोज़ वहां रहता हूं मेरी बात पर एतबार कीजिये या कहिये कि यह जो M.L.As reports देते हैं यह बिल्कुल बेबुनियाद या गलत होती हैं । अगर आप खुद तस्दीक करना चाहते हैं तो वह भी कर लीजिये । गो देना तो वह चाहते होंगे लेकिन उन्होंने इस तरफ़ ध्यान नहीं दिया क्योंकि वह अफसरों के कहे मुताबिक काम करना चाहते थे । और अफसरों की रिपोर्ट ही मांगते रहते थे । लेकिन क्या मैं जान सकता हूं कि अफसर जो रिपोर्ट दे दें उन के मुकाबला में M.L.As की रिपोर्ट कुछ भी नहीं होती, कोई वज़न नहीं रखती ? आखिर बड़ी मुश्किल से इस बात में 1½ साल के बाद कामयाब हुआ कि वहां पुल बने ।

अब मैं अपने मिनिस्टर सरदार बाजवा साहिब का ध्यान एक मुश्किल की तरफ दिलाना चाहता हूं । बड़ी सदियों के बाद हमारे इलाके के लोगों को भी पक्की सड़क पर चलने का मौका मिलने वाला है अगर बन गई तो । इस विषय में हमारा निवेदन यह है कि बलाचौर की पहली सड़क को ही पक्का किया जाए ताकि पहाड़ के साथ वाले लोग भी फायदा उठा सकें । लेकिन सुनते हैं कि बलाचौर से दो अढ़ाई मील दूर सड़क को नहर के साथ साथ लाने की तजवीज़ है । उस से जो इलाके पहले ही backward हैं उन से वह सड़क और भी दूर हो जायेगी । किसी को एक मील, किसी को दो मील, किसी को डेढ़ मील पहले से और दूर हो जाएगी । जहां से वह सड़क जाएगी उस के साथ कोई इलाका फायदा नहीं उठा सकेगा ।

[श्री बालू राम]
क्योंकि नहर की परली तरफ बहुत थोड़े गांव हैं। इस के अलावा जहां से सड़क को हटाया जा रहा है उसी के साथ सारे इलाके के गांव अधिकतर बसे हुए हैं। इस से उन को और ज़्यादा तकलीफ पैदा की जा रही है।

बलाचौर एक central जगह है। वहां कई (चार) सड़कें इकट्ठी होती हैं। एक होशियारपुर से आती है, एक नवां शहर से आती है, एक नूरपुर से आती है और एक रोपड़ से आती है। वैसे भी अच्छी important जगह है। वहां कई offices भी मौजूद हैं। और कारोबार भी काफी है इस लिये इस पर गौर किया जाये और इस शहर को ignore कर के वहां की जो रौनक है उस को न उजाड़ा जाए। वह काफी developed जगह है और तरक्की कर रही है। इस लिये मिनिस्टर साहिब से मैं फिर प्रार्थना करता हूं कि वह इस बात पर फिर गौर करें और बलाचौर की अहमीयत को कायम रखने की कोशिश की जाए न कि उस को उजाड़ दिया जाए।

इस के इलावा, स्पीकर साहिब, मैं irrigation के बारे में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। होशियारपुर जिले से भाखड़ा नहर निकली है लेकिन हुशियारपुर को उस नहर से एक बून्द पानी भी नसीब नहीं हो रहा। हां अलबत्ता थोड़े से इलाके में जब बिजली आ जाएगी तो lift system के ज़रिये पानी दिया जायेगा। ऐसी स्कीम सुनने में आती है लेकिन वह भी उस इलाके में दिये जाने की उम्मीद है जहां पहले कूओं से आबपाशी होती है। फिर सुनने में यह बात आई है कि lift system of irrigation से जो पानी आबपाशी के लिये मिलेगा उस के आबियाने का rate बाकी नहरी आबियाने के rate से वहीं दुगना या तिगुना या इस से भी ज़्यादा होगा तो इस पर यह बात भी साफ नहीं है कि लोग वह पानी आबपाशी के लिये ले भी सकेंगे या नहीं ले सकेंगे क्योंकि उन के लिये इतना ज़्यादा आबियाना दे सकना एक मुश्किल बात होगी।

फिर स्पीकर साहिब, कहा गया था कि होशियारपुर जिले में कुछ exploratory tube-wells लगाये जायेंगे और यदि यह तजरुबा कामयाब रहा तो और बहुत सारे tube-wells लगाये जायेंगे लेकिन वह अभी तक नहीं लगाए गए। यह बात की बात ही रह गई है। जब बजट स्पीच की जाती है तो उस में कई तरह के कामों के estimate लगाये गये बताए जाते हैं और इस तरह लोगों के दिलों में उम्मीदें पैदा की जाती हैं लेकिन वह उम्मीदें पूरी होने में नहीं आतीं और नए साल के बजट में फिर इसी तरह के estimate दिखा कर नई उम्मीदें पैदा की जाती हैं लेकिन उन पर भी अमल नहीं होता।

हमारे होशियारपुर जिले के लिये provide किया गया था कि एक करोड़ रुपया वहां के चोओं को train करने के लिये खर्च किया जायेगा लेकिन उस का अभी तक हमें पता ही नहीं कि कब और कहां वह ठीक किये जाते हैं। इस सिलसिले में मैं ने एक question भी पूछा था कि वह रुपया कहां और कैसे खर्च होने वाला है। तो यह बताया गया था कि होशियारपुर के चोओं पर खर्च होगा। मगर ज़्यादा से ज़्यादा जो हुआ वह यह था कि होशियारपुर के पास एक नस्सराला चो कहलाता है उसे रोकने के लिये एक बान्ध बनाया जोकि फिर टूट भी गया। स्पीकर साहिब, यह बांध भी स्कूलों के बच्चों से और आस पास के लोगों से बनवाया गया और कहा जाता है कि होशियारपुर के चोओं को train

किया जा रहा है । वास्तव में यह कह दिया जाता है कि होशियारपुर के चोओं को train कर रहे हैं वह कहां कर रहे हैं और कैसे कर रहे हैं यह हमें तो पता नहीं लगता । इस सिलसिले में मैं इन्हें बताना चाहता हूं कि उन चोओं को control करने के लिये इन के जो technical जानकार हैं वह शायद इस काम को उतनी अच्छी तरह से नहीं कर सकेंगे जितना कि वहां के लोकल लोग कर सकेंगे । क्योंकि इन चोओं में जो पानी आता है वह बड़ा अचानक, बड़ी तेज रफ़तार में और बहुत ज्यादा मिकदार में आ जाता है जिस की वजह से इन के बनाए हुए बांध उस के आगे ठहर नहीं सकते । इस लिये यह वहां के रहने वाले लोगों की राय लेकर बनाने चाहियें । हमें यकीन दिलाया गया था कि वहां के रहने वाले आदमियों की राय लेकर बनाये जायेंगे और उन्हें इस काम में confidence में लिया जायेगा लेकिन ऐसा नहीं किया गया ।

मेरी constituency में एक ही कच्चा route motor transport के लिये मन्जूर हुआ था इस पर लोगों को खुशी हुई कि वहां bus service चलनी शुरु हो जायेगी । इस बारे में उन्हें यकीन दिलाया जाता रहा था कि जल्दी ही आप के यहां बस चलनी शुरु हो जायेगी और लोगों को फायदा हो जायेगा । वह route मिनिस्टर साहिब ने मन्जूर तो कर दिया लेकिन दो तीन साल हो गए हैं वहां अभी तक किसी न किसी कारण से बस नहीं चल सकी । इस बारे में जब पूछा जाता है तो हमें यही जवाब मिलता है कि अभी Transport की nationalization का झगड़ा चल रहा है इस का फैसला हो ले तो आप के हां जरूर bus service चलाई जायेगी । जब उन से यह कहा गया कि पहले वहां दो bus services एक Onkar Bus Service और दूसरी The Hoshiarpur Transport Company चल रही हैं तो यह route भी उनमें से किसी को दे दो । और अगर आप कोई co-operative society बना कर उसे यह route देना चाहें या किसी individual को देवें तो वह यहां बस चला नहीं सकेंगे क्योंकि यह कुल 8 मील का कच्चा route ही तो है उस को इतने छोटे route पर बस चलाने से कोई फायदा नहीं होगा । आखिरकार यह route एक ऐसी company को दिया गया जिस का route एक दूसरी company के route को cross करता था । तो उन का आपस में झगड़ा हो रहा है और वहां अभी तक बस नहीं चली । हमें इस से कोई ताल्लुक नहीं कि उस route का permit किस Company को दिया जाए हम तो सिर्फ यह चाहते हैं कि वहां बस service चले ।

आखिर में, स्पीकर साहिब, मैं फिर मिनिस्टर साहिब से यह गुजारिश करना चाहता हूं कि हमें जिन जिन बातों का यकीन दिलाया जाता रहा है वह पूरी होनी चाहिएं । होशियारपुर के चोओं को train करने के बारे में मैंने अर्ज़ की है, tube-wells के बारे में अर्ज़ की है और सड़कों के बारे में कहा है कि इन के बारे में मैं फिर मिनिस्टर साहिब का ध्यान इस तरफ खेंचता हूं कि इन सड़कों से बलाचौर को महरूम न रखा जाए । एक हुशियारपुर से जो आती है और दूसरी नवांशहर को जो जाती है इन्हीं को original पर route जरूर पक्का किया जाए । इतना कह कर मैं अपनी स्पीच को खत्म करता हूं ।

**बखशी प्रताप सिंह** (सुजानपुर) : प्रधान जी, जिस मुल्क के अन्दर जमूहरीयत हो और वह देश तरक्की कर चुका हो, वहां के अवाम यह चाहते हैं कि जब भी गवर्नमेंट का बजट आए तो उस में नए taxes का नामोनिशान न हो। परन्तु जहां मुल्क की तरक्की का सवाल हो और जहां खास तौर पर तबाह और बरबाद शुदा पंजाब की तरक्की का मसला हो वहां टैक्सों का लगाया जाना जो है वह निहायत ज़रूरी है। जो बजट अब Finance Minister साहिब की तरफ से पेश हुआ है उस के लिये मैं उन्हें मुबारकबाद पेश करता हूं। स्पीकर साहिब, जहां तक बजट में की गई provisions की बांट का सवाल है मुझे उसके मुताल्लिक शिकायतें हैं और मैं आप की विसातत से अपने Finance मिनिस्टर साहिब की खिदमत में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। स्पीकर साहिब, आप बेहतर जानते हैं कि पिछले साल इसी बजट सैशन के अन्दर इस एवान में ज़िला कांगड़ा की पसमान्दगी का एक resolution पास हुआ था। उस resolution के पेशेनज़र वहां के अवाम की तमाम उम्मीदें इसी बजट पर वाबस्ता थीं और वह पूरी तरह से उम्मीद लगाए हुए थे कि इस बजट में उन की पसमान्दगी को दूर करने के लिये इन्तज़ाम किये गये होंगे लेकिन अब उन की हैरानगी की कोई इन्तहा नहीं रही जब उन्होंने देखा कि इस बजट में ज़िला कांगड़ा के मुताल्लिक किसी किस्म की तरक्की की चीज़ों का ज़िक्र तक नहीं किया गया। स्पीकर साहिब, इस बजट को देखा जाए तो पता चलता है कि इस में ज़िला कांगड़ा के कुहलों का ज़िक्र किया गया है कि उन के लिये लाखों रुपये खर्च हुए हैं और इन के लिये मखसूस किये गये हैं।

5 p. m. | परन्तु स्पीकर साहिब, मैं आप की विसातत से कहना चाहता हूं कि जो भी स्कीमें बनीं खास तौर पर सुधार और बैजनाथ वगैरा के मुताल्लिक जो पहली पांच साला योजना के तहत बनीं वह सब धरी की धरी रह गई और अगर यही रफ्तार रही तो हमें खदशा है कि कहीं दूसरी योजना की स्कीमें भी कभी पाया तकमील को पहुंच सकें।

फिर electricity का सवाल है। बड़ी हैरानी की बात है कि पिछले दो सालों से बराबर सुजानपुर टीरा electricity Project के लिये बजट में allotment होती आ रही है। इस सिलसिले में मैं ने एक सवाल भी किया था और on the floor of House मुझे जवाब भी मिला कि इस साल के खातमे तक यह Project मुकम्मल कर दिया जायेगा। मौजूदा साल तो खैर खत्म हो रहा है मगर आप सुन कर हैरान होंगे कि Project का काम अभी शुरु भी नहीं हुआ।

स्पीकर साहिब, अभी दो, चार ही दिन हुए हैं कि कांगड़ा के M.L.As. अपने नए Chief Minister से मिले तो उन्होंने अपनी ज़बाने मुबारिक से बताया कि कांगड़ा को उस की पसमान्दगी के resolution की रोशनी में तालीम के लिये मौजूदा ग्रांट से 25 फीसदी ज्यादा रुपया कांगड़ा के लिये मखसूस कर दिया गया है और यह भी बताया कि यह गवर्नमेंट कोशिश कर रही है कि कांगड़ा के लोगों के लिये services में ratio मुकर्रर कर दी जाए। तो जब दो दिन पहले मैं अपने हल्के में गया तो लोगों को काफी तसल्ली हुई। कांगड़ा, जिसे भूखा बहिशत कहा जाता है, के मुताल्लिक मैं अपने Finance Minister साहिब से अर्ज़ करना चाहता हूं कि वहां की भूख इसे थोड़ी बहुत grant दे देने से दूर नहीं हो सकती। वहां तो एक मुकम्मल scheme के तहत survey हो और हर लिहाज से तरक्की हो, तब जाकर कुछ हो सकता है। तो भी Education की grant और services

में लियें जाने के मुताल्लिक Chief Minister साहिब को बधाई पेश करता हूं।

*(At this stage Mr. Speaker left the Chair and it was occupied by the Deputy Speaker)*

डिप्टी स्पीकर साहिब, अब मैं कुछ transport के मुताल्लिक अर्ज़ करना चाहता हूं। इस बजट में यह पढ़ कर हमें खुशी हुई है कि गवर्नमेंट अपनी पूरी कोशिश कर रही है कि बड़े २ गांवों को तहसील Headquarters से मिला दिया जाए। लेकिन आप को यह सुन कर हैरानी होगी कि पिछले दो सालों से चाहे फौजी ज़िला होने के नाते postwar reconstruction fund से रुपया मिलने से कुछ सड़कें मुकम्मल की गई हैं—आज तक कच्चे routes नहीं चल सके। हमारे साबिका मिनिस्टर तो routes चलाते २ खुद ही चले गए लेकिन मैं इस गवर्नमेंट से गुजारिश करूंगा कि जिला कांगड़ा में ज़्यादा तर मुज़ारे हैं और उन को भी अनाज खरीदना पड़ता है। सड़कें न होने की वजह से उन्हें बड़ी दिक्कतें हैं और इलाका से पसमन्दगी है। इस लिये इस पसमान्दगी को जल्द से जल्द दूर किया जाये।

जहां कांगड़ा में गुरबत का मसला है उसी के साथ २ गवर्नमेंट के दर्जा चहारम के मुलाज़मीन का भी सवाल आता है। बजट तकरीर में कहा गया है कि एक कमेटी मुकर्रर की जानी है मगर यह मसला इस कमेटी की तकर्ररी से हल नहीं हो सकता। इन लोगों की union ने जगह जगह अपने जल्से किये हैं और अपने मतालिबात पेश किये हैं और मैं समझता हूं कि जब तक उन की भूख दूर नहीं की जाती यह मसला हल नहीं होगा। इस लिये चपड़ासी वगैरा की तनखाह लगभग 100 रु. मुकर्रर की जानी चाहिये। वरना उन की तसल्ली नहीं होगी और यह बात हमारी गवर्नमेंट के ऊपर एक बदनुमा धब्बा भी हो सकती है। इन छोटे मुलाजमीन की तनखाहें बढ़ाना socialist नज़ाम को अपनी state में आगे ले जाना है। इस लिये गवर्नमेंट इस तरफ तवज्जुह दे कर उन की तनखाहों में इजाफा करे। फिर स्पीकर साहिब आज से चार, पांच साल पहले तक पालमपुर के सरकारी मुलाज़मीन को Hill Allowance मिला करता था, मगर अब बन्द है। मैं समझता हूं कि पालमपुर धर्मसाला और कुल्लू के मुकाबले में किसी तरह कम नहीं बल्कि धर्मसाला की निसबत पालमपुर से पहाड़ ज्यादा नजदीक है। इस लिये उन का Hill Allowance बन्द किया जाना उन के साथ एक बेइन्साफी है, जिस को हटाना निहायत ज़रूरी है।

प्रधान जी, पहले गवर्नमैण्ट ने कांगड़े में इस्तेमाल अराजी का काम बन्द कर दिया था मगर इस बजट के बीच में बताया गया है कि गवर्नमेंट ने यह बात मान ली है कि जिला कांगड़ा के अन्दर भी consolidation of holdings की जाएगी और तहसील देहरा में काम शुरु हो गया है। मैं अर्ज़ करूंगा कि तहसील पालमपुर जिस का बहुत सारा इलाका हमवार है, में भी इस्तेमाल अराजी का काम शुरु किया जाये।

स्पीकर साहिब, मैं आप की विसातत से Finance Minister साहिब से कहूंगा कि जो आमदनी गवर्नमेंट को टैक्सों से होती है उस का ज्यादा से ज्यादा हिस्सा कांगड़े जैसे पिछड़े हुए इलाकों पर खर्च होना चाहिये। इस तरफ गवर्नमेंट को ज़्यादा से ज़्यादा ध्यान देना चाहिए ताकि वहां की भूख काफी हद तक दूर हो। इन शब्दों के साथ मैं बैठता हूं।

**श्री बनारसी दास गुप्ता** (थानेसर) : स्पीकर साहिब, मैं इस साल के बजट के लिये Finance Minister साहिब को बधाई देने के लिय खड़ा हुआ हूं। मैं समझता हूं कि

[श्री बनारसी दास गुप्ता]

यह बजट हमारे सूबे के लिये खासी तरक्की का बजट है। मैं ऐसी बातों का जिक्र न करते हुए जो बजट में कही गई हैं, या जो socialistic pattern of society के लिये मुफीद हैं, मैं ऐसी बातों का जिक्र करना चाहता हूं जो सूबे के लिये जनरल तौर पर और मेरे इलाके के लिये खास तौर पर मुफीद हों, मैं समझता हूं कि बजट में जो बातें हों वह ऐसी हों जो सूबे को आगे ले जाने वाली हों और जो लोगों के मयारे जिन्दगी को ऊंचा करने वाली हों और लोग यह महसूस करें कि मजमूई तौर पर हमारी एक निगहबान गवर्नमेंट है, अच्छी तरफ ले जाने वाली गवर्नमेंट है मैं स्पीकर साहिब, आप के रास्ते अपने Finance Minister साहिब को कुछ suggestions देना चाहता हूं और चाहता हूं कि वह उन्हें note कर लें और अमल में लाने की कोशिश करें।

एक तो मेरी गुजारिश यह है कि House में हम बहुत सारे non-official resolutions लाते हैं। मुझे अपना पता है कि मेरे resolution की तादाद 50 के करीब होगी। इन में से बहुत से resolution तो ऐसे होते हैं कि जिन में किसी किस्म का खर्च नहीं होता अगर सिर्फ जबानी जमा खर्च के तौर पर पेश ही हो जाए तो सूबे का बहुत सारा भला होगा मगर चूंकि अब वह non-official होते हैं इस लिये अव्वल तो उन के लिये time ही नहीं मिलता और अगर मिल जाये तो पास नहीं होते।

हमें यह कोशिश करनी चाहिये कि जो resolution हम भेजते हैं उन्हें हमारी सरकार सोच लिया करे और ऐसे resolutions जिन्हें सरकार ज़रूरी समझे और जिन की लोगों को ज्यादा ज़रूरत हो अपनी तरफ से पेश कर दिया करें। कई ऐसे resolution होते हैं जिन पर खर्च चाहे ज्यादा हो सूबे के मयार को ऊपर उठाने वाले होते हैं। ऐसे resolutions को official बना लिया जाना चाहिये और नोटिस पेपर पर लाना चाहिये ताकि इस से सूबे की भलाई हो।

दूसरी अर्ज़ मैं यह करना चाहता हूं कि हमारे देश में गदागरी की भारी समस्या है, यह केवल पंजाब में ही नहीं बल्कि सारे भारत की है। और इस का सारे भारत में शोर मचा हुआ है इस को दूर करने के लिये लोगों को जो इस काम में लगे हुए हैं किसी अच्छे काम पर लगाया जाए। या इस तरह किया जाए कि ऐसे कामों के करने वालों के लिये गदागरी के asylums बनाए जाएं और इन्हें इन asylums में रखा जाए जहां वह अपने आप को दुरुस्त कर सकें और अपने लिये इज्जत की रोटी कमा सकें। गदागरों की कई किस्में हैं। चार पांच किस्में तो आम मिलती हैं। इस बात की बहुत ज़रूरत है कि social society को ऊंचा उठाया जाए। ऊंचा उठाने के लिये उन्हें खाने के लिये रोज़ी की ज़रूरत है। जहां प्रचार से उन्हें ऊंचा उठाने वाला तरीका खत्म हो जाए वहां दूसरा तरीक यही है कि उन्हें asylums में रख कर और उन्हें रोज़ी कमाने के बेहतर तरीका बता कर उन के मयार को ऊंचा किया जाये। इस की बहुत ज़रूरत है ताकि उन के जीवन को खामखाह देश के लिये हानिकारक न बनाया जाए। एक किस्म के गदागर वह हैं जो काम कर सकते हैं उन्हें रोटी दे कर काम पर लगाया जा सकता है। दूसरी किस्म के

बीमार हैं जिन का इलाज करने से वह ठीक हो सकते हैं और इस तरह उन्हें काम पर लगाया जा सकता है। मेरा यह ख्याल है कि इस तरह काम करने से हमारे मुल्क से यह nuisance दूर हो सकती है। एक किस्म के गदागर वह हैं जो काम कर सकते हैं मगर मजबूर हैं हमें इस लाअनत को दूर करना चाहिये।

इस के बाद मेरे पास तरतीबवार 20-30 तजवीजें हैं (हंसी) उन के बारे में अर्ज करना चाहता हूं।

सब से पहले गाए की protection की बात है। यह सवाल आज सारे सूबे में फैला हुआ है। फिर कहा जाता है कि कांग्रेस की सरकार गाए की हिफाजत नहीं चाहती क्योंकि यह secular हकूमत है। मैं समझता हूं कि गाए की बढ़ोत्री पर इस लिये जोर नहीं दिया जा रहा है कि यह हिंदुओं का पुजनीक पशु है बल्कि इस लिये कि यह स्टेट के लिये फायदे और ताक्त का साधन है। गाए के दूध से सूबे में बसने वालों में बल और ताकत आ सकती है। इस के लिये protection जरूर होनी चाहिये।

दूसरे जो pasture land गांवों के अन्दर रखी गई है वह थोड़ी है। यह land ज्यादा छोड़नी चाहिये यह कम छोड़ी गई है। और फिर जहां छोड़ी भी गई थी वहां पर allot कर दी गई है। इस पर ही गाए की रक्षा की जा सकती है, और मैं तो कहूंगा कि यह गाय के साथ ही अन्याय नहीं बल्कि सारे देश के साथ अन्याय है भारत के साथ अन्याय है इस लिये मैं वजारत को कहना चाहता हूं कि वह इस चीज को सोचे।

अगली बात आयुर्वेदिक Dispensaries के बारे में है। यह ठीक है कि Ayurvedic Dispensaries खोली गई हैं लेकिन वहां पर जो दवाईयां रखी गई हैं वह अच्छी नहीं। कहा जाता है कि दवाईयां खराब हो जाती हैं अगर एक साल के बाद तक रखी जाएं। मगर इन Dispensaries में यह दवाईयां बहुत पुरानी हैं और खराब हैं। इस की एक और वजह यह भी है कि यहां पर research के कोई जराए नहीं। नई दवाईयों की research के लिये कोई pharmacy नहीं और जो है वह विश्वासनीय नहीं हैं इस लिये यहां गवर्नमेंट को dispensaries में दवाईयां अच्छी रखनी चाहियें वहां बड़ी बड़ी pharmacies अपनी तरफ से खोलनी चाहियें इस से न केवल लोगों को लाभ होगा बल्कि लाखों रुपया की आमदन भी सरकार को हो सकती है।

इस के साथ ही मैं यह समझता हूं कि गवर्नमेंट को हर तहसील में और हर गांव में चलते फिरते अस्पताल खोलने चाहियें। यह इन्तजाम दिहातों में किये जाने चाहियें जहां कि दिहाती शहरों में नहीं जा सकते और इलाज नहीं करवा सकते। इन चलते फिरते अस्पतालों से दिहाती इलाके को बहुत फायदा पहुंच सकता है।

इस के आगे तालीम का मस्ला है। आम तौर पर जितने स्कूल खोले गये हैं वह फिरकादारी की बिना पर मबनी हैं। किसी का नाम वैश स्कूल, आर्या स्कूल, जाट स्कूल और ब्राह्मण स्कूल और खालसा स्कूल बने हुए हैं। इन स्कूलों में फिरकादारी की भावना घुस आई है इस को दूर करना चाहिये। सरकार को यह ultimatum इन को देना चाहिये कि अगर वह स्कूल फिरकादारी की भावना पैदा करेंगे तो उनकी ग्रांट को बन्द कर दिया जायगा। आज हमारे स्कूल हैं तो वह किसी Communal पार्टी के और एक एक स्कूल में 12-12

[श्री बनारसी दास गुप्ता]
सौ लड़के पढ़ते हैं। अगर सरकार इस कार्य को यकीनी तौर पर करे तो यह स्कूल अपना नाम change कर देंगे क्योंकि secularism में sectarianism की भावना नहीं होनी चाहिये। Nationalism की भावना होनी चाहिये। अकाली पार्टी और ब्राह्मण जाति की भावना दूर हो जायेगी, क्योंकि यह देश की उन्नति के लिये हानिकारक है।

इस के बाद में यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि इन स्कूलों में बहुत सारे ऐसे माहवारी रसाले जाते हैं जिन में नंगी औरतों की तसवीरें होती हैं। इन्हें फौरन बन्द कर देना चाहिये। इस से nuisance पैदा होती है। मैं तो यहां तक कहूंगा कि स्टेट के अन्दर ऐसे रसाले छपवाने की मनाही कर दी जाए।

फिर इस के बाद Property Tax है जो मकानों में रहते हैं और 240 रुपया तक किराया की माफी उस को Property Tax के लिये पहले जारी किये गये हुक्म के मातहत दी जाती है। मैं यह कहूंगा कि जो 240 रुपये किराये का मकान रखता है इस पर Property Tax बेशक लिया जाये लेकिन जिस का मकान अपना हो और वह खुद उस में रहता हो उस पर टैक्स नहीं होना चाहिये, चाहे वह गरीब हो या अमीर। अगर खुद मालिक मकान ही अपने मकान में रह कर Property Tax दे तो ऐसा मालूम होता है कि वह करायदार ही है। इस लिये इस पर Tax नहीं होना चाहिये।

इस के बाद मेलों पर हमारे यहां 60 साल से पाबन्दी थी। अब मेलों से पाबन्दी हट गई है और हमारे यहां लाखों आदमी मेलों पर आते हैं। वहां पर इस लिये water-supply और sanitation का पूरा इन्तजाम होना चाहिये।

फिर electricity के rates हैं जिन्हें घटाया जाए। हमारे सूबे में जहां rates बहुत ज्यादा है इन के घटाने से बिजली की खप्त ज्यादा होगी जिस से सरकार को फायदा होगा क्योंकि यहां पर बिजली बहुत है इस से सरकार के revenue में कमी नहीं होगी बल्कि बढ़ेगी। क्योंकि बिजली की हमें बहुत ज़रूरत है।

फिर मेरा सुझाव यह है कि हर तहसील में Degree College और Girls School होने चाहियें। इन स्कूलों और कालेजों के बिना दिहाती इलाके के बच्चों को बहुत तकलीफ होती है।

मारकंडा, डूंगरा नाकशी और नादन में बांध बनाये जायें और उन्हें मज़बूत किया जाये। इस से फसल बच जायेगी और हमारे ज़िला की तहसील थानेसर को बहुत फायदा होगा क्योंकि कि floods आ जाने से इस इलाके को नुकसान बहुत होता है। इस इलाके में पहले ही साल में एक फसल मारी जाती है।

फिर Union Government ने अगले बरसों में नई रेलें बनाने का फैसला किया है और जो नई रेल कुरुक्षेत्र में बनाई जा रही है उस को जगाधरी तक मिला दिया जाये और पटियाला तक मिला दिया जाए। मैं समझता हूं कि किसी स्टेट में किसी रेल को बिछाने से पहले वहां की सरकार को पूछा जाता है। इस लिये मैं पंजाब सरकार का ध्यान इस तरफ दिलाना चाहता हूं और यह भी चाहूंगा कि हमारे चीफ मिनिस्टर इस को नोट कर लें और Central Government से इस तजवीज़ की सिफारिश करें।

फिर बस स्टैंड हर जगह पर नहीं बने हुए इस से मुसाफरों को बहुत तकलीफ होती है। बरसात और धूप में उन्हें बाहर खड़ा होना पड़ता है। पिपली और थानेसर में कोई बस स्टैंड नहीं है। इस लिये गवर्नमेंट का फर्ज़ है कि वहां पर bus stand बनाए। एक बात और अर्ज़ करना चाहता हूं कि करनाल शहर में जो बस स्टैंड है इसे कहीं शहर के बाहर बना दिया जाए। उसी सड़क से जहां कि बस स्टैंड हैं स्कूल जाने वाले लड़के, लड़कियां गुज़रते हैं और वह बहुत crowded आबादी है। इस से शहर के लोगों को बहुत तकलीफ़ का सामना करना पड़ता है। इस bus stand को बाहर बनाने से बच्चों की और लोगों क मुश्किल दूर हो जायेगी।

फिर जो दरख्त सड़कों के दोनों तरफ सूख जाते हैं वह पांच सात साल तक वहां ही पड़े रहते हैं न तो उन्हें बेचा जाता है और न ही उन्हें सरकारी तौर पर काटा जाता है। जब वह खंगर बन जाते हैं तो उन्हें नीलाम कर दिया जाता है और एक दो रुपया में बेच दिया जाता है। आम तौर पर 100-150 रुपया की कीमत का पेड़ पांच रुपया में नीलाम किया जाता है। इस तरह हमारी स्टेट की wealth को जाया किया जा रहा है। दरख्त के सूख जाने से लोग ऊपर से उसे काट कर बेच लेते हैं। यह काम जब जंगलात के महकमे वाले या पी. डब्ल्यू. डी. वाले खुद करते हैं तो उन की देखा देखी आम लोग भी ऐसा करते हैं। यह चीज भी नोटिस में लेनी चाहिये।

इस के बाद स्कूलों के अन्दर military training का इंतजाम होना चाहिये और बच्चों की मिडल तक की फीस मुआफ होनी चाहिये।

फिर दस्तकारी की सिखलाई के लिये इन्तज़ाम करना जरूरी है क्योंकि यहां पर हर साल एक लाख लड़का entrance का इम्तहान पास करता है और इस साल तो $1\frac{1}{4}$ लाख लड़का है। जब यह इम्तहान से निकलते हैं तो क्लर्क बनने के लिये M.L.As. के पीछे फिरना शुरु कर देते हैं मगर नौकरी नहीं मिलती। इस समस्या का भी हल सोचना चाहिये ताकि educated unemployment दूर हो।

स्पीकर साहिब, हमारे सूबे में जो कीकर की लकड़ी होती है उस चीज़ के बारे में Finance Minister साहिब ने पहले भी सुन लिया है मगर मैं फिर यह कहना चाहता हूं कि इस की खपत पंजाब में नहीं होती। यहां पर कीकर की लकड़ी जलाई जाती है। मैं चाहता हूं कि इसे देहली भेजने के लिये मुकम्मल तौर पर पाबन्दी उठाई जाए। इस व्यापार में आज 99 फीसदी व्यापारी लगे हुए हैं जो कि refugees हैं और वह सैंकड़ों की तादाद में हैं। उन को अब इस बारे में काफी दिक्कत होती है। जितने चौकीदार गांव में हैं वह आज तक पुलिस के मातहत ही चले आते हैं। उन को 15 दिन के बाद थाने में जाकर जीने मरने की report देनी पड़ती है। मेरा ख्याल है कि अगर यह काम पंचायतों को दे दिया जाए तो बहुत effectively हो सकता है। यह चौकीदार बिचारे थाने में जब report देने जाते हैं तो वहां सारा सारा दिन उन से काम कराया जाता है। थानों में पानी भरते हैं और थानेदारों का काम करते हैं। इस लिये इस तरफ ध्यान ज़रूर देना चाहिये। अब मैं Land Mortgage Banks के बारे में अर्ज़ करता हूं। मैंने इस बारे में पहले भी कहा था कि ऐसे बेंक जरूर होने चाहियें जो लोगों को ज़मीन के खरीदने में मदद दें। मसलन

[श्री बनारसी दास गुप्ता]

जो लोग ज़मीन खरीदना चाहें और वह आधे पैसे अपने पास से लगा दें तो बाकी आधी रकम सरकार उन को कर्ज में दे दे और वह कर्ज़ा वह लोग 30, 35 सालाना किस्तों में अदा कर दें। इस का फायदा यह होगा कि ज़मीन बड़े बड़े हाथों से निकल कर छोटे छोटे हाथों में भी चली जायेगी और ऐसा हो जाने से मैं समझता हूं कि Socialist निज़ाम को भी तकवीअत पहुंचती है। फिर जनाब यहां पर Trade Employees Act लागू है। मैं कहता हूं कि यह ठीक है और होना चाहिये मगर जो दूकानदार मुलाज़िम नहीं रखते उन पर यह लागू नहीं होना चाहिये। क्योंकि जब वह मुलाजिम रखते ही नहीं तो क्यों ख्वामखाह उन को तंग किया जाता है। उन को इस से बहुत तकलीफ हो रही है और बिला वजह झगड़े करने पड़ते हैं। मेरे ज़िला में जो महकमा नहर है मैं उस के बारे में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। महकमा नहर का वहां पर बहुत सामान मसलन सीमेंट, सरिया, लकड़ी बगैरा जगह २ पड़ा हैं और लगातार तीन चार साल से पड़ा है। मगर कोई उसे नहीं पूछता है। सीमेंट तो पत्थर बन गया है। न तो यह नीलाम किया जाता है न किसी को दिया जाता है और न ही यह कहीं पर खर्च ही किया जाता है। वैसे का वैसा पड़ा है और लाखों रुपये का इसी तरह जाया हो चुका है। जिन मकानों में यह रखा है उन का किराया भी सरकार दे रही है मगर उस का फायदा कोई नहीं है और लाखों रुपये इसी तरह बरबाद हो रहे हैं। मैं यह कहना चाहता हूं कि इस की जांच के लिये एक High Powered Committee बनाई जाये जो कि उन तमाम चीजों की enquiry करे। मैं कहता हूं कि कम से कम उन चीजों की disposal तो ज़रूर करनी चाहिये। इस लिये मैं अर्ज़ करूंगा कि इस सारे मामला की जांच के लिये एक कमेटी ज़रूर बनाई जाए। रादौर के इलाके में एक जगह कांजनू है। दो साल पहले भी मैं ने Chaudhri Lahri Singh का ध्यान काजनू पुल की तरफ दिलाया था और उन्होंने आश्वासन भी दिलाया था कि यह काम हो जायेगा दो साल गुज़र चुके हैं मगर आज तक वह काम शुरू नहीं हुआ है। इस लिये मैं अब नए मंत्री मंडल से भी गुज़ारिश करता हूं कि इस को शुरु किया जाये। इस के अलावा खास रादौर शहर में नहर का पानी आ जाता है और खासतौर पर बरसात के दिनों में तो यहां की आबादी का बहुत हिस्सा ज़ेर आब रहता है और लोगों को बहुत तकलीफ होती है। कई बार इस बारे में अर्ज़ की जा चुकी है और मेरा ख्याल है कि कई बार उस का survey भी हो चुका है मगर वह चीज़ अभी तक वैसे की वैसी ही पड़ी हुई है उस पर काम कुछ नहीं हुआ है। उस की तरफ जल्दी तवज्जुह देने की ज़रूरत है। मैं कसबों में con-solidation के बारे में भी अर्ज़ करनी चाहता हूं। कसबों में consolidation का काम बन्द हो चुका है मगर कसबों का बहुत सारा रुपया भी खर्च हो गया, consolidation fee भी दी गई मगर काम आज तक नहीं हुआ मुझे पता नहीं कि वह सारे के सारे कागज़ात कहां चले गये हैं (घंटी)। आखिर में मैं सिर्फ एक ही बात कहना चाहता हूं। वह यह है कि English और हिंदी की तालीम का एक ही मयार होना चाहिये। एक शास्त्री पास का मयार एक B. A. पास के बराबर होना चाहिये। यह ज़रूर करना चाहिये।

**श्री रला राम** (मुकेरियां) : अध्यक्ष महोदय, जो बजट वित्त मंत्री जी ने इस साल का पेश किया है और जिस योग्यता के साथ उन्होंने यह बनाया और पेश किया है उस के लिये

मैं उन को हार्दिक बधाई देता हूं। उन्होंने हमारा जो पिछले पांच साल का चित्र है वह बड़ी खूबी के साथ हमारे सामने रखा है और यह ऐसा रखना मुनासिब भी था क्योंकि जैसा कि उन्होंने अपने भाषण में फरमाया कि यह इस सदन का शायद आखरी बजट हो। इस लिये यह बात आवश्यक थी कि जितनी तरक्की इस Government ने या कांग्रेस पार्टी की Government ने करने का प्रयत्न किया है उस का एक चित्र इस सदन में, इस हाऊस में रखा जाए। मैं समझता हूं कि जिस काबलियत के साथ उन्होंने यह चित्र खींचा है और यह तसवीर बना कर हमारे सामने रखी उस के लिये मैं उन को, वित्त मंत्री जी को हार्दिक बधाई देता हूं और वह इस बधाई के पात्र हैं। इस बजट में दो तीन बातें ऐसी हैं जिन से कि यह साफ प्रकट होता है कि हमारा शासन हर तरफ सुधार की ओर जाने का प्रयत्न कर रहा है। मिसाल के तौर पर जेलों के अन्दर ऐसे reforms किये गये हैं कि जब उन पर अमल होगा तब सारी बात समझ में आ जायेगी। मैं समझता हूं कि यह एक बड़ा उन्नतिशील कदम है और एक बड़ी उन्नतिशील बात है। हम यह चाहते हैं कि वह experiment जो जेलों में और जेलों में रहने वालों के साथ होगा वह सफल हो ताकि इस वक्त जेलें जो हैं वह सिर्फ सज़ा का घर ही न रहें बल्कि वह criminals के सुधार के घर भी बनें। यह एक ऐसा कदम है जिस पर कि अपने शासन को खुले तौर पर बधाई दी जा सकती है और देनी चाहिये।

अब मैं, अध्यक्ष महोदय, आप के द्वारा चंद बातें General Administration के बारे में मंत्री मंडल तक पहुंचाना चाहता हूं। इस वक्त यह ठीक है और पंजाब इस मामले में मान कर सकता है कि हमारे law and order की जो स्थिति है उसे बड़े उच्च पाया तक पहुंचाने के लिये हमारे शासन ने बड़ा प्रयत्न किया है और अगर आज उस का मुकाबला दूसरे प्रान्तों के साथ और दूसरे प्रदेशों के साथ किया जाए तो हम किसी से पीछे नहीं रहते। परन्तु फिर भी पंजाब का अपना standard खास ऊंचा है और यह होना भी चाहिए। मैं समझता हूं कि General Administration के अन्दर तीन बातें हैं जिन को कि दूर करने की आवश्यकता है ताकि हमारा यह पंजाब दूसरों के लिये पथ प्रदर्शक यानी रास्ता दिखाने वाला बने। अध्यक्ष महोदय, इस समय तीन बातें हैं जो General Administration की बड़ी भारी शत्रु हैं। वह हैं communalism, corruption और red tapism भ्रष्टाचार तो है ही। मैं यह अकसर समझता था, जब से कि मेरा बतौर एक M.L.A. के politics से सम्बन्ध है, कि जो भ्रष्टाचार से रहित बड़े अफसर हैं उन की संख्या लगभग 70 फीसदी की है। मगर अब मुझे बड़े शोक से कहना पड़ता है कि मैं ने अपनी वह सम्मति और राय बदल दी है। मेरे ख्याल में जब मैं दूसरे सज्जनों के साथ जिन्हें कि उन के साथ अधिक मिलने का अवसर मिलता है मैं उन के साथ बात चीत करता हूं तो मैं समझता हूं कि ऐसे अफसरों की एक खास महदूद संख्या है जिन को अपने कर्तव्य पालन और sense of duty का एहसास है जो कि निहायत इमानदारी के साथ अपने कर्तव्य का पालन करते हैं और जहां तक भ्रष्टाचार का ताल्लुक है वह above suspicion हैं। उन की जितनी प्रशंसा की जाए उतनी थोड़ी है। मैं अब समझता हूं कि हमारे Administration का जो ऐसा तबका है उन में उन की और ऐसे दयानतदार अफसरों की संख्या

[श्री रला राम]

40 फी सदी है। हम लोगों को अकसर यह कहते सुनते हैं कि भ्रष्टाचार के लिये जितने छोटे दर्जे के है वह मुलाज़िम ज़्यादातर जिम्मेदार हैं। मुझे इन लोगों से जो इन दोनों तबकों के मलाज़मीन के साथ मिलते हैं उन से वाकफियत हासिल करने के बाद जो पता चला है और जो मुझे अपना अनुभव हुआ है उस के लिहाज़ से मैं कह सकता हूं कि यह बात ठीक है। जो छोटे सरकारी मुलाज़िम हैं उन के अन्दर भ्रष्टाचार काफी मात्रा में है। मुझे जानकार सज्जनों नें बताया है कि भ्रष्टाचार मौजूद है और कहीं कहीं बढ़ रहा है मगर अब रिश्वत लेने के ढंग बदल गये हैं और नये तरीके रिश्वत लेने के चल पड़े हैं। मैं समझता हूं कि यह बिल्कुल ठीक है कि कई अफसर ऐसे हैं जो सीधे तौर पर रिश्वत नहीं लेते हैं मगर उन के घर का जो राशन का खर्च है, घी का खर्च है, लकड़ी का खर्च है और घास भूसे का खर्च है वह सारे का सारा छोटे मुलाज़मीन के द्वारा अथवा उन की बदौलत ही चलता है। जो अफसर इस तरीके से रिश्वत लेते हैं उन की तादाद बड़ी काफी है। हमारे जो मुख्य मंत्री जी हैं जिन के दिल के अन्दर इस भ्रष्टाचार के दूर करने के लिये बड़ा जज़बा है, अध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा उन तक यह अपील पहुंचाना चाहता हूं कि वह इस चीज को इस तरीके से tackle करें कि यह जो भ्रष्टाचार इस समय बड़ी मात्रा के अन्दर हमारे हां मौजूद है वह हमारे General Administration से बिल्कुल निकल जाए ताकि लोग यह महसूस कर सकें कि वाकई वह स्वतंत्रता के राज्य में और स्वतंत्रता के युग में रह रहे हैं।

दूसरी चीज, अध्यक्ष महोदय, जिस का बड़ा भारी खतरा है वह यह है कि दुर्भाग्य से पिछले कुछ सालों से साम्प्रदायिकता से वायु मंडल दूषित हो जाने के कारण फिरकादाराना नज़रिया services के अंदर आ गया है। इस बारे में यह कहना कि यह ज़िम्मेदार है, वह ज़िम्मेदार है ठीक नहीं। कोई भी है इस बात से इनकार नहीं कर सकता कि इस प्रान्त में बदकिस्मती से फिरकादाराना अनसर काफी देखने में आता है। मुझे अध्यक्ष महोदय, सुन कर बड़ा भारी सदमा पहुंचा और मेरे दिल पर बहुत चोट लगी जब मुझे एक व्यक्ति ने नसराला चो का किस्सा सुनाया जब उस में बारिश की वजह से सैलाब आया था। वह किस्सा सुन कर मैं गवर्नमेंट को मुबारकबाद नहीं दे सकता। उस चो को पार करने के लिये कुलियों की ज़रूरत होती है। एक बड़े अफसर ने 10/20 आदमियों के सामने कहा कि इस फिरका का कुली नहीं चाहिये इस फिरके का चाहिये। यह कितनी बदकिस्मती की बात है मगर है यह बिल्कुल असलियत। मैं आप के द्वारा मुख्य मंत्री तक यह बात पहुंचाना चाहता हूं क्योंकि मुझे उन की ज़ात पर विश्वास है कि वह इस किस्म की बीमारी को अवश्य दूर करने का प्रयत्न करेंगे। यह communal outlook है जो General Administration को खराब कर रहा है। अगर हम यह चाहते हैं कि इस देश के अन्दर शासन अच्छे तरीके का हो तो यह एक वह बीमारी है जिस का इलाज हमें वक्त पर सोचना होगा और उस तरीके से सोचना होगा कि यह बीमारी मुहलक न बन जाये। यह बीमारी ऐसी है जिस का इलाज करना बड़ा ज़रूरी है।

इस के अलावा, अध्यक्ष महोदय, लाल फीते का राज्य है । हम सुनते रहते हैं इस सदन में बहुत से ऐसे hon. members हैं जिन्होंने इस के खिलाफ समय समय पर अपनी आवाज़ उठाई लेकिन, अध्यक्ष महोदय, अभी तक red tapism की बीमारी काबू में आती नज़र नहीं आती । यह एक बुराई है कि अरजी देने वाले को अरज़ी के पीछे दौड़ना पड़े । इस की वजह से दफ्तर वाले या दूसरे लोग जो हैं वह आज़ादाना राये प्रकट नहीं कर सकते । इस में favouritism आ जाता है । इस में individual influence आ जाता है । अध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा अपने मंत्री मंडल तक यह बात पहुंचाना चाहता हूं । अगर लोगों के अंदर इस बात का एहसास पैदा करना है कि अब हम उस स्वतंत्रता के युग में रह रहे हैं जिसे महात्मा गांधी लाए थे तो हमें इस लाल फीते के राज्य को, उस के ज़ुल्म को या इस की बुराईयों को दूर करना होगा । गांव के लोग जानते हैं कि 100 फीसदी लोगों की अरज़ियां कभी मन्ज़ूर नहीं हो सकतीं लेकिन उन को यह बात ज़रूर चुभती है कि अरज़ी दी जाए मगर उस का जवाब न आए । अगर उस का जवाब जल्दी आ जाये तो लोग appreciate करते हैं । यह कौन आशा करता है कि हर एक अफसर हर अरज़ी को मन्ज़ूर कर दे लेकिन जो अरज़ियां दी जाती हैं उन का जवाब तो ज़रूर मिलना चाहिये ।

इस के बाद मैं एक और बात मंत्री मंडल के नोटिस में लाना चाहता हूं । मुझे वित्त मंत्री का भाषण पढ़ कर बड़ी प्रसन्नता हुई है कि इस वर्ष 260 वज़ीफे योग्य विद्यार्थियों को शिक्षा प्राप्त करने के लिये दिये जा रहे हैं और इस सम्बन्ध में एक लाख रुपये का provision किया गया है । यह पग सरकार की दिशा का ठीक दिशा में है । लेकिन मैं यह कहूंगा कि यह रकम बिल्कुल नाकाफी है । अभी हम ने 15 दिन हुए पढ़ा था कि रूस में Supreme Soviet ने एलान किया कि वहां सारी University Education free होगी । जब हम अमरीका और इंगलिस्तान का educational status देखते हैं तो हमें हैरानी होती है कि अमरीका की Universities में 90 फीसदी विद्यार्थी अपने खर्च या वालदैन के खर्च से नहीं पढ़ते बल्कि उन्हें वजीफे मिलते हैं, उन को Endowment Funds से मदद मिलती है । अगर आप Great Britain की 1954-55 की रिपोर्ट पढ़ें तो आपको मालूम होगा कि University के 75 फीसदी विद्यार्थी Local Boards या Corporations या गवर्नमेंट के stipends से पढ़ते हैं । हम भी चाहते हैं कि यहां ऐसा युग आये । यह राशि है तो नाकाफी मगर सही है । मैं आशा करता हूं कि हमारे वित्त मंत्री इस काम के लिये और रुपया निकालने का प्रयत्न करेंगे ।

एक बात से, अध्यक्ष महोदय, मुझे निराशा हुई है । हमारी वज़ारत का यह आखिरी बजट है । इस में कोई ऐसा प्रयत्न नहीं किया गया और न ही यह बात बताई गई है कि शिक्षा को साधारण लोगों तक पहुंचाने के लिये क्या कोई कदम उठाया गया है । हमारी शिक्षा महंगी है । साधारण व्यक्ति उस को प्राप्त नहीं कर सकता । हम कहते तो हैं कि तीन चार कोस तक स्कूल खोल रहे हैं । इस की वजह यह है कि हमारे वालदैन पंजाब में समझते हैं कि लड़का पढ़ कर बेशक भूखा रहे मगर अनपढ़ न रहे । यह ऐसा जज़बा है जिस की हमें दाद देनी चाहिये । यदि इस बजट के अंदर हमारे वित्त मंत्री साहस के साथ यह बतायें कि आठवीं श्रेणी तक सारे प्रान्त में

[श्री रला राम]

शिक्षा मुफ्त कर दी गई है तो मैं समझता हूं कि हमारे पांच साला काम पर ऐसी मोहर लगती जिस पर सारी जनता दाद देती। यह चीज़ है जिस की तरफ हमें कदम उठाना चाहिये। लोग गांव के अंदर इस बात को महसूस कर रहे हैं कि वह बच्चों को तालीम देना चाहते हैं पर सरकार की तरफ से वह तालीम मुफ्त हो या कम से कम आठवीं श्रेणी तक ऐसा करने का प्रयत्न करना चाहिये। यह एक ऐसा कदम है जो उठाया जाना चाहिये था लेकिन इस बजट को देख कर मुझे निराशा हुई है कि इस तरफ कोई कदम नहीं उठाया गया। जहां तक colleges का प्रश्न है, colleges का standard और Secondary Education का Standard भी गिर रहा है। जो भी तालीम का काम करने वाले हैं वह इस बात की फिक्र कर रहे हैं। उन का standard अगर गिरता जाये तो यह चिन्ताजनक बात है। गवर्नमेंट को उस के रोकने का प्रयत्न करना चाहिये। इस के लिये ज़रूरी है कि अच्छे अच्छे व्यक्ति colleges में आयें और जो teachers Colleges में काम करते हैं उन्हें ठीक वेतन दिया जाना चाहिये। किन्तु बात यह है कि लोगों से charity आती नहीं 1947 के बाद लोग समझते हैं कि अब हम ज्यादा मात्रा में रुपया क्यों दान दें जितना कि हम पहले दिया करते थे।

गवर्नमेंट को इस तरफ सहायता का हाथ जो है ज्यादा उदारता के साथ और फ्राखदिली से बढ़ाना चाहिये। मुझे इस के लिये प्रसन्नता है और मैं उस के लिये अपने वित्त मंत्री महोदय को बधाई देता हूं कि जब हम कालेज वाले उन को deputation की शक्ल में मिले तो उस के response में उन्होंने थोड़ी सी grant बढ़ाई। 5½ लाख से 6 लाख कर दी है। उस के लिये मैं उनको बधाई देता हूं। लेकिन यह grant इतनी थोड़ी है कि आप Education का standard ऊंचा नहीं कर सकते। आज कल के जो विद्यार्थी हैं दो बातों के लिये बिल्कुल सचेत हो गये हैं। वे चाहते हैं कि एक तो उस संस्था का standard जिस में वे पढ़ते हैं, पहले जैसा न रहे, ऊंचा हो। वे चाहते हैं कि उन के लिये अच्छी लायब्रेरी हो, अच्छा reading room हो। जब हम सारे देश का standard ऊंचा करने का प्रयत्न कर रहे हैं तो विद्यार्थियों की यह मांग अनुचित बात नहीं है। उन के लिये private colleges के resources जो हैं व काफी नहीं हैं। अध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा अपने वित्त मंत्री तक यह बात पहुंचाना चाहता हूं कि यह सहायता का हाथ privately managed colleges की ओर ज्यादा उदारता के साथ बढ़ाना चाहिये। उन की मांग यह है कि यह ग्रांट कम से कम दस लाख कर दी जाए। मुझे आशा है कि अगर अब नहीं तो Supplementary Grants के समय वित्त मंत्री और माननीय मुख्य मंत्री जी यह सहायता का हाथ अवश्य बढ़ाएंगे। एक बात विशेषकर जिस का सम्बन्ध मैं समझता हूं educational institutions के साथ भी है और हम सब के साथ भी है वह यह है कि विद्यार्थियों के अन्दर अनुशासन का standard, discipline का standard ऊंचा हो। हम सभी कहते हैं कि discipline खराब है। ठीक भी है, ऐसा कहना। इस में कोई बुराई नहीं है। लेकिन जब तक विद्यार्थियों में यह भावना पैदा नहीं होगी कि अपनी studies

को खत्म करने के बाद उन के लिये openings मौजूद हैं, जगहें मौजूद हैं, जहां वह अपनी studies को खत्म कर के रोजी कमा सकेंगे तब तक उन के अन्दर seriousness of study नहीं आ सकती। इस लिये unemployment बेरोज़गारी को दूर करने के लिये हमारे शासन को ठोस कदम उठाने चाहियें। हमें प्रथम पंच वर्षीय योजना में काफी कामयाबी हुई है। उस के लिये मैं अपने शासन को बधाई देता हूं। यह कहना कि इस सम्बन्ध में कुछ नहीं किया गया ठीक बात नहीं है लेकिन तथ्य यह है कि जो कुछ हमने किया है अभी तक उस से ज्यादा अभी करना बाकी है। यह ठीक है कि हमें काफी कामयाबी हुई है लेकिन हम बेरोज़गारी की समस्या को अच्छी तरह से tackle नहीं कर सके। अब दूसरी पंच वर्षीय योजना प्रारम्भ होने वाली है। हम अपने मंत्री महोदय से, अध्यक्ष महोदय आप के द्वारा, यह कहना चाहते हैं कि इस योजना के अन्दर यह प्रयत्न किये जायें कि जो बेरोज़गारी का भूत पढ़े लिखे नौजवानों के कंधों पर सवार है इस को किसी न किसी योग-मंत्र के द्वारा इस देश से निकाला जाये। यह अभी तक बैठा हुआ है और पक्का हो कर हमारे कंधों के ऊपर बैठा हुआ है। अगर हम यह चाहते हैं कि हमारे नव युवक विद्यार्थी अनुशासन में रहे और उन के अंदर seriousness of study आए तो जो बेरोज़गारी का भयानक चित्र सदा उन के सामने रहता है उस को दूर करने के लिये ज़रूरी है कि हम ठोस कदम उठाएं। हमारे वित्त मंत्री महोदय ने यह इशारा किया है कि दूसरी पंच वर्षीय योजना में कुटीर उद्योग cottage industries को अमल में लाया जायेगा। यह बहुत अच्छा कदम है। लेकिन इस तरफ अभी तक हम कोई खास ऐसी line chalk out नहीं कर सके हैं जिस को अपना कर फौरन अमल शुरु कर दिया जाए। बेरोज़गारी को दूर करने के लिये यह अत्यावश्यक है कि गांव के अन्दर छोटी छोटी cottage industries जारी कर दी जाएं। अभी तक महात्मा गांधी जी की बताई हुई कुटीर उद्योगों में खद्दर बनाने के सिवाए और कोई उद्योग हम जारी नहीं कर पाए। इस लिये आप के द्वारा मैं मंत्री महोदय का ध्यान इस ओर आकर्षित करना चाहता हूं कि इस के लिये कोई ठोस कदम उठाए जाएं। इलाकों की industrial survey की जाए। उस के मुताबिक जहां जहां भी जो जो कुटीर-उद्योग जारी किया जा सकता हो जारी करके रोज़गार के वसीले जुटाए जाएं। जितने ज्यादा वसीले हम बेरोज़गारी को दूर करने के जुटायेंगे, अध्यक्ष महोदय, उतना ही ज्यादा हम प्यारे पंजाब से फिरकापरस्ती को दूर कर सकेंगे। लोग चन्द छोटी छोटी नौकरियों के लिये क्यों आपस में लड़ते हैं? इस का कारण यह है कि देश में बेरोज़गारी बहुत होने के कारण लोग समझते हैं कि अगर हमें यहां जगह न मिली तो हमारा क्या बनेगा? दूसरे देशों के अन्दर लोग बड़ी २ पोस्टों को छोड़ कर व्यापार में चले जाते हैं। वहां उन को रोज़गार नज़र आता है। बेरोज़गारी को दूर करना फिरकापरस्ती को मिटाने का बड़ा भारी साधन है। आप के द्वारा मैं अपने वित्त मंत्री महोदय का एक और बात की तरफ ध्यान दिलाना चाहता हूं। वह यह है कि पिछड़े हुये इलाकों की development की तरफ विशेष ध्यान नहीं दिया गया। इस वर्तमान बजट में ऐसी कोई बात नज़र नहीं आई जिस से प्रतीत हो कि उन की दशा को सुधारने की ओर खास ध्यान दिया गया है। मेरे इलाके में जो पहाड़ी इलाका है उस को पानी सप्लाई करने के लिये हमारे शासन ने एक स्कीम स्वीकार की थी। लेकिन एक भारी अड़चन यह है कि लाखों रुपया वहां के गरीब लोगों से तलब किया जा रहा है। अध्यक्ष महोदय, जिन की

[श्री रला राम]

कमर में कपड़ा नहीं है, जिन के पेट में रोटी नहीं है, जिन के पास वसीले नहीं हैं और जिन का रोजगार यह है कि कल जाकर कहीं बरतन साफ करेंगे, अगर उन के development प्रोग्राम के लिये गवर्नमेंट उन से 25 फीसदी demand करती है तो उन की development कभी नहीं हो सकती। वे गरीब लोग लाखों रुपये कहां से दे सकते हैं। मैं आप के द्वारा मंत्री मंडल तक यह बात पहुंचाना चाहता हूं कि जो पिछड़े हुए इलाके हैं उन की development के लिये जब कोई स्कीम बनती है तो उन के लिये यह लाज़म करना कि 25 फीसदी हिस्सा वह दें अर्थात् 16 लाख रुपये में से चार लाख रुपया वे लोग अदा करें जैसा कि उन्होंने Durchra Water-supply स्कीम में शर्त रखी है, ठीक नहीं है। चार लाख रुपया वहां इकट्ठा नहीं हो सकेगा। मैं अपनी आवाज़ मंत्री मंडल तक पहुंचाना चाहता हूं कि पानी मुहैया करने की जो स्कीम बनाई गई है उस पर यह शर्त न लागू की जाए। पिछड़े हुए इलाकों की development की शरायत को ढीला किया जाना चाहिये। मैं यह नहीं चाहता कि उन से कुछ भी न मांगा जाए, सहायता ज़रूर ली जाए क्योंकि self-help is the best help। यह ठीक है लेकिन जैसी सहायता plains के उन्नतिशील इलाकों से मांगी जाती है वैसी उन से न मांगी जाये। वे उतना रुपया नहीं दे सकते।

**श्री मूल चन्द जैन** (संभालका) : स्पीकर साहिब, यह 1956-57 का जो बजट हमारे हाऊस में पेश हुआ है, उस की तारीफ में और उस की मुखालिफत में मैं ने तकरीरें सुनी हैं जो इस एवान के मैम्बरान ने की हैं। अगर बजट को परखने के लिये कोई yard-stick हमारे पास हो तो फिर बड़ी आसानी हो जाती है। यह जांचने के लिये कि आया यह बजट उस yard-stick पर जो हम ने मुकर्रर किया है पूरा उतरता है या कि पूरा उतरने की कोशिश की गई है या नहीं। जो yard stick हमारे देश के नेताओं ने, हमारी सरकार ने, पंजाब की सरकार ने और देश की जनता ने मुकर्रर की है कि हम ने अपने देश में socialistic pattern of society बनानी है, उस yard stick से इस बजट को जांचा जाए कि आया यह बजट अगले साल के लिये कुछ ऐसे कदम उठा रहा है या नहीं जिन से कि हमारा पंजाब socialistic नमूने की समाज की ओर बढ़े। दूसरा yard stick यह है कि पिछले वर्ष जो रकम इस एवान ने सरकार को खर्च करने के लिये दी थी—मन्ज़ूर की थी—उस रकम को भी इस लिये खर्च किया गया है या नहीं कि जिस से कि हमारा राज्य socialistic समाज के नमूने की तरफ बढ़े। साहिबे सदर! अगर इन दो yard-sticks से हम बजट को मापें तो मैं वसूक के साथ कह सकता हूं कि हमारी सरकार ने बहुत हद तक कोशिश की है अपने लक्ष्य को प्राप्त करने की।

मैं वह बातें दुहराना नहीं चाहता जो इस एवान में अब से पहले कही गई हैं लेकिन स्पीकर साहिब, इतने बड़े बजट को न सही Finance Minister साहिब की उस मुख्तसर सी स्पीच को ही अगर ग़ौर से पढ़ा जाए तो पता लगता है कि क्या कुछ बेहतरी के इकदाम हमारी गवर्नमेंट ने उठाए हैं। मिसाल के तौर पर बिजली के rates हमारे सूबे में ऐसे थे जिस से हम महसूस करते थे कि जो tariff मुकर्रर है उस से अमीरों को ही फायदा होता है। गरीबों पर तो एक तरह से वह भारी बोझ डाले हुए हैं। हम ने देखा है कि बजट स्पीच में

हमारे Finance Minister साहिब ने इस चीज़ पर गौर करते हुए यह विश्वास दिलाया कि tariff rates को revise किया जाएगा जिस के अनुसार अमीरों को पहुंच रही सहूलियत को withdraw करते हुए गरीबों पर पड़े हुए burden को कम किया जाएगा ।

इसके अलावा पिछले साल मुज़ारों के लिए कानून में तरमीम हुई । मैंने सुना है कि कुछ दोस्तों ने मेरी कुछ speeches का हवाला देते हुए कहा है कि पिछले साल तो मुज़ारों के सवाल पर क्या क्या बातें करते थे और अब की बार गवर्नर के एड्रैस पर किस तरीके से स्पीच की है । मैं हैरान हूं कि मेरे वह भाई असलियत को क्यों नज़र अन्दाज़ करते हैं । मैं उनकी याददहानी के लिए बता देना चाहता हूं कि पिछले साल के Governor's Address के बाद ही तो मुज़ारा कानून में वह तरमीम हुई और जिन नुकायस की तरफ मैंने और कई दूसरे मैम्बर साहिबान ने ध्यान दिलाया था; उन में से अकसर को तरमीमी बिल के ज़रिए दूर किया गया था । मैं बड़े वसूक के साथ कह सकता हूं कि कोई भी मैम्बर इस एवान में खड़े होकर बताएं कि आया पिछले साल कोई मुज़ारा बेदखल हुआ है । इस अहम तरमीम की रू से permissible limit–local की सूरत में 30 standard acres और displaced person की हालत में 50 standard acres– के ऊपर के जो मुज़ारे काम कर रहे हों यानी इस limit के अलावा जो फालतू ज़मीन मालिकान के पास थी, उस पर जो मुज़ारे काम कर रहे हों उन को बिल्कुल बेदखल नहीं किया जा सकता । इन की मयाद 10 साल के लिए नहीं, बल्कि एक तरह से वह मौरूसी हो गए हैं । सिर्फ़ उस हालत में बेदखल किए जाएंगे अगर वह लगान की अदायगी में किसी तरह की कोताही करें ।

दूसरी किस्म के मुज़ारे वह थे जो permissible limit से कम वाली ज़मीनों पर बैठे हुए थे । इस ईवान में उन के लिए भी कानून पास हुआ कि जो छोटे मालिकान के मुज़ारे हैं वह भी बेदखल नहीं हो सकते जब तक कि उन के लिए कोई alternate ज़मीन surplus land से गवर्नमेंट मुहैया नहीं करती । इस तरह पांच standard acres तक ज़मीन से ये मुज़ारे बेदखल नहीं हो सकते । मैं तफ़सील में नहीं जाना चाहता लेकिन उन्हें कुछ facts बताना चाहता हूं जिन्होंने मेरी स्पीच का हवाला देते हुए नुक्ता-चीनी की है ।

इसी तरह socialistic pattren की ओर कदम बढ़ाने के उद्देश्य से ही village Common Lands (Regulation) Act पास किया । इसी तरह मौरूसी मुज़ारों को मालिक बनाने का कानून पास हुआ । इसी तरह हमारी एक और low तबके की section है— सरकारी मुलाज़मीन । हम जानते हैं कि हमारी State में छोटे मुलाज़मीन की तनखाह बहुत कम है और हमें कई बार हैरानी होती है कि पच्चास साठ रुपयों में यह किस तरह गुज़ारा करते होंगे और कैसे बाल बच्चों का पेट पालते होंगे । लेकिन ईवान इस बात को जानता है कि पिछले चार पांच सालों में कोई दो करोड़ रुपए उन की तनखाहों को बढ़ाने के मकसद से बजट में provide होते रहे—एक दफा पचास लाख, फिर चालीस-पचास लाख और इसी तरह आये वर्ष गवर्नमेंट ने इन सरकारी मुलाज़मों की तनखाहें बढ़ाने के लिए इकदाम किए । अब की बार भी उम्मीद थी कि इस बजट में उन को relief देने के सम्बन्ध में कोई announcement होगी । लेकिन यह अच्छा ही किया गया है कि बजाए individual departments के छोटे मुलाज़मों को touch करने के एक ही दफ़ा Secretariat के high officers

[श्री मूल चन्द जैन]

की एक कमेटी बनाई गई है जो कि existing disproportions in pay पर विचार करेगी और एक तरह के, एक ही status के जो लोग मुख्तलिफ महकमों में काम करते हैं लेकिन तनखाहें उन की कम-ओ-बेश हैं, उन को एक ही level पर लाने पर गौर करेगी और उन के pay-scales को बढ़ाने की सिफारिशात करेगी। हमें खुशी है कि Finance Minister साहिब ने यह यकीन दिलाया है कि वह कमेटी जल्दी ही अपनी रिपोर्ट गवर्नमेंट के पास कर देगी। हमें विश्वास है कि गवर्नमेंट छोटे मुलाज़मीन की तकालीफ़ को दूर करने का यत्न करेगी और उन की रोज़मर्रा की जो आवाज है, पुकार है, demand है उस को पूरा करेगी। मैं जानता हूं कि इस कमेटी की रिपोर्ट के बावजूद भी अभी उन की उतनी तनखाहें नहीं हो सकेंगी जितनी होनी चाहिएं। लेकिन मेरा विश्वास है कि सरकार काफ़ी हद तक उन की मदद कर सकेगी।

इसके साथ ही साहिबे सदर, जो नए taxes लगाए गए हैं वह भी इस बात को ज़ाहिर करते हैं कि सरकार किस तेज़ी से अपने लक्ष्य की ओर बढ़ रही है।

मुझे बड़ी हैरानी हुई जब रोहतक के एक माननीय मैम्बर ने अपनी तकरीर करते हुए कहा कि यह वकीलों पर tax लगाया गया है, वकील vocal section हैं। इसी तरह की नुक्ता-चीनी की। मुझे और भी ज़्यादा हैरानी इसलिए हुई कि वह हमारी पार्टी के ही आदमी हैं। मैं इस हाऊस का ध्यान श्री ढेबर, जो हमारी कांग्रेस संस्था के प्रधान हैं, की उस तकरीर की तरफ़ दिलाना चाहता हूं जो उन्होंने अमृतसर में कांग्रेस इजलास के मौके पर की। उन्होंने सारे मुल्क को, सारी country को आगाह किया है कि जब हम अपनी दूसरी पंच-वर्षीय योजना पर अमल करने वाले हैं तो हमें उस की implementation के लिए 48 सौ करोड़ रुपए की ज़रूरत है। जो 48 सौ करोड़ रुपया हम इस योजना पर खर्च करना चाहते हैं उस में से हमारे पास सिर्फ़ साढ़े तीन सौ करोड़ रुपया है। बाकी का रुपया कहां से आएगा? उस में से रुपया हमारी हिन्द सरकार और सूबाई सरकारों ने साढ़े चार सौ करोड़ नए taxes के ज़रिए इकट्ठा करना है। मैं यह जान कर बहुत हैरान हुआ कि जब हम ने 48 सौ करोड़ रुपए की इतनी बड़ी योजना बनाई तो उसे finance करने के लिए हमारे पास सिर्फ़ 3½ सौ करोड़ रुपया है? यह सन् 1956-57 का बजट दूसरी योजना का पहले साल का बजट है। और हम ने अगर इस में कुछ taxes लगाए हैं तो फिर मैं श्री ढेबर साहिब की इस तकरीर की तरफ़ आपका ध्यान आकर्षित करता हूं। उन्होंने इस दूसरी प्लान की implementation की ओर चेतावनी देते हुए फरमाया था कि इस के लिए नए taxes लगाने में हमें अपनी unpopularity की भी परवाह नहीं करनी होगी। हमारी अब काम करने की यही कसौटी होगी कि हमें इस योजना को पूरा करना है, इसे पाया-ए-तकमील तक पहुंचाना है चाहे हमे कुछ unpopular भी क्यों न हों। इन चीज़ों को मद्देनज़र रखते हुए मैं अपने Finance Minister साहिब को मुबारकबाद पेश करता हूं कि इन्होंने बड़ी काबलियत के साथ नए taxes की proposals की हैं। इन्होंने पंजाब की उन sections पर tax लगाया है जो ऐसी हैं कि उस को बरदाश्त कर सकें। बल्कि मैं तो यहां तक कहता हूं कि वह एक ऐसा तबका है जो अब तक इन taxes से बचा

हुआ था। अब तक जितने भी taxes हैं वह सभी दूसरे तबके पर लगे हुए थे। वह छोटे लोगों पर लगे हुए थे। जो पांच सौ या इस से ज़्यादा माहवार कमाने वाला तबका था— वकील, डाक्टर या बड़े बड़े सरकारी मुलाज़म उन पर taxes का कोई खास बोझ नहीं था। वकील और डाक्टर भी अमूमन शहरों में रहते हैं। वह सभी सरकारी सहूलियात का यानी तालीम, सेहत, हस्पताल, वग़ैरा का पूरा पूरा फायदा उठाते हैं। लेकिन सिवाए Income-tax के उन पर गांव वालों की तरह taxes का कोई मज़ीद बोझ नहीं था। इसलिए यह सरकार की हिम्मत की निशानी है कि आज उस ने इस तबके को भी पकड़ा है। मैं जानता हूं कि काफ़ी सरकारी अफ़सर भी ऐसे हैं जो पांच सौ से ज़्यादा तनखाह लेते हैं। उन पर भी यह टैक्स हावी होगा। मैं यह भी जानता हूं कि उन की तरफ़ से सरकार पर इस proposal के खिलाफ़ काफ़ी दबाव पड़ा होगा। लेकिन खुशी इस बात की है कि मिनिस्टर साहिबान ने उस दबाव की परवाह नहीं की। इसके लिए वह हमारी मुबारकबाद के मुस्तहक हैं।

किसी भाई ने कहा है कि यह जो 10 रुपए माहवार का टैक्स लगाया है, यह क्या मज़ाक है? उन्हें मैं बताना चाहता हूं कि आखिर हम Constitution की कैसी खिलाफ़वर्ज़ी कर सकते हैं? Constitution के अनुसार सूबाई सरकार 250 रुपए साल से ज़्यादा profes- sional tax नहीं लगा सकती थी। इस लिए जितना ज़्यादा हो सकता था sliding scales पर हमारी सरकार ने यह टैक्स लगाया है। लेकिन इस सम्बन्ध में मैं एक और निवेदन करना चाहता हूं। कई बार आगे भी इस बात का ज़िक्र किया गया है कि जहां हम उन तबकों पर टैक्स लगा रहे हैं और लगाने भी चाहिएं—जोकि इन का बोझ बर्दाश्त कर सकते हैं वहां उन तबकों पर टैक्स कम करने चाहिएं— जो अब तक नहीं किए और जो अंग्रेज़ों के ज़माने से टैक्सों के बोझ के तले कुचले हुए हैं—जिन के पास इन का भार बरदाश्त करने की कम शक्ति है। इस सम्बन्ध में उस Resolution की तरफ इशारा करना चाहता हूं जो कि इस ईवान ने पास किया कि जो बेचारे गरीब किसान पांच रुपए तक मालगुज़ारी देते हैं, उन को यह माफ़ कर देनी चाहिए। मैं जानता हूं कि गवर्नमेंट की तरफ़ से यह कहा जा सकता है कि जब हमने करोड़ों रुपए अगले पांच वर्षों में टैक्सों के ज़रिए वसूल करने हैं तो फिर किस तरह से पहिले लगे हुए टैक्सों को घटाया जाए? यह ख्याल बिल्कुल दुरुस्त है कि Planning Commission की तरफ़ से उसकी मुखालिफ़त हो सकती है लेकिन मैं पूछता हूं कि पांच रुपए तक की जो माल- गुज़ारी देते हैं वह सारा revenue कितनी amount का बनता है? मैं वसूक के साथ तो नहीं कहता लेकिन जहां तक मुझे पता लगा है 33 लाख रुपया है जो पांच रुपए की मालगुज़ारी तक वसूल होता है। हो सकता है कि कहा जाए कि यह 33 लाख रुपया कैसे माफ़ हो सकता है, हम सोचेंगे। लेकिन मैं कहना चाहता हूं कि यह बड़ी hard-hit class है। इसे ज़रूर relief मिलनी चाहिए। इस चीज़ को सोचते काफ़ी समय हो गया है। अब इस दिशा में कोई अमली कदम उठाया जाना चाहिए।

स्पीकर साहिब, इसके साथ ही एक और चीज़ की तरफ़ मैं आपके ज़रिए अपने Finance Minister साहिब का ध्यान दिलाना चाहता हूं। मैंने सन् 1954–55, 1955-56, 1956-57 के revised estimates और बजट estimates को देखा है। उन्हें देखकर मैं हैरान हुआ हूं कि एक साल के Budget Estimates और Revised Estimates में आमदन

[श्री मूल चन्द जैन]

और खर्च में करोड़ों रुपये की कमी बेशी पाई जाती है। एक साल के शुरू में बजट में करोड़ों रुपयों के खर्च की मन्ज़ूरी दी जाती है लेकिन जब final accounts देखते हैं तो लाख नहीं बल्कि करोड़ों तक कमी बेशी होती है। इसी तरह आमदन की मद में भी है। Budget के Estimates करोड़ों में oscillate करते हैं। तो ऐसी हालत में अगर यह 33 लाख रुपए के करीब जो गरीबों पर टैक्स का बोझ है इस को हटा दें तो कम फ़र्क पड़ता है ? पिछले साल flood relief के लिए चार पांच करोड़ का खर्च किया गया जिसकी मन्ज़ूरी इस ईवान ने दी। तो क्यों न उन बेचारे गरीबों का ख्याल रखा जाए जो पांच रुपए तक मालगुज़ारी देते हैं। स्पीकर साहिब, आप खुद अन्दाज़ा लगाएं कि जिस किसी के पास दस या पन्द्रह बीघे ज़मीन है वह कैसे गुज़ारा कर सकता है ?

इसी तरह District Board का लगाया हुआ Professional Tax है। यह Professional Tax ज़्यादातर देहातों के मामूली दस्तकारों से वसूल करते हैं।

6 P.M.

साहिबे सदर, जब हम ने socialistic pattern of society कायम करने का फैसला किया हुआ है तो मुझे अफसोस के साथ यह कहना पड़ता है कि देहात के गरीब दस्तकारों की हालत को सुधारने के लिए कुछ नहीं किया गया है। वज़ीर साहिब इस बात का जवाब दें कि वह देहाती लोग जो खेती-बाड़ी करते हैं उन की तो सैलाबजदा इलाकों में मालगुज़ारी माफ़ कर दी गई है, उन को आबियाना भी माफ़ कर दिया गया है लेकिन इन लोगों के लिए क्या किया गया है ? उन की हालत यह है कि दो-दो या तीन-तीन रुपये Professional Tax के न दे सकने पर District Boards के आदमी जा कर इस tax की वसूली के लिए उन के कपड़े निलाम कर रहे हैं। सरकार ने जब कई करोड़ की बड़ी रकम मालगुज़ारी और आबियाने की माफी दे कर छोड़ दी है तो क्या इन लोगों को इस tax की मामूली रकम की अदाएगी से मुआफी नहीं दे सकती ? आप ज़रा अंदाज़ा लगाएं कि करनाल District Board को Professional Tax से सालाना आमदनी करीबन 15 हज़ार की है तो इस Tax से सारे District Boards की आमदनी मिला कर मुश्किल से एक या दो लाख होती होगी। इस से ज़्यादा नहीं होती होगी। यह कोई बड़ी रकम नहीं है जो मुआफ़ नहीं की जा सकती है। तो मैं Finance Minister साहिब से कहूंगा कि वह तमाम State के उन दस्तकारों को जो उन देहात में रहते हैं जो floods की वजह से बिल्कुल तबाह हो गए थे को यह tax मुआफ कर दें। मुझे विश्वास है कि वह ऐसा कर देंगे।

साहिबे सदर, इस के साथ साथ मैं यह कहना चाहता हूं कि यहां पर socialist समाज बनाने के लिए हमारी हकूमत ने अब तक जो जो काम किए हैं उन के बारे में मैंने गवर्नर के Address पर बहस के दौरान में ज़ोर दे कर कहा था कि उस ने बहुत काम किए हैं ; यह जो 40 लाख एकड़ से 50 लाख एकड़ ज़मीन की नहरी पानी से सिंचाई का इन्तज़ाम हो जाना और इस तरह से 10 लाख एकड़ ज़मीन की सिंचाई का बढ़ जाना कोई कम बात नहीं है। फिर इस्तमाल आराज़ी का हो जाना, शामलात ज़मीनों में हरिजनों का हिस्सा हो जाना, मलेरिया का यहां से बिल्कुल खत्म हो जाना, यह सब थोड़े काम नहीं हैं। लेकिन मैं सरकार का ध्यान उस एक तबका की तरफ़ दिलाना चाहता हूं जो इस State में सब से

ज़्यादा दबा हुआ है और जो यहां की आबादी का 21 per cent हिस्सा है। वह है यहां की Backward Classes। साहिबे सदर, आप भली भांति जानते हैं कि उन लोगों की हालत क्या है। उन लोगों के पास ज़मीन नहीं, उन के पास पैसा नहीं है और वह सुबह से शाम तक मेहनत करते हैं लेकिन फिर भी उन्हें सोचना पड़ता है कि उन के बाल बच्चों की रोटी पूरी भी होगी कि नहीं। उन की हालत सुधारने के लिए cottage industries के शुरू करने के सिवाए और कुछ नहीं हो सकता। साहिबे सदर, यहां जितने Community Projects के काम चल रहे हैं उन सब में जो इमदाद देहात के दस्तकारों को दी जाती है उस की मिकदार बहुत कम है। जहां तक National Extension Service Blocks का ताल्लुक है उन में देहात के दस्तकारों की इमदाद के लिए एक पैसा भी नहीं रखा गया। मैंने जब पानीपत बलाक में यह चीज़ देखी तो मैंने गवर्नमेंट को एक चिट्ठी लिखी और उस के जवाब में यह बात मानी गई कि National Extension Service Blocks में देहात के दस्तकारों को इमदाद देने के लिए उन की दस्तकारियों को फरोग़ देने के लिए एक पैसे की भी provision नहीं की गई। साहिबे सदर यह क्या नमूना है जो हमारी सरकार ने National Extension Service Blocks का बनाया है। यह मैं नहीं जानता कि इस में policy हिंद सरकार की है या हमारी सरकार की। अगर इस में policy हिंद सरकार की है तो हमारी गवर्नमेंट को इस में initiative ले कर दस्तकारों की इमदाद के लिए भी कुछ provision करवाना चाहिए। Community Projects के तहत भी इन दस्तकारों को ज़्यादा इमदाद मिलनी चाहिए। हम socialist नमूने का समाज बनाना चाहते हैं और यहां जो अमीर और गरीब लोगों में फ़र्क पाया जाता है इस को मिटाना चाहते हैं। यह ठीक है कि देहात में जहां एक तबके के लोगों का standard of living ऊंचा हो रहा है लेकिन दूसरे का बिल्कुल नहीं हो रहा। आप अगर इन दो तबकों का मुकाबिला कर के देखें तो आप अन्दाजा लगाएंगे कि Community Projects के areas में और National Extension Service Blocks में अमीरी और गरीबी का फर्क कम नहीं हो रहा है बल्कि बढ़ रहा है। इस का कारण यही है कि जो रुपये Community Projects में इन दस्तकारों की इमदाद के लिए दिये जाते हैं और जो इस रकम को खर्च करने का ढंग है वह ठीक नहीं है। वह तबका जो कि ज़्यादा दबा हुआ है वहां की आबादी का 20 फीसदी है लेकिन उस पर जो रुपया खर्च किया जाता है वह 20 फीसदी तो क्या मुश्किल से दो या चार per cent खर्च किया जाता है। (इस वक्त स्पीकर साहिब ने घंटी बजाई।) साहिबे सदर मुझे आप इजाज़त दे दें ताकि मैं दस मिनट के अन्दर अपने सारे points हाऊस के सामने रख सकूं।

जहां पसमान्दा तबके का मैं ने ज़िक्र किया है अब मैं पसमान्दा इलाकों के बारे में कुछ अर्ज़ करनी चाहता हूं। इस ऐवान में कांगड़े के कई भाइयो ने और हरियाने के कई भाइयों ने इस बारे में बहुत कुछ कहा है। मैं भी इसी पर कुछ कहता हूं कि अगर हम पसमान्दा इलाकों का ख्याल न करेंगे तो जो socialist समाज हम यहां कायम करना चाहते हैं वह न कायम हो सकेगी। क्योंकि socialist समाज कायम करने के लिए यह जरूरी है कि उस के सब हिस्से बराबर हों। जहां तक हरियाना प्रान्त का ताल्लुक है मुझे बड़ा दु:ख हुआ जब कि पिछले दिनों में

[श्री मूल चन्द जैन]

गवर्नर साहिब के Address पर भाषण देते हुए हमारे हरियान के एक भाई ने जालंधर Division के हिन्दू भाइयों को सख्त सख्त बातें कहीं लेकिन मुझे खुशी हुई जब कि हमारे चीफ़ मिनिस्टर साहिब ने अच्छे लफ्ज़ों में इन की तरदीद की। लेकिन उस तरदीद पर हमारे पंजाब के एक अखबार ने जो मज़मून लिखने शुरू कर दिए हैं मैं उन का यहां ज़िक्र करना मुनासिब नहीं समझता लेकिन चन्द बातों की तरफ मैं हाऊस का ध्यान दिलाना चाहता हूं। पिछले दिनों जब हमारे हरियाने के भाईयों ने कुछ शिकायतें कीं तो October और November के दिनों में हमारी सरकार की तरफ़ से कुछ ऐसा propaganda शुरू हुआ कि हरियाने के लोग यों ही शोर मचाते हैं उन के साथ कोई बेइनसाफी नहीं हुई। November के महीने में मैं ने यहां एक मीटिंग में अपने साबिका चीफ मिनिस्टर श्री सच्चर से पूछताछ की कि क्या हरियाने के लोगों से इमतियाज़ी सलूक नहीं होता रहा जो गवर्नमेंट ने यह propaganda शुरू कर दिया है कि हरियाना के लोग यों ही शोर मचाते हैं। अगर आप जानना चाहते हैं तो मैं आप को गिनवादूं कि कहां कहां और कैसे कैसे हरियाने के लोगों से इनसाफ़ नहीं किया गया। आप सड़कों को ही ले लीजिए। आप जालंधर Division की सड़कों का हरियाने के इलाके की सड़कों से मुकाबला कर के देख लें। हरियाने की सड़कों का जालंधर की सड़कों के साथ मीलों में कोई मुकाबला ही नहीं। फिर वहां इस के मुकाबले में आप को बहुत सड़कें मिलेंगी। फिर आप technical colleges और professional institutions को ही देख लें वह तकरीबन तमाम की तमाम जालंधर Division में ही चल रही हैं। आप Medical College देख लें, Law College देख लें, Engineering College देख लें वे सब के सब जालंधर Division में खुले हुए हैं। वहां के ही लड़के ज्यादातर उन Colleges में पढ़ते हैं और फिर कुदरतन उन्हीं को ज्यादा नौकरियां दी जाती हैं। आप College for Agriculture को ही देख लें वह भी उसी Division में है और वहां के ही लड़के उस में ज़्यादातर पढ़ते हैं। इस का नतीजा यह है कि अगर आप Agriculture Department को देखें तो आप देखेंगे कि इस में जालंधर division के 90 per cent लोग मुलाज़म होंगे और मुश्किल से दो या चार per cent हरियाने के होंगे। इन techincal colleges की location में हरियाने के साथ बड़ा इमतियाज़ी सलूक किया गया है। Colleges की location से बड़ा फर्क पड़ता है। जहां यह college हों वहां के लड़के कुदरती तौर पर ज़्यादा दाखल हो जाते हैं क्योंकि उन का खर्चा कम पड़ता है।

तीसरी बात जो मैं हाऊस को इस सिलसिले में बताना चाहता हूं वह है बिजली जो देहातों को अब दी जा रही है। इस में भी हरियाने के देहात के साथ इमतियाज़ी सलूक किया जा रहा है। अगर आप facts and figures को देखें तो आप को फौरन पता लग जाएगा कि अगले पांच सालों में जो बिजली देहातों को दी जा रही है जालंधर Division के देहात के मुकाबले में अम्बाला और हरियाने के देहात को तकरीबन एक चौथाई हिस्सा भी नहीं दिया जा रहा है। इस लिए मैं कहूंगा कि Finance Minister साहिब इस बात की पड़ताल कर के देख लें और जहां कहीं इस में गलती हो गई हो उस को ठीक कर दिया जाए। आप को पता होना चाहिए कि हरियाने के लोगों के साथ हर पहलू में इंसाफ़ नहीं किया गया

है । जहां तक कि community project schemes के तहत जो ग्राम सेवक हरियाने में रखे गए हैं वह भी उस इलाके के नहीं रखे गए हैं । आप करनाल, गुड़गावां, रोहतक और हिसार के ज़िलों में जा कर देखें तो आप को गुरदासपुर और अमृतसर के ज़िलों के ग्राम-सेवक काम करते मिलेंगे । जो लोग हमारी भाषा नहीं जानते हमारी बातें नहीं समझते वे कैसे हमारा सुधार कर सकेंगे । इस काम के लिए भी जिस के लिए सिर्फ matric पास चाहिए क्या हरियाने के आदमी नहीं मिल सकते थे ?

फिर आप motor nationalization के question को देखें । क्या हरियाने के इलाके में conductors और drivers अम्बाला रोड़वेज़ या जालन्धर रोड़वेज़ वगैरा के लिये भी नहीं मिल सकते । मैं challenge करता हूं अगर हरियाने के लोग इस में 5 फीसदी से ज्यादा हों । क्या ऐसी चीज़ें काफी नहीं हैं यह बताने के लिए कि हरियाने के लोगों से इम्तियाज़ी सलूक हो रहा है ? अब नई गवर्नमेंट बनी है; यह पुरानी गवर्नमेंट के भी हिस्सेदार रहे हैं । हम उस वक्त भी असैम्बली और पार्टी के अन्दर यह आवाज़ उठाते रहे हैं कि हरियाणे वालों के साथ बदसलूकी और इम्तियाज़ी सलूक खत्म होना चाहिए । (घंटी) स्पीकर साहिब, अब मैं इस प्रकरण को खत्म करता हूं । सिर्फ एक बात और कह कर बैठ जाऊंगा ।

हमारे सूबे में जो सटा चलता है, जिसे दड़ा भी कहते हैं इस का गरीबों पर बड़ा भारी असर है और जो Gambling Act है उस में बड़े नकायस हैं । मैं इस बारे में कई बार हुकूमत को लिख चुका हूं कि इस में तरमीम होनी चाहिए । जो लोग दो चार लाख रुपया खाते हों उन को दो, चार रुपए जुर्माने से क्या बनता है । और पुलिस भी क्या करे वह खुद तंग है । उस की बदनामी होती है क्यों कि Act में खामियां हैं और वह मुजरमों को ठिकाने नहीं लगा पाती । इस लिए दूसरे हथकंडों पर उतरती है तो बदनाम होती है । इस लिए इस Act में जल्द-अज़-जल्द तरमीम की जानी चाहिए । अगर इसी इजलास में draft पेश कर दिया जाए तो बड़ी अच्छी बात होगी । एक तो यह कि जुर्म नाकाबले ज़मानत हो और सज़ा बढ़ाई जाए । (घंटी) इतना कह कर खत्म करता हूं और इस अच्छे बजट पर Finance Minister को मुबारकबाद देता हूं ।

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** (आदमपुर) : स्पीकर साहिब, देश के अन्दर हुकूमत एक ऐसा अन्सर होता है जिस की बड़ी ज़रूरत है । जब से anarchy खत्म हुई और State की organisation वजूद में आई तो State की development हुई और यह democracy में बदलती गई । एक democratic State के अन्दर जो बजट पेश होता है वह लोगों की मर्ज़ी के मुताबिक होता है । जो बजट लोगों को शांत नहीं करता, लोगों के अन्दर फैली dis-satisfaction को दूर नहीं करता, वह कोई मायने नहीं रखता । बजट बनाने वालों को एक दो चीज़ों को सामने रखना चाहिए । एक तो लोगों पर ज्यादा taxes न लगें दूसरे उन का standard of living ऊंचा हो जाए । इन चीज़ों को पूरा करने के लिए financial resources को देखना पड़ता है और देखना पड़ता है कि economic system में complication पैदा न हो । Democratic System में भी complication है । एक तरफ capitalist होता है और दूसरी तरफ labourer

[प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी]

वोट दोनों का एक एक ही होता है । यह एक mixture होता है society में । इस mixture को ठीक करने के लिए socialistic pattern ज़रूरी होता है । मुझे खुशी है कि बजट में इस pattern का बड़ा ज़िक्र है और इसे वजूद में लाने के लिए कदम नुमायां हैं । चीज तो बड़ी शानदार है मगर रफ्तार इतनी slow है कि उम्मीद नहीं कि हम इसे तीसरी 5 साला प्लैन तक भी accomplish कर सकें । Planning तो है और मैं समझता हूं कि planning socialism के रास्ते पर चलने के लिए ज़रूरी है, और यह चीज socialistic system को आगे ले जानी वाली चीज़ है। मैं मानता हूं कि इस तरफ कदम उठाया गया है । Centre के बजट और दूसरी State के बजटों में, जिन का मैंने मुतालया किया है, मैंने देखा है कि Private Sector को माना गया है । हो सकता है कि इस में एक नीति हो कि capitalist class को एकदम नाराज़ न किया जाए , agitation न पैदा हो, कहीं Law and Order को disturb न कर दें । मगर जब मुल्क को चलाना हो तो इस किस्म का कोई डर नहीं होना चाहिए । हमारे Statesmen के अन्दर, Administration के अन्दर यह चीज़ होनी चाहिए कि principle पर डट जाए । अगर agitation से डर कर कोई चीज न की जाए तो मैं इसे inferior politics कहूंगा, हमें इस चीज़ को, डर को अपनी statesmanship से दूर करना चाहिए और Socialistic Pattern की तरफ मज़बूती से कदम उठाना चाहिए ।

स्पीकर साहिब, हमारे मुल्क का दारोमदार rural economy और industrialisation पर है । अगर यह दोनों चीज़ें कर ली जाएं तो taxes की ज़रूरत न रहे । Taxes के ऊपर बहुत कुछ कहा गया है । जहां socialist system होगा वहां taxes नहीं होंगे; वहां conflict नहीं होगा । वजह यह है कि उन्होंने margin of cultivation expand कर दिया है, लोगों का standard of living ऊंचा हो गया है, production ज़्यादा है, ज़्यादा consumer goods लेते हैं, मुल्क में धन दौलत है । इस लिए standard of living को ऊंचा करना निहायत ज़रूरी है। मैं इस सिलसिले में एक suggestion देना चाहता हूं । Standard of living ऊंचा करने के लिए employment का होना बड़ा ज़रूरी है । अगर commercial depression होगी तो unemployment बढ़ेगी, factories से labourers निकाले जाते हैं और इस से मुल्क में बेचैनी बढ़ती है । फैक्टरीज़ का सामान खरीदने वाला कोई न रहा तो लोग बेकार हो गए । Trade में depression हुई, फैक्टरीज़ बन्द होंगी और लोगों में परेशानी होगी । उस वक्त private factories काम नहीं करती और गवर्नमेंट के काम चलते हैं । P. W. Programme के अन्दर, construction of roads, construction of buildings, communications और transport को develop करना एक ज़रिया है जिस के द्वारा सरकार unemployment को कम करती है, लोगों को State काम देती है। अच्छी सड़कें बनेंगी State में तिजारत बढ़ेगी, मज़दूर जो बेकार होंगे उन के लिए काम निकल आएगा । मुझे खुशी है कि हकूमत ने इधर तवज्जुह दी है ।

ग्रौर इस ग्रसूल को माना है पर यह है न बराबर। इस को wilful negligence हते हैं। unemployment इतनी ज़्यादा है कि एक करोड़ से ज़्यादा ग्रादमी दुस्तान के ग्रंदर बेकार हैं जिन में पंजाब के बेकारों का काफी हिस्सा है। इस लिए मैं कहूंगा ; unemployment की तरफ तवज्जुह दी जाए। यह एक बेसिक चीज है। इस से overty पैदा होती है। एक disease है, इस के दूर करने की तरफ जल्द से जल्द वज्जुह देने की जरूरत है।

ग्रब सवाल ग्राता है कि industrial लेबर की wages क्या हों? Wage ystem के ग्रन्दर एक चीज़ को देखने की बहुत जरूरत है वह यह है कि लेबर को इतनी ages दी जाए जिस से वह जिन्दा रह सके। Subsistence Theory के ग्रन्दर भी ी ग्रसूल को माना गया है कि Body and Soul के काम करने के लिए जितने ages जरूरत हों वह दिए जाएं। इस के इलावा capitalist मुलकों के ग्रन्दर क iron law है। Leisle जर्मन economist ने यह कहा है कि मज़दूर daily wages उसकी Subsistence के मुताबिक जरूरी हों। मगर यहां पर ज़दूरों की तनखाहे बढ़ाने के जो कानून बनाए गए हैं वह इस बात की protection नहीं े। वह तो मालिकों के हितों का ख्याल रखते हैं। इस लिए मेरा यह निवेदन है कि actory law को कुशादा किया जाए। मुझे मौजूदा फाईनैन्स मिनिस्टर से उम्मीद है, योंकि वह progressive ख्यालात के हैं ग्रौर वह State को sound ग्रौर stable asis पर कायम करना चाहते हैं, कि वह State को ग्रागे ले जाएंगे। इस लिए रा suggestion है कि Factory Law को जल्द से जल्द progressive nes पर amend किया जाए ताकि मज़दूरों से जो ग्रन्याय हो रहा है उसे दूर किया ाए ग्रौर बेकारी दूर हो सके।

फिर जब मज़दूरों के साथ ग्रन्याय होता है ग्रौर मालिकों ग्रौर मज़दूरों में कोई झगड़ा ल पड़ता है तो हमारे मिनिस्टर conciliatory methods adopt करते हैं। से केसों को Tribunal के पास भेजा जाता है। जब केस tribunal के पास ले जाते हैं तो उन की गिनती बढ़ जाने से वह काम नहीं कर सकते फिर उन की तनखाहें बढ़ानी ड़ती हैं ग्रौर उन्हें ग्रौर ग्रादमी रखने पड़ते हैं इस से बचने के लिए Factory Law को Socialistic ideology की रोशनी में remodel करने से ही labour lass की हालत सुधर सकेगी। यह तो है industrial labour की हालत।

ग्रब agricultural labour की हालत देखें। वह बुरी हालत में हैं। andlords इस किस्म की लेबर से बहुत बुरा सलूक करते हैं। इस मुश्किल को हल करने ी भी unemployment दूर की जा सकती है ग्रौर लोगों के standard of living ो ऊंचा किया जा सकता है। ग्राज सचमुच हमारे सामने Agrarian problem हुत acute है। जिस का ग्रसर दिहाती इलाकों पर बहुत ज़्यादा पड़ रहा है। क्योंकि ़मारी 87 % population land पर गुज़ारा करती है लेकिन हमारे पास Tenancy Act ग्रौर Tenure Act में इन tenants के बचाव के लिए कोई बन्ध नहीं। बेदखलियां ज़ोरों पर हैं। मगर हम Socialistic pattern चाहते हैं।

[प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी]
तो हमें इन कानूनों को जल्द से जल्द Statute Book से दूर कर देना चाहिए क्योंकि इस से landlords और tenants के झगड़े बढ़ गए हैं। यह ठीक है कि इन को पास करने में सरकार की नीयत अच्छी थी और उन का विचार था कि इस तरह tenants की हालत को बेहतर बनाया जा सकेगा लेकिन इन में चार क्लाज़ें लगा दी हैं tenants को निकालने के लिए। अब बिचारे tenants में cases को fight करने की हिम्मत नहीं होती। इस लिए हमारी सरकार कोशिश करे कि यहां जल्द से जल्द फैक्टरीज़ का जाल बिछाया जाए और socialise किया जाए, land को socialise किया जाए ताकि landlords और tenants के झगड़े खत्म हो जाएं। चाईना के अन्दर जहां कि socialistic structure है वहां पर labour co-operatives बनी हुई हैं। उन्होंने lands को co-operative basis पर Socialise कर दिया है इस तरह वहां पर landlords और tenants में कोई नाराज़गी नहीं रही। इस लिए यहां पर भी Tenancy और Tenures Acts की जगह नए तरीके के laws जो कि चीन और रूस में लागू हैं, जारी कर दिए जाएं।

अगर यह चीज़ कर दी जाए तो taxes की ज़रूरत न रहेगी और taxes वाली चीज़ बेमायने हो जाएगी। इस वक्त 5—7 tax लगे हुए हैं। इन से सरकार को ख्याल होता है कि बड़ी रकम की आमदन होगी लेकिन बावजूद इतनी मेहनत के 73 लाख Land Revenue आया है कई इसे Land Rent भी कह देते हैं। फिर इस बात पर खुशी जाहिर की गई है कि इन टैक्सों से 26 लाख रुपया surplus हो जाएगा। लेकिन मैं समझता हूं कि मुलक इस से ज़िन्दगी नहीं ले सकता। मुलक के अन्दर production की ज़रूरत है। और इस से ही यह समझा जा सकता है कि देश की हालत अच्छी है। हम यह नहीं चाहते कि मौजूदा तरीके से poor को poorer और rich को richer बनाया जाए इस को disparity उड़ाने की ज़रूरत है। मैं ने गवर्नर साहिब की स्पीच पर अपने comments दिए थे तो हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने मेरे मुतअल्लिक कुछ ironical remarks किए थे कि मुझे पुरानी आदत है criticise करने की और यह कहा कि प्रोफैसर मोता सिंह revolutionary हैं। यहां मैं यह बता दूं कि गवर्नर साहिब ने यह कहा था —

> "I must confess I hate a majority or minority which is based on language, or caste, or religion"

मैं गवर्नर साहिब को मिला था और उन्होंने मुझे बताया कि मैं ने तो dislike लफज़ कहा था। मैं भी यह समझता हूं कि यह लफज़ सख्त थे।

फिर मैं तो कहता हूं कि majority or minority का यह conception तो एक कवाहत है। हमें तो हक धर्म यही सिखाता है परस्पर harmony कायम हो मगर यह लोग conflict पैदा करते हैं। Socialistic pattern में majority और minority को उड़ा देना चाहिए यही मेरा conception है। (विरोधी पक्ष से प्रशंसा) religion वह अच्छा है और ऊंचा माना गया है जो cosmopolitan हो क्यों कि—

> "Religion degenerates into a licence if it takes the sense of theology."

लेकिन जब यह धर्म शरह के सिंहासन से गिर कर theology के कीचड़ में चला गाए तो अच्छा नहीं । धर्म तो सर्व उत्तम चीज़ है । यह तो international अहमियत का ोग है । इस में सर्व जगत के लिए अमल होता है । इस में हर इनसान और हर majority, ninorty के लिए uniform appeal होती है । इस वासते में cosmopolitan eligion का believer हूं और धर्म की आड़ में sectarianism और communlism का कायल नहीं हूं । इस लिए लफ़ज़ hatred की जगह और कोई लफ़ज़ रखा ा सकता था जैसे "disagree" या "dislike" । इस वास्ते Socialistic pattern जारी कर के majority और minority की conception दूर हो ाएगी ।

फिर language का मसला है । इसे में कुदरती मानता हूं । सब स्टेटों में ह है । सब देशों में language का ख्याल रखा जाता है । जहां Communist ौर Socialist नज़ाम है वहां भी States autonomous हैं लेकिन ज़बान का याल वहां भी पूरा पूरा रखा गया है ।

·30 p. m.

(*The Member was still on his legs.*)

(The Sabha then adjourned till 2 p.m. on Tuesday, the 13th March, 1956.)

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*13th March, 1956.*

**Vol. I—No. 9**

**OFFICIAL REPORT**

**CONTENTS**




CHANDIGARH:

Printed by the Controller of Printing and Stationery, Punjab

1957


ice:

## *ERRATA*

### PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATE, VOL. I, NO. 9, DATED 13TH MARCH, 1956

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| Five | Fives | (9) 6 | 13 |
| this | this | (9) 6 | 14 |
| possessing | posssesng | (9) 8 | 10 |
| Faqir | aqir | (9) 13 | at S. No. 4, col. No. 3 |
| Panchayat | Panchyat | (9) 14 | 3 |
| at | ai | (9) 14 | 4 |
| तरक्की | त कुकी | (9) 22 | 6th from below |
| Centres | Cenrets | (9) 25 | 2nd from below |
| created | cieated | (9) 28 | 2nd from below |
| Gurdial | Gurdia | (9) 29 | 6 |
| ਵੱਡੀ | ਵੱ | (9) 42 | 2 |
| Security | Sec rity | (9) 42 | 27 |
| ਚਾਹੀਦਾ | ਕਾਹੀਦਾ | (9) 56 | last line |
| मेहर | महर | (9) 77 | 3rd from below |
| वग़ैरा | वगरा | (9) 79 | 26 |
| कोई | काइ | (9) 80 | 22 |
| ਸੋਚ | ਸਚ | (9) 85 | 3rd from below |
| अफसरों | अफ़सरी | (9) 90 | 3rd from below |

जाये । जब यू.पी. सरकार वही टैक्स 3 आने फी मन के हिसाब से चार्ज करती है तो हमारी सरकार क्यों नहीं उतना टैक्स चार्ज करती ? इस का क्या कारण है ? मैं पूछता हूं कि इस से बढ़ कर बेईमानी और corruption क्या हो सकती है ? हमारे Chief Minister साहिब का इस corruption में पूरा हाथ है । मैं हाऊस के अन्दर यह charges उन पर लगाना चाहता हूं कि हमारी जनता के साथ गद्दारी की जा रही है । टैक्सों का बोझ गरीब आदमियों पर तो दिन-ब-दिन बढ़ाया जा रहा है और अमीर और सरमायादारों पर टैक्सों को कम किया जा रहा है ।

स्पीकर साहिब, पंजाब में लाखों ग़रीब मज़दूर काम करते हैं । मैं चंडीगढ़ की मिसाल देना चाहता हूं । यहां पर गरीब मज़दूरों ने दिन रात काम कर कर के चालीस चालीस लाख रुपये की कोठियां तैयार की हैं । मैं समाजवाद का नारा लगाने वालों से कहना चाहता हूं कि उन ग़रीबों के लिये रहने को भी जगह नहीं है । वे बिचारे कड़कती धूप और मूसलाधार वर्षा में सड़कों के किनारे पड़े रहते हैं । मुझे इस समाजवाद की समझ नहीं आती । यह कैसा समाजवाद है ? यह टैक्स लगा कर समाजवाद लाना चाहते हैं । मैं आप से अर्ज़ करता हूं कि इन का समाजवाद आयेगा तो उल्टा ही आयेगा । सीधा नहीं आयेगा ।

स्पीकर साहिब, कहा यह जाता है कि सरकार हमारी स्टेट को ऊंचा ले जाना चाहती है । नई वज़ारत बनी है, नए Finance Minister चुने गये हैं वे हमारे लिये बहुत कुछ करेंगे । लेकिन हकीकत यह है कि नई वज़ारत वैसी ही है जैसी कि पिछले चार सालों में रही है ।

उस वज़ारत ने अच्छा किया या बुरा किया । यह वज़ारत उसी method को लेकर आगे जा रही है । इस वज़ारत के गुण गाने का क्या फायदा है ? इस को तो बने अभी दो महीने हुए हैं । अच्छा काम किया या बुरा काम किया, पिछली Ministry ने किया है । यह वज़ारत क्या कर रही है मेरी समझ में नहीं आता ? (*Interruptions.*) मौजूदा चीफ मिनिस्टर साहिब क्या कर रहे हैं, कुछ मालूम नहीं हो रहा ।

स्पीकर साहिब, पुलिस के बारे में बहुत कुछ हाऊस में कहा गया है । मिनिस्टर साहिब ने पुलिस को शाबाश दी है कि वह बहुत अच्छा काम करती है । हकीकत यह है कि पुलिस ग़रीब जनता और आम लोगों पर हर वक्त तशद्दद करने पर तुली रहती है । चन्द मुअज़िज़ और अमीर लोग पुलिस के साथ मिले रहते हैं और लोगों को नाजायज़ तंग करते रहते हैं उन पर झूठे मुकदमे चलाए जाते हैं । मैं इस सम्बन्ध में अर्ज़ करना चाहता हूं कि फतेहआबाद, ज़िला हिसार में पुलिस वालों ने लोगों की बहूबेटियों की बहुत बेइज्ज़ती की उन के साथ नाजायज़ हरकतें कीं । उन के मुकदमें अभी अदालत में चल रहे हैं । इस किस्म के झूठे मुकदमे पुलिस लोगों पर बनाती रहती है । झूठे केस बना कर लोगों को तबाह और खराब किया जाता है । जब कोई डाकू आ जाता है, जब कोई चोर आ जाता है तो लोग पुलिस को कहते हैं कि उसे पकड़ा जाए लेकिन पुलिस आगे नहीं आती । उस वक्त वह किसी ग़रीब आदमी या गांव के लोकल आदमी को कहती है कि तुम पकड़ो । इसी बीच चोर और डाकू भाग जाते हैं और पकड़े नहीं जाते । इसी तरह चौधरी मनीराम बागड़ी के गांव में एक डाकू आ गया । पुलिस

[श्री बालू]

वहां गई। लेकिन उस की हिम्मत न हुई कि उस डाकू को पकड़ने के लिये आगे जाती। एक हरिजन भाई को बुला कर कहा कि तुम जाओ और उस को पकड़ो। वह हरिजन क्या कर सकता था? उसने कहा कि तनखाहें तो गवर्नमेंट से आप लेते हो, हम डाकू को कैसे पकड़ें। हथियार वगैरा तो तुम्हारे पास हैं तुम जाओ और पकड़ो। लेकिन उस को कैद कर लिया गया। क्या यह भी कोई बात है? तनखाहें गवर्नमैण्ट से आप खाते हैं लेकिन जब डाकू आते हैं या मरने वाली जगह होती है तो उस वक्त किसी गरीब को कहा जाता है कि तुम आगे जाओ। इस किसम की वारदातें पुलिस रोज़ किया करती है लेकिन बावजूद इन के उस की प्रशंसा की जाती है और कहा जाता है कि पुलिस ने बहुत अच्छा काम किया है।

अगली बात, स्पीकर साहिब, मैं मुज़ारों की बाबत कहना चाहता हूं। इस बजट के अन्दर भी मुजारों के लिये बहुत कुछ कहा गया है। लेकिन उन की बेदखलियां बदस्तूर उसी तरह चल रही हैं। चन्द बड़े बड़े मालकान ने पुलिस वालों से मिल कर बहुत बेदखलियां करवाई हैं। जिन मुज़ारों को ज़मीनें नहीं दी गईं या जिन्हें ज़मीन पर नहीं लगाया गया वह भला कैसे अपना गुज़ारा चला सकते हैं, जब कि उन के पास दूसरा कोई ज़रिया नहीं। इस लिये इस कानून को इस तरह पक्का किया जाये कि कोई भी मुज़ारा अपनी ज़मीन से बेदखल न किया जाए और बेज़मीन न रहे।

हरिजनों के बारे में भी बहुत कुछ कहा जाता है। यह कहा जाता है कि उन को पंचायतों में बहुत अच्छी जगहें दी गई हैं, पंच बनाया गया है, गांवों में उन्हें बहुत अधिकार दिये गये हैं। लेकिन असलियत यह है कि गांवों में उन के साथ बड़ा नाजायज़ सलूक किया जाता है। जो ठेकेदार और बिस्वेदार हैं वह कहते हैं कि बस यहां हमारी ही मिलकियत है। मकान बनाने के लिये गांव में उन्हें एक इंच भर ज़मीन भी नहीं दी गई।

स्पीकर साहिब, मैं कहना चाहता हूं और आप के ज़रिये वज़ारत के नोटिस में यह बात लाना चाहता हूं कि शिमला में मेरे पास एक रिपोर्ट आई। वहां म्युनिसिपल कमेटी का मज़दूरों की तनखाहें बढ़ाने के सिलसिले में एक झगड़ा चलता आ रहा है। मज़दूरों से नाजाइज़ duty ली जाती है—24 घंटे लगातार duty ली जाती है मगर अभी तक उस की कोई शुनवाई नहीं हुई। आप के ज़रिये, स्पीकर साहिब, मैं मिनिस्टरी से यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि उन बेचारे गरीब मज़दूरों से 24 की बजाये सिर्फ 6 या 8 घंटे duty ली जाये और इस सारी बात की enquiry करा कर उन की तनखाहें बढ़ाई जाएं। (घंटी) स्पीकर साहिब, मैं अपनी पार्टी का एक ही तो इस हाऊस में मैम्बर हूं। मेहरबानी करके मुझे कुछ ज्यादा वक्त दिया जाये ताकि मैं सारी बातों को अच्छी तरह से आप के सामने बयान कर सकूं। (लाल बत्ती)।

स्पीकर साहिब, बस मैं पांच मिनट में अपनी बात को खत्म कर देता हूं। पंजाब का बजट leak हुआ। स्पीकर साहिब के नोटिस में यहां यह बात लाई गई। लेकिन अफसोस से कहना पड़ता है और मेरा सिर शरम के मारे झुक जाता है कि किसी भी और Cpposition

के मैम्बर ने या Treasury Benches के मैम्बर ने इस बात को नहीं उठाया। क्या जब देश के दूसरे सूबों के अन्दर अखबार जायेगा तो वहां के लोग यह न सोचेंगे या पढ़ कर उन लोगों को यह ख्याल पैदा न होगा कि पंजाब का बजट leak हो गया और जब एक मैम्बर ने इस का सवाल उठाया तो किसी दूसरे ने इस का साथ नहीं दिया और कोई enquiry नहीं हुई ?

**अध्यक्ष महोदय** : इस के मुतालिक अब आप श्री मोहन लाल (मिनिस्टर) जी से अलहदा बात कर लें। (The hon. Member should better talk to the hon. Shri Mohan Lal (Minister) about it separately.)

**श्री बालू** : Finance Minister साहिब सुनते तो........

**अध्यक्ष महोदय** : हाऊस पहले ही इस बात पर अपना फैसला दे चुका है। (The House has already given its decision on this matter.)

**श्री बालू** : मैं जानता हूं कि हाऊस ने फैसला दे दिया है और यह भी जानता हूं कि किस बिना पर दिया है।

**अध्यक्ष महोदय** : आप हाऊस के फैसले को criticise नहीं कर सकते।

(The hon. Member should not criticise the decision of the House.)

**श्री बालू** : जनाब, मेरा टाईम जा रहा है (हंसी)।

**अध्यक्ष महोदय** : आप काफ़ी कुछ कह चुके हैं। अब आप तशरीफ रखिये। (The hon. Member has said a lot. He should now resume his seat.)

**श्री बालू** : स्पीकर साहिब, मैं गन्ने पर duty की बात कर रहा था। यह नहीं लगाई जाती क्योंकि इस से बड़े २ लोगों पर असर पड़ता है। इस लिये मैं समझता हूं कि इस के न लगाने में ज़रूर Finance Minister और Chief Minister साहिब का हाथ है। इस से बढ़ कर बेईमानी और बेइनसाफी और क्या हो सकती है। आप corruption को रोकने की बातें करते हैं। लेकिन जब हमारी मिनिस्टरी के अन्दर खुद इस किस्म की corruption है तो यह उसे बाहर जाकर कैसे रोक सकते हैं ?

**अध्यक्ष महोदय**: आप को ऐसे अलफाज़ हाऊस में इस्तेमाल नहीं करने चाहिये। इन्हें आप वापस लें। (The hon. Member should not use such words on the floor of the House. He should withdraw them.)

**श्री बालू** : Corruption का लफ़ज़ तो वापस नहीं लेता। बेईमानी का लफ़ज़ वापस लेता हूं।

**श्रीमती सीता देवी** (जालन्धर, दक्षिण-पूर्व): श्रीमान् स्पीकर साहिब, हमारे नए वित्त मंत्री ने बहुत थोड़े से समय में जो पिछले सालों के गवर्नमैण्ट के कामों का जिस मेहनत और खूबसूरती के साथ अपनी बजट स्पीच में ज़िक्र किया है और जिस तरह से नई तजवीज़ों के साथ deficit को surplus budget बनाने की कोशिश की है उन के लिये मैं उन्हें हार्दिक बधाई देती हूं ।

हमारा जब से अवदी का कांग्रेस सैशन हुआ है, तब से ही देश के अन्दर और हमारे सूबे के अन्दर समाजवाद का एक नया नारा गूंज रहा है और हमारी सरकार उसी समाजवाद के लक्ष्य की ओर बड़ी तेज़ी से बढ़ने की कोशिश कर रही है । इस के साथ ही हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने अपना ओहदा सम्भालते वक्त जो नव सूत्री एक स्कीम जनता को दी उस में भी समाजवाद की बहुत बड़ी झलक दिखाई पड़ती है । लेकिन मैं एक बात अर्ज़ करना चाहती हूं । मेरी राय में कोई भी समाज असली मानों में समाजवादी नहीं बन सकता जब तक देश के अन्दर किसान और मज़दूर की हालत अच्छी न हो । किसान और मज़दूर ही हर देश की रीढ़ की हड्डी हुआ करते हैं । आज हमारे सूबे में बड़े बड़े काम हो रहे हैं । भाकड़ा-नंगल और चंडीगढ़ projects बन रहे हैं जिन्हें देखने के लिये मार्शल बुलगानन, बड़े बड़े राजे महाराजे और बहुत से दूसरे नेता विदेशों से आ रहे हैं । लेकिन, स्पीकर साहिब, आप सुन कर हैरान होंगे कि इन प्राजैक्टों को बनाने वाले जो मज़दूर हैं उन की majority उन की है जो work-charged में आते हैं । Work-charged वह बदनसीब मज़दूर है जिस की service में एक दिन की भी security नहीं । रात को वह काम करके घर जाता है लेकिन जब सुबह फिर काम पर आता है तो उस को नौकरी से जवाब दिया जाता है । हम बहुत देर से इस बात के लिये fight कर रहे हैं कि कम से कम उन के लिये कुछ तो security हो । उन में से कुछ को तो confirm किया जाये, अगर सब को नहीं । बड़ी जद्दोजेहद के बाद P.W.D. के कुछ वर्कचार्ज मज़दूरों को पक्का करने का फैसला हुआ । स्पीकर साहिब, फैसला ही नहीं हुआ बल्कि floor of the House पर हमारे पहले Finance Minister साहिब ने सन् 1954-55 के बजट में 37 और सन् 1955-56 में 378 posts को—P.W.D. के वर्कचार्ज को पक्का करने का एलान भी कर दिया । लेकिन फिर यह मदारी का तमाशा ही बन कर रह गया । मदारी के तमाशे में क्या होता है ? जब वह तमाशा दिखा रहा होता है तो देखने वालों को नोट ही नोट नज़र आते हैं । लेकिन जब मदारी अपना तमाशा दिखा कर चला जाता है तो न नोट रहते हैं और न कुछ और । वही हाल हमारे P.W.D. के वर्कचार्ज मज़दूरों का हुआ । दो साल हुए इस सवाल पर बहुत भारी रौला डाला । फैसला हो गया । Chief Engineer को पूछा कि अब उन्हें confirm क्यों नहीं करते । जवाब मिलता है कि Finance Department ने कहा है कि नहीं करना । Finance Department से पूछा जाता है तो वह कहते हैं कि हमने तो नहीं कहा । इसी तरह Irrigation का महकमा है । क्योंकि चौधरी साहिब बड़े धड़ल्लेदार आदमी थे उन्होंने मार धाड़ करके Irrigation की कुछ posts confirm करवा लीं । लेकिन P.W.D. में एक भी आज तक confirm नहीं हुआ । बार बार request करने पर भी कोई शुनवाई नहीं हुई । इसी तरह चंडीगढ़ कैपिटल प्राजैक्ट के मज़दूरों का

हाल हैं जो कि work-charged हैं। हमें पता लगा कि उन की कुछ पोस्टें पक्की हुईं। लेकिन पूछा तो बताया गया कि वह तो provincial divisions की हैं projects के work-charged की नहीं हो सकती, क्योंकि project मुस्तकिल तौर पर चलता रहने वाली चीज़ नहीं है। हर साल उस के लिये नई मन्जूरी होती है। हमने एक नई proposal दी और यह request की कि भाखड़ा-नंगल और चंडीगढ़ को एक ही level पर treat किया जाये और जो बदनसीब work-charged मज़दूर हैं उन के लिये नए ढांचे के मुताबिक कोई rules बनाएं जाएं ताकि इन मज़दूरों को कुछ security मिले और उन्हें weekly rest मिले। आप हैरान होंगे कि हम तीन सालों से fight कर रहे हैं और अभी तक इन के लिये कुछ नहीं किया गया।

फिर स्पीकर साहिब, यहां Capital Allowance सब Government employees को मिलता है लेकिन यह work-charged labourers को Capital Allowance भी नहीं देते। जब हम इन्हें यह allowance देने के लिये कहते हैं तो कहा जाता है कि यह यहां capital में नहीं रहते यह तो बाहर गांवों में जा कर रहते हैं। जब हम यह कहते हैं कि इन को आप capital में मकान दें, यह यहां रहने को तैयार हैं तब यह इन्हें मकान देने को भी तैयार नहीं और न ही Capital Allowance देने को तैयार हैं। यह सलूक उन workers के साथ किया जा रहा है जो यहां इतनी इतनी आलीशान इमारतें बना रहे हैं। चंडीगढ़ के लिये बजट में 350 लाख रुपये रखे गए हैं और इस पर पांच साला पलान में 12.2 करोड़ रुपये खर्च किये गये हैं अर्थात् हमारी जितनी भी विकास योजनाएं हैं जिन पर अब काम हो रहा है उन सब पर हुए खर्च का 9 प्रतिशत खर्च केवल चंडीगढ़ पर किया गया है। स्पीकर साहिब, मैं गवर्नमेंट से जानना चाहती हूं कि चाहे हमारे Finance Minister साहिब हों या और कोई आदमी हो क्या वह अपने घर का खर्च बगैर अपनी आमदनी देखे करता है? यहां तो कर्ज़ा बढ़ता चला जा रहा है। हमें पहले यह बताया जाता था कि पांच साल में जब चंडीगढ़ तैयार हो जायेगा तो इस की डेढ़ लाख की आबादी होगी। लेकिन बजट स्पीच में या और कहीं यह नहीं बताया गया कि इस की आबादी कितनी हो गई है लेकिन ख्याल किया जाता है कि यह अभी 25 हज़ार के करीब ही हुई होगी। इस से अभी तक ज़मीनें बेच कर तकरीबन 2,75 लाख रुपये की आमदनी हुई है। स्पीकर साहिब, मैं बता रही हूं कि चंडीगढ़ पर खर्च बढ़ता चला जा रहा है और यह किसी को पता नहीं कि इस पर कितना खर्च होना है। इस की planning ही इस तरीके से की गई है। इस पर बेतहाशा खर्च किया जा रहा है। दो कोठियां यहां बनी हैं और चार वहां मिनिस्टरों की बनी हैं तो एक कोठी दूर कोने में चीफ मिनिस्टर की बनाई गई है। अजीब तरीके से इस की planning की गई है। इस तरह थोड़े ही यह बसने लगा है। यह ठीक है कि Chandigarh Capital बन रहा है लेकिन इस को बसाना भी चाहिये। सरकारी मुलाज़मों से यह थोड़ा ही बसने लगा है। आप देख कर हैरान होंगे कि अब तक ज़्यादातर 22 और 23 सैक्टर बसे हैं लेकिन किसी में कोई mill लगाने की proposal नहीं, मंडी बनाने की कोई proposal नहीं या

[श्रीमती सीता देवी]
sugar factory या और कोई factory लगाने की कोई proposal नहीं बनाई गई। इस तरह थोड़े ही शहर बसने लगा है। फिर यहां कितनी महंगाई है। जब 150 रुपये महवार कराये से कम यहां कोई दुकान नहीं मिलती तो महंगाई कैसे घट सकती है। जब हमारे चीफ मिनिस्टर अभी चीफ मिनिस्टर नहीं बने थे तो यह कहते थे कि मैं इस का इस तरह इन्तज़ाम करूंगा कि यहां पर हर चीज़ सस्ती बिकेगी। लेकिन अभी तक कुछ किया नहीं गया। यहां दो दुकानें एक सब्जी की और एक meat और दूध की गवर्नमेंट ने अपनी खोली थीं लेकिन दोनों की दोनों न चल सकीं और बन्द कर दी गईं। आप इसे बसाने की तरफ ध्यान दें और ऐसी कोशिश करें कि यहां private लोग आएं।

फिर स्पीकर साहिब, चंडीगढ़ समाजवाद का एक अजीब नमूना बनाया गया है और यहां मकानों को 13 किस्म में बांटा गया है। एक तरफ वज़ीरों के बंगले हैं, फिर सैक्रेटरियों की कोठियां हैं, फिर दूसरे अफसरों की कोठियां हैं इसी तरह कई दरजे के quarter बने हुए हैं और आखिर में चपड़ासियों के quarter बनाए गए हैं। एक और बात आप देखकर हैरान होंगे कि यहां दस हज़ार के करीब labour काम करती है लेकिन सब की सब ठेकेदारों के नीचे काम करते हैं उन की कोई Co-operative Society नहीं बनी हुई और जहां यह रहते हैं वह जगह बड़ी unhygienic है कि आप देख कर हैरान हों। मैं गवर्नमैण्ट से पूछती हूं कि क्या यह उस की liability नहीं है कि जो labour यहां काम करती है उन की सेहत का ख्याल रखा जाये? क्या सारे sanitary laws केवल हमारे लोगों के लिये ही हैं? क्या यह इन ठेकेदारों के लिये नहीं हैं? गवर्नमेंट उन्हें मजबूर क्यों नहीं करती कि वह उन के लिये रहने का अच्छा इन्तज़ाम करें।

फिर इस का Estate Office ही एक Office है.........

**अध्यक्ष महोदय** : आप अपना सारा वक्त ही Chandigarh पर लगा रही हैं।

(The hon. Member is devoting the whole of her time in discussing Chandigarh.)

**श्रीमती सीता देवी** : स्पीकर साहिब, अब मैं इस को छोड़ कर कुछ बातें पुलिस के बारे में कहना चाहती हूं। इस बजट में पुलिस के लिये 3,36,18,730 रुपये रखे गये हैं। पुलिस पर ज़रूर खर्च होना चाहिये और हमें तो अपनी पुलिस पर बड़ा मान है। हमारी पुलिस ने पिछले चन्द सालों में पंजाब की बड़ी सेवा की है। लेकिन स्पीकर साहिब, अब मैं अपनी गवर्नमेंट का ध्यान जालन्धर के वाकयात की तरफ दिलाना चाहती हूं। कुछ देर से वहां murders होने लगे हैं। पहले वहां एक रिक्शा driver मारा गया और कातल आज तक trace नहीं हुआ हालांकि उस रिक्शा driver को दिन दिहाड़े बाज़ार में छुरा मार कर मारा गया था। कहते हैं कि police कोई पौना घंटा बाद मौके पर पहुंची थी। हम तो यहां सैशन के लिये आए हुए थे लोगों का कहना

यही है कि पुलिस मौके पर late पहुंची थी। इस तरह दिन दिहाड़े कतल हो जाने से और फिर कातल के trace न होने से जनता का law and order पर confidence shake होता जा रहा है। अब तो वहां रिक्शा वाले दिन को भी सोच कर और डर कर अपनी रिक्शा चलाते हैं। रात को तो वह बिचारे कैसे चलाने की हिम्मत कर सकते हैं। मुझे खुशी है कि अभी जब Chief Minister साहिब जालन्धर गए थे तो वह उस मौके को भी देखने गये थे जहां कि यह कतल हुआ था। जनता को उम्मीद है कि कातल को जरूर पकड़ा जायेगा और इस case में कोई जोड़ तोड़ नहीं होने दी जायेगी, जिस कि वजह से मुलज़म की सज़ा कम हो जाए या सज़ा से वह बच जाए।

दूसरी चीज़ जो मैं कहना चाहती हूं वह यह है कि जालन्धर बस्तियों में आजकल नाजायज़ शराब बड़ी बिक रही है। अगर इस को न रोका गया तो लोगों को यह ख्याल होने लगता है कि जब दिन दिहाड़े कतल हो जाते हैं और मुलज़म नहीं पकड़ा जाता या नाजाइज़ शराब बिकती है और बेचने वाले को कोई पकड़ता नहीं तो इस का मतलब है कि पुलिस यह मिल कर कराती है।

फिर स्पीकर साहिब ! बजट में 3,97,830 रुपये की एक रकम कुंजपुरा में खोले गए Police Training School के लिये रखी गई है जहां कि लड़कों को train किया जाता है। स्पीकर साहिब ! मैं यह कहना चाहती हूं कि इसी तरह का एक training school लड़कियों के लिये भी खोला जाये। जो स्त्री police हमारी गवर्नमेंट ने रखी हुई है, उस में केवल चार स्त्रियां अफसरों में लगी हुई हैं। एक Inspector है, एक Sub-Inspector और दो Assistant Sub-Inspectors हैं। इन में से दो दिल्ली में रखी हुई हैं और दो अमृतसर में। मैं कहना चाहती हूं कि जब स्त्री पुलिस रखी हुई है और वह पुरुषों के बराबर काम भी करती हैं तो उन की तादाद बढ़ाई क्यों नहीं जाती और उन्हें पुरुषों की तरह तरक्की क्यों नहीं दी जाती। उन की बाकायदा reports मंगाई जाएं और अगर वह अच्छी हों तो तो उन की तरक्की भी की जानी चाहिये। यह नहीं होना चाहिये कि एक बिचारी 7 साल से Sub-Inspector चली आ रही है तो वह हमेशा Sub-Inspector ही लगी रहे। उस का काम देख कर उस की promotion की जाए।

स्पीकर साहिब मैं एक और चीज़ कहना चाहती हूं जो समाजवादी समाज बनाने के लिये बड़ी मूलभूत चीज़ है और वह है Co-operative Societies। उन में हम जो तरक्की कर सके हैं और इन चन्द सालों में हमारी गवर्नमैण्ट ने co-operative societies के लिये जो काम किया है वह वाकया ही सराहने योग्य है। अब इस बजट के पृष्ठ 25 पर आप देखेंगे कि 2,78,490 रुपये की रकम इन के लिये रखी गई है और पहली पांच साला योजना में इसी काम के लिये 11,77,60,000 रुपये की एक व्यवस्था की गई थी और 34 लाख की एक और व्यवस्था की गई थी। दूसरी पांचसाला योजना में 2.5 करोड़ रुपये इस काम के लिये व्यवस्थित किये जा रहे हैं। मैंने बजट स्पीच में पढ़ा है कि इस

[श्रीमती सीता देवी]

तरह अगली पांच साला योजना के अन्त तक 50 प्रतिशत लोग co-operative movement से फायदा उठायेंगे । इस सिलसिले में मैं एक suggestion देना चाहती हूं अगर उस तरफ ध्यान दिया गया तो वह effective होगा ।

यह procedure हमें बदलना है क्योंकि यह बड़ा lengthy procedure है । सोसाइटियों को register करने में 6, 6 महीने लग जाते हैं, बल्कि मुझे पता है..... (घंटी) 5 मिनट और दें । इस लिये इस व्यवस्था को बदलें फिर यह जितना रुपया है, यह सारा tax-payer का है और उस की बेहतरी के लिये इस्तेमाल होना चाहिए । इस रुपये का सही इस्तेमाल होना चाहिये । अभी काफी corruption और nepotism है, वहां पर जो Manager या Accountant मुकर्रर किये जाते हैं इस में काफी खराबियां होती हैं । कई बार societies इतनी ज्यादा हो जाती हैं कि उन को चलाना मुश्किल हो जाता है । इस लिये मेरी यह suggestion है कि अभी आप जो हमारे पास 364 सोसाइटियां हैं उन को ही ठीक तरह से चलाएं और नई न खोलें ।

फिर हिंदी साहित्य अकाडमी को कोई सहायता नहीं दी गई । उस के लिये कोई रकम नहीं रखी गई । मुझे खुशी है कि पंजाबी साहित्य अकाडमी को 10,000 रुपये दिये गये हैं । अच्छी बात है । Regional भाषा की तरक्की होनी चाहिये; परन्तु उस के साथ ही हिंदी जो कि राष्ट्र भाषा है, उस की भी तरक्की होनी चाहिये ।

Taxes के मुताल्लिक मैं कहना चाहती हूं कि ऐसी कोई गवर्नमेंट नहीं जो टैक्सों के बगैर चल सकती है । इन्हीं taxes के ज़रिये स्कूल, सड़कें और हस्पताल वगैरा बनते हैं । इस लिये taxes होने तो चाहिये मगर इस तरह के गरीब आदमी पर उन का बोझ न पड़े । आपने जो Passengers tax लगाया है, इस से सरकार ने इतनी आमदनी शायद नहीं हासिल की जितनी गालियां इस को मिली हैं । बसों में सफर करने वाले जानते हैं कि आमदनी से गालियां सरकार को double मिली हैं । इस tax की वजह से conductors को बड़ी तकलीफ होती है । कहीं टिकट लगाना भूल गए तो Inspector चलान कर देता है । मेरी proposal है कि इस tax को lumpsum Transport Company के मालिकों पर लगा दिया जाए और वह अन्दाज़े के मुताबिक मुनासिब किराया बढ़ा ले । तीन साल से आप इस काम को चला रहे हैं और तजरुबा हो ही गया है । इस तरह किराये में बढ़ती लोगों को pinch न करेगी और सरकार को गालियां न मिलेंगी ।

फिर Entertainment Tax के मुताल्लिक मेरी proposal है—बेशक मैं सिनमा देखने के विरुद्ध हूं—कि जो गरीब इसे देखते हैं उन पर इस का बोझ नहीं पड़ना चाहिये । अगर आप सिनमाओं के जो बड़े २ मालिक हैं उन से 4 गुना टैक्स भी वसूल करें तो हमें रत्ती भर रंज नहीं होगा ।

फिर हमारे Finance Minister साहिब ने मन्ज़ूर किया है कि transport की nationalisation कामयाब रही है । उन्होंने माना कि हर किस्म के खर्चे घिसाई, ब्याज, नौकरियां वगैरा निकाल कर और जो Transport के depot अम्बाला,

जालन्धर और अमृतसर में कायम किये गये हैं उन सब की वह 70 लाख की पूंजी गवर्नमैण्ट को वापिस कर दी है और उस के बाद profit दिया है, building वगैरा भी है । तो मेरी proposal है कि उस transport corporation scheme को पूरा किया जाए जो पहली मिनिस्ट्री ने बनाई, गज़ट भी हुई, announce भी हुई, मगर फिर भी न जाने क्यों बीच में ही रह गई । इस बारे में Pepsu जो हम से पीछे था आगे निकल गया है और उस ने यह corporation बना ली है । जहां इस के बनने से income ज़यादा होगी वहां workers को भी फ़ायदा होगा । इन गवर्नमैण्ट के employees जिन्होंने सरकार को फायदा दिया है, की एक demand है कि उन को confirm किया जाये । वह गवर्नमैंट के शुक्रगुज़ार हैं कि इस ने उन्हें पिछले तीन चार महीनों से Provident Fund देना शुरु कर दिया है । मगर जो confirmation की file है वह कभी इधर जाती है कभी उधर जाती है । इसलिये मैं Finance Minister साहिब, जो कि Labour Minister भी हैं, से दरखास्त करूंगी कि वह यह काम जल्दी से करें । (घंटी) Only one point more.

**अध्यक्ष महोदय** : तब तो अच्छा रहता अगर मैं 5 मिनट और पहले घंटी बजाता ।

[It would have been better if I had rung the bell five minutes before.]

**श्रीमती सीता देवी** : मैं एक तजवीज़ पेश करती हूं जिस से यह deficit बजट surplus बनाया जा सकता है । बड़े २ अफसर कहेंगे कि Legislature में यह कैसी बातें होती हैं ? मगर वह तजवीज़ यह है कि जितने भाकड़ा-नंगल, चंडीगढ़ या और हमारे बड़े २ projects हैं जिन पर कि हम कर्ज़ा ले २ कर भी खर्च कर रहे हैं, उन के मुताल्लिक एक High-powered Committee बनाएं । अभी पिछले दिनों Central Finance Minister श्री देशमुख ने अपनी speech में कहा कि हम एक ऐसी कमेटी बना रहे हैं जो All-India का tour करेगी और देखेगी कि जितने बड़े बड़े Projects हैं उन पर हो रहे खर्च में कितनी कमी की जा सकती है । सो बजाए इस के कि वह कमेटी ऊपर से आए और सुझाव दे हमें खुद बखुद ही चाहिये कि हम एक High-powered Committee बनाएं जो इन खर्चों को देखे । अगर ऐसी एक Resources and Retrenchment Committee हम ने बनाई तो हमारा deficit बजट surplus हो जायेगा । इतना कह कर मैं आप का धन्यवाद करती हूं ।

**ਸਰਦਾਰ ਬਚਨ ਸਿੰਘ** : (ਬਾਬਾ ਪੁਰਾਣਾ) : ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਅਜ ਬਜਟ ਤੇ ਪਿਛਲੇ ਤਿੰਨ ਦਿਨਾਂ ਤੋਂ ਬਹਿਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਪਹਿਲਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਮਾਮਲਿਆਂ ਬਾਰੇ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਜੋ ਸਾਡੇ ਪਿੰਡਾਂ ਨਾਲ ਤੱਲਕ ਰਖਦੇ ਹਨ । ਪਹਿਲੀ ਗੱਲ floods ਬਾਰੇ ਹੈ ।

ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ floods ਆਏ, ਬਰਖਾ ਹੋਈ ਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ ਹੜ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਬਬ ਬਣੀ । ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਕਿਹਾ ਇਹ ਗਿਆ ਕਿ ਬਰਖਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੋ ਗਈ ਤਾਂ ਪਿੰਡ ਰੁੜ੍ਹ ਗਏ । ਪਰ ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਦੱਸਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤਸੀਲ ਮੋਗਾ, ਜ਼ਿਲਾ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਵਿਚ ਕਿਵੇਂ ਅਤੇ ਕਿਉਂ ਹੜ੍ਹ

[ਸਰਦਾਰ ਬਚਨ ਸਿੰਘ]
ਆਏ । ਇਹ ਹੜ ਨਹਿਰਾਂ, ਰਜਵਾਹਿਆਂ, ਸੜਕਾਂ ਅਤੇ ਰੇਲ ਦੀਆਂ ਲਾਈਨਾਂ ਦੀ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਸੀ । ਕਿਉਂਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਾਰਨ ਪਾਣੀ ਦਾ ਨਿਕਾਸ ਬਿਲਕੁਲ ਬੰਦ ਹੋ ਗਿਆ ਜਿਸ ਕਰਕੇ ਪਾਣੀ 8, 8 ਅਤੇ 9, 9 ਫੁਟ ਚੜ੍ਹ ਗਿਆ ਅਤੇ ਪਿੰਡਾ ਨੂੰ ਲੈ ਡੁੱਬਾ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੜਕਾਂ ਆਦਿ ਦੇ ਬਲਿਉਂ ਪਾਣੀ ਦੇ ਬੜੇ ਘਟ ਨਿਕਾਸ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਹੜ ਆਇਆ ਅਤੇ ਤਬਾਹੀ ਕੀਤੀ । ਹਾਲਤ ਇਹ ਸੀ ਕਿ ਪਿੰਡ ਪਾਣੀ ਨਾਲ ਘਿਰ ਗਏ, ਘਰਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਪਾਣੀ ਆ ਗਿਆ ਜਿਸ ਕਰਕੇ ਕੋਈ ਨਿਕਲ ਵੀ ਨਹੀਂ ਸਕਦਾ ਸੀ । ਫਿਰ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਪਾਣੀ ਆਇਆ ਕਿਵੇਂ ? ਇਤਨਾ ਪਾਣੀ ਇਕੱਠਾ ਨਾ ਹੁੰਦਾਂ ਜੇਕਰ ਇਸ ਦੇ ਨਿਕਾਸ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਹੁੰਦਾ ।

ਦੂਸਰੀ ਗਲ ਮੈਂ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਬਾਰੇ ਵੀ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਜਿਸ ਵਕਤ ਹਾਲਤ ਇਤਨੀ ਭੈੜੀ ਹੋ ਗਈ ਤਾਂ Deputy Commissioner ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਹੁਣ ਤੁਸੀਂ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਾਨ ਬਚਾਉ । ਇਸ ਲਈ ਨਹਿਰਾਂ, ਸੜਕਾਂ ਜਾਂ ਹੋਰ ਜਿਥੋਂ ਵੀ ਸਰਕੰਡਾ, ਕਾਹੀ ਮਿਲੇ ਲੈ ਆਉ ਤੇ ਤੁੱਲੀਆਂ ਪਾ ਲਉ ਅਤੇ ਜਾਨ ਬਚਾਉ । ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਜਾਨ ਬਚਾਉਣ ਲਈ ਨਹਿਰਾਂ ਜਾਂ ਸੜਕਾਂ ਤੋਂ ਜਿਥੋਂ ਵੀ ਸਰਕੰਡਾ ਮਿਲਿਆ ਲਿਆਂਦਾ । ਸਾਡੇ ਪਿੰਡ ਭੋਲੀ ਦੇ ਪਾਸ ਦੀ ਨਹਿਰ ਸਰਹਿੰਦ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਨਹਿਰਾਂ ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਸਾਹਿਬ ਰਘਬੀਰ ਸਿੰਘ ਨੇ ਦਲੀਪ ਸਿੰਘ ਮੇਟ ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਇਹ ਲੋਕ ਸਰਕੰਡਾ ਕਿਥੋਂ ਪੁੱਟ ਲਿਆਏ ਹਨ । ਉਸ ਨੇ ਦਸਿਆ ਕਿ ਗਰੀਬਾਂ ਨੇ ਜਾਨ ਬਚਾਉਣੀ ਸੀ ਇਸ ਕਰਕੇ ਜਿਥੋਂ ਵੀ ਮਿਲਿਆ ਇਸ ਮੁਸੀਬਤ ਵੇਲੇ ਪੁਟ ਲਿਆਏ ਹਨ । ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਇਹ ਮੇਰੇ ਹੁਕਮ ਬਿਨਾ ਕਿਉਂ ਪੁੱਟਿਆ ਗਿਆ ਹੈ, ਅੱਗ ਲਾ ਦਿਉ । ਕਿੰਨੀ ਸ਼ਰਮ ਦੀ ਗਲ ਹੈ, ਕਾਨੇ ਨੂੰ ਅਗ ਲਗਵਾ ਦਿਤੀ, 7-11-55 ਨੂੰ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗਾ 18 ਤਰੀਕ ਨੂੰ ਜਾ ਕੇ ਵੇਖਿਆ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੋਈ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਦਲੀਪ ਸਿੰਘ ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਅੱਗ ਕਿਸ ਨੇ ਲਾਈ ਹੈ । ਅਪਣੇ Bicycle ਲੈਕੇ ਪਟੜੀ ਤੇ ਬੁਰਜੀ 264, 65, 66 ਤੇ ਗਏ ਤਾਂ ਵੇਖਿਆ ਕਿ ਅੱਗ ਲਗੀ ਸੀ । ਮੈਂ ਪੁਛਿਆ ਤਾਂ ਉਸ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਕੁਝ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਅੱਗ ਕਿਸ ਨੇ ਲਾਈ ਹੈ । ਇਹ ਹਨ ਅਫਸਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਿੰਡਾਂ ਦਾ control ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਪੜਤਾਲ ਨਹੀਂ । ਪਿੰਡ ਢਹਿ ਗਏ, ਪਸ਼ੂ ਖਤਮ ਹੋ ਗਏ, ਬੱਚੇ ਅਤੇ ਆਦਮੀ ਮਾਰੇ ਗਏ, ਹਾਹਾਕਾਰ ਮਚ ਗਿਆ ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਉਸ ਸਮੇਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਆਪਣੀ ਜਾਨ ਬਚਾਉਣ ਲਈ ਸਰਕੰਡਾ ਪੁਟਿਆ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਅਫਸਰਾਂ ਅੱਗ ਲਗਵਾ ਦਿਤੀ । ਉਸ ਅਫਸਰ ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਨਹੀਂ ਗਿਆ, ਕਿਹਾ ਤਕ ਨਹੀਂ ਗਿਆ ਕਿ ਤੂੰ ਅੱਗ ਕਿਉਂ ਲਗਵਾਈ । ਕੀ ਅਜਿਹੇ ਅਫਸਰ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਗਰੀਬਾਂ ਅਤੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਠੀਕ ਕਰਨੀ ਹੈ ? ਕੀ ਇਹ ਅਫਸਰ socialistic pattern ਦੇ ਮਹਿਲ ਦੀਆਂ ਪੌੜੀਆਂ ਲਗਾਉਣਗੇ ?

ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਗਰੀਬ ਨੂੰ ਛਪਰੀ ਵੀ ਕਿਤੇ ਨਹੀਂ ਪਾਉਣ ਦਿੰਦੇ ਤੇ ਫਿਰ ਕਹਿੰਦੇ ਹੋ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸੋਸ਼ਲਿਸਟ ਨਜ਼ਾਮ ਖੜਾ ਕਰਨ ਲਗੇ ਹਾਂ । ਇਸ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਦਾ ਧਿਆਨ ਰਖਿਆ ਜਾਵੇ ।

ਫਿਰ ਇਕ ਗਲ ਇਹ ਕਹੀ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸਾਈਕਲਾਂ ਬਨਾਣ ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰਨ ਲਗੇ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਤੇ 9 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਵੀ ਤਾਂ ਲਾਉਣਾ ਜੇ ਕਿ ਨਹੀਂ । ਇਨਾਂ ਸਕੀਮਾਂ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤਿੰਨ ਸਾਲ ਹੋ ਗਏ ਨੇ

ਛੋਟਾ, ਘੋਲੀਆ ਵਡਾ, ਉਗੋਕੇ, ਨਥੋਕੇ ਅਤੇ ਬੁਧ ਸਿੰਘ ਵਾਲਾ, ਬਸਰਵਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪੰਜਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਦਾ ਬਹੁਤ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਇਹ ਪਿੰਡ ਹੜਾਂ ਵਿਚ ਰੁੜ੍ਹ ਗਏ ਇਥੇ ਪਾਣੀ ਦੇ ਨਿਕਾਸ ਦਾ ਕੋਈ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ । ਤਿੰਨ ਸਾਲ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਚਲਦੀਆਂ ਰਹੀਆਂ ਅਤੇ ਐਸਟੀਮੇਟ ਬਣਦੇ ਰਹੇ ਕਦੀ 48 ਹਜ਼ਾਰ ਦਾ ਬਣ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਅਤੇ ਕਦੀ 40 ਹਜ਼ਾਰ ਦਾ ਪਰ ਇਹ ਐਸਟੀਮੇਟ ਹੀ ਬਣਦੇ ਰਹੇ ਤੇ ਪਿੰਡ ਰੁੜ੍ਹ ਗਏ । ਜੇਕਰ ਦੋ ਦੋ ਸਾਲ ਜਾਂ ਪੰਜ ਪੰਜ ਸਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਐਸਟੀਮੇਟਾਂ ਨੂੰ ਬਨਾਉ ਵਿਚ ਹੀ ਲਗ ਜਾਣ ਤਾਂ ਕੀ ਲਾਭ ? ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਤੁਸੀਂ ਸਈਵਨਾ ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਸ਼ੁਰੂ ਨਾ ਕਰੋ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਅਫਸਰਾਂ ਵਲ ਵੇਖਿਆ ਜਾਵੇ ਕਿ ਉਹ ਕਿਵੇਂ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਤਾਂ ਨੋਟ ਰਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ 20 ਗਡੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀ ਅਨਗਹਿਲੀ ਨਾਲ ਕਾਨਿਆਂ ਦੇ ਫੂਕੇ ਗਏ। ਇਸ ਨਾਲ ਨਾ ਨਹਿਰ ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਨੂੰ ਕੁਝ ਮਿਲਿਆ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਇਹ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਕੰਮ ਆਏ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਵਧੀਕੀਆਂ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਅਗੇ ਅਸੀਂ ਗਰਾਂਟਾਂ ਨੂੰ ਲੈਂਦੇ ਹਾਂ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਗਰਾਂਟਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਇਹ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ ਪਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੇ ਘਰ ਡਿਗ ਗਏ ਹਨ ਜਾਂ ਘਰਾਂ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਗਰਾਂਟ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਗਈ । ਇਸ ਗਰਾਂਟ ਦੀ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਰਕਮ 100 ਰੁਪਿਆ ਰਖੀ ਗਈ ਸੀ ਪਰ ਕਈ ਥਾਵਾਂ ਤੇ ਇਕ ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਲੈਕੇ ਪੰਜ ਰੁਪਏ ਤਕ ਇਹ ਗਰਾਂਟ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਤੇ ਇਹ ਕਹਿ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਕਿ 100 ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਵਧ ਦੇਣ ਦਾ ਹੁਕਮ ਨਹੀਂ। ਹੁਣ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਕਿਸਾਨ ਦੇ 6 ਜਾਂ 7 ਕਮਰੇ ਮਕਾਨ ਵਿਚ ਸਨ ਜੋ ਸਾਰੇ ਦੇ ਸਾਰ ਡਿਗ ਗਏ ਹੋਣ ਤੇ ਕਿਤੇ ਡਿਗੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਕੰਧਾਂ ਤੇ ਦੋ ਜਾਂ ਤਿੰਨ ਸ਼ਤੀਰ ਖਲੋਤੇ ਹੋਣ ਤਾਂ ਇਹ ਕਹਿ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਕੋਈ ਗਰਾਂਟ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਭਾਵੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਤੀਰਾਂ ਥਲੇ ਤੂੜੀ ਪਈ ਹੋਵੇ ਤੇ ਭਾਵੇਂ ਪਾਥੀਆਂ ਹੋਣ । ਮੇਰੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਅਜਿਹੇ ਅਠਾਰਾਂ ਪਿੰਡ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਮਕਾਨਾਂ ਲਈ ਇਸੇ ਕਾਰਨ ਕੋਈ ਇਕ ਪੈਸਾ ਵੀ ਗਰਾਂਟ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਗਈ, ਨਾ 50 ਫੀਸਦੀ ਤੇ ਨਾ 25 ਫੀਸਦੀ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਿਲਕੁਲ ਗਰਾਂਟ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਗਈ । ਜੇਕਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਤਾਂ ਜਵਾਬ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਕਿ 10 ਜਾਂ 5 ਰੁਪਏ ਗਰਾਂਟ ਲੈ ਲਵੋ । ਕਈਆਂ ਨੇ ਤਾਂ ਕਹਿ ਹੀ ਦਿਤਾ ਕਿ ਅਸਾਨੂੰ ਪੰਜ ਰੁਪਏ ਜਾਂ 10 ਰੁਪਏ ਗਰਾਂਟ ਦੇ ਕੇ ਸ਼ਰਮਿੰਦਿਆਂ ਨਾ ਕਰੋ । ਪੰਜਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਤੋਂ ਤਾਂ ਕਾਰੀਗਰ ਵੀ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦਾ ਅਸੀਂ ਆਪੇ ਮੁਰੰਮਤ ਕਰਾ ਲਵਾਂਗੇ ।

ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੇ ਹੁੰਦਿਆਂ ਇਕ ਹੋਰ ਚੀਜ਼ ਆਈ ਤਕਾਵੀ । ਇਹ ਬਲਦਾਂ ਲਈ ਦਿਤੀ ਜਾਣੀ ਸੀ । ਮੇਰੇ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਪਿੰਡ ਦੁਨੇਆਲਾ, ਕਾਲੇਕੇਸ ਵਿਚ ਤਿੰਨ ਸੌ ਪਸ਼ੂ ਮਰ ਗਏ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਇਹ ਇਲਾਨ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਕਿ ਬਲਦਾਂ ਲਈ ਤਕਾਵੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਕਾਫਲੇ ਦੇ ਕਾਫਲੇ ਤੁਰੇ ਆ ਰਹੇ ਹਨ ਤਕਾਵੀਆਂ ਲਈ ਪਰ ਤਕਾਵੀ ਨਾ ਦਿੱਤੀ ਗਈ। ਤਸੀਲ ਮੋਗੇ ਦੇ ਕੁਲ 179 ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚੋਂ 102 ਰੁੜ ਗਏ, ਢਹਿ ਗਏ ਜਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਫਿਰ ਗਿਆ ਪਰ ਤਕਾਵੀ ਅਜੇ ਤਕ ਨਹੀਂ ਆਈ। ਜੇਕਰ ਕਾਫਲੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਦਸਿਆ ਜਾਵੇ ਕਿ ਤਕਾਵੀਆਂ ਆਈਆਂ ਕਿ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਉਤਰ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ

[ਸਰਦਾਰ ਬਚਨ ਸਿੰਘ]

ਤਕਾਵੀਆਂ ਨਹੀਂ ਆਈਆਂ। ਤੇ ਫਿਰ ਜਦੋਂ ਦੂਜੀ ਵੇਰ ਜਾਈਏ ਤਾਂ ਇਹ ਕਹਿ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਤਕਾਵੀ ਆਈ ਸੀ ਅਤੇ ਵੰਡੀ ਵੀ ਗਈ । ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ ਕਿ ਇਹ ਕਦੋਂ ਆਈ ਤੇ ਕਦੋਂ ਅਤੇ ਕਿਵੇਂ ਵੰਡੀ ਗਈ । ਤੁਸੀਂ ਹੈਰਾਨ ਹੋਵੋਗੇ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰਿਆਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਤਕਾਵੀ ਕੇਵਲ 8 ਬਲਦਾਂ ਦੇ ਪੈਸੇ ਆਏ। ਜਿਥੇ 102 ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਸਾਰੇ ਬਲਦ ਰੁੜ੍ਹ ਗਏ ਹੋਣ ਉਥੇ 8 ਬਲਦਾਂ ਨਾਲ ਕਿੰਨਾ ਕੰਮ ਸਰੇਗਾ।

ਫਿਰ ਇਲਾਨ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਬਿਜਾਈ ਲਈ ਬੀਜ ਦੇਵਾਂਗੇ। ਇਸ ਲਈ ਤਸੀਲ ਮੋਗੇ ਵਿਚ ਪੰਜਾਹ ਪੰਜਾਹ ਅਤੇ ਫਿਰ 30 ਤੇ ਫਿਰ 25 ਰੁਪਏ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕੀਤੇ ਗਏ। ਫਿਰ ਕੀ ਹੋਇਆ ਬੀਜ ਲੈਣ ਗਏ ਤਾਂ ਉਸ ਵਿਚ ਚਾਰ ਚਾਰ ਤਿੰਨ ਤਿੰਨ ਮਣ ਬਾਥੂ, ਪਿਆਜ਼ੀ, ਰਾੜੀ ਅਤੇ ਰੇਤਾ ਮਿਲਾ ਦਿਤਾ ਹੋਇਆ ਸੀ। ਅਸੀਂ ਉਥੋਂ ਦੇ ਅਫਸਰ ਨੂੰ ਦਸਿਆ । ਤਸੀਲਦਾਰ ਕੰਵਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਮੇਜ਼ ਤੇ ਇਸ ਦਾ ਨਮੂਨਾ ਲੈ ਕੇ ਗਏ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪ ਮਨਿਆ ਕਿ ਇਹ ਬੀਜ ਤਾਂ ਭੈੜੀ ਕਿਸਮ ਦੇ ਹਨ। ਪਰ ਕੋਈ ਕਾਰਵਾਈ ਨਾ ਕੀਤੀ ਗਈ। ਫਿਰ ਅਸੀਂ ਤਸੀਲ ਮੋਗੇ ਦੇ ਸਰਕਾਰੀ ਗੁਦਾਮਾਂ ਵਿਚ ਜਾਕੇ ਵੇਖਿਆ ਤਾਂ ਉਥੇ ਵੀ ਇਹੋ ਹਾਲ ਸੀ। ਸਾਰੇ ਸਟਾਕ ਵਿਚ ਇਹ ਚੀਜ਼ਾਂ ਮਿਲਾ ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਸਨ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਬੀਜ ਕਿਥੋਂ ਆਇਆ। ਠੇਕੇਦਾਰ ਦੀ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਨਾਲ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬੀਜ ਦੀ ਬਿਜਾਈ ਨਾ ਹੋ ਸਕੀ। ਫਿਰ $3\frac{3}{4}$ ਮਣ ਦਾ ਪਰਮਿਟ ਜਾਰੀ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਅਤੇ ਜਦੋਂ ਪੌਣੇ ਚਾਰ ਮਣ ਦੀ ਤਕਾਵੀ ਤੇ ਅੰਗੂਠਾ ਲਵਾ ਲਿਆ ਗਿਆ ਅਤੇ ਇਹ ਬੀਜ ਤੋਲਿਆ ਗਿਆ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗਾ ਕਿ ਇਹ ਤਾਂ $3\frac{1}{2}$ ਮਣ ਹੈ। ਇਹ ਘਟ ਜੋਖਿਆ ਗਿਆ ਸੀ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿਸ ਕੀਤਾ ? ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਦੁਕਾਨਦਾਰ ਘਟ ਤੋਲੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਤਾਂ ਜੇਲ ਭੇਜ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਪਰ ਇਹ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਸੀ। ਬੁਗੀਪੁਰਾ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਉਹ ਪੌਣੇ ਚਾਰ ਚਾਰ ਮਣ ਬੀਜ ਲੈਕੇ ਗਏ ਅਤੇ ਵਜ਼ਨ ਕੀਤਾ ਤਾ $3\frac{1}{2}$ ਮਣ ਨਿਕਲਿਆ । ਹਰ ਇਕ ਤਕਾਵੀ ਵਿਚ ਦਸ ਦਸ ਸੇਰ ਰਖ ਲਿਆ ਗਿਆ। ਫਿਰ ਬੁਗੀਪੁਰਾ ਦੀ ਕਿਸਾਨ ਸਭਾ ਵਲੋਂ ਅਤੇ ਹੋਰ ਲੋਕਾਂ ਵਲੋਂ ਇਹ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਅਤੇ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕੀਤੀ ਗਈ ਕਿ ਪੌਣੇ ਚਾਰ ਮਣ ਦੇ ਪਰਮਿਟ ਤੇ $3\frac{1}{2}$ ਮਣ ਬੀਜ ਦਿਤੇ ਗਏ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਆਪਣੀ ਗਲਤੀ ਮਨ ਕੇ ਬੁਗੀਪੁਰਾ ਪਿੰਡ ਨੂੰ ਇਸ ਘਟ ਜੋਖਣ ਬਦਲੇ 25 ਮਣ ਦਾਣੇ ਹੋਰ ਦਿਤੇ।

ਫਿਰ ਘਰਾਂ ਵਾਸਤੇ ਕਰਜ਼ੇ ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ। ਹੁਣ ਦਫਤਰਾਂ ਬਾਹਰ ਫਟੇ ਲਾ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ ਕਿ ਹੁਣ ਅਗਾਂਹ ਤੋਂ ਕਰਜ਼ੇ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕਦੇ । ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਕਰਜ਼ੇ ਵਾਸਤੇ ਕੋਈ ਸੌ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਆਈਆਂ ਪਈਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਮਨਜ਼ੂਰ ਵੀ ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਤੇ ਪੰਦਰਾਂ ਪੰਦਰਾਂ ਵੀਹ ਵੀਹ ਰੁਪਏ ਲਾ ਦਿਤੇ ਹਨ ਅਤੇ ਹੁਣ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਕਰਜ਼ੇ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕਦੇ। ਦਸੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਕੀ ਠਿਕਾਨਾ ਹੈ । ਪਹਿਲਾਂ ਤਾਂ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਲਿਖਤ ਕਰਵਾ ਲਈਆਂ ਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚਾਰ ਪੰਜ ਹਜ਼ਾਰ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਇਕਠੀਆਂ ਕਰ ਲਈਆਂ ਤੇ ਮਗਰੋਂ ਕਹਿ ਦਿਤਾ ਕਿ ਕਰਜ਼ੇ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕਦੇ। ਇਸ ਨਾਲ ਬਹੁਤ ਮੁਸ਼ਕਲ ਪੇਸ਼ ਆ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਘਰ ਬਨਾਣੇ ਸਨ ਉਹ ਤਾਂ ਕਿਸੇ ਪਾਸੇ ਜੋਗੇ ਵੀ ਨਹੀਂ ਰਹੇ।

ਇਸ ਗੱਲੀ ਆਖਰ ਵਿਚ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਮੇਰੀਆਂ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਵੇਗੀ ਅਤੇ ਮੇਰੀਆਂ ਦਸੀਆਂ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰੇਗੀ ।

**अध्यक्ष महोदय** : मौलवी साहिब कहीं से चोट लगवा लाये हैं इस लिये वह बैठ कर ही बोलेंगे ।

[The hon. Member, Maulvi Abdul Ghani, has sustained an injury and, therefore, he would speak sitting.]

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : (नूह) : स्पीकर साहिब, मैंने बजट की तीनों पोथियों को पढ़ा है । गवर्नमैण्ट के काबिल अफसरों ने इस बजट की तैयारी में जो मेहनत की है इस के लिये मैं अपने फिनांस मिनिस्टर और मिस्टर कश्यप, फिनांस सेक्रेटरी को दाद देता हूं । स्पीकर साहिब, इस से मुझे जो अच्छी बातें दिखाई देती हैं उन के लिये मैं खुश हूं कि उन्होंने तालीम और ज़रायत के लिये, हैल्थ और veterinary के लिये ज्यादा से ज्यादा रुपया रखा है । मैंने राज्यपाल जी, मुख्य मंत्री जी और वज़ीर खज़ाना की तकरीरें सुनी हैं । मुझे अफसोस यह है कि सरदार प्रताप सिंह जी अज़राह तकल्लुफ जो यह कह देते हैं कि पुरानी शराब नई बोतलों में है, गलत बयानी करते हैं क्योंकि कई बातें ऐसी हैं जिन के लिये वह बधाई के पात्र हैं ।

स्पीकर साहिब, आप देखेंगे कि भाकड़ा डैम के सिलसिले में जो करोड़ों रुपया का खर्च किया जा रहा है इस में करोड़ों रुपया का ग़बन और नजाइज तौर पर इस्तेमाल हो रहा है । इस काम में रिश्वत बहुत ज़ोरों पर है । हर बच्चा, हर बूढ़ा, हर किसान, हर शहरी और हर अफसर एक ज़बान कह रहा है कि इस काम में रिश्वत बहुत ज़ोरों पर है । यह बात तो काबिले तारीफ है कि सरदार प्रताप सिंह हमारे चीफ मिनिस्टर कई बार कह चुके हैं कि हम सख्त एक्शन लेंगे और आइन्दा पूरी नज़र रखेंगे लेकिन फिर भी वह कहते हैं कि पुरानी शराब नई बोतलों में । टीचर, पटवारी, constable हर एक को दुःख और तकलीफ थी । उन्होंने agitation किये तो क्या नई वज़ारत यह बरदाश्त करेगी कि सब दुखी हों ?

पिछली मिनिस्टरी के दौरान में ज़िला गुड़गांवां के हज़ारों ऐसे गांव हैं जहां पीने तक के लिये पानी नसीब नहीं होता था । ट्रांस्पोर्ट को लीजिये । गवर्नमेंट अपनी बसों का हर जगह पांच से छः पाई तक फी मील किराया लेती है । पानीपत से देहली तक का किराया 5 पाई फी मील है लेकिन गुडगांवां में सात पाई फी मील से भी ज्यादा चार्ज करते हैं । इस फर्क को दूर करना चाहिये ।

फिर मुझे बहुत खुशी है कि इस बार नूह के इलाका में National Extension Development Block कायम करने का ऐलान किया है । इस से उस इलाका को तरक्की मिलेगी लेकिन साथ ही मेवात के इलाके में हज़ारों बल्कि लाखों मुसलमान उजड़ गये । यह लोग अपना गुज़ारा नहीं कर सकते । उन के लिये इस बजट में एक पैसा की रकम नहीं रखी गई । मैं इस बात की परवाह न करता अगर राज्यपाल या चीफ मिनिस्टर या फिनांस मिनिस्टर अपनी तकरीरों में उन के लिये हमदर्दी के चन्द इलफाज़ कह देते और मैं समझता हूं कि मुख्य मंत्री को इस इलाके का एहसास है और उन बेचारों के लिये कुछ कहा जा रहा है । आखिर वह भी

[मौलवी अब्दुल गनी डार]

अपने ही हैं और हिंदुस्तान के शहरी हैं । उन की culture और तमद्दुन भी बाकी लोगों जैसा है । उन के ब्याह शादियां हिंदू रस्म के मुताबिक गोत देख कर होती हैं । उन के नाम भी हिंदुओं की तरह हैं—किसी का मेहर सिंह, किसी का चन्द्र भान । और मुहम्मद यासीन खान की तरह नाम बहुत कम मिलते हैं। उनका ख्याल रखा जाना जरूरी था और है। तो जनाब मैं तवक्को करता हूं कि नई Ministry नए रंग में इस बात की तरफ ध्यान देगी और उन की बढ़ती हुई मुश्किलात को उन की मजहबी मुश्किलात और दीगर मुश्किलात को दूर करने की कोशिश करेगी । मैं मानता हूं कि पंजाब का काफी हिस्सा ऐसा है जहां मुसलमान नहीं हैं। वहां अगर सहूलतें न दी जाएं तो बात समझ में आ सकती है मगर जहां वह बसते हैं वहां मसजिदें और दीगर मजहबी जगहें न दी जाएं और अगर दी जाएं तो उन की जो थोड़ी बहुत जायदादें हैं वह भी छीन ली जाएं तो यह काबिले तारीफ बात नहीं है । पिछली सरकार ने तो ऐसा रवैया इख्तियार किया था मगर अब नई सरकार को नहीं करना चाहिये । स्पीकर साहिब, पिछली वज़ारत के दिनों एक नई technique रिश्वत लेने और देने की चली। वह यह थी कि रिश्वत लेने और देने के रास्ते ही बदल गये और तमाम तरीके ही बदल गये । रिश्वत तो नहीं ली जाती थी मगर सन लाइट इंश्योरेंस कम्पनी ने खूब तरक्की की। हिंद समाचार अखबार को Transport के हज़ारों रुपये के इश्तिहारात मिले । जो कोई काम छापा खाना के थे वह हिंद समाचार प्रैस को, चोपड़ा प्रैस को, पिण्डी प्रैस को गर्ज़े कि लाखों रुपये के काम scheduled rate पर दिये गये । रिश्वत के जो तरीके हैं वह बदल गये हैं । फिर जनाब वह constable जो 24 घंटे काम करता है——मुझे इस वक्त रफी अहमद किदवई मरहूम की याद आई है——हां तो मैं कह रहा था कि पुलिस वाले जो इतनी मेहनत से काम करते हैं खाह constables हैं या बड़े २ अफसर हैं मुझे अफसोस से कहना पड़ता है कि उन को एक दिन की भी छुट्टी नहीं मिलती है।

मैं अपने पंजाब के मुख्य मंत्री सरदार प्रताप सिंह कैरों जी की तवज्जुह पंजाब में इस बढ़ती हुई अनाज की गिरानी की तरफ दिलाना चाहता हूं और उम्मीद रखता हूं कि वह इसे दूर करेंगे । इस लिये ही नहीं कि आज शहरों में मुसीबत आई हुई है बल्कि इस लिये भी कि इस से किसानों का भी भला नहीं है । मैं यह भी कहता हूं कि काश कि मरहूम रफी अहमद किदवई की रूह इस वक्त इन में आ जावे और यह अनाज का मसला हल करें । यह मसला उसी तरह से हल हो जावे जिस तरह से रफी साहिब ने किया था ।

पिछली Ministry ने इस चार साल के अरसा में medical अफसरों यानी डाक्टरों वगैरह की तरफ——जिन का पेशा कि बड़ा noble है उन की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया है । और जगह की बात क्यों करें चंडीगढ़ की ही बात कीजिये । न तो यहां कोई casualty Department है और न ही ऐसे काम के लिये कोई spare डाक्टर ही है। दूसरी जगह तो शायद डाक्टरों को वक्त मिलता हो मगर यहां तो यह हाल है कि आठ घंटे की बजाए बारह घंटे duty देनी पड़ती है । स्टाफ हर लिहाज़ से कम है । उन को और भी बहुत तरह की मुश्किलात हैं । फिर जनाब पता नहीं कि कौन सा ख्याल करके इन डाक्टरों की तनखाह का grade दूसरे P.C.S. के मुकाबिला में कम रखा गया है । शायद इस लिहाज़ से कि इन को कुछ न कुछ private practice करने की इजाज़त है । लेकिन कितने अफसोस

की बात है कि इन को T.A. भी P.C.S. अफसरों से कम मिलता है। Grade तो उन के बराबर नहीं दिया मगर T. A. के मामला में भी वह उन के बराबर नहीं हैं। इस लिये वह समझते हैं कि उनकी तौहीन क्यों की जाती है। कम से कम उन को दूसरे P.C.S. अफसरों का दर्जा तो मिलना ही चाहिये। पिछली सरकार ने तो इस तरफ कोई ध्यान नहीं दिया मगर मैं चाहता हूं कि मौजूदा सरकार जरूर इन की मुश्किलात को दूर करे। स्टाफ की जो कमी है उसे पूरा करना चाहिये। जहां सिर्फ चंडीगढ़ में ही नहीं बल्कि हर जगह जहां स्टाफ की कमी है वहां स्टाफ ज्यादा होना चाहिये। पुलिस को तो समझते हैं कि यह दीवार हिफ़ाज़त के लिये है और डाक्टरों को भी समझते हैं कि एक noble पेशा है मगर फिर भी इन दोनों को तंग करते हैं। मैं कहता हूं कि इन को परेशान नहीं करना चाहिये। रफी अहमद किदवाई मरहूम ने postmen और गरीब हरकारों को जो डाक ले कर जाते हैं उन को इतवार की छुट्टी दी और मैं समझता हूं कि यह डाक खाना वाले उन को ता क्यामत नहीं भूल सकेंगे। जिस तरह उन्होंने मुल्क से food की किल्लत को दूर करके इज्जत हासिल की और नाम पैदा किया मैं चाहता हूं कि उसी तरह हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब भी वैसे काम करके और उन की हफ्ता में एक दिन की छुट्टी करके नाम पाएं।

जनाब थोड़ी सी बातें मैं ने और भी कहनी हैं। पिछली सरकार ने ऐसा रवैया इख्तियार किया कि हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब जब लुधयाना में तशरीफ लेकर गए तो उन का अपनी constituency में इतना शानदार और ज़ोरदार स्वागत हुआ कि पुलिस बुलानी पड़ी और उस को लाठी चार्ज करना पड़ा। मेरी समझ में नहीं आया कि हमारे नए Chief Minister ने वह क्या बात कही कि पुरानी शराब नई बोतलों में भर दी गई है। मुझे इस का मतलब समझ नहीं आया है। अगर इस से मुराद उन पुराने किस्सों से है जो यहां होते रहे हैं तो मैं कहता हूं कि यह बात कहना उन के लिये शोभा नहीं देती है। मैं, स्पीकर साहिब, बड़े अदब से अर्ज़ करूंगा कि हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने Opposition से तुआवन की ख्वाहिश ज़ाहिर की है। मैं दावा के साथ कह सकता हूं कि Opposition की तरफ से लाला किदार नाथ सहगल, पंडित श्री राम शर्मा, प्रोफैसर मोता सिंह और मैं ने बड़े अच्छे और साफ इलफाज़ में उन को तुआवन देने का यकीन दिलाया है। मगर तुआवन किन बातों के लिये ? अच्छी बातों के लिये और यह कि टैक्सों का रुख गरीबों की तरफ न किया जाये। अच्छे कामों के लिये यह यकीन दिलाया है। बुरे काम करने के लिये नहीं दिलाया है। उन्होंने पिछले दिनों एक जगह omnibus पर छापा मारा। बहुत अच्छा किया। उन्होंने आबियाना मालिया वगैरह छोड़ा हम बहुत खुश हुए। उन्होंने सियासी कैदियों के मुकदमे वापस लिये हम ने समझा कि "Well begun is half done"। हम तवक्को करते हैं कि तुआवन जो Opposition ने उन को पेश किया है वह उसे कबूल करेंगे। मगर एक बात और भी है। वह यह कि तुआवन देने और लेने में भी फर्क है। हम बाइज़्ज़त तुआवन देना चाहते हैं, खुशामद करना नहीं चाहते। हम आगे पीछे फिरना नहीं चाहते हैं। हम तो जो बात होगी साफ कहेंगे। चीफ मिनिस्टर साहिब ने तो खूब कही मगर किबला खान साहिब ने तो अंधे को अंधेरे में बड़ी दूर की सूझी वाली बात की कहने लगे यह Opposition वाले तो official party में पैदा इन्तशार करना चाहते हैं। हम को आपस में लड़ाना चाहते हैं हालांकि हम ने तो निहायत सिदक दिली से

[मौलवी अब्दुल गनी डार]

उन को तुआवन पेश किया था। हम तो समझते थे कि इस सरकार में जो पुरानी खूबियां हैं उन में इज़ाफा हो और जो त्रुटियां इस में मौजूद थीं वह दूर हों। पिछली वज़ारत ने पंजाब को deficit से surplus किया मगर यह बात भी सब जानते हैं कि हर तरफ हाहाकार मची और हाए तोबा हुई। व्यापारियों की साख इतनी बिगड़ गई कि वह संभल नहीं सकते हैं। फिर यह हुआ कि पिछली मिनिस्टरी ने कुछ ऐसा रवैया इख्तियार किया कि हमारा प्यारा पंजाब जो पहले ही कट चुका है उस को फिर दो हिस्सों में तकसीम करना शुरु कर दिया। सब ने देख लिया है कि यहां पर कितनी agitations हुई हैं। हरियाना के साथ अन्याय किया जाता रहा। आज भी मैं दावा के साथ कह सकता हूं कि इस मौजूदा बजट में भी ऐसी ही बातें हैं मसलन गवर्नमेंट स्कूलों की buildings का बनना, gardens की तरक्की करना वगैरह वगैरह। यह सब की सब बातें उधर ही हैं इधर कोई नहीं है। फिर कल को कहेंगे कि यह तो जय चन्द थे, गद्दार थे। मैं कहता हूं कि क्यों पिछली सरकार ने ऐसी पालिसी इख्तियार की और लोगों को तंग किया? मैं चाहता हूं कि हमारे नए चीफ मिनिस्टर साहिब इस पालिसी को बदलें। जिन लोगों के दिल जुदा जुदा हैं उन को इकट्ठा करें। सिक्ख भाई की जो शिकायतें हैं वह दूर करनी चाहियें ताकि वह अपना घर अलहदा बनाने की कोशिश न करें। मैं, स्पीकर साहिब, उम्मीद करता हूं कि पिछली मिनिस्टरी ने जैसे पंजाबी सूबा वगैरह के नारों पर ban लगा कर जो खिचाव पैदा किया और नफरत बढ़ाई और खामखाह लोगों में बदज़नी पैदा की ऐसी गलतियां अब नहीं होंगी। एक बात मैं और कहनी चाहता हूं वह यह है कि गुड़गांव के इलाके में तो पहले ही कोई सड़कें नहीं हैं और अब जो रखी भी गई हैं मैं समझता हूं कि वह एक मज़ाक किया गया है। जिन सड़कों पर कई कई लाख रुपया खर्च आना है उन के लिये पचास हज़ार रुपया रखा गया है। यह बात सरकार के लिये शोभा नहीं देती है (घंटी)। आखरी बात अब मैं यही कहूंगा कि जहां मैंने पुलिस की हिमायत की है और इसकी शिकायतों का ज़िकर किया है वहां मैं यह भी कहूंगा कि इस ने जो कुछ रोहतक में किया और अबला देवियों के साथ जो जो अत्याचार किये हैं उस की बजह से आज पंजाब का सिर नदामत से झुका हुआ है। गुड़गांव में कई पुलिस स्टेशनों में ऐसा हुआ कि इन सज्जनों ने बड़े २ मुअज़िज़ आदमियों को बगैर कोई remand लिये पकड़े रखा है। फिर इस पुलिस ने कई जगह लाठी चार्ज किये हैं। यह कोई अच्छी बात नहीं थी। सरकार को अब इन बातों की तरफ ध्यान देना चाहिये और आइंदा ऐसी हरकतें नहीं होनी चाहियें। आखिर में मैं यह कहूंगा कि हमारे नए चीफ मिनिस्टर साहिब ने जो तुआवन हम से मांगा है और जो भी तुआवन यह हम से चाहेंगे जो कि एक healthy opposition से मांगा जाता है वह हम देंगे मगर हम खुशामद नहीं करेंगे। हम ने कभी खुशामद का रवैया इख्तियार नहीं किया है और न आइन्दा करेंगे। मैं यह भी कहूंगा कि पिछली बातों को भूल जाना चाहिये। एक बात मैं अपने साबिक चीफ मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करूं यानी सच्चर साहिब से कहूं कि—

"वाबस्ता मेरी याद से कुछ तलखियां भी थीं"।

**श्री राम किशन** (जालन्धर शहर-उत्तर पश्चिम) : स्पीकर साहिब, मैं ने पंजाब के

4 p.m.

बजट का पूरे गौर से मुतालया करने की कोशिश की है। पिछले चार साल

की पंजाब के progress की जो रिपोर्ट है उस को भी ग़ौर से पढ़ा है और उस सम्बन्ध में मैं अपने फाईनेंस मिनिस्टर साहिब को मुबारकबाद देता हूं। स्पीकर साहिब, यह एक निहायत important साल है क्योंकि यह मौजूदा Ministry का आखरी साल होगा। आज जब हम इस बजट पर जो हमारे Finance Minister ने पेश किया है ग़ौर करते हैं तो पिछले चार सालों की तसवीर हमारे सामने आ जाती है और सही मायनों में। इस बिना पर भी मैं पंजाब सरकार को मुबारकबाद देता हूं क्योंकि जिस नज़रिये से भी हम देखें यह चार पांच साल हमारे सामने भारी कष्ट के साल थे। जब हमारे देश का partition हुआ और उस के बाद जब हमारे पंजाब सरकार के हाथ में हकूमत की बागडोर आई तो जहां मारे देश के सामने food का एक भारी सवाल था वहां हमारे पंजाब के सामने भी यह सवाल दरपेश था। जहां सही मायनों में Second World War का slogan लगाया था "Food for Victory. Food will win the war and write peace on the wall." इसी बिना पर जहां भारत सरकार ने इस तर्फ कोशिश की वहां पंजाब की सरकार ने भी इस तरफ अपना कदम उठाया था। इस से बढ़ कर इस बात का कोई सबूत नहीं हो सकता कि United Nations की Economic Commission for Asia and Far East मुकर्रर हुआ है। उस ने जो रिपोर्ट लिखी है उस में हिंदुस्तान को industrial progress और foodgrains की progress में अव्वल करार दिया है। इस में हमारे पंजाब ने एक शानदार पार्ट अदा किया है जिस पर कि वह बजा तौर पर फख्र कर सकता है। जब हमारा पांच साला प्लान शुरु होने पर हमारी सरकार ने एलान किया था कि हम 1956 तक 32 लाख टन foodgrains पैदा कर पायेंगे। इसके बावजूद कि हमारी आधी आबादी—51 लाख आदमी मुसीबत और तकलीफ का शिकार हुए मगर फिर भी हिंदुस्तान में पंजाब इस बात पर गर्व कर सकता है कि states के लिहाज़ से हमारी state तीसरे नम्बर पर है। हमारी स्टेट ने 32 लाख टन की बजाए 38 लाख टन अनाज पैदा किया है। जहां तक cotton का सवाल है इस में भी हम ने सिर्फ 300 per cent तरक्की ही नहीं की बल्कि जहां हम इस से पहले रूई textile industry के लिये foreign countries से मंगाया करते थे वहां हम ने इस की production में एक मुअस्सर पार्ट अदा किया है। जहां हमें पहले 70,000 bales की ज़रूरत थी वहां हम 4,70,000 bales पंजाब में पैदा कर पाये हैं। मैं समझता हूं कि इन सालों के अंदर पहली पांच साला योजना में हमारी सारी तवज्जुह इस बात पर रही कि हम agriculture को किस तरह तरक्की दे पाएं। हम ने सारी योजनाओं पर जितना रुपया खर्च किया उस में से 75 फीसदी रुपया अपनी development और agriculture पर खर्च किया। आज हमें इस बात का पूरे तौर से गर्व हासिल है कि करोड़ों रुपये जो पंजाब में पांच साला योजना पर खर्च हुए वह किसी तरह से ज़ाया नहीं हुए। पंजाब आज progress के रास्ते पर चल रहा है। इस में कुछ शक नहीं कि इस में कुछ खामियां हैं। पर मैं समझता हूं कि वह भी हम दूर कर पायेंगे। अगर हम इस नुक्ता निगाह से पिछले चार साल का record देखें तो हर department के अंदर कुछ न कुछ हमारी सरकार ने हत्तलवस्सा progress करने की कोशिश की है। जहां तक low-paid मुलाज़िमों का सवाल है हमारी सरकार ने पिछले चार सालों के अंदर किसी न किसी शक्ल में 2 करोड़ रुपया relief के शक्ल में दिया है। हम जानते हैं कि low-paid मुलाज़िमों को उन की ख़ाहिशात के मुताबिक

[श्री राम किशन]
हम relief नहीं दे सके । हम जो समाज का नकशा बना रहे हैं और जिस रास्ते पर देश को ले जाना चाहते हैं उस से हमारा मकसद छोटे और बड़े मुलाजिमों में भारी फर्क को दूर करना है । अगर आज हम हिंदुस्तान के statistics लें तो हमें पता लगेगा कि Central Government के अंदर अब जो 1,529,000 मुलाज़िम हैं उन में 901,000 ऐसे मुलाजम हैं जिन्हें 51 रुपये से कम तनखाह मिलती है । जब तक सारा यह ढांचा न बदलेगा तब तक यह थोड़ा बहुत सिलसिला इसी तरह चलता रहेगा । इस का यह मतलब नहीं कि कांग्रेस सरकार जिस ने socialistic pattern of society का आदर्श अपने सामने रखा हुआ है वह उस से कुछ पीछे हट रही है । इसी आदर्श पर हम ने चलना है और रफ्ता रफ्ता हम इस की तरफ अपना कदम बढ़ा रहे हैं । सिर्फ यही नहीं, स्पीकर साहिब, development के लिये जहां irrigation का ताल्लुक है जहां electricity का ताल्लुक है आज हमें इस बात का गर्व है कि आज वह पंजाब नहीं जो पंजाब शुरु में था। Partition के वक्त हम ऊहल नदी से electricity हासिल करते थे । आज 1956 में हमें यह कहने में फखर है कि पंजाब में हर तीन आदमियों में से एक आदमी electricity से फायदा उठा रहा है । जब हमारी Second Five Year Plan 1961 में खत्म होगी तो पंजाब को 16,000 गांव में से सिवाए 5 या 5¼ हज़ार गांव के बाकी हर गांव में बिजली मुहैय्या की जायेगी । Consolidation के सिलसिले में हमारी State पहले दर्जे पर होगी । इस स्टेट को फख्र हासिल है कि 5,700,000 एकड़ ज़मीन की consolidation इस साल के आखिर तक हो जाएगी । और दूसरी पांच साला योजना के पूरा होने पर, जिससे हम इस पंजाब की रूप रेखा बदल देना चाहते हैं, सारे पंजाब की consolidation हो चुकी होगी ।

जहां तक हमारी शिक्षा का सवाल है, हमें इस बात का फख्र हासिल है कि Travancore और Cochin को छोड़ कर पंजाब का राज्य सारे हिंदुस्तान में दूसरे दर्जे की State है जिस के एक एक गांव में पिछले चार सालों में स्कूल खोल दिये गये हैं । स्पीकर साहिब, हमें इस बात पर फख्र है और मैं पंजाब सरकार को इस पर मुबारकबाद देता हूं । जब इस पंजाब का राज्य शुरु हुआ था तो पंजाब में school-going age के लड़कों की तादाद 24 per cent थी लेकिन आज 46 per cent लड़कों को तालीम मिलती है । सिर्फ यही नहीं, इस सम्बन्ध में जहां हमारे स्कूलों का ताल्लुक है हमारी गवर्नमेंट ने पिछले चार सालों के अंदर 713 के करीब नये हाई स्कूल खोले हैं । इस के साथ साथ कोई 15 या 16 नये कालेज खोले हैं । हर लिहाज़ से तरक्की हुई है । लेकिन इस के साथ साथ हमें इस बात का एहसास है कि हमें अभी बहुत कुछ करना बाकी है । अभी हमारी मंज़िल बहुत दूर है—दूर ही नहीं बल्कि इस के रास्ते में बहुत सी कठिनाइयां हैं । हर जगह से आवाज़ उठती है कि हमारे ज़िले में सड़कों की development की ज़रूरत है, नये स्कूलों और कालेजों की ज़रूरत है लेकिन रुपया कहां से आये । स्पीकर साहिब, जब मैं अपने राज्य की हालत देखता हूं, जब मैं सारे हिंदुस्तान की हालत को देखता हूं तो फिर नकशा हमारे सामने आता है ।

पिछले वर्ष लोक सभा में debate के वक्त Finance Minister साहिब ने इस बात को disclose किया था । Taxation Enquiry Committee की

report को पढ़े और पिछले पंद्रह सालों के बजट को देखें तो पता चलता है कि जहां तक सारी स्टेट्स का ताल्लुक है, सारे देश का ताल्लुक है इस वक्त तक Taxation Enquiry Commission की report को पढ़ें और पिछले 15 सालों के बजट को देखें तो पता चलता है कि जहां तक सारी स्टेटस का ताल्लुक है सारे देश का ताल्लुक है, 1941-42 से लेकर 1956-57 तक 15 सालों के, बजट को देखें तो इस वक्त तक 316% की तादाद में direct और 521% की तादाद में indirect taxation सारे देश में लग चुके हैं। आज सारे देश से आवाज़ उठती है कि taxation नहीं होनी चाहिये, लोगों पर बोझ पड़ता है। लेकिन हम देखते हैं कि अगर टैक्स नहीं लगाते हैं और foreign aid हम लेना नहीं चाहते तो हमारे देश की progress कैसे हो सकती है? जब हम ने इस राज्य को आज से 2, 3 साल पहले self-sufficient state बनाया है और पिछले 2 साल से Police State ही नहीं, एक welfare State ही नहीं, बल्कि हमारी कोशिश इस राज्य को socialistic pattern of society में बदलने को रही है तो जरूरी हो जाता है कि किसी न किसी शकल में रुपया आये। क्योंकि रुपये से ही सारा काम चल सकता है। आखिर यह रुपया आए कहां से? अगर हम Enquiry Committees की रिपोर्ट पढ़ें तो पता चलता है कि हर एक urban आदमी की औसत दर्जा आमदनी एक हज़ार रुपया होती है। उस का मतलब यह है कि हर एक आदमी को उस level पर ले जाना चाहिये। Second Five Year Plan आने वाला है और हम ने दावा किया है कि हम इस Plan में 1,20 लाख आदमियों को नई appointments देंगे। इस हिसाब के मुताबिक हमें हर साल 24 लाख आदमियों को नया कारोबार देना होगा। अब अगर हम एक आदमी की औसत दर्जा की आमदनी 1,000 रुपया भी मानें और उस के मुताबिक ही चल पड़ें तो आज देश के अन्दर 24 लाख आदमियों को रोजगार देने के लिये हमें 2 अरब, 40 करोड़ रुपया invest करना होगा। कहां से आयेगा वह रुपया? आखिर उस के लिये ऐसी बात तो है नहीं कि बार बार कागज़ छापे जायें, बार बार note छापे जायें। भारत सरकार के पास कागज़ भी काफी है, स्याही भी काफी है और Printing Press भी अपना है, सरकार भी अपनी है। लेकिन अगर currency notes छापते चले जाएं तो देश में inflation हो जायेगी। तो इस के दो ही हल हो सकते हैं। या तो हम foreign aid लें या टैक्स लगाएं। आज की foreign aid भी आप जानते हैं। खैर foreign aid लेना भी कोई जुर्म नहीं है। हमें मालूम है कि हमारे राज्य पर 1 अरब, 81 करोड़ रुपया कर्ज़ हो जायेगा। यह बात है तो चिन्ताजनक लेकिन इस में शर्म महसूस करने का कोई कारण नहीं है। स्पीकर साहिब, परसों मेरे फाज़िल दोस्त पंडित श्री राम शर्मा ने अपनी तकरीर में debt की तरफ तवज्जुह दिलाई कि हमारे राज्य पर 1,81 करोड़ रुपये का कर्ज़ा हो गया है। मेरी अर्ज यह है कि मुझे ऐसा कोई राज्य बता दिया जाए, कोई Nation या Country बता दिया जाये जो कि कर्ज़ा लिये बगैर develop हुआ हो। हमारे सामने एक बड़ा और civilised देश है United States of America। अगर उस देश की पिछले 175 वर्षों की economy की हिस्ट्री को देखा जाये तो कौन नहीं जानता कि इस देश को England ने काफी कर्ज़ा दिया। इस के इलावा अमरीका ने Canada और Australia जैसे बड़े बड़े देशों स

[श्री राम किशन]

aid ली तब जा कर कहीं उस की development हुई । जहां तक हमारे देश का ताल्लुक है मैं अर्ज करना चाहता हूं कि हमारी railways की आज से 15, 20 वर्ष पहले क्या हालत थी । उस Department ने कर्ज़ ले कर अपनी हालत को सुधारा था । आज आप railways में कितनी तबदीली देख रहे हैं ? इस के आगे आप दुनिया के बड़े से बड़े देश Russia का केस लें । आप जानते हैं कि जब उस देश की पहली Five-Year Plan चालू हुई थी तो उस में उस देश की industry को develop करने के लिये United States of America ने 52 प्रतिशत help दी थी । America के Expert उस देश में गये थे और उन्होंने जाकर उस देश की industry को develop किया था । जहां तक हमारे अपने देश का सम्बन्ध है आखिर हम ने अपनी तरफ से कहां कमी छोड़ी है ? हम आगे बढ़ते जा रहे हैं । हमारे देश के हर किसान ने, मजदूर ने और हर शहरी ने हिम्मत की है और हिंदुस्तान एक एक मंजिल तै करता हुआ अपने लक्ष्य की ओर बढ़ रहा है । स्पीकर साहिब, आखिर जब हम सारे देश को develop करना चाहते हैं, यहां पर socialistic pattern of society कायम करना चाहते हैं तो उस के लिये रुपया कहां से आए । रुपया प्राप्त करने के लिये हमें Tax लगाने पड़ते हैं । जहां तक taxation का ताल्लुक है जब Centre का बजट पेश हुआ taxes लगाये गये तो मालूम हुआ कि पंजाब राज्य से केंद्रीय सरकार Second Five-Year Plan को चलाने के लिये 160 लाख रुपया चाहती है । अगर आप Taxation Enquiry Commission की रिपोर्ट को पढ़ें तो सारी बात वाज़ेह हो जाती है । Planning Commission की यह मांग है । इस के साथ २ हमें taxation system की तरफ भी तवज्जुह देनी होगी । Taxation Enquiry Commission की रिपोर्ट का जो निचोड़ है उस से मालूम हो सकता है कि हम किस हद तक और किस किस चीज़ पर कितना Tax लगा रहे हैं । Taxation की सारी proposal को पढ़ कर मैं आप की तवज्जुह दो तीन बातों की तरफ दिलाना चाहता हूं । उस में एक Professional Tax की तजवीज है और दूसरी Income-tax की proposal है । जहां तक शहरों का ताल्लुक है आज उन की भारत सरकार के बजट के मुताल्लिक यह position है कि जो आदमी दो लाख रुपया कमाता है उस से भारत सरकार taxation की शक्ल में 1 लाख 39 हज़ार रुपये के करीब ले जाती है और उस के पास केवल 61 हजार रुपया बचने वाला है । इसी प्रकार जिस आदमी की income 5 लाख रुपया बनती है, उस से भारत सरकार taxation के रूप में 4 लाख 9 हज़ार रुपये के करीब ले जायेगी और उस के पास केवल 91 हजार रुपया बचने वाला है । इसी प्रकार Super Taxes भी लगाए गये हैं । स्पीकर साहिब, Agricultural Income-tax का ज़िक्र भी आया है । मुझे इस बात का grudge नहीं है । एक तरफ तो Planning Commission की तरफ से मांग की जा रही है और दूसरी तरफ कहा जाता है कि Agricultural Income-tax होना चाहिये । आखिर यह सारी चीज़ पर नये सिरे से गौर करके होगा । स्पीकर साहिब, Passengers Tax लगाया गया है, Entertainment Tax लगाया गया है । इस सिलसिले में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि Film Industry भारत की Textile Industry से

दूसरे दर्जे की industry है । आज कहा जाता है कि Entertainment Tax लगा रहे हैं, Passengers Tax लगाया जा रहा है इस से आम जनता पर असर पड़ता है । मुझे सुन कर हैरानी होती है । स्पीकर साहिब, Taxation Enquiry Commission की रिपोर्ट की तीन बड़ी 2 volumes थीं उन के मुताबिक ही Tax लगाये जाने हैं । जहां तक गरीब आदमी का ताल्लुक common man का ताल्लुक है कहा जाता है कि उस को taxation से मुसतस्ना करार दिया जाये और सब tax सरमायादारों और मिल मालिकों पर लगाए जाएं । कहा गया है कि Sales Tax लगाने से गरीब आदमी पर बोझ पड़ता है । मैं Finance Minister साहिब की तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूं । मुझे खुशी होती अगर यह proposal आती कि जब एक नये पंजाब की रूप रेखा हमारे सामने आ रही है और जब यह टैक्स लगाया जा रहा है तो उस के माने यह होंगे कि पंजाब और पैप्सू का, पंजाब और दिल्ली का और पैप्सू और दिल्ली के लोगों का आपस में ताल्लुक कायम होगा । जब वे आपस में मिलेंगे तो उस Tax का असर पंजाब के व्यापार पर पड़ेगा । इस लिये स्पीकर साहिब, आप की विसातत से मैं अपने Finance Minister साहिब की तवज्जुह इन बातों की तरफ दिलाना चाहता हूं ताकि वह फ़ौरी तौर पर इन पर गौर फरमाएं ।

स्पीकर साहिब, इस के अलावा मैं चार पांच और suggestions देना चाहता हूं । General Administration के सिलसिले में पुलिस का भी ज़िक्र आया कि उस ने बड़े बड़े कारहाए नुमायां किये । लेकिन आप की विसातत से, स्पीकर साहिब, मैं पंजाब सरकार की तवज्जुह जालन्धर के हालात की तरफ दिलाना चाहता हूं । जालन्धर शहर के अन्दर दिन दिहाड़े डाके पड़ते हैं, कत्ल हो जाते हैं लेकिन कोई सुराग नहीं लगाया जाता, कोई कार्यवाही नहीं की जाती (घंटी) ।

**अध्यक्ष महोदय** : आपने आगे ही काफी टाइम ले लिया है । (The hon. Member has already taken much time).

**श्री राम किशन** : मुझे कुछ वक्त और दिया जाए, स्पीकर साहिब, मैंने तो अभी बहुत ही अहम बातों का ज़िक्र करना है ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप को यह भी देख लेना चाहिये कि वक्त बहुत कम है वरना अगर आप एक घंटा तक भी बोलते जाएं तो मुझे क्या एतराज हो सकता है ।

[The hon. Member should bear in mind that the time at our disposal is now very short. Otherwise what objection can I have if he goes on speaking even for an hour ? ]

**श्री राम किशन** : जनाब सिर्फ पांच सात मिनट और .........

**अध्यक्ष महोदय** : नहीं । आप दो तीन मिनट तक और ले सकते हैं ।

( No. The hon. Member can speak only for two or three minutes more).

**श्री राम किशन** : जहां तक जालन्धर के कत्ल का ताल्लुक है आप की विसातत से पंजाब सरकार की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि वह शख्स जो कि कातिल है उस को

[श्री राम किशन]

पिछले दो सालों में 13 मुकदमात के अंदर सजा हुई लेकिन हर पांच सात दिन के बाद वह शख्स रिहा हो गया। स्पीकर साहिब मैं आपकी विसातत से मिनिस्टर साहिबान की तवज्जुह इस अमर वाकया की तरफ दिलाना चाहता हूं कि जालन्धर शहर के अन्दर कई बड़े बड़े ग्रुप हैं जिन का दारोमदार excise पर चलता है, जो गैर कानूनी तौर पर शराब बनाते हैं, जो औरतों का व्यापार करते हैं। स्पीकर साहिब, मैं जाती इल्म की बिना पर यह कह सकता हूं कि उन्होंने अपने permanent वकील रखे हुए हैं जिन्हें तीन तीन सौ रुपया माहवार मिलता है। स्पीकर साहिब ! मैं जाती इल्म की बिना पर आप को और आप की विसातत से मंत्रिमंडल को यह बताना चाहता हूं कि बड़े बड़े लोगों के साथ उन के ताल्लुकात हैं। स्पीकर साहिब, आप सुन कर हैरान होंगे कि उस बेचारे रिक्शा वाले का कातिल कितनी देर तक उस गली में खड़ा रहा। उस ने ललकार कर लोगों से कहा कि जब तक वह शख्स आखरी सांस नहीं ले लेता मैं देखूंगा कि कौन आदमी उस के नज़दीक फटकता है। वह आध घंटा वहां इसी तरह खड़ा रहा जब कि वह बेचारा तड़प २ कर अपने सांस गिन रहा था। उस जगह के सिर्फ सवा सौ गज पर पुलिस की चौकी है लेकिन किसी ने उस का नोटिस तक नहीं लिया। इसी तरह स्पीकर साहिब दो साल हुए जालन्धर शहर के अन्दर सरेबाज़ार हंगामा हुआ, पुलिस के सामने लड़ाई हुई लेकिन कोई पूछने वाला नहीं था। जब भी पुलिस छापे के लिये पहुंचती है तो शराब की बोतल पर बोतल चलती है। सो स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि जालन्धर शहर की यह खतरनाक सूरते हालात सारे पंजाब के लिये, पंजाब की सरकार और जनता के लिये एक बड़ा ज़बरदस्त challenge है। जालन्धर में जो कुछ भी गुंडा गर्दी हो रही है यह पंजाब सरकार के लिये एक eye-opener है और मैं दावे से कह सकता हूं कि अगर यही हालात वहां पर बरपा रहे तो इस का असर सारे पंजाब पर निहायत बुरा पड़ेगा और एक दिन यह चीज़ सारे law and order के लिये challenge बन जायेगी। (घंटी) आप की विसातत से, स्पीकर साहिब, एक दो मिनट मे तीन चार बातें और अर्ज़ करना चाहता हूं।

**अध्यक्ष महोदय** : जो बातें General administration की बहस के दौरान हो सकती थीं वह भी आपने यहां कहनी शुरु कर दीं। आप को ऐसी बातों के लिये उस वक्त काफी मौका मिलेगा। इस लिये अब आप तशरीफ रखिये।

( The hon. Member has started talking even those things which could be conveniently discussed during the discussion on "General Administration." He would get ample opportunity to discuss such matters then. He should, therefore, resume his seat now.)

**श्री राम किशन** : मेहरबानी करके.........

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : दूसरों को आप इतना वक्त नहीं देते। इस तरह से आप time दे सकते हैं।

**अध्यक्ष महोदय** : अगर आपने टाइम का ख्याल रखा होता तो मुझे इस तरह की मुश्किल में न डालते। अब मैं और टाइम नहीं दे सकता।

(If the hon. Member had kept his time in mind he would not have put me to such an awkward position. I cannot allow him any more time now).

**श्री साधु राम** (नारायणगढ़) : स्पीकर साहिब, मैं ने Finance Minister की तरफ से पेश किये गये बजट को पढ़ा है और उस के मुताल्लिक जो तकरीरें हुईं हैं उन्हें बड़े गौर से सुना है। इस के पहले गवर्नर महोदय की जो तकरीर हुई थी उस में भी हमारी स्टेट के बजट के बारे में काफ़ी नकशा हमारे सामने आ गया था। पंजाब के अन्दर पिछले चार सालों में मजमूई तौर पर जो तरक्की हुई है और जिस का ज़िक्र इस हाऊस में किया गया है उस से मैं भी पूरी तरह से सहमत हूं। यह ठीक है कि मजमूई तौर पर पहली पांच-साला स्कीम के मुताबिक हमने जो निशाने कायम किये थे न सिर्फ वह पूरे हुए हैं बल्कि हर लिहाज से बहुत तरक्की की है। जो किल्लतें हमें पिछले पांच सालों में थीं या उस से पहले थीं वह आज नहीं हैं। लेकिन स्पीकर साहिब, मैं आप की विसातत से मिनिस्टरी और हाऊस का ध्यान उस नारे की तरफ दिलाना चाहता हूं जो सारे देश की तवज्जुह, सारे अवाम की तवज्जुह अपनी तरफ खींचे हुए है। आज वह हमारा नारा socialistic pattern of society का है। इस का ज़िक्र हर जगह होता है। पहले गवर्नर साहिब के Address में और फिर अब Finance Minister साहिब की तकरीर में भी उस का हवाला दिया गया है। स्पीकर साहिब, मैं तो इस सारे बजट को इसी कसौटी पर देखना चाहता हूं क्योंकि गवर्नर साहिब ने भी कहा है.............

"Ideas are mighty things. They lend charm and meaning to our very existence. They are the precursors of achievement and necessary companions of progress."

उस के आगे चल कर वह कहते हैं...........

"We must keep the ideal of socialistic society constantly before us and strive seriously to realise it. This should be the acid test of every Governmental activity."

तो, स्पीकर साहिब, मैं आप की विसातत से अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह socialistic pattern of society आखिर है क्या चीज़ ? इस सम्बन्ध में मैं Finance Minister साहिब की अपनी तकरीर में से ही चन्द इलफाज़ आप को सुनाना चाहता हूं। उन्होंने फरमाया है कि...........

"The most significant landmark has been the adoption by the country of the goal of socialistic pattern of society in place of the ideal of mixed economy delcared in the Industrial Policy Statement of 1948. Equality of opportunity with reward for merit and work, not for wealth and position, which is the foundation for a socialist faith, may among other measures, have to be secured through nationalization.

तो इस के लिये मैं आप की इजाज़त से एक चीज़ और अर्ज़ कर दूं और फिर उस के बाद कुछ facts and figures के साथ अपने ख्यालात आप के सामने रखूंगा। चन्द दिन हुए हमें एक किताब दूसरी पांच-साला प्लैन के बारे में दी गई थी। उस के सफा १९ पर एक ज़िक्र आता है जिस की तरफ मैं तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। उस में लिखा है.........

There is another type of disparities which should be mentioned in this context, namely, disparities in levels of development, as between different regions in the country. In a comprehensive plan of development, the special needs of the less developed areas have to be kept in view, so that the entire pattern of investment is adapted to the securing of balanced regional development in the country.

[श्री साधू राम]

तो स्पीकर साहिब, मैं और ज्यादा कुछ न कहता हुआ आप की विसातत से गवर्नमैण्ट की तवज्जुह महज़ उन इलाकों की तरफ दिलाना चाहता हूं जो हमारे सूबे में निहायत पिछड़े हुए इलाके हैं जिन की तरफ न सिर्फ एक बार बल्कि कई बार मुख्तलिफ तरफ के मैंबर साहिबान की तरफ से ध्यान दिलाया गया। पर उसका नतीजा क्या हुआ? उस सब का नतीजा इस बजट की शक्ल में हमारे सामने है। वह नतीजा इस शक्ल में हमारे सामने है कि पहली पांच-साला प्लैन के खत्म होने पर जो दूसरी प्लैन बनाई गई है और जिस में बहुत थोड़ी कमी बेशी की गुंजायश है, उस के अन्दर समाजवादी ढंग के मुताबिक पिछले पांच सालों में क्या हुआ और आयन्दा पांच सालों में मजमूई तौर पर जो तरक्की होने वाली है उसे ध्यान में रखते हुए इन इलाकों के साथ क्या सलूक होने वाला है?

फिर स्पीकर साहिब हम ने साबिका Chief Minister साहिब की खिदमत में अपनी constituency और अपनी तहसील के बारे में एक representation पेश किया था उस का नतीजा आज तक कुछ नहीं निकला। उस का जो नतीजा निकला है वह इस मौजूदा बजट से और अगले पांच साला प्लान से साफ जाहिर है कि हमारी सारी चीज़ों को नज़र अंदाज किया गया है। मिसाल के तौर पर हमारी कई problems हैं मसलन land erosion का मसला है जिस से हमारी तहसील की तकरीबन 50 फीसदी से भी अधिक ज़मीन नदी नालों की grip के अन्दर आई हुई है बल्कि वह इस से भी बढ़ रही है। दूसरा मसला irrigation का है। आप जानते हैं कि पिछले पांच सालों में भाखड़ा-नंगल की बड़ी project को छोड़ कर अगर हम छोटी छोटी स्कीमों से सैराब हुई ज़मीन को देखें तो वह तकरीबन 10 लाख एकड़ बनती है और इस के इलावा जो आइन्दा पांच सालों में होने वाली हैं इन सब में से हमारी तहसील के हिस्से में बिल्कुल कुछ नहीं आया। हमारी सारी तहसील की ज़मीन का रकबा तकरीबन तीन पौने तीन लाख एकड़ है और उसमें से 1945-46 में दो हजार एकड़ के करीब जमीन सैराब होती थी और अब 1955-56 में भी यह उतनी ही सैराब होती है। और अगले पांच साला प्लान को देख कर भी यही कहा जा सकता है कि 1961 में भी इतनी ही होगी। हमारे इलाके की सारी की सारी economy agriculture पर depend करती है और इस के इलावा कोई दूसरा रोज़गार लोगों के पास नहीं है तो इस से यह साफ जाहिर है कि हमारी economy में अगले पांच-साला plan से भी कोई फर्क नहीं आयेगा।

बेरोज़गारी का मसला एक बड़ा भारी मसला है और यह हमारे सूबे और मुल्क के अमन और शान्ति के लिये भी challenge बन रहा है? इसी लिये तो Planning Commission ने बड़ा सोच समझ कर यह कहा है कि जब तक यह मसला हल नहीं होगा तब तक हमारा मुल्क तरक्की नहीं कर सकेगा। हमारी पंजाब सरकार भी बार बार यही कहती है लेकिन backward areas के लिये, पसमान्दा इलाकों के लिये क्या किया गया है वह इस बजट के अन्दर आप के सामने है। Planning Commission ने भी इस बात की हिदायत अपनी report में की हुई है कि जो जो backward areas हैं उन में जिस जिस industry के लिये raw material उन इलाकों में available हो सकता है वहां वैसी वैसी small-scale industries और

large-scale industries लगानी चाहिये । इस सिलसिले में मैं हाऊस को आप की विसातत से बताना चाहता हूं कि गुज़श्ता दो तीन सालों से हमारे हां एक बड़ी मिकदार में limestone निकला है और आप जानते हैं कि आजकल के ज़माने में कौन cement की ज़रूरत महसूस नहीं करता । इस की कमी की वजह से हमारे कितने ही development के काम रुके पड़े हैं । इस को तैयार करने के लिये raw material हमारे इलाके में बहुत मिलता है लेकिन बावजूद इस बात के वहां इस के तैयार करने के लिये कोई cement factory नहीं लगाई जाती । हालांकि हमारी party meeting में हमारे साबिका चीफ मिनिस्टर ने इस बात का यकीन दिलाया था कि वह यह चीज़ करेंगे लेकिन आज तक इस सिलसिले में कुछ भी नहीं किया गया । भाखड़ा-नंगल के लिये लाखों ton cement हमारी सरकार को दरकार था लेकिन development का सारा काम cement के बिना रुका पड़ा है । ज़्यादा cement के लिये state में एक और कारखाने की ज़रूरत है लेकिन हुआ क्या कि इस सारे पत्थर को एक कम्पनी ने बिल्कुल nominal rate पर lease पर ले लिया ताकि यहां कोई factory न लगा ले और उन की monopoly कायम रहे । खैर अब हम गवर्नमेंट के मशकूर हैं जो उन्होंने उस का agreement cancel कर दिया है लेकिन हमारे बार बार request करने पर भी न आज तक हमारे इलाके में इस की कोई factory लगाई गई है और न ही अगले पांच-साला योजना में इस के लिये कोई provision की गई है ।

फिर स्पीकर साहिब, irrigation एक निहायत ज़रूरी चीज़ है और इस पर agricultural economy depend करती है और हमारे सूबे और हमारे मुल्क की economy भी इसी agricultural economy पर depend करती है । 1949 में एक public meeting में हमारे उस समय के एक मिनिस्टर ने ऐलान किया था कि हमारे इलाके में, 1½ लाख की रकम से ताल (Morni Hills) पर एक बान्ध बनाने की स्कीम की मन्जूरी दे दी गई है और यह भी कहा था कि यह काम जल्दी शुरु हो जायेगा लेकिन कितने अफसोस की बात है कि यह काम आज तक शुरू नहीं किया गया बल्कि इस के कागजात भी नहीं मिल सके । दोबारा हम ने ज़ोर देकर फिर यह स्कीम बनवाई और यह भी मेरे मोहतरिम दोस्त बुजुर्ग खान अब्दुल गफार खान ने साबिका Minister for Irrigation को press कर के बनवाई और फिर उन्होंने यकीन दिलाया था कि अब यह जरूर बनवा दिया जायेगा लेकिन जब यह पिछला बजट हमारे सामने आया तो हम ने देखा है कि इस में उस का नामोनिशान ही नहीं था और न इस बजट में इस का जिकर है । केवल अगले पांच साला प्लान की किताब में यह लिखा हुआ है कि:-- "Priority will be given to these schemes" 1949 से आज तक इस बारे में कुछ नहीं किया गया तो स्पीकर साहिब क्या हमें अब इन हालात में इन बातों पर यकीन हो सकता है, क्या हमारे इलाके के लोगों को इन बातों पर यकीन हो सकता है कि यह कोई काम उन के लिये होगा ? बाकी जगहों के लिये छोटी छोटी पानी की storage की schemes की provision इस बजट में की गई है; लेकिन हमारे इलाके के लिये बिल्कुल कोई नहीं की गई और अगर यह बांध बनाए जाते तो यह double purpose serve करते । एक तरफ यह ज़मीन के erosion को check करते और दूसरी तरफ irrigation के लिये पानी मुहैया करते । इस बात में हमें

[श्री साधु राम]
खुशी है और कोई grudge नहीं है कि दूसरे इलाकों के लिये ऐसी schemes बनाई गई है लेकिन हम तो कहते हैं कि हमारे इलाके के लिये भी कुछ किया जाये। आप देखें winter rains न होने की वजह से फस्लें fail हो गई हैं और पिछली फस्लें बिल्कुल हुई ही नहीं थीं। वहां अनाज की कमी हो गई है और गवर्नमेंट ने अभी तक वहां कोई सस्ते अनाज के depot नहीं खोले और लोगों को कोई काम देने का इन्तज़ाम नहीं किया ताकि वह अपना गुज़र इस वक्त कर सकें। उन को permanent basis पर कोई काम देने के लिये इस अगली plan में भी कुछ तजवीज़ नहीं किया गया। यह हम मानते हैं कि इस plan से देश की मजमूई तौर पर तरक्की होगी और इस में हमारा भी हिस्सा है और उस से हमारी भी economy पर असर पड़ेगा। लेकिन मैं यह चीज़ इन्हें बताना चाहता हूं कि एक समाजवादी ढंग के समाज में इन चीजों की कोई गुंजायश नहीं होती शायद अगर कोई दूसरे ढंग का समाज होता तो इन चीज़ों की गुंजायश हो सकती थी। हम ने तो इस बजट को socialist pattern की कसौटी से परखना है। मेरे पास पिछले सालों के education के बारे में कुछ facts and figures हैं। मैं वह आप की विसातत से हाऊस के सामने रखना चाहता हूं। इन्हें देख कर आप हैरान होंगे कि हमारे साथ कैसा सलूक किया जाता रहा है। मेरे एक साथी चौधरी देवी लाल ने इस बारे में एक बार कुछ figures इस हाऊस में दी थीं तो इस चीज़ की मुखालफत करने के लिये एक और अखबार ने कई बार अपने editorial भरे थे। यह figures Education Department की तरफ से 1951 से लेकर 1954-55 तक जो grants aided schools को दी जाती रही हैं अम्बाला Division और जालन्धर Division की अलहदा अलहदा हैं। जब यह हाऊस में कही गई थीं तो कई भाइयों की तरफ से यह कहा गया था कि जालन्धर Division के लोग उद्यमी हैं और वह ज़्यादा स्कूल खोलते हैं। इस लिये जालन्धर Division में ज़्यादा ग्रांट मिलती है। मैं ने इस statement से औसत फी स्कूल ग्रांट निकाल देखी है ताकि यह बातें भी देखी जायें कि कहां तक ठीक है। यह इस statement से ज़ाहिर है। यह जो statement है इस पर लिखा है—"Statement of grants to aided Indian Schools for 1951 to 1954-55." 1954-55 के figures यह हैं: अम्बाला डिवीज़न के स्कूलों को 72,810 रुपये grants के तौर पर दिये गये थे और इस के मुकाबिले में जालन्धर Division के स्कूलों को 2,39,963 रुपये दिये गये थे और जो औसतन फी स्कूल सरकार की तरफ से दी गई ग्रांट थी वह अम्बाला Division के लिये 3,166 रुपये फी स्कूल है और इस के मुकाबिले में 4,198 रुपये जालन्धर Division के लिये है। और जो ज़िला वाइज़ औसत बैठती है वह मेरे ज़िला अम्बाला के लिये कुल 2,677 रुपये average फी स्कूल बैठती है। यह जो figures मैं दे रहा हूं यह उन figures की बिना पर है जो कि हमें गवर्नमेंट की तरफ से मिलती हैं। इस से आगे एक और statement है।

अगली statement girl schools के बारे में है। अम्बाला में मिलते हैं एक स्कूल को 2,332 रुपये इस से ज़्यादा नहीं और दूसरी तरफ जालन्धर में मिलते हैं 25,868 रुपये यानी 2,668 रु० फी स्कूल।

इस से अगली statement जो है वह है special compensatory grants sanctioned to privately managed school..... इस में 4,200 रु. तो है जालन्धर Division के लिये और 1,284 रु. अम्बाला के लिये। मैं House का ज्यादा वक्त नहीं लेना चाहता। इतना ही बता दूं कि इसी तरह percentage घटती चली जाती है हमारे इलाके की तो सारे अम्बाला डिवीज़न के लिये हैं 2,22,691 और जालन्धर डिवीज़न के लिये हैं 5,53,823 रु.। इस तरह की हालत है हमारी। तो मैं कहना चाहता हूं कि पहले भी हम लोग आवाज उठाते रहे हैं और आज फिर House के अन्दर आवाज़ उठाते हैं। हमारी तरफ के लोगों के अन्दर यह जज़बा बढ़ता गया है। लेकिन जब हम यह कहते हैं कि इन हालात को ठीक करने की कोशिश की जाए तो यह नहीं कि इस बात पर ध्यान दिया जाये कि इन लोगों की जायज़ मांगें पूरी की जाएं, उलटा उन को tease किया जाता है, editorial लिखे जाते हैं। और चूंकि प्रैस इन के पास है इस लिये इस तरह का और propaganda भी किया जाता है। और हमें अपने लोगों के मुफाद के दुश्मन बताया जाता है। अगर यह लोगों के मुफाद की दुश्मनी है तो ऐसे ही सही। मगर अब तो गवर्नमेंट ने इस नारे को अपना लिया है। मैं इस को लबैक कहता हूं। ऐसे फैसले ही होते हैं जो किसी देश को तरक्की की तरफ ले जाते हैं। आप मेरे साथ इत्तफाक करेंगे कि यह चीज़ एक test होती है, एक कसौटी है इस बात की कि गवर्नमेंट की जो organisation है वह ठीक काम कर रही अगर वह अच्छी बातों पर अमल करती है। मैं जानता हूं कि इस गवर्नमैण्ट के जितने अराकीन हैं उन के दिल में एक जज़बा है कि वह एक welfare state बनाना चाहते हैं और इस के लिये काम कर रहे हैं। इन्होंने हमें यकीन दिलाया कि यह हमारे जज़बात ध्यान में रखेंगे मगर हमें जो पुराना तजरुबा है वह यह है कि जो भी कोई चीज़ इस बारे में लिख कर दी जाती है वह रद्दी की टोकरी में डाल दी जाती है। इसी लिये आज साहस करके हम ने आप की विसातत से यह सब कुछ कहा है ताकि record में आ जाये और पहले वाली चीज़ ही न चली आए (घंटी) अब मैं ज्यादा वक्त नहीं लूंगा और आप के हुक्म की तामील करूंगा। कहने का मेरा मतलब यह है कि जो हम ने नारा लगाया है वह ठीक लगाया है और तमाम देश और खास कर हम लोग उम्मीदें बांधे बैठे हैं कि इस पर जल्द अमल किया जायेगा। और कई ऐसी parties हैं जो लोगों को गुमराह कर रही हैं मगर लोगों को यह यकीन हो चुका है कि यह गवर्नमेंट आखिरकार हमें तामीरी तरक्की की तरफ ले जा रही है और मंजिले मकसूद पर पहुंचा देगी। लेकिन अगर उन लोगों को, वक्त के मुताबिक ऊपर न उठाया गया, जो कि पीछे रह गये हैं तो उन लोगों को जिन्होंने हकूमत पर इतनी उम्मीदें बांधी हुई हैं, बड़ा दुख होगा। (घंटी) स्पीकर साहिब, अब मैं बिल्कुल थोड़ा सा taxes और देहाती economy के बारे में कहना चाहता हूं......

**अध्यक्ष महोदय** : आप खुद तो छोड़ते नहीं और इस वक्त का फायदा उठाते हैं। आप बैठें।

(The hon. Member does not give way voluntarily and tries to avail of the opportunity. He may please resume his seat.)

**श्री केशो दास** (पठानकोट) : स्पीकर साहिब, आज जो बजट पेश हुआ है इस में कौन २ सी गलतियां हैं, वह मैं अपने Finance Minister साहिब को बताता हूं ताकि वह

[श्री केशो दास]

इन्हें आइंदा के लिये ठीक कर लें। ( Opposition Benches की तरफ से हंसी) 1947 से लेकर.........

**अध्यक्ष महोदय** : आप इन की ऐसी हरकतों से जोश में मत आयें। ( The hon. Member need not get agitated over these tactics of theirs.)

**श्री केशो दास** : 1947 से लेकर आज तक के जो बजट हैं उन्हें देखें, या पिछले साल के बजट को जब मैंने देखा तो हमारे इलाके के लिये 6 आने के मुताबिक नहीं लगता (Opposition की तरफ से हंसी) यह बजट या तो वज़ीर साहिब ने अपनी गद्दियों के लिये बनाया है या अपने ज़िले के लिये जहां से यह खड़े हुये हैं। पहले जब बजट बनना होता था तो हमें याद कर लिया करते थे मगर इस बार बजट से लोगों की कोई उम्मीदें कायम नहीं हुईं और यह इन की अपनी मर्ज़ी का बजट है। ( Opposition की तरफ से तालियां)

आज जो बजट जारी किया गया है, इस में पिछड़े हुए इलाके को कुछ न कुछ दिया जाना चाहिये था। मेरा इलाका पठानकोट है जहां से राम सिंह वज़ीर हुआ और जो अंग्रेज़ों के खिलाफ लड़ा। इस वजह से वहां से न भरती हुई और न ही वहां के लोगों को मुलाज़मत में लिया गया और न ही इस इलाके में कोई development की scheme जारी की गई। मगर अब भी पिछले 4 साल से वहां पर कोई scheme जारी नहीं की गई। पठानकोट से लेकर डलहौज़ी तक 52 मील का फासला है। लेकिन इतने बड़े इलाके में एक भी high school जारी नहीं हुआ। इसी तरह 4, 5 मील के फासले से पानी लाना पड़ता है। शाहपुर कंडी की पानी की scheme 1948 से चल रही है, मन्ज़ूरी भी हो गई है मगर जारी नहीं हुई। पता नहीं ऐसा क्यों है। इसी ढंग से हस्पतालों का भी यही हाल है। ऐसी चीजें हमारे इलाके को चाहिये मगर कुछ नहीं होता। पानी की स्कीमें भी काफी देर से इसी तरह चली आ रही हैं।

फिर छोटे मुलाज़िमों को लें। सिपाही है, चपड़ासी या Clerk भी है, इन की तनखाहें बहुत थोड़ी हैं। अगर किसी के तीन लड़के हों तो उन को पढ़ाने के लिये, M.A. या B.A. में पढ़ाने के लिये कम से कम 50 रुपये माहवार हरेक पर खर्च करना पड़ेगा। इस तरह 150 रुपये तो यह खर्च हो गया। जब कि उस की तनखाह सारी 60 या 70 रुपये है। इस लिये मैं समझता हूं कि एक आज़ाद मुल्क के अन्दर एक वज़ीर और चपड़ासी में इतना फर्क नहीं होना चाहिये। मैं समझता हूं कि हमें ऐसे बजट पेश करने हैं कि जिस से यहां लोगों में मामूली फर्क ही रह जाए। आज जो T.A. मिलता है वह वज़ीर को 15 रु. और अफसरों को 5 से लेकर 12 रु. तक मिलते हैं मगर एक चपड़ासी को सिर्फ 8 आने मिलते हैं। इसी तरह पुलिस के महकमे में तनखाहें बहुत थोड़ी हैं। एक हवलदार को 55 रुपये मिलते हैं और Sub-Inspector 80 या 120 से शुरु होता है। इस तरह तीन चार ग्रेड हैं। फिर शहरों में जो किराया मकान मिलता है वह 18 रु. है यह इतना थोड़ा है कि वह किसी अच्छे मकान में रहना afford नहीं कर सकते। छोटे शहरों में तो 6 से 9 रुपये तक ही किराया मिलता है। और इस पर एक सिपाही को किराया एक रु. से तीन रुपये तक मिलता है

इस से कैसे कोई मकान किराये पर मिल सकता है ? या तो किराया बढ़ाया जाये या किराए इतने low level पर लाए जायें कि आदमी आजादी की सांस ले सके ।

पिछड़े हुए इलाकों के लिये हस्पतालों वगैरह की बड़ी ज़रूरत है । कहा जाता है कि देहातों के अन्दर खोलेंगे । मैंने अपने इलाके के अन्दर देखा है कि कितना बुरा हाल है । यह कहते हैं कि दूसरी Plan के मातहत खोलेंगे देहात तरक्की करेंगे । मगर दर असल यह बात गलत है । 90 per cent खर्च शहरों के लिये मुकर्रर है (Opposition की तरफ से तालियां ) जितना रुपया बजट में है अगर देहात की सड़कों पर मिट्टी ही डालनी हो तो यह खत्म हो जाए । इन्हों ने जो figures दी हैं कि देहात में इतनी ज्यादा आमदन हुई है --10 या 15 per cent बढ़ गई है यह सब धोखा है । यह सिर्फ इस लिये है कि लोग देख २ कर खुश हों कि हमारे लिये इतना कुछ रखा गया है । दरअसल शहरों के अन्दर सब कुछ किया जाता है ।

आज पन्द्रह २ साल से जो मुलाज़िम permanent नहीं किये गये उन्हें permanent किया जाना चाहिये ।

फिर बिजली की lines खींची जाती हैं और सड़कों और नहरों की तरह बना कर फिर गवर्नमेंट रुपया लेती है और इस तरह बिजली से लोगों को फायदा पहुंच सकता है । लेकिन मैं कहूंगा कि बिजली की जितनी स्कीमें चल रही हैं वह सब अधूरी हैं यह बिजली तो केवल शहरों में रहने वाले ले सकते हैं । दिहातों के अन्दर यह बिजली नहीं जा रही और इस लिये कारखाने नहीं लगाये जा सकते । पिछले चीफ मिनिस्टर साहिब ने यह लफ्ज़ कहे थे कि देहातों के अन्दर बिजली नहीं जायेगी मैं समझता हूं यूरोप और दूसरे देशों में अगर तरक्की हुई है तो वह बिजली से और बिजली को देहातों में पहुंचाने से । मैं समझता हूं कि 1911 के इनसानों के दिमाग में भी बिजली लगानी चाहिये ताकि वह जान सकें कि जब तक बिजली से देहात में तरक्की न होगी शहर कैसे तरक्की कर सकते हैं ।

फिर Income tax की बात है । मैं हैरान हूं कि जहां भी चले जाएं गवर्नमैण्ट कहती है कि यह Income-tax आमदन पर लगाया जाता है पर हम ने मालिया मुआफ कर दिया । वहां ज़रई टैक्स मुआफ नहीं किया । मैं समझता हूं कि गवर्नमेंट कैसे Income-tax लगा सकती है । जब पैदावार ही नहीं तो टैक्स किस पर और फिर मालिया मुआफ कैसा ?

एक अर्ज़ मैं यह करना चाहता हूं कि जब स्कूलों से टीचरों का तबादला किया जाये तो इस तरह से किया जाये कि बच्चों की पढ़ाई का नुकसान न हो और यह तबादले मार्च के महीने में किये जायें । और दूसरे अफसरों के अप्रैल में ताकि काम का हर्ज न हो ।

अब टी. ए. का सवाल है । जहां बड़े अफसरों को यह T. A. दिया जाता है वहां छोटे छोटे मुलाज़िम महरूम रह जाते हैं । इस लिये छोटे मुलाज़िमों को T.A. जल्द मिलना चाहिये क्योंकि उन के पास पैसे नहीं होते उन्हें T.A. advance दे देना चाहिये ।

आज एक नई चीज़ का जिक्र किया जा रहा है कि रिश्वत जोरों पर है । मैं समझता हूं कि 90 per cent Officers रिश्वत खोर हैं और हमारी गवर्नमेंट ने भी इस को माना है । (सरदार अच्छर सिंह छीना : किस ने कहा है) हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने भी कहा है और भी सब ने कहा है । मैं तो यह भी कहूंगा कि 6 महीनों के अन्दर अन्दर

[श्री केशो दास]

corruption खत्म हो जाये अगर हर वज़ीर के accounts की checking की जाए और उस के घर के खर्च को देखा जाये। (प्रशंसा विरोधी दल की ओर से) इस तरह वह रिश्वत न ले सकेंगे। नए वजीरों की भी checking हो। लाखों रुपया का गबन हो रहा है इस लिये शायद यह checking न करवाना चाहें।

आज बजट के अन्दर 48 लाख का घाटा दिखाया गया है लेकिन यह घाटा नहीं इस से 1 करोड़ 47 लाख का मुनाफा हो सकता है। अगर corruption दूर की जाय तो जो नहर के महकमें में खाया जाता है सड़कों के अन्दर खाया जा रहा है वह बचाया जाये। Community Projects में रुपया खूब उड़ाया जा रहा है। फिर जो Community Officers हैं वह ही अच्छे नहीं अगर यह निगरानी कर सकें तो इन Community Projects से रिश्वत खत्म हो सकती है।

फिर यहां Chandigarh के अन्दर २ प्रतिशत के करीब work charged मुलाज़िम हैं। इस work charged को बाकी की establishment के साथ regular किया जाए ताकि इन में रिश्वत न हो।

फिर M.A. तक तालीम free होनी चाहिये ताकि हर आदमी education हासिल कर सके।

फिर law and order में यह कहा गया है कि बहुत अच्छा है। मैं समझता हूं कि स्टेट के लिये law and order बहुत ज़रूरी है लेकिन यह अमन कैसे कायम रखा जा सकता है। अगर अमृतसर में अमन कायम रखा गया तो यह चीफ मिनिस्टर से नहीं बल्कि पुलिस से रहा। अगर आज पुलिस और फौज के इन्तज़ाम से अमन रह सकता है तो यह law and order नहीं। law and order के लिये मुल्क के अन्दर सोचना पड़ता है नहीं तो 1947 के हालात रूनमा हो सकते हैं। फिर अमृतसर में गुरुद्वारे पर छापा मारा गया तो सरकार ने कह दिया कि हम ने कोई order नहीं दिया। मगर देखना यह है कि law and order टूटने न पाये। मुल्क की तरक्की के लिये law and order की ज़रूरत है।

फिर जो सरकार की C.I.D. है वह ऐसी है कि जब कोई report की जाती है तो वह लफ्ज़ ही काट देते हैं मुल्क की हिफाजत के लिये C.I.D. की बहुत जरूरत है। लेकिन हमारी C.I.D. बहुत कमजोर है।

फिर इश्तेमाल चल रहा है लोगों की तीन तीन गांव में ज़मीन है इस लिये इश्तेमाल करते हुए उन्हें दो गांव की ज़मीनों की कीमत दे दी जाए। ताकि मुरब्बे बन्दी ठीक तरह से हो सके।

फिर भाकड़ा-नंगल में जो corrupt अफसर थे उन पर मुकदमे चलाने के लिये enquiry हुई मगर आज तक मुकदमे नहीं चलाये गये। इन मुक़दमों के लिये जो जज मुकर्रर करने थे वह अभी तक तैनात नहीं किये गये। और जो enquiry की report थी 15 सफ़ों की वह अभी तक नहीं छापी गई।

अब भूदान का विषय है। भूदान अच्छी चीज़ है लेकिन भूदान केवल ज़मीनों पर ही नहीं। भूदान स्कूलों, हस्पतालों और technical तालीम के लिये भी दिया जाये 1-2 एकड़ के लिये जिम्मेदारी हो जाये इस से कोई फायदा नहीं। हुश्यारपुर के जिले में एक एक दो दो एकड़ ज़मीन दी गई है लेकिन बंजर ज़मीन दी गई है। इस लिये ऐसे भूदान का क्या लाभ हो सकता है ? मैं समझता हूं कि Agriculture Inspector मुकर्रर होना चाहिये और वह जमीन की हालत देखे।

**ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਇਕਬਾਲ ਸਿੰਘ** (ਜਗਰਾਓਂ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਬਜਟ ਸਪੀਚ ਦਿੰਦੇ ਹੋਏ ਅਸਾਡੇ ਮੁਹਤਰਿਮ ਫਿਨਾਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਇਹ ਇਕ ਅਹਿਮ ਬਜਟ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਅਹਿਮੀਅਤ ਦੇ ਕਾਰਨ ਦਸਦਿਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕਿਹਾ ਕਿ ਇਕ ਤਾਂ ਇਹ ਬਜਟ ਇਸ ਲਈ ਅਹਿਮੀਅਤ ਰਖਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਇਸ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦਾ ਆਖਰੀ ਬਜਟ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜਾ ਇਸ ਲਈ ਕਿ ਪਹਿਲੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਖਤਮ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾਂ ਪਲਾਨ ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਇਹ ਪਲਾਨ ਤਿਆਰ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਅਗਲੇ ਸਾਲ ਵਿਚ ਇਸ ਤੇ ਅਮਲ ਸ਼ੁਰੂ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ। ਇਸ ਬਜਟ ਦੀ ਇਹ ਵੀ ਅਹਿਮੀਅਤ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਪਹਿਲਾਂ ਤਾਂ ਡਿਫਿਸਟ ਬਜਟ ਸ਼ੁਰੂ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਪਰ ਇਕ ਮਿਰਾਕੂਲਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਇਹ ਆਖਰ ਵਿਚ ਸਰਪਲਸ ਬਣਾ ਕੇ ਵਿਖਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾਏ ਗਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਭਾਰ ਆਮ ਜਨਤਾ ਤੇ ਨਹੀਂ ਪਾਇਆ ਗਿਆ ਕਿਉਂ ਜੋ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਸੋਸ਼ਲਿਸਟਿਕ ਪੈਟਰਨ ਆਫ ਸੁਸਾਇਟੀ ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਟੈਕਸਾਂ ਦਾ ਭਾਰ ਮੋਟੇ ਕੰਧਿਆਂ ਤੇ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿਉਂਜੋ ਇਸ ਭਾਰ ਨੂੰ ਉਹ ਸਹਿਨ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ ਜੇਕਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਲਾਂ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਪੇਸ਼ ਕਰਾਂ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕੋਈ ਹਰਜ ਨਹੀਂ।

ਬਜਟ ਵਿਚ ਟੈਕਸਾਂ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਆਇਆ ਹੈ। ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਟੈਕਸਾਂ ਵਿਚ ਵਿਚਾਰੇ ਮੁਸਾਫਰ ਨਹੀਂ ਛਡੇ ਗਏ। ਪੈਸੰਜਰ ਟੈਕਸ ਲਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਹ ਵੀ ਮਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਿਨਮਾ ਵਾਲਿਆਂ ਅਤੇ ਹੋਰ ਕਿਤਿਆਂ ਵਾਲਿਆਂ ਲਈ ੬ ਹਜ਼ਾਰ ਤੋਂ ਉਪਰ ਪ੍ਰੋਫੈਸ਼ਨਲ ਟੈਕਸ ਲਗਾਣ ਵਿਚ ਰੀਲੀਫ਼ ਵੀ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਫਿਰ ਵੀ ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਟੈਕਸਾਂ ਨੂੰ ਲਗਾ ਕੇ ਜਾਂ ਆਮਦਨੀ ਦੇ ਤਰੀਕੇ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਟੈਕਸਾਂ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਦੇਣੀ ਕੋਈ ਚੰਗੀ ਗਲ ਨਹੀਂ ਨਾਲੇ 30 ਕਰੋੜ ਦੇ ਬਜਟ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਟੈਕਸਾਂ ਰਾਹੀਂ ਇਕਠੀ ਕੀਤੀ 47 ਲਖ ਰੁਪਏ ਦੀ ਆਮਦਨੀ ਨਾਲ ਕੋਈ ਫਰਕ ਨਹੀਂ ਪੈਣ ਲਗਾ। ਅਤੇ ਇਹ ਕੋਈ ਅਜਿਹੀ ਰਕਮ ਨਹੀਂ ਜਿਸ ਨਾਲ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਕੋਈ ਭਾਰਾ ਖਰਚ ਮੀਟ ਹੋ ਸਕੇ।

ਫਿਰ ਇਹ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪਹਿਲਾ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਕਾਮਯਾਬ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨਾਲ ਤਾਂ ਨੀਂਹ ਰੱਖੀ ਗਈ ਹੈ ਫਾਊਂਡੇਸ਼ਨ ਰੱਖੀ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਰਾਹੀਂ ਇਸ ਉਤੇ ਸੁਪਰ ਸਟਰਕਚਰ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇਗੀ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਨੀਂਹ ਹੀ ਨਹੀਂ ਰੱਖੀ ਗਈ। ਜਿਹੜੀ foundation ਰੱਖੀ ਗਈ ਹੈ ਉਹ ਕਿਤੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨਜ਼ਰ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਤੇ ਨਜ਼ਰ ਹੀ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਨੂੰ ਵੇਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦੇ ਵਿਚ ਹੀ ਵੇਖ ਲਵੋ। ਰਿਕਸ਼ਾ ਡਰਾਈਵਰਾਂ ਦੀ ਹੀ ਹਾਲਤ ਵੇਖ ਲਵੋ।

5 P.M.

[ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਇਕਬਾਲ ਸਿੰਘ]
ਮੈਨੂੰ ਕਲ ਰਿਕਸ਼ਾ ਦੇ ਵਿਚ ਬੈਠ ਕੇ ਇਕ ਰਿਕਸ਼ਾ ਡਰਾਈਵਰ ਦੇ ਨਾਲ ਜਾਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਮਿਲਿਆ। ਉਸਦੀ ਹਾਲਤ ਇਨੀ ਮੰਦੀ ਸੀ ਕਿ ਵੇਖੀ ਨਹੀਂ ਜਾ ਸਕਦੀ ਸੀ। ਉਸਦੀ ਪਾਟੀ ਹੋਈ ਕਮੀਜ਼ ਅਤੇ ਪਾਟੀ ਧੋਤੀ ਸੀ ਜ਼ਿਸਦੇ ਨਾਲ ਕਿ ਉਸਦਾ ਅਧਾ ਬਦਨ ਢਕਿਆ ਹੋਇਆ ਸੀ ਅਤੇ ਅਧਾ ਬਦਨ ਨੰਗਾ ਸੀ। ਮੈਂ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹੋ ਜਿਹੀ ਗਲ ਅਜ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਵੀ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਹੈ ਓਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਖਾਣ ਨੂੰ ਰੋਟੀ ਅਤੇ ਪਹਿਨਣ ਨੂੰ ਕਪੜਾ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ। ਇਥੇ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ standard of living ਬੜਾ ਉੱਚਾ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਅਤੇ ਹੋਰ ਉੱਚਾ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਕਰ ਤੁਸੀਂ standard of living ਵੇਖਣਾ ਹੈ ਤਾਂ common man ਦਾ ਵੇਖੋ। standard of living ਦਾ ਪਤਾ ਅਮੀਰਾਂ ਤੋਂ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ। ਤੁਸੀਂ common man ਵਲ ਵੇਖੋ ਪਿੰਡਾਂ ਵਲ ਵੇਖੋ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ਲੋਕੀਂ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇ ਥਲੇ ਦਬੇ ਹੋਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੋ ਵੇਲੇ ਖਾਣ ਲਈ ਰੋਟੀ ਨਹੀਂ ਨਸੀਬ ਹੁੰਦੀ ਅਤੇ ਸ਼ਰੀਰ ਢਕਣ ਲਈ ਕਪੜਾ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ। ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਉਤੇ ਬੜਾ ਪੈਸਾ ਖਰਚ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਵੀ ਮਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਰੁਪੈਇਆ ਖਰਚ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਬੜੇ plan ਬਣ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕਰੋੜਾਂ ਅਤੇ ਅਰਬਾਂ ਰੁਪੈਏ ਖਰਚ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ ਪਰ ਮੈਂ ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਰੁਪੈਏ ਦਾ ਜਾਇਜ਼ ਖਰਚ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸਹੀ ਇਸਤੇਮਾਲ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਰੁਪੈਇਆ ਰਿਸ਼ਵਤ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਵਡੇ ਵਡੇ ਆਦਮੀਆਂ ਦੀਆਂ ਜੇਬਾਂ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ official ਪਾਰਟੀ ਦੀ ਵਲੋਂ ਹੋਈਆਂ ਦੋ ਤਿਨ speeches ਨੂੰ ਛਡਕੇ ਜੇਕਰ ਬਾਕੀ ਸਜਣਾਂ ਦੀਆਂ speeches ਨੂੰ ਵੇਖਿਆ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ speech ਦੇ ਪਹਿਲੇ ਅਤੇ ਆਖਰੀ ਥੋੜੇ ਜਿਨੇ ਹਿੱਸੇ ਨੂੰ ਛਡ ਕੇ ਜਿਸ ਦੇ ਵਿਚ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਹੈ ਵੇਖਿਆ ਜਾਏ ਅਤੇ ਪੜ੍ਹਿਆ ਜਾਏ ਤਾਂ ਉਹ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਾਲੂਮ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਉਹ opposition benches ਦੀ ਵਲੋਂ ਹੀ ਹੋਈਆਂ ਹਨ opposition benches ਦੀ speeches ਦੇ ਵਿਚ ਹੀ ਨਹੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ speeches ਦੇ ਵਿਚ ਭਰਸ਼ਟਾਚਾਰ ਅਤੇ corruption ਦਾ ਬੜੇ ਜ਼ੋਰ ਨਾਲ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਇਹ ਹੈ ਵੀ ਕਾਫ਼ੀ ਅਤੇ ਬੜੇ ਜ਼ੋਰ ਸ਼ੋਰ ਦੇ ਨਾਲ ਜਾਰੀ ਹੈ। paper ਦੇ ਉਤੇ ਜੇਕਰ ਸਕੀਮਾਂ ਅਤੇ ਕਾਰਵਾਹੀਆਂ ਪੜ੍ਹੀਆਂ ਜਾਣ ਤਾਂ ਤੇ ਇਹ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ corruption ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਅਤੇ ਖਤਮ ਕਰਨ ਲਈ ਬੜੇ ਜ਼ੋਰ ਸ਼ੋਰ ਦੇ ਨਾਲ ਜੱਦੋ ਜਹਿਦ ਜਾਰੀ ਹੈ। ਇਹ ਜ਼ਾਹਿਰ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜਿਸਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਹਟਾਣ ਲਈ ਬੜੀ ਨੱਠ ਦੋੜ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਪਹਿਲਾਂ Anti-Corruption Committee ਬਣਾਈ ਗਈ ਅਤੇ ਉਸਨੂੰ ਹਟਾ ਕਿ ਹੁਣ ਇਕ ਨਵਾਂ ਵਖਰਾ department ਹੀ ਖੋਲ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਉਸਨੂੰ ਹੁਣ Anti-Corruption Department ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਬੜੇ section ਬਣਾਏ ਗਏ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕਾਫੀ ਚਰਚਾ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ। ਕੋਈ ਸਤ ਅਠ section ਉਸਦੇ ਵਿਚ ਕਾਇਮ ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ ਮਸਲਨ Intelligence Section, Prosecution Section, Detection Section, Investigation Section, Flying Squad ਵਗੈਰਾ ਸਭ sections ਹਨ। ਇਨੇ sections ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਹੁੰਦੇ ਹੋਇਆਂ ਇਨੇ ਬੜੇ department ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਹੁੰਦੇ ਹੋਇਆਂ ਵੀ government benches

ਦੀ ਵਲੋਂ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ corruption ਘਟੀ ਨਹੀਂ ਪਰ ਹੋਰ ਅਗੇ ਤੋਂ ਅਗੇ ਵਧਦੀ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਵਧਦੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਜਦੋਂ opposition ਵਾਲੇ ਅਤੇ government benches ਵਾਲੇ ਵੀ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਸੁਣਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਇਸ ਗਲ ਦੇ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਰਹਿੰਦਾ ਕਿ ਰਿਸ਼ਵਤ ਹੈ ਅਤੇ ਜ਼ੋਰ ਸ਼ੋਰ ਦੇ ਨਾਲ ਹੈ। ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦਾ ਸਬੂਤ ਲੇਣ ਲਈ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਕ ਭਾਖੜਾ ਨੰਗਲ ਦੀ ਹੀ ਮਿਸਾਲ ਕਾਫੀ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਇਕ ਭਾਈ ਚਾਰੇ ਦਾ ਅੱਡਾ ਬਣਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਉਥੇ ਬਡੇ ੨ ਅਫਸਰਾਂ ਨੇ ਆਪਣੇ ਹੀ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰ ਅਤੇ ਸਿਫਾਰਸ਼ੀ ਆਦਮੀ ਨੌਕਰੀਆਂ ਵਿਚ ਰੱਖੇ ਹੋਏ ਹਨ। ਹੋਰ ਤਾਂ ਉਥੇ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਨੌਕਰੀ ਲਭ ਹੀ ਨਹੀਂ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਨਾਮ ਨਹੀਂ ਲੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਪਰ ਮੈਂ ਇਨਾਂ ਹੀ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਇਸ ਕਿਤੇ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਦੇ ਨਾਲ ਨਿਚਲੀ services ਵੀ demoralise ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ ਅਤੇ corruption ਦਾ ਬਾਜ਼ਾਰ ਗਰਮ ਹੈ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਹ ਰਿਸ਼ਵਤ ਦਾ ਬਾਜ਼ਾਰ ਉਥੇ ਹੀ ਗਰਮ ਨਹੀਂ ਹਰ ਜਗ੍ਹਾਂ ਹੀ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ ਇਹ ਤਾਂ ਮੈਂ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦਿੱਤੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ corruption ਖਤਮ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ। ਇਨ੍ਹਾਂ department ਦੇ ਖੋਲੇ ਜਾਣ ਨਾਲ ਹੀ corruption ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ ਕੁਝ ਅਮਲੀ ਕਦਮ ਉਠਾਓ ।

ਫੇਰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਬਣਾ ਕੇ village administrative unit ਬਣਾ ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਬੜਾ ਕੰਮ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਨਸਾਫ ਸਸਤਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਰਿਸ਼ਵਤ ਜਾਰੀ ਹੋ ਗਈ ਹੈ । ਪਾਰਟੀ ਬਾਜ਼ੀ ਵਧ ਗਈ ਹੈ, ਝਗੜੇ ਫਸਾਦ ਵਧ ਗਏ ਹਨ । ਇਹ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਕੀ ਕਰਦੀਆਂ ਹਨ। ਇਕ ਜਗ੍ਹਾ ਦੀ development ਕਰਦੇ ਨੇ ਤੇ ਦੂਜੀ ਜਗ੍ਹਾ ਨੂੰ neglect ਕਰ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਪਾਰਟੀ ਬਾਜ਼ੀ ਦੇ basis ਉਤੇ ਕੰਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ dissatisfaction ਵਧਾ ਦਿਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਝਗੜੇ ਫਸਾਦ ਵਧਾ ਦਿਤੇ ਹਨ । ਕਿਹਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ administration ਨੂੰ decentralise ਕਰਕੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਅਤੇ ਆਮ ਗਰੀਬ ਜਨਤਾ ਨੂੰ ਇਨਸਾਫ ਦਰਵਾਜ਼ੇ ਉਤੇ ਦੇ ਰਹੇ ਹਾਂ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਇਨਸਾਫ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ executive ਨੂੰ judiciary ਤੋਂ ਅਲਗ ਕਰੋ। ਕਈ ਦਫਾ ਇਸ ਬਾਰੇ ਕਿਹਾ ਜਾ ਚੁਕਿਆ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਨੂੰ ਜੁਦਾ ਜੁਦਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਬਲਕਿ ਇਹ ਹੁਣ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਦੋਵੇਂ executive ਅਤੇ judiciary ਦੇ ਇਖਤਿਆਰ ਦਿੰਦੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਤਾਕਿ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਰੋਬ ਕਾਇਮ ਰਖਨ ।

ਮੈਂ political sufferers ਦੇ ਬਾਰੇ ਵੀ ਕੁਝ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਇਨ੍ਹਾਂ political sufferers ਦੀ ਇਮਦਾਦ ਲਈ ਪਹਿਲਾਂ ਪੰਜ ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਸੀ ਹੁਣ ਅੱਠ ਲਖ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਪਰ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਕ fixed date ਮੁਕੱਰਰ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ sufferers ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਉਸ date ਤਕ ਪਹੁੰਚ ਜਾਣ ਉਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਕੋਈ ਅਰਜ਼ੀ ਨਹੀਂ ਲਈ ਜਾਵੇਗੀ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ consider ਕੀਤੀ ਜਾਵੇਗੀ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ political sufferers ਲਈ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ date ਮੁਕੱਰਰ ਕਰ ਦੇਣਾ ਕੋਈ ਚੰਗੀ ਗਲ ਨਹੀਂ

[ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਇਕਬਾਲ ਸਿੰਘ]

ਹੈ । ਇਹ political sufferers ਉਹ ਲੋਕ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਆਜ਼ਾਦ ਕਰਾਉਣ ਲਈ ਅਤੇ ਇਸ National Government ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਕਰਣ ਲਈ ਆਪਣਾ ਸਭ ਕੁਝ ਕੁਰਬਾਨ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਪਰ ਅਜ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਖਾਣ ਲਈ ਰੋਟੀ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਪਹਿਨਣ ਲਈ ਕਪੜਾ ਨਹੀਂ । ਇਹ ਜਿਹੜੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ date ਦਾ ਪਤਾ ਹੀ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਕ ਸਜਣ ਦਾ case ਦਸਦਾ ਹਾਂ ਜਿਸ ਦਾ ਕਿ ਮੈਨੂੰ personally ਪਤਾ ਹੈ । ਉਸ ਵਿਚਾਰੇ ਦੀ ਅਜ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਰੋਟੀ ਕਪੜੇ ਤੋਂ ਤੰਗ ਹੈ। ਉਸ ਨੂੰ ਰਜ ਕੇ ਰੋਟੀ ਖਾਣ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਪਹਿਨਣ ਲਈ ਉਸ ਦੇ ਪਾਸ ਕਪੜਾ ਨਹੀਂ ਉਸ ਨੂੰ ਅਜ ਤਕ ਕੋਈ relief ਨਹੀਂ ਮਿਲੀ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਕਹਿਣ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ political sufferers ਨੂੰ claims ਕਰਣ ਲਈ time bar ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ date ਨੂੰ extend ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਜਿਹੜੇ claim ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਲਗਾ ਉਹ ਵੀ ਅਰਜ਼ੀ ਦੇ ਸਕਣ ਅਤੇ relief ਹਾਸਿਲ ਕਰ ਸਕਣ ।

Health ਦੇ ਬਾਰੇ ਵੀ ਇਥੇ ਬੜਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ Medical Colleges ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾ ਰਹੇ ਨੇ ਹਸਪਤਾਲ ਅਤੇ dispensaries ਖੋਲੀਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਬੜੇ ੨ ਅੱਛੇ ੨ ਡਾਕਟਰ ਰਖੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ । ਪਰ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਜਾਕੇ ਵੇਖੋ ਕਿ ਉਥੇ ਕੀ ਹਾਲ ਹੈ । ਉਥੇ ਹਸਪਤਾਲ ਅਜਿਹੇ ਕਾਇਮ ਕੀਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਜਿੱਥੇ ਕਿ ਕਾਤਲਾਂ ਨੂੰ ਜਗਾ ਮਿਲ ਸਕੇ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਹਸਪਤਾਲ ਨਹੀਂ ਬੁਚੜਖਾਨੇ ਖੋਲ੍ਹੇ ਗਏ ਹਨ । ਕਹਿਣ ਨੂੰ ਤਾਂ ਉਹ dispensaries ਹਨ ਪਰ ਉਥੇ medicine ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਪਿਲਾ ਪਿਲਾ ਕੇ ਮਾਰਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਜਿੱਥੇ ਕਿਤੇ medicine ਹੈ ਉਥੇ ਡਾਕਟਰ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਅਤੇ ਜਿੱਥੇ ਕਿਤੇ ਡਾਕਟਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਥੇ ਕੋਈ medicine ਹੀ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ ਇਹ ਹੈ health ਦੀ development ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਵੇਖ ਰਹੇ ਹਾਂ ।

ਹੁਣ ਮੈਂ education ਵਲ ਆਉਂਦਾ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ education ਦੇ ਵਿਚ ਵੀ ਬੜਾ ਅਜੀਬ ਨਜ਼ਾਰਾ ਨਜ਼ਰ ਆਉਂਦਾ ਹੈ । ਅਸੀਂ 1st Five-Year Plan ਵੀ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜਾ plan ਵੀ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਦਾ draft ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕੁਲ 7 % ਰੁਪਏ ਦੀ education ਲਈ ਗੁੰਜਾਇਸ਼ ਰੱਖੀ ਗਈ ਹੈ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਸ ਮੁਲਕ ਦੇ ਵਿਚ 7 % ਰੁਪਿਆ education ਤੇ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ education ਨੂੰ neglect ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਉਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ । Education ਹੀ ਇਕ ਐਸਾ ਜ਼ਰੀਆ ਹੈ ਜਿਸ ਦੇ ਨਾਲ ਕਿ ਅਸੀਂ ਮੁਲਕ ਨੂੰ ਉਚਾ ਚੁਕ ਸਕਦੇ ਹਾਂ । ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਰੋਟੀ ਕਪੜਾ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੇ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ education ਤਾਂ ਚੰਗੀ ਦਿਉ । ਜੇਕਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ education ਚੰਗੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਰੋਟੀ ਅਤੇ ਕਪੜਾ ਖੁਦ ਹੀ ਪੈਦਾ ਕਰ ਲੈਣਗੇ

education ਦੇ ਹੋਣ ਦੇ ਨਾਲ ਗਰੀਬ ਅਤੇ ਅਮੀਰ ਨੂੰ ਬਰਾਬਰ ਦਾ ਮੌਕਾ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ socialistic pattern of society ਲਿਆਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ education ਦਿਓ। ਫੇਰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ electricity ਬਹੁਤ ਪੈਦਾ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਮੁਲਕ ਦੇ ਵਿਚ revolutionary change ਲਿਆ ਦੇਵੇਗੀ ਪਰ ਜੇ ਕਰ ਤੁਸੀਂ revolutionary change ਲਿਆਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਵੀ ਦਿਓ। ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ electricity ਬੜੀ ਆਹਿਸਤਾ ਆਹਿਸਤਾ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਤਾਂ ਇਹ ਪਹੁੰਚ ਹੀ ਨਹੀਂ ਰਹੀ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਤਕ ਇਹ ਪਿੰਡ ਦੇ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚਾਈ ਜਾਂਦੀ change ਨਹੀਂ ਆ ਸਕਦੀ ਮੈਂ ਇਥੇ ਇਹ ਵੀ ਦਸ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾਂ ਹਾਂ ਕਿ ਅਜੇ ਤਕ ਹਲਵਾਰਾ Aerodrome ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਗਈ।। ਜਗਰਾਓਂ ਅਤੇ ਰਾਏ ਕੋਟ ਵਾਲੀ line ਤੇ ਤਾਂ ਇਹ ਪਹੁੰਚ ਗਈ ਹੈ ਪਰ ਜਿਸ ਪਾਸਿਓਂ ਹਲਵਾਰਾ ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਜਾਣੀ ਸੀ ਉਧਰ ਨਹੀਂ ਪੁਜੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਜਿਥੇ ਹਲਵਾਰਾ aerodrome ਜੈਸੀ ਜਗਾਹ ਨੂੰ electricity ਨਹੀਂ ਮਿਲੀ ਉਥੇ ਅਸੀਂ ਪਿੰਡਾਂ ਲਈ ਕਿਥੇ expect ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ? ਕੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ revolutionary change ਆ ਸਕਦੀ ਹੈ ? ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਕਰ ਤੁਸੀਂ ਕੋਈ ਮੁਲਕ ਦੇ ਵਿਚ revolutionary change ਲਿਆਂਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ education ਵਲ ਵੀ impetus ਦਿੱਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਮਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ university ਲਈ ਇਕ healthy feature ਆਂਉਦਾ ਹੈ ਕਿ university ਨੂੰ ਅਗਲੇ plan ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ ਲਖ ਰੁਪੈਇਆ ਮਿਲੇਗਾ ਅਤੇ disrupted educational institutions ਨੂੰ ਵੀ ਇਕ ਲਖ ਰੁਪੈਇਆ ਮਿਲੇਗਾ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਚੰਗੀ ਗਲ ਹੈ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਵੀ ਵੇਖਦਾ ਹਾਂ ਕਿ primary education ਅਜੇ ਤਕ compulsory ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾਂ ਹੀ ਉਸ ਨੂੰ compulsory ਕਰਨ ਲਈ ਹੁਣ ਕੋਈ ਸਾਧਨ ਢੂੰਢੇ ਗਏ ਹਨ। Multi-purpose schools ਦਾ ਵੀ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਹ ਵੀ ਇਕ ਚੰਗਾ ਹੀ feature ਹੈ। ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ system of education ਨੂੰ change ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ teachers ਵਲ ਵੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ standard ਬਹੁਤ low ਹੈ ਉਸਨੂੰ ਉਚਾ ਕਰਨ ਦੀ ਬੜੀ ਜਰੂਰਤ ਹੈ। ਜੇ ਕਰ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਕਿ education ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਮਿਲੇ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ standard ਵੀ ਚੰਗਾ ਕਰੋ। ਇਥੇ ਇਹ ਵੀ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਕੂਲ ਅਤੇ colleges ਬਹੁਤ ਹੋ ਗਏ ਹਨ। ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਜਾਣਨਾ ਚਾਂਹੁਦਾ ਹਾਂ ਇਨਾਂ schools ਅਤੇ colleges ਦੇ ਵਿਚ Government ਦੇ ਕਿੰਨੇ ਹਨ ਅਤੇ private ਕਿੰਨੇ ਹਨ। Government ਇਨ੍ਹਾਂ ਉਤੇ ਕਿੰਨਾ ਖਰਚ ਕਰਦੀ ਅਤੇ private enterprise ਕਿੰਨਾਂ ਹੈ। ਜੇਕਰ Government ਅਤੇ private ਰੁਪੈਇਆ ਖਰਚ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਸਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ outcome ਦੇ ਨਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਤਾਂ ਇਕ opposite ਚੀਜ਼ ਬਣ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਜੇ ਕਰ Government ਰੁਪੈਇਆ ਜ਼ਿਆਦਾ ਖਰਚ ਕਰਦੀ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ outcome ਬਹੁਤ ਘਟ ਹੈ ਅਤੇ ਜੇਕਰ private ਰੁਪੈਇਆ ਥੋੜਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ outcome ਬਹੁਤ ਵਧ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਵੇਖਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਰੁਪੈਇਆ ਖਰਚ ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਉਸਦੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ outcome ਨਿਕਲੇ।

[ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਇਕਬਾਲ ਸਿੰਘ]

ਇਸ ਦੇ ਬਾਅਦ Scheduled Castes ਤੇ backward classes ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਆਉਂਦਾ ਹੈ। ਇਕ ਪਾਸੇ Scheduled Castes ਦੇ ਲੋਕ ਚੀਖ ਪੁਕਾਰ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ interests safe ਨਹੀਂ ਉਧਰ backward classes ਦੇ ਲੋਕ ਉਠ ਕੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਨੂੰ neglect ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ constituency ਨੂੰ neglect ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਉਸ ਦੇ interests ਵੀ safe ਨਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੇ। ਸਾਲ 1955-56 ਵਿਚ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ 23.34 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਸੀ ਹੁਣ 32. 24 ਲੱਖ ਹੈ ਤੇ Second Five Year Plan ਵਿਚ 1,53,00,000 ਰੁਪਏ ਦਾ provision ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਹੁਣ ਵੀ cry ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਤੇ ਮਾਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਹਾਲੇ ਵੀ ਜ਼ਿਆਦਾ provision ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਸਾਨੂੰ ਇਸ ਤੇ satisfied feel ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ।

ਇਸ ਬਜਟ ਤਕਰੀਰ ਵਿਚ co-operation ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਕਿ co-operative system ਇਕ ਇਹੋ ਜਿਹਾ system ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਉਨਤੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਜੇ ਪੇਂਡੂ ਲੋਕਾਂ ਵਲ ਧਿਆਨ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗੇ ਗਾ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ out-look ਨਹੀਂ ਬਦਲਿਆ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ individualistic out-look ਹੈ। Co-operative societies ਠੀਕ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀਆਂ, consolidation ਤੇ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਪਰ co-operative basis ਤੇ agriculture ਨੂੰ mechanized ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਵਡੇ ਵਡੇ landlords ਨੇ tractors ਇਸਤੇਮਾਲ ਕਰਨੇ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦਿਤੇ ਹਨ ਪਰ ਆਮ ਲੋਕਾਂ ਕੋਲ ਜ਼ਮੀਨ ਵਾਸਤੇ improved agricultural implements ਨਹੀਂ। ਜਦ ਤਕ ਸਾਰਾ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦਾ ਕੰਮ co-operative basis ਤੇ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਓਦੋਂ ਤਕ ਅਸੀ agriculture ਤੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਉਠਾ ਸਕਾਂਗੇ। Co-operation ਲਈ 11,77,000 ਰੁਪਿਆ ਪਹਿਲੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਸੀ। ਹੁਣ 2.5 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ Second Five Year Plan ਵਿਚ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਕਾਗਜ਼ਾਂ ਉਤੇ ਤੇ ਇਹ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਸੋਹਣੀਆਂ ਲਗਦੀਆਂ ਹਨ ਪਰ ਜੇਕਰ ਅਮਲ ਵੇਖਿਆ ਜਾਏ ਤਾਂ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਤੇ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਮਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ। Let us hope for the better। ਜੇ ਰੁਪਏ ਦਾ right ਇਸਤੇਮਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਤਾਂ ਸ਼ਾਇਦ ਚੰਗੀ ਹਾਲਤ ਪੈਦਾ ਹੋ ਸਕੇ। ਜਿੱਥੋਂ ਤਕ Government Benches ਦਾ ਤਅਲੁੱਕ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਵੀ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ administration ਵਿਚ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਵਲੋਂ ਮਦਾਖ਼ਲਤ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਹਰ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ interference ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਤਕ ਲੋਕਾਂ ਦਾ mental outlook ਨਹੀਂ ਬਦਲਦਾ ਕੌਮ ਤੇ ਮੁਲਕ ਦੇ ਲੋਕ ਸੱਚੇ ਸੇਵਾਦਾਰ ਨਹੀਂ ਬਣਦੇ ਉਦੋਂ ਤਕ ਇਸ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨਹੀਂ ਸੁਧਰ ਸਕਦੀ। ਜਿਹੜਾ ਰੁਪਿਆ ਅਸੀਂ Central Government ਕੋਲੋਂ ਉਨਤੀ ਦੇ ਕੰਮ ਲਈ ਲੈਂਦੇ ਹਾਂ ਉਹ ਕਰਜ਼ਾ ਅਸਾਂ ਮੋੜਨਾ ਵੀ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਰੁਪਏ ਨੂੰ ਠੀਕ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਵਰਤੋਂ ਵਿਚ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਬੈਂਚਾਂ ਤੋਂ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਰੁਪਏ ਨੂੰ lavishly ਤੇ heartlessly ਇਸਤੇਮਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਗਲ ਤੋਂ

ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਕਿ agriculture ਨੂੰ impetus ਦਿੱਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਪਹਿਲੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਯੋਜਨਾ ਦਾ ਨਿਸ਼ਾਨਾ ਪੂਰਾ ਹੋ ਚੁਕਿਆ ਹੈ। ਦੂਜੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਯੋਜਨਾ ਦੇ ਅਨੁਸਾਰ agriculture ਸੰਬੰਧੀ ਸਹੂਲਤਾਂ ਹਰ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਣਗੀਆਂ ਤੇ Seeds Farms ਬਣਾਏ ਜਾਣਗੇ। Seeds Testing Laboratory ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ establish ਕੀਤੀ ਜਾਏਗੀ। ਇਹ ਸਾਰੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕਾਗਜ਼ ਤੇ ਬੜੀਆਂ ਸੋਹਣੀਆਂ ਪ੍ਰਤੀਤ ਹੁੰਦੀਆਂ ਨੇ। ਜੇ ਅਸੀ ਵੇਖੀਏ ਕਿ ਆਇਆ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰਾਂ ਦਾ status ਉੱਚਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਜਾ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਇਸ ਦਾ ਜਵਾਬ ਨਾਂਹ ਵਿਚ ਮਿਲਦਾ ਤੇ ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਸਾਡੇ ਪਿੜ ਪੱਲੇ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਪੈਂਦਾ। ਫਿਰ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ consolidation ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਬੜਾ ਚਰਚਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤੇ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਕੰਮ Second Five Year Plan ਵਿਚ ਬਿਲਕੁਲ ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਏਗਾ ਤੇ ਅਸੀ ਬੜੇ ਖੁਸ਼ਹਾਲ ਨਜ਼ਰ ਆਵਾਂਗੇ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ consolidation ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਉਸ ਤੋਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰੀ ਅਫਸਰ ਪੂਰੀ ਜ਼ਿਮੇਂਦਾਰੀ ਨਾਲ ਆਪਣਾ ਕੰਮ ਨਿਭਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਕਈ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਪਿੰਡ ਹਨ ਜਿਥੇ consolidation ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਉਥੇ 80 ਕਰਮਾਂ ਤਕ ਜ਼ਮੀਨ landowners ਨੂੰ ਛੱਡ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਹੈ। ਆਮ ਤੌਰ ਤੇ ਇਸ ਤੋਂ ਅੱਧੀ ਜ਼ਮੀਨ ਛਡੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਬਾਕੀ ਦੀ ਅੱਧੀ ਜ਼ਮੀਨ ਨੂੰ consolidation ਲਈ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। Consolidation ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਘਟ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਤੇ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਮਜ਼ਬੂਤੀ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਅਲਾਵਾ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਮੈਂ ਆਪ ਦੁਆਰਾ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਸੜਕਾਂ ਤੇ ਰਸਤੇ ਬਣਾਏ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਪਹਿਲਾਂ 6 ਕਰਮਾਂ ਦੀ ਸੜਕ ਬਣਾਈ ਗਈ ਸੀ ਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਮਗਰੋਂ 4 ਕਰਮਾਂ ਦੀ ਕਰ ਲਈ ਹੈ। ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ consolidation ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਨੇ ਕੋਈ ਦਖਲ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਕਿ ਸੜਕ 6 ਕਰਮਾਂ ਦੀ ਰਹਿਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ।

ਆਖਰੀ ਚੀਜ਼ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਆਪਣਾ mental outlook ਬਦਲਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਕਈ ਆਦਮੀ communalists of the first order ਹਨ। ਅਸੀਂ ਕਹਿ ਰਹੇ ਸਾਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਮੰਗ ਕਿਸੇ principle ਦੇ ਅਧਾਰ ਤੇ ਹੈ। ਅਸੀ ਠੀਕ ਮੰਗ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ। ਅਸੀਂ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ demonstration ਕਰਨੀ ਬੰਦ ਕੀਤੀ। ਹੁਣ ਸਾਨੂੰ Central Government ਵਲੋਂ offer ਆਈ ਹੈ। ਉਸ ਨੂੰ ਵਿਚਾਰ ਹੇਠ ਰਖਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਕਿ ਇਸ ਵੇਲੇ international ਹਾਲਾਤ ਕੀ ਹਨ, ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਦੇ border ਦੀ ਹਾਲਤ ਕੀ ਹੈ ਅਸਾਂ ਉਸ offer ਨੂੰ ਜੀ ਆਇਆਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹੋਏ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਆਪਣੀ co-operation ਦਿੱਤੀ ਹੈ। ਜੇ ਕੋਈ ਵਯਕਤੀ ਇਸ ਮਿਲ ਵਰਤਨ ਦੀ offer ਨੂੰ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਰੰਗ ਵਿਚ ਲੈਣ ਤਾਂ ਇਸ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸਾਡੇ ਮੰਦੇ ਭਾਗ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੇ। ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੇਰੇ ਇਕ ਮਿਤ੍ਰ ਜਿਹੜੇ Government Benches ਤੇ ਬੈਠਦੇ ਹਨ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਸਾਨੂੰ communalism ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਦੋਵੇਂ ਵੀਰ ਇਕਠੇ ਹੋ ਜਾਣ ਤਾਂ ਉਹ ਦਿਨ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਜਦੋਂ communalism ਇਸ ਪ੍ਰਾਂਤ ਤੋਂ ਹਮੇਸ਼ਾ ਲਈ ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ।

राए रघुबीर सिंह (सिराज) : अध्यक्ष महोदय ! यह जो बजट आज यहां discuss हो रहा है इस में कोई शक नहीं कि यह उन सालों की एक picture है जब से यह हाऊस आलमे वजूद में आया है।

[राए रघुबीर सिंह]

(*At this stage the Deputy Speaker occupied the Chair.*)

मैं माननीय वित्त मंत्री को यह बजट पेश करने पर मुबारकबाद देता हूं। मैं इस के साथ पूरे तौर पर सहमत हूं। मैं ने देखा है कि इस साल के बजट का रुख किस तरफ है। जिधर इस का रुख रहा है मुझे उस का अच्छी तरह से अनुभव है। मेरी constituency के लोगों को अच्छी तरह से मालूम है कि इस का रुख उन अलाकों की तरफ रहा है जो under-developed हैं। मैं जानता हूं कि हमारी पंजाब सरकार ने प्रान्त में अनाज और रुई का उत्पादन बढ़ाया है। इस उत्पादन के बढ़ने से यहां की जनता का standard of living ऊंचा होना लाज़मी था। मगर पिछड़े हुए अलाकों की ओर देख कर यह तसल्ली की जा सकती है कि इन का भी standard ऊंचा हुआ है।

डिप्टी स्पीकर साहिब, वहां पर तो यह देखा जाये कि आज़ादी के आने से पहले लोगों की क्या आवाज़ थी और अब क्या आवाज है। मुझे बहुत हैरानी होती है, कहने को शब्द नहीं मिलते हैं कि वहां पर लोग यह महसूस करते हैं कि आज़ादी आने के बाद हमारी तरफ वह तवज्जुह नहीं दी गई जिस की बड़ी आशा थी। यह उन पिछड़े हुए लोगों की आवाज़ है। यह आवाज़ ऐसी है जो यहां तक नहीं पहुंचती। इस की वजह यह है कि इस आवाज़ के यहां पहुंचने के ज़राए ही नहीं हैं, सड़कें ही नहीं हैं। Minister साहिब वहां जाते जाते घबराते हैं। सड़कें कम, रास्ते टूटे फूटे, पहाड़ी इलाके, उस पर बारिश आंधी और तूफान! इन कारणों से वहां पहुंचना कोई आसान बात नहीं है। अध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा अपने मंत्रीमंडल से यह प्रार्थना करना चाहता हूं कि अपना रुख उस इलाके की तरफ भी करें। उन जंगलात में रहने वाले लोग इस बात की आशा करते हैं अपनी सरकार से, कि जब वे लोग अपने देश को जंगलात की दौलत का गौरव दे रहे हैं तो उन की तरफ भी सरकार का ध्यान जाना चाहिये। खर्चे के Heads को देखने से मालूम होता है कि आमदनी का बजट 81, 84 हज़ार का है और खर्चा 74 लाख के करीब है। बड़ी खुशी की बात है कि जंगलात को develop करने के लिये इस वर्ष में 34 लाख के करीब रुपया Development Schemes पर खर्च किया जा रहा है। इस स्कीम के तहत जो इलाका develop किया जा रहा है उस में यह पाया जाता है कि जो mountainous areas हैं उन में तो केवल 2 लाख, 20 हज़ार रुपया खर्च हो रहा है और बाकी का रुपया sub-mountainous areas में खर्च हो रहा है। और फिर यह जो 2 लाख, 20 हज़ार रुपया mountainous areas में खर्च हो रहा है वहां के लोग समझते हैं कि हम पर मुसीबत डाली जा रही है। वह मुसीबत यह है कि गांव के साथ वाले रास्ते बन्द किये जा रहे हैं। उन का कदीमी रिवाज है कि वे लोग अपने गांव के नज़दीक जंगलों में मवेशी चराते हैं। वहां से घास और घर के लिये लकड़ी फराहम करते हैं। यह तो हो नहीं सकता कि वे लोग 5, 5 और 10, 10 मील सफर करके गांव से दूर वहां पर जाएं जहां की यह चीजें अफरात में मिलती हैं। वे लोग घरों के नज़दीक से ही यह चीजें हासिल करते हैं लेकिन अब इन Development Schemes के मातहत जो 2 लाख, 20 हज़ार रुपया खर्च किया जा रहा है। तो वे लोग एक मुसीबत महसूस करते हैं क्योंकि उन के सब रास्ते बन्द किये जा

रहे हैं । मेरा मतलब यह नहीं है कि यह रुपया खर्च न किया जाये और development न की जाए । Development बहुत ज़रूरी है । क्योंकि वहां पर लोगों की मौजूदा आबादी ही नहीं रहेगी, बल्कि आगे आने वाली नस्लों ने भी वहां पर रहना है । मैं मानता हूं कि इस देश की दौलत के साथ यहां के रहने वाले लोगों की ज़िन्दगी भी है । इतना ज़रूर ख्याल आता है कि mountainous और sub-mountainous areas से जो आमदनी हो रही है उस में मेरा अन्दाज़ा यह है कि 51 लाख में से 47 लाख, 51 हज़ार—लगभग 47 लाख रुपया revenue का आ रहा है । लेकिन जब खर्च किया जाता है तो मैं बताता हूं कि वहां क्यों इतने ज़्यादा खर्च की जरूरत है । यह बात मैं वसूक से कह सकता हूं कि वहां के लोग timber यानी इमारती लकड़ी के लिये तड़प रहे हैं । लेकिन उन्हें इमारती लकड़ी नहीं मिल रही । आप यह बात छोड़ दीजिये कि कसूर किस का है । अंग्रेज़ी ज़माना में यह practice रही कि जो देहाती जंगलात थे, ज़मींदारों के बरतन थे उन में one way traffic रहा । उन की regeneration नहीं हुई । विदेशी सरकार ने इस ओर ध्यान ही नहीं दिया । लेकिन अब तो अपनी सरकार है इस लिये मैं आप के द्वारा उन तक यह बात पहुंचाना चाहता हूं कि Development Schemes की रकम को और बढ़ाएं । अगर वहां के लोगों की timber की मांग को 10 या बीस साल में पूरा नहीं किया जा सकता तो 50 सालों में तो उन की इस मांग को पूरा किया जा सकेगा । इन जंगलात को develop किया जाये जिस से कि मौजूदा लोगों को भी फायदा पहुंचे और आने वाली नस्लें भी फायदा उठा सकें । जब 47 लाख का Revenue इन mountainous और sub-mountainous areas से होता है तो क्या वहां के लोगों का standard of living ऊंचा करने के लिये सारे के सारे बजट की तवज्जुह उधर नहीं होनी चाहिये ? लेकिन नहीं है । यह बड़े शोक की बात है । यही कारण है कि वहां के लोग बरमिला कहने के लिये तैयार हैं कि यह आज़ादी हमारे लिये नहीं आई है । यह बड़ी शर्म की बात है सारे देश के लिये । मेरा मतलब यह है कि अगर वहां के लोगों का standard of living ऊंचा करना है तो सब से लाज़मी चीज़ यह है कि सड़कों की development की जाए । जब तक उस इलाके में आसानी से आया न जायेगा, जाया न जायेगा तब तक वहां की development नहीं हो सकती । उस इलाके में दौलत इतनी भरी पड़ी है कि जहां पर साल में दस, दस महीने बर्फ पड़ी रहती है वहां Minor Produce Forest की है । उस से लोग फायदा उठाते हैं । पिछले साल के बजट में मैं ने देखा है कि एक सड़क Lepah से Maraur तक की provision थी । लेकिन उसे मुकम्मल नहीं किया गया वह एक foot path ही है । 1½ या 2 foot के लगभग चौड़ाई होगी । मैं मानता हूं कि महकमा जंगलात एक व्यापारी महकमा है, वह हमेशा अपने मुफाद को देखता है और सड़कें बनाता है । लेकिन क्या हर्ज था कि अगर उस रास्ते को बड़ा बना कर मुकम्मल कर दिया जाता और उस को destination तक पहुंचा दिया जाता । शायद उन्होंने बच्चत दिखा दी होगी । उन्होंने सोचा होगा कि आठ, दस हज़ार रुपया न खर्च करो । वहां पर Working Plan दो, तीन साल तक नहीं होगी । लेकिन उन्होंने यह ख्याल नहीं किया कि वहां के पहाड़ी लोग Forests की Minor Produce—गूगल, पवीस और निहानी वगैरा को कितनी कठिनाई से इकट्ठा करते हैं । और पहाड़ी

[राए रघुबीर सिंह]
रास्ते न होने के कारण उठा कर नहीं ला सकते। बल्कि उठा कर आगे से आगे फेंकते जाते हैं और दूसरे रास्ते से पहुंचाते हैं। फिर दूसरे रास्ते से आगे पहुंचाते हैं। क्या हर्ज था अगर उस सड़क को complete कर दिया जाता? जहां एक वर्ष में 73 लाख रुपया खर्च किया जा रहा है वहां आठ, दस हज़ार रुपये से क्या फर्क पड़ जाना था। वह पहाड़ के पिछड़े हुए लोग हैं, उन की मदद होनी चाहिये। वे लोग बड़े हिम्मती हैं और अपना हाथ आप की तरफ बढ़ाते हैं उन को सहारा दीजिये। वहां पर plan की कोई exploitation नहीं होती है। (घंटी बजती है) मैं ने बातें बहुत कहनी हैं। मैं ने पहली दफा time मांगा है। मुझे बोल लेने दीजिये।

**उपाध्यक्ष महोदय** : आप argument repeat न करें (Please do not repeat the argument.)

**राए रघुबीर सिंह** : मैं argument repeat नहीं करूंगा। जो बात मैं कहूंगा वह हाऊस में किसी hon. Member ने नहीं कही होगी।

Rural funds की बाबत में अर्ज़ करता हूं कि पिछले साल से पंचायतों के हवाले कर देने का फैसला किया गया था। लेकिन अभी तक hand over नहीं हुआ। इस में कई तरह की delay हो रही है—कई तरह के technical नुकायस हैं। मिसाल के तौर पर notification का न होना, rules वगैरा का मुकम्मल न किया जाना। कोठी फंड, तरीनी टैक्स वगैरा के मुतअल्लिक यह पास किया जाता है कि पंचायतों के हवाले किया जाये मगर बड़े अफसोस की बात है कि तरह तरह की ढील ढाल करके आगे से आगे वक्त निकाला जा रहा है। मैं समझ नहीं सका कि यह क्या मज़ाक है। मेरी राए में इस तरह से इस House की power को ही सलब किया जा रहा है। पंचायतघरों और स्कूलों वगैरा के लिये कितनी दिक्कतें हैं इस का अंदाज़ा वहां के हालात के मद्देनज़र सही तौर पर लगाया जा सकता है हालांकि स्कूलों और ऐसी दूसरी चीज़ों की ज़रूरत लोगों के, जनता के भले के लिये होती हैं। District authorities को सौ रुपये मालिये के देने का भी इख्तियार नहीं। उस के लिये बहुत लम्बा चौड़ा red-tape का सिलसिला है— D. F. O., C. C. F. और Secretariat तक कागज़ात भेजने पड़ते हैं। लेकिन फिर भी कई दफे मंज़ूरी नहीं मिलती। मैं आप को एक छोटी सी मिसाल देता हूं। हमारे हां Community Project Block खुला है। वहां पर एक इलाके में लोगों से चंदा लेकर एक हाई स्कूल खोला जा रहा है। वहां लोगों ने 12,000 रुपया इकट्ठा किया है। यह रुपया उन लोगों ने दिया है जिन से कभी मिलने की उम्मीद ही नहीं हो सकती थी—जिन्हें रोटी और नमक हासिल करना ही एक मुसीबत है। लेकिन उन्होंने दिया इस की ज़रूरत समझकर। पर, स्पीकर साहिब, उस स्कूल को मुकम्मल करने के लिये लकड़ी की problem भी ऐसी बनी हुई है कि जैसे आसमान का तारा हो जिसे कैसे नीचे लाया जाये।

अब मैं Medical को लेता हूं। यह एक ऐसी demand है जो discussion में नहीं आ रही। देहाती ईलाकों में और खास कर पहाड़ी ईलाकों में जो कि district या तहसील headquarters से बहुत दूर हैं, वहां पर जो हस्पताल हैं

उन की यह हालत है कि वहां पर doctors नहीं। मुद्दत से वहां पर कोई doctors नहीं। यह ठीक है कि महकमा ने इस तरफ अपनी तौर पर काफी कोशिश की, अखबारात में इश्तिहार दिये, मगर मुश्किल यह है कि डाक्टर सामने नहीं आते। क्यों? इस लिये कि वहां कोई जाना नहीं चाहता। क्योंकि वहां पर उन्हें private practice नहीं मिलेगी लोगों के परोपकार में ही सारा वक्त चला जायेगा। तो फिर यह समस्या कैसे हल हो? इस के लिये मैं कुछ suggestions देना चाहता हूं। यह ज़रूरी है कि अगर हमें rural areas में जो dispensaries हैं उन के लिये डाक्टरों को खींचना है तो उन के grades को बढ़ाना पड़ेगा। यह कोई ऐसा सवाल नहीं जिस से बजट पर कोई बहुत बड़ा बोझ पड़ता हो। तीन सालों से rural areas के हस्पतालों के लिये डाक्टरों की vacancies को पुरा करने के लिये advertisements चली आ रही हैं। मुख्तलिफ़ अखबारों के ज़रिये यह advertisements की जा रही हैं। लेकिन कोई आदमी आगे नहीं आया। फ़र्ज़ कीजिये कि पहले ही साल उन पर काम करने के लिये आदमी आ जाते तो normally वह अब तक तीन तीन increments gain कर गये होते। मैं नहीं चाहता कि बजट पर कोई नाजाइज़ बोझ डाला जाए। लेकिन मेरा सुझाव है कि उन लोगों को अगर तीन तीन advance increments देकर employ किया जाए तो मेरा ख्याल है कि इस तरह increased pay पर rural dispensaries के लिये डाक्टर मिल सकेंगे और देहाती लोगों की मुश्किलात काफ़ी हद तक दूर हो जायेंगी। (घंटी)

P.W.D. एक बहुत लम्बा चौड़ा महकमा है। इस पर बहुत कुछ कहा जा सकता है। इतना तो मेरे पास वक्त नहीं क्योंकि घंटी भी बज रही है लेकिन इतना ज़रूर कहना चाहता हूं कि इस महकमा में corruption का बहुत ज़ोर है। ऐसे वातावरण में फंसा हुआ इनसान भूल भी जाता है चाहे उस के इरादे कितने ही नेक हों। मैं यह नहीं कहता कि सभी बुरे हैं। अच्छे भी हैं। लेकिन मैं यह चाहता हूं कि हमें ऐसे rules बनाने चाहियें जिन से यह corruption का सिलसिला कम होते होते खत्म हो जाये। इस के लिये मेरी एक दो suggestions हैं। पहली suggestion तो यह है कि S. D. O. के rank तक सभी छोटे बड़े engineers की service 'All-India Service' की होनी चाहिये। इस के अलावा Contract और Co-operative Societies के ज़रिये जो काम हो वह अच्छे standard का होना चाहिये— जो उन की निहायत बुरी हालत है और वह कामयाब साबत नहीं हो रहीं। फिर भी जो ठेकेदार और Co-operative Societies के द्वारा P. W. D. का काम होता है उस के मुतअल्लिक यह confidence होना चाहिये कि जो पैमायश का काम होता है वह सही है। Co-operative Department को चाहिये कि Engineers नहीं तो Overseer ज़रूर इस मकसद के लिये रखे ताकि महकमा को पता लग सके कि जो पैमाइश हो रही है वह ठीक है या नहीं। जब तक palm greasing न हो पैमायश मे गड़बड़ की जाती है। अगर थोड़ी सी भी मुट्ठी गरम हो जाये तो 10,000 cubic feet earthwork का बीस हज़ार भी बन सकता है। ऐसी हालत में जहां बड़ी लम्बी २ सड़के बनती हो वहां अगर दो cubic feet भी बढ़ाई या कम की जाये तो हजारों रुपयों का फ़र्क पड़ जाता है। वह एक ऐसी

[राए रघुबीर सिंह]

भारी corruption है जिस को नहीं रोका जा रहा और जिसे रोकने की निहायत जरूरत है। इस के लिये मैं यह suggestion देना चाहता हूं कि Chief Engineer के अलावा एक non-technical Secretary भी होना चाहिये जहां पर P. W. D. के तमाम Officers का रिकार्ड होना चाहिये। उस के पास जो inefficient और corrupt officers, हों उन का पूरा record होना चाहिये। Confidential reports में अगर किसी अफसर के खिलाफ़ कोई खराब remarks हों तो उस की उसे पूरी इत्तलाह नहीं देनी चाहिये। उसे सिर्फ़ यही बताया जाना चाहिये कि तुम्हारी कारगुज़ारी अच्छी नहीं। इस से यह होगा कि उन पर एक भूत सवार रहेगा कि जो कुछ हम कर रहे हैं उसे ऊपर से देखा जा रहा है। इस लिये वह अपने आप को बेहतर बनाने की कोशिश करेंगे। इस लिये ज़रूरी है कि P.W.D. के अलावा मौके पर checking करने के लिये और कोई agency भी मुकर्रर करनी चाहिये।

**श्री समर सिंह (घरौंडा)** : माननीय उपाध्यक्ष महोदय, दूसरे सालों की तरह इस साल का बजट भी हमारे सामने आया है। फ़र्क सिर्फ़ इतना है कि इस में पिछले सालों के काम का review कर के आने वाले साल के लिये हर महकमा में कुछ रकम बढ़ा दी गई है और काम की रफ़तार को तेज़ करने के लिये दिखाया गया है। रिवाज ऐसा पड़ा हुआ है उसी के मुताबिक मैम्बर साबिहबान ने भी कुछ उन को मुबारकबाद दी और जो बजट में कमियां उन्हें दिखाई दीं वह बतलाईं। मैं कई सालों से देख रहा हूं कि बजट तैयार करने का वही पुराना तरीका चला आ रहा है। उस में कोई originality, कोई मौलिकता दिखाई नहीं पड़ती, बस उन्हीं पुरानी लाईनों को repeat करते चले जा रहे हैं। पिछले साल हमें हिदायत पहुंची और ग़ालबन वह Centre की तरफ से थी कि जो भी स्कीमें बनाई जाएं वह नीचे से ज़िले, तहसील व constituency से आनी चाहियें। पिछले साल नीचे के level से स्कीमें मंगवाई भी गईं लेकिन मुझे तो उन स्कीमों का असर इस बजट पर दिखाई नहीं दिया। जो यहां पर speeches होती हैं उन का भी कोई असर नहीं होता। बजट बनाने वालों का अपना तरीका है और यहां पर बोलने वालों का अपना तरीका है। मैम्बरस तो आए साल अपने विचार प्रकट करके चले जाते हैं पर बजट में उन का कोई असर नहीं होता।

जितनी तारीफ की गई है, यह ठीक है कि बजट में रुपया भी बढ़ गया है और काम भी। यह ठीक है कि हर department का काम बढ़ रहा है और खासी तेज़ी से बढ़ रहा है। लेकिन इस के बावजूद लोगों में इतनी बेचैनी क्यों है? इस का कारण यह है कि बजट में जो रुपया खर्च होता है वह decentralisation को सामने रख कर नहीं होता। उस को खर्च करने का वही पुराना तरीका है। खास खास इलाकों में या शहरों के आस पास खर्च होता है और अगर मैं करनाल का नाम भी लूं जो कि मेरा अपना ज़िला है, वहां भी G. T. Road के आस पास पांच छः मीलों के area में तो आप खूब तरक्की की स्कीमें देखेंगे—Community Projects, tube-wells, electricity कारखाने, सड़कें वगैरा आप को देखने में आयेंगी—वह बहुत शानदार हैं। लेकिन अगर आप जरा दूर देहातों में चले जायें तो वही पुराना नकशा आप को देखने को मिलेगा। मैं

एक ऐसे इलाके को represent करता हूं जो कि शहर से बहुत दूर है, घरौंडा—proper बेशक G. T. Road पर एक बस्ती है लेकिन मेरी constituency काफी दूर देहातों तक फैली हुई है। जहां कोई नया काम तरक्की का नहीं हुआ। मिसाल के तौर पर आप हमारे गांव की ओर देखें तो आप को कोई बेहतरी नहीं दिखाई देगी। बल्कि पहले से ज्यादा बुरा हाल है जनता को पहले से और भी ज़्यादा तकलीफ है। कारण यह कि कोई नया कदम तरक्की की तरफ नहीं उठाया गया। न कोई सड़क है और न बिजली, न हस्पताल न ट्रेनिंग क्लास, न वैटेरिनरी न कृषि सैंटर पांच मील के अन्दर इन में से कुछ भी नहीं है। सारी लम्बी चौड़ी constituency में इत्तफाक से एक सड़क बन रही है और वह भी रेलवे लायन के साथ साथ इस में रेलवे वालों की मेहरबानी समझिये जो रास्ता दिखा दिया। उस से गांव वालों को कोई खास नया फायदा नहीं हुआ। मेरी constituency के गांव 40 या पैंतालीस मील दूर तक फैले हुए हैं। लगभग सभी गांव की यह हालत है। साधारण गांव को छोड़िये। मेरी constituency के दो थानों में से बड़ा थाना उरलाना है। उस गांव में एक Police Station ज़रूरी है जिस में 56 गांव हैं। उस गांव या पुलिस स्टेशन तक कोई अच्छी सड़क नहीं जाती, न कोई telephone का प्रबन्ध है और न बिजली वहां पहुंचाई गई है। आस पास न कोई चिकित्साला है और न कोई सरकारी dispensary या veterinary हस्पताल है। इन दस सालों में वहां अभी तक कुछ भी नहीं किया गया है। हां, वहां एक पुरानी नहर है और वह भी सैंकड़ों साल पुरानी है आगे के बहुत सारे गांवों को जिस से पानी मिलता है इस से मेरे हलके के बहुत से गांवों को नुक्सान है फायदा कुछ कम है क्योंकि उस के दोनों तरफ दो दो तीन तीन मील तक water logging हो जाने की वजह से ज़मीन खराब हो गई है और उन लोगों को इस बजट से किसी किस्म का relief या फायदा नहीं होने वाला है। बल्कि उस नहर की वजह से उन की जमीनों में water-logging हो जाने से बहुत नुकसान पहुंच रहा है। "करेला और नीम चढ़ा" वाली कहावत है उन लोगों के साथ बुरी बीत रही है। ज़मीन उन की दिन पर दिन खराब होती जा रही है लेकिन उन पर taxes का बोझ बढ़ता चला जा रहा है। कई साल हुए आबियाने का rate डेढ गुणा बढ़ा दिया गया था फिर मालियाने पर surcharge लगा दिया गया था। Local rates भी पहले से कई गुना बढ़ा दिये गये हैं और अब इस बजट के साथ उन लोगों पर जिन के पास कुछ ज़्यादा ज़मीनें हैं एक और agricultural tax का बोझ डाला जा रहा है। चाहिये तो यह था कि जिन की ज़मीनें खराब हो गई हैं उन का मालियाना भी छोड़ दिया जाता जैसा कि आशा थी। इस नये tax को income-tax का नाम दिया गया है। जो गलत है! आमदनी की बजाए मालियाने पर टैक्स बढ़ाए जा रहे हैं जब मालियाने पर surcharge लगाया गया था तो मैं ने उस वक्त भी कहा था कि यह नाजायज है। बगैर ज़मीनों की देख भाल के मालियाने या टैक्स पर टैक्स लगाना ठीक नहीं। 40 या 45 साल गुज़र जाने पर भी resettlement न कराने की ज़िमेदार तो है गवर्नमैण्ट और बोझ डाला जा रहा है किसानों पर। गवर्नमेंट की नाअहलीयत की बजह से तो resettlement अब तक नहीं कराया गया। अजीब चीजें हैं। District Boards तो तोड़ दिये क्योंकि यह पुराने हो चुके थे। परन्तु re-election

[श्री समर सिंह]

न करवाए गए जैसे ज़िला बोर्डों के चुनाव न करवाना सरकार की ना ग्रहलियत है परन्तु खमयाज़ा भुगत रही है जनता। जो बोर्डों की नुमाइन्दगी से मरहूम हो रही हैं और एक भाई ने कहा था कि यहां अफसर Central Government के मातहत होने चाहियें। मैं कहता हूं कि वह ज़्यादा गड़बड़ करेंगे। यहां पहले ही गड़बड़ होती है। क्योंकि सीधा checking नहीं होगा। District Boards का ज़िले के बहुत से अफसरों पर सीधा कंट्रोल रहता है तो काम ठीक चलता है जैसे ज़िला बोर्डों के चुनाव नहीं करायेंगे गवर्नमेंट की नाग्रहलीयत से, लेकिन suffer कर रहे हैं तो देहात के लोग। वैसे ही 40 साल से ऊपर हो चुके हैं और re-settlement नहीं कराया गया और फिर हमारी बदकिस्मती यह है कि पानीपत तहसील में अभी तक consolidation भी नहीं हुई। वह हो गई होती तो भी तस्सली हो जाती। जमीनों की हालत का सरकार को ज्ञान हो जाता। मेरे एक भाई ने कहा है कि यह गवर्नमेंट बड़ी अच्छी है मैं कहता हूं कि यह कागज़ी गवर्नमेंट है। केवल काग़ज देख कर फैसला कर देती है। हमारे हां ज़मीनें बहुत पुराने समय से खराब हो चुकी हैं, उस से आमदनी बहुत कम हो चुकी है। इस लिये उस का मालियाना माफ होना चाहिये या कम होना चाहिये। लेकिन इस बात को कोई सोचता ही नहीं। अंधेर नगरी चौपट राजा, टके सेर भाजी, टके सेर खाजा वाली कहावत है। उन ज़मीनों का मालियाना कम करने की बजाये उस पर surcharge बढ़ा दिया गया। लोकल रेट और नया टैक्स लगा दिया गया है इस के विपरीत हालांकि जिन्होंने नई ज़मीनें जंगल तोड़ कर बनाई हैं और उन जंगलात के नीचे ज़मीनें भी ज़्यादा ज़रखेज़ थीं उन की आमदनी बढ़ी है लेकिन मालियाना और surcharge वही पुराना है। दूसरों से कम लगाया गया है। फिर जो नया tax इस बजट में लगाया जा रहा है यह उन लोगों को देना पड़ेगा जिन के पास नाम मात्र की कुछ ज़मीन हिसाब में ज़्यादा होगी। टैक्स लगाने को सारी दुनिया से निराला तरीका हमारी पंजाब सरकार का होता है। आम तौर पर किसी की आमदन को देख कर उस पर tax लगाया जाता है पर यहां तो ज़मीन का मालियाना देख कर tax लगाया जा रहा है। अभी तक तो पता नहीं कि यह कितने मालियाने पर लगाया जायेगा। पर यह मालिये की किसी खास रक्म पर लगाया जाना है। यहां उल्टा हिसाब होगा। जिस के पास कुछ ज़मीन ज़्यादा होगी और उस का मालिया किसी खास हद से ज़्यादा देता होगा तो उसे यह tax देना पड़ेगा चाहे उस की ज़मीन खराब हो चुकी हो और बहुत कम पैदावार देती हो और उसे उस से बहुत कम आमदनी होती हो। लेकिन इस के मुकाबले में अगर किसी के पास इतनी ज़मीन हो जिस का मालिया उस हद से कम हो जिस से कि यह नया टैक्स शुरु होना है चाहे वह नई ज़मीन होने की वजह से बहुत ज़्यादा आमदनी देने वाली हो उस पर यह tax नहीं लगेगा। यह वही 'एक करेला दूसरा नीम चढ़ा' वाली बात नहीं तो और क्या है। जिन की ज़मीन खराब हो चुकी है उन पर और बोझ डाला जा रहा है। यह जो बजट पेश किया गया है इस की एक तरफ की तस्वीर तो कई भाईयों को अच्छी लगेगी लेकिन दूसरों को यह बुरी लगेगी। Photo की अच्छी side की तारीफ करने वाले भी यहां बैठे हैं जो उस की तारीफ करेंगे। हमारी सरकार भी उन से तारीफ सुनना चाहती है। जैसा कि मेरे भाई चौधरी सिरी चन्द ने कहा है जब बाहर से कोई

बड़ा आदमी यहां आता है जैसे मार्शल टीटो आए थे या मार्शल बलगानिन आए थे तो उन्हें चन्द एक चीजें दिखाई जाती हैं जो कि खास इसी काम के लिये मखसूस रखी गई होती हैं और वह उन्हें दिखा कर certificate ले लेते हैं कि हां साहिब बड़ी भारी तरक्की हो रही है। लेकिन इस तरक्की की असलीयत का तो तब पता लगे अगर मिस मिश्रो जैसी स्त्री या कोई और visitor छिप कर दूर के देहाती इलाकों की हालत देख जाये। तब इस तस्वीर की dark side सामने आ जायेगी । अभी तक तो यह इस की bright side दिखाते रहे हैं। बजट के सिलसिले में मुझे एक बात और याद आ गई है। एक बनिया था। वह था पक्का हिसाबी। एक बार उस ने एक दरिया अपने बच्चों को लेकर पार करना था। उस ने पहले खुद दरिया में जाकर सारे रास्ते को देखा कि यहां यह 10 फुट गहरा है यहां 8 फुट और यहां 2, 2 फुट। इस तरह से उस ने सारा देख कर हिसाब लगाया कि दरिया की औस्तन गहराई 2½ फुट से ज्यादा नहीं है इस लिये उस का कटुम्ब डूब नहीं सकता। इस लिये उस ने उन्हें दरिया पार करने के लिये कह दिया। लेकिन जब वह सब पानी में डूब गए तो फिर सोचने लगा और हिसाब लगाने लगा कि पानी की गहराई की औस्त तो ठीक कम बैठती है फिर वह डूब क्यों गये। हिसाब ज्यों का त्यों फिर कुनबा डूबा क्यों। बिल्कुल यही हालत हमारी सरकार के बजट की है। यह शहरों और उन के आस पास के इलाकों की तरक्की के लिये हिसाब लगाती है। और बजट में बड़ी रकमें पेश करती है। यह तो कुदरती बात है कि जब बजट बढ़ता जायेगा तो काम भी कुछ न कुछ ज़रूर बढ़ेगा। बजट के बढ़ने के साथ जब काम बढ़ रहा है तो यहां बेचैनी क्यों बढ़ रही है। इस बेचैनी के बढ़ने का कारण क्या है? यह कि दूर देहात की सुध नहीं ली जाती, यह दूर हो सकती है अगर सारी सरकारी Machinery को और Government के कामों को decentralize कर दिया जाये। देहात का हिस्सा उसे दिया जाये। पिछले दिनों श्री श्री मन नारायण अग्रवाल, सैक्रेटरी A.I.C.C. जब पंजाब में आए तो क्योंकि वह भूदान के सम्बन्ध में पैदल सफर करते हैं इस लिये जब उन्होंने हमारी तहसील का पैदल दौरा किया तो उन्हें वहां के देहात की हालत दिखलाई गई। हरिजनों के तंग वा तारीक घर और गरीबों की बुरी हालत देख कर उन्होंने मुझ से कहा कि चंडीगढ़ की शानदार और आलीशान इमारतों और पौलिशड सड़कों का इन देहातियो को क्या फायदा है। वहां जो इतनी शानदार सड़कें और फर्श बन रहे हैं जिन पर चलते हुए पांवों फिसलते हैं उन से इन गरीब देहातियों को क्या दिलचस्पी। उन्होंने कहा कि अगर मेरे बस में हो तो जितनी यह हमारी मौजूदा services हैं इन सब को शहरों में न रहने दूं और सब को देहातों में रहने को कहूं। और आइन्दा services में शहरियों का दाखिला बन्द कर दूं जब तक यह देहात में जाकर बसते नहीं तब तक इन को देहातियों की तकलीफों का पता नहीं लग सकता और उन के मन में उन के लिये तब तक असली दरद व सहानुभूति नहीं हो सकती। इस लिये यह ठीक कहा है--

जा के पैर न फटी बवाई
वह क्या जाने पीड़ पराई

जिस किसी ने देहात के हालात को वहां जा कर देखा नहीं, जिस ने झोंपड़ी में रह कर देखा नहीं उस को वहां के रहने वालों की तकलीफों का क्या पता हो सकता है। अगर एक

[श्री समर सिंह]

जगह एक बड़े शानदार महल के पास एक छोटी सी झौंपड़ी बसी हुई हो और अगर आप उस शानदार महल को और भी चमका दें, पौलिश करके उस में रंग बरंगे बलब लगा दें तो इस से उस झोंपड़े में रहने वालों को क्या फायदा पहुंचेगा। उन के पास अगर वही मिट्टी का दिया भी न जले जो पहले जलता था। आप इन शहरों और आस पास की तरक्की को देख कर कहते हैं कि पंजाब तरक्की कर रहा है। मैं तो दूर देहात की बुरी हालत देख कर कहता हूं कि पंजाब तनज़ली कर रहा है। यह disparity बीमारी है। जैसे मेरी दो भुजाएं हैं। इन में से एक बहुत मोटी और मजबूत हो जाए उसे आप देख कर कहेंगे कि मैं पहलवान बन गया हूं। परन्तु जब आप की नज़र दूसरी भुजा पर पड़ेगी जो कि बिल्कुल सूखी जा रही हो तो आप उसे देख कर मेरी पहली भुजा को भूल जायेंगे और कहेंगे कि यह तो पहलवान बिमार है और कांटे की तरह सूख रहा है, इस को सोके की बीमारी हो गई है। इसी तरह एक देश की तरक्की हुई नहीं गिनी जाती जब तक कि उस के सब अंग मूल देहात तरक्की नहीं करते। इस लिये मैं कहूंगा कि इस बजट को decentralise किया जाये और हर एक constituency को अपना अपना हिस्सा दिया जाये और वहां आवश्यकतानुसार अस्पताल खोले जाएं, वह आप ही अपने स्कूल खोलें, सड़कें वगैरा बनवायें तब तो यह बेचैनी दूर हो सकती है परन्तु अभी तक देहात के लिये सरकार ने कुछ नहीं किया। जैसा कि Principal साहिब ने बताया है कि देहात के लोगों ने आप पैसा अकट्ठा कर के स्कूलों के लिये बड़ी बड़ी buildings खड़ी कर दी हैं और वे District Boards को सोंप दी हैं लेकिन teachers रखने के लिये District Board या गवर्नमेंट ने एक पैसा नहीं दिया और न ही टीचरस् भेजने का पूरा प्रबन्ध किया है। मेरे हलके में कुराणा गांव के लोगों ने 50 हज़ार रुपये नक्द इकट्ठा कर के स्कूल के लिये बिल्डिंग बनवाई और १५ हज़ार रुपये डि. बोर्ड, करनाल को नकद दिये पर वहां के स्कूल की हालत आप देखें तो हैरान होंगे। वहां अगर English का teacher है तो Mathematics का नहीं है और अगर Mathematics का है तो English या हिन्दी का नहीं है। यह हालत है देहात के स्कूलों की और उस के मुकाबले में आप यहां चंडीगढ़ के स्कूलों को देखें। ज्यों ही शिमले से दफतर यहां आए तो बच्चों के लिये बड़े अच्छे स्कूल खोले हुए मिल गये, first class staff है। लेकिन देहात में लोग इतनी मेहनत कर के रुपये भी इकट्ठे करते हैं लेकिन उन के बच्चों को पढ़ाने के लिये teachers ही नहीं मिलते। यह तो ठीक है कि हमारी सरकार ने यह फैसला कर दिया है कि services में qualifications के लिहाज़ से भरती की जायेगी। लेकिन जरा आप सोचें कि क्या देहात के स्कूल का पढ़ा हुआ एक बच्चा चंडीगढ़ के स्कूल में पढ़ने वाले बच्चों का मुकाबिला कर सकता है। वह कभी भी उस का मुकाबिला नहीं कर सकता। इन्साफ यह है कि मुकाबले के लिये पढ़ाई आदि की सुविधा सब को बराबर की मिलनी चाहिये।

यह बजट उसी पुराने ढंग से बना कर हाऊस के सामने पेश कर दिया गया है। इसे decentralise करना चाहिये था। हालात के मुताबिक इस में हमें परिवर्तन करने चाहियें न कि पुरानी तरह हम मखी पर मखी मारते चले जाएं।

**श्री राम प्रकाश** (मोलाना) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं Finance Minister साहिब को बधाई देता हूं कि उन्होंने बड़ी मेहनत से इस बजट को तैयार किया । इस महान एवान के मुखतलिफ मैम्बरों ने इस के मुताल्लिक अपने ख्यालात रखे । किसी ने कहा कि यह development का बजट है किसी ने कहा यह महज़ देहातों के लिये है शहरों के लिये इस में कुछ नहीं । किसी ने कहा कि यह इस सूबे में Socialistic Pattern लाने वाला बजट है वगैरा २ । स्पीकर साहिब पांच साला Plan में पंजाब के लिये 126 करोड़ और कुछ लाख रुपया रखा गया है और हरिजनों की बेहतरी के लिये सिर्फ 153 लाख रुपया रखा गया है । पिछले बजट में हरिजनों की तरक्की के लिये सिर्फ 23,34,000 रुपये थे । सरकार की मेहरबानी है कि अब इसे बढ़ा कर 32,34,000 कर दिया है । अगर average खर्च 30 लाख साल का हरिजनों पर रखें तो अगले पांच सालों में 150 लाख रुपया हरिजनों पर खर्च होगा । और Plan में रखा 153 लाख है यानी पांच साला Plan में सिर्फ 3 लाख रुपया हरिजनों के लिये reserve किया गया है । यह तीन लाख की रकम आटे में नमक के बराबर है । नारा यह लगाते हैं कि देश के अन्दर Socialistic Pattern का नज़ाम कायम करना है, अमीरी गरीबी का इन्तज़ाम खत्म करना है । तो यह कैसे हो सकता है जब देहात में लोग पिछड़े हुए हैं । इस असैम्बली में कांशतकारों के मुताल्लिक कानून बना और तरमीमें भी हुईं । मगर मज़ारों की बेदखलियां बड़ी बेदर्दी से हुई हैं, उन का रोज़गार नहीं रहा । मैं तो यह कहने पर मजबूर हूं--

मर्ज़ बढ़ता गया ज्यों २ दवा की ।

ज्यों २ मज़ारों के लिये कानून बने उन के दुःख और तकलीफें भी बढ़ती गईं । आज यह हालत है कि 90 प्रतिशत मुज़ारे ज़मीनों से बेदखल हो चुके हैं । हालत यह है कि कुछ तो कानूनी तौर पर बेदखल हुए हैं और कुछ पटवारियों ने कर दिये हैं । आप जानते हैं कि पटवारी मालगुज़ारों से मिल कर गरदावरियों में इन्द्राज गलत कर देते हैं । इस तरह बेचारे मुज़ारे बेदखल हो जाते हैं । फिर जो मुज़ारा हो उसे बटाई की रसीद लेनी पड़ती है । मगर देहातों में ऐसा रिवाज नहीं है । नतीजा यह होता है कि जिस मालगुज़ार ने किसी मुज़ारे को बेदखल करना होता है तो तीन साल की बटाई न देने का दावा कर देता है और अदालत मुज़ारे के खिलाफ Decree कर देती है । तो आज यह हालत है पंजाब के अन्दर । हरिजन बेचारे दर २ मारे फिरते हैं । अगर आज मुज़ारों का, हरिजनों का भला करना है तो मिसाल आप के सामने है जो हमारे Prime Minister पं. नेहरू जी और विनोबा भावे जी कहते हैं the land must go to the tiller. जब तक ज़मीन किसान के हवाले न की जाएगी उस का भला न होगा । इस लिये मैं अपनी सरकार से निवेदन करूंगा कि socialist pattern का नारा बेसूद होगा अगर मुकम्मल तौर पर ऐसे steps न लिये गये कि ज़मीन मुज़ारों को मिले । हमारी सरकार ने ऐलान किया था कि सारी बन्जर ज़मीन हरिजनों के हवाले कर दो । यह ठीक है कि सरकार ने step लिया मगर अफसरान और मालगुज़ार मिले हुए हैं । जब भी कोई ऐसी दरखास्त उन के पास जाती है तो वह ध्यान ही नहीं देते । मैं अपनी constituency का वाका बयान करता हूं । आज से एक साल पहले जब गवर्नमेंट का एलान हुआ कि जितनी बंजर

[श्री राम प्रकाश]

ज़मीनें हैं किसानों, हरिजनों को दे दी जाएं तो हमें कह दिया गया कि सरकार की तरफ से कोई आर्डर नहीं है तो कहां गए सारे ऐलान ? मुज़ारों के मसले का एक और भी हल हो सकता है कि जितनी भी custodian की ज़मीनें हैं जिन्हें सरकार open auction में देती है, वह ज़मीनें मज़ारों को nominal rate पर दे दी जाएं। अगर सारी सरकारी ज़मीन को सरकार सख्ती से इन लोगों को देना चाहे तो कोई वजह नहीं कि मुज़ारों को ज़मीन न मिले ।

आजकल मुरब्बाबन्दी हो रही है । इस सिलसिले में अर्ज़ करना चाहता हूं कि गो इस वक्त मुरब्बाबन्दी का काम जो पंजाब में हो रहा है इस से बड़े २ ज़मींदारों को बड़ा फायदा पहुंचा है लेकिन एक बात मैं आप के नोटिस में लाना चाहता हूं और वह यह है कि इस मुरब्बाबन्दी से जितना नुक्सान हरिजनों को हुआ है और किसी को नहीं हुआ । जिस वक्त अफसरान मुरब्बाबन्दी के लिये जाते हैं तो बराए नाम स्कीम के वक्त एक दो हरिजनों के उस कमेटी के अन्दर नाम लिख लेते हैं लेकिन जिस वक्त स्कीम बनती है हरिजनों को कोई पूछता तक नहीं । नतीजा यह होता है कि जो फिरनी या लाल लकीर है वह बिल्कुल उन के घरों से मिलती हुई निकाली जाती है और वह बाहर उन खेतों में कदम नहीं रख सकते, जगह बिल्कुल नहीं होती तो development कैसे हो ? Chief Minister साहिब ने ऐलान किया था कि हरिजनों को बसने के लिये सात, सात मरले जगह दी जाए । मगर वहां तो उन्हें एक मरला भी कदम रखने को जगह नहीं दी जाती उन के कदीमी बाड़ों को उसी में शामिल करके खाना पुरी की जाती है तो development भी कैसे हो । महात्मा गांधी ने हरिजनों को ऊपर उठाया और ठीक है कि यह गवर्नमेंट भी कहती है कि ऊपर उठाने की स्कीमें बनाई जायें मगर महज़ कागज़ी कारवाई है, अमली तौर पर कुछ नहीं । जब तक गवर्नमेंट अमली तौर पर कुछ नहीं करती हमें ऐसे ऐलानों की ज़रूरत नहीं । जब तक पंजाब के अन्दर हरिजनों को बसने के लिये जगह न हो, उन के पशुओं के लिये चरागाहें न हों तो यह ऐलान किस काम के हैं । आज ज़मींदारों को हरिजनों के बेदखल करने की इजाज़त नहीं होनी चाहिये । उन्हें बसने के लिये बाड़ें और चरागाहें दिलाई जाएं । अगर ज़मींदार इन को ज़मीन देने के लिये तैयार न हों तो गवर्नमेंट acquire करके हरिजनों की मुनासिब ज़रूरत के मुताबिक ज़मीनें दें ।

फिर हमारी सरकार गांव के अन्दर cottage industry को फ़रोग देना चाहती है । मैं इस सिलसिले में एक बात आप के ज़रिये सरकार के नोटिस में लाना चाहता हूं । जो लोग tanning यानी चमड़ा रंगने का काम करते हैं उन की कूंडियां जहां वह चमड़ा रंगते हैं उन के घरों के अन्दर बनी हुई होती हैं जिस से वहां इतनी बदबू होती है कि आदमी रह नहीं सकता । इस लिये सरकार से निवेदन है कि वह उन्हें मुरब्बाबन्दी के वक्त घरों से बाहर कुछ जगह दे ताकि यह काम अच्छी तरह चल सके । और इस दस्तकारी को बढ़ाने के लिये तरक्की का मौका मिले । (घंटी) ।

सिर्फ दो मिन्ट दें मैं कुछ शामलात देह के मुताल्लिक कहना चाहता हूं । हमारी सरकार ने announcement की है कि जो शामलात देह है उस में हरेक आदमी का हक है । लेकिन

शामलात-देह तो सारी खत्म हो चुकी है। जो थोड़ी बहुत है भी वह पंचायतों के हवाले कर दी गई है और पंचायतों में वह आदमी हैं जिन्होंने हरिजनों को दबाया हुआ है। तो बतायें वह हरिजनों को शामलात-देह में कैसे हिस्सा देंगे ? इस लिये मैं निवेदन करूंगा कि जितनी भी नई मुरब्बेबन्दी की जाये उस में शामलात-देह भी रखी जाए।

इस के बाद मैं industry के बारे में कहना चाहता हूं। गवर्नमेंट का ध्यान खास तौर पर इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि बहुत थोड़े आदमियों को industrial करज़े दिये जाते हैं। करज़ों के लिये हरिजनों की ओर से कई दरखास्तें आती हैं और एक या दो ज़मानती मांगे जाते हैं और फिर ज़ामन वह बन सकता है जिस के पास जायदाद हो या ज़मीन हो मगर गरीब आदमी ज़ामन कैसे पैदा कर सकता है। उस के लिये इस ज़ामनों वाली शर्त को पूरा करना बहुत मुश्किल होता है; इस लिये आप के द्वारा डिप्टी स्पीकर साहिब, गवर्नमेंट से निवेदन करना चाहता हूं कि वह कर्ज़े की इस शर्त को नरम कर दें, क्योंकि हरिजनों को तो चार सौ या पांच सौ रुपए के कर्ज़े की ज़रूरत होती है, इस लिये उस को ज़मानत तलाश करने में दिक्कत पेश आती है। उसके भाई को ज़मानत देने का अधिकार दिया जाए।

6 p.m.

इस के बाद जंगलात के मुताल्लिक अर्ज़ करना चाहता हूं; मेरे हल्का में 14 या 15 के करीब सरकारी जंगल है वहां पर बघड़ घास बहुत पैदा होती है जो कि जगाधरी पेपर मिल को भेजी जाती है। यह सवा तीन आने मन के हिसाब से पेपर मिल को दी जाती है और वहीं बघड़ बान बाटने को 8 रुपये फी मन के हिसाब से दी जाती है। इस हिसाब से एक मज़दूर को 6 आने रोज़ मज़दूरी मिलती है, तो क्या इन 6 आनों से उम्मीद हो सकती है कि वह अपने बाल बच्चों का पेट पाल सकेगा ? इस लिये मैं निवेदन करूंगा कि इन के लिये दो तीन जंगल रख दिये जायें ताकि इन की रोज़ाना आमदन बढ़ सके।

अब मैं गन्ने के बारे में अर्ज़ करूंगा। लोग यहां पर गन्ने की काश्त बड़ी तादाद में करते हैं। हमारे यहां जो शूगर मिल है वह यू.पी. से गन्ना मंगवाती है और यहां के गन्ने को नज़रअंदाज़ कर दिया जाता है। या पूरी मिकदार में नहीं लिया जाता। गन्ना की काश्त करने वालों ने शिकायत भी की कि उन का गन्ना मिल में न जाने की वजह से मई और जून के महीनों में सूख जाता है और बेकार हो जाता है। इस लिये मैं अर्ज़ करूंगा कि यू.पी. से गन्ना मंगवाना बिल्कुल बन्द करवा दिया जाये ताकि हमारे सूबे में जो गन्ना पैदा होता है वह काम में आ सके और काशतकार को भी लाभ हो।

इस के आगे मैं चंडीगढ़ की Lady Doctor के बारे में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं कि वह अफसरों की बीवियों को गौर से देखती है और उन की देख भाल अच्छी तरह करती है, लेकिन गरीब लोगों की बीवियों की तरफ तवज्जुह नहीं। इस से गरीब लोगों को बहुत तकलीफ हो रही है या तो इस को नौकरी से हटा दिया जाये और अगर ऐसा न किया जा सके तो इस को यहां से transfer कर दिया जाए। मैं आशा करता हूं कि सरकार मेरी ओर से दिये गये सुझावों पर विचार करेगी।

**ਸਰਦਾਰ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** (ਤਰਨ ਤਾਰਨ) : **ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤੁਹਾਡਾ ਬੜਾ ਮਸ਼ਕੂਰ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ ਬੋਲਣ ਲਈ ਵਕਤ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਮੈਂ ਤਾਂ ਕਾਗਜ਼ ਸੰਭਾਲ ਕੇ ਚਲਿਆ ਹੀ ਸਾਂ। ਮੈਂ ਇਕ ਵਾਰ ਫਿਰ ਆਪ ਦਾ ਧਨਵਾਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।**

[ਸਰਦਾਰ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ]

ਮੈਂ ਬਜਟ ਉਪਰ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਤਕਰੀਰਾਂ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੁਣਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਪਾਸਿਓਂ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਵਲੋਂ ਜਿਹੜੇ ਮੈਂਬਰ ਬਜਟ ਤੇ ਬੋਲੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਸੁਣਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਂ ਇਸ ਨਤੀਜੇ ਤੇ ਪਹੁੰਚਿਆ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਨੇਂ ਵੀ ਸਰਕਾਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਵਾਲੇ ਮੈਂਬਰ ਬੋਲੇ ਨੇ ਅਤੇ ਅੱਜ ਤਿੰਨ ਦਿਨਾਂ ਤੋਂ ਜਿਸ ਬਜਟ ਤੇ ਬਹਿਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਸਾਰੇ ਹੀ ਇਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਬੋਲੇ ਹਨ। ਜਾਂ ਤਾਂ ਸ਼ਾਇਦ ਇਸ ਕਰਕੇ ਬੋਲੇ ਹਨ ਕਿ ਅੱਗੋਂ ਨਵੀਆਂ ਚੋਣਾਂ ਆ ਰਹੀਆਂ ਹਨ, ਇਸ ਬਜਟ ਦੇ ਸ਼ੁਰੂ ਵਿਚ ਹੀ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਬਜਟ ਦੀ ਬੜੀ ਮਹਾਨਤਾ ਹੈ। ਇਹ ਮਹਾਨਤਾ ਇਸ ਲਈ ਹੈ ਕਿ ਪਹਿਲਾ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਖਤਮ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜਾ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰਨ ਲਈ ਇਹ ਪਹਿਲਾ ਬਜਟ ਹੈ। ਮੈਂ ਵੀ ਇਸ ਬਜਟ ਦੀ ਮਹਾਨਤਾ ਨੂੰ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿਉਂ ਜੋ ਇਹ ਦੂਜੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਨੂੰ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਲਗਿਆਂ ਆਪਣੇ ਬਜਟ ਨੂੰ ਵੇਲ-ਫੇਅਰ ਸਟੇਟ ਦੇ ਬਜਟ ਦਾ ਨਾਮ ਦੇ ਦਿੱਤਾ ਸੀ, ਹੁਣ ਇਸ ਸਾਲ ਇਸ ਬਜਟ ਨੂੰ ਸੋਸ਼ਲਿਸਟ Pattern ਦਾ ਬਜਟ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਬਜਟ ਦਾ ਨਾਮ ਰਖਣ ਨਾਲ ਤਾਂ ਬਜਟ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਜਾਂਦਾ । ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਸੋਸ਼ਲਿਸਟ ਨਜ਼ਾਮ ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਲਈ ਜ਼ਰੂਰੀ ਕਦਮ ਉਠਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। ਨਾਮ ਰਖਣ ਨਾਲ ਸੋਸ਼ਲਿਸਟ ਨਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ ਆ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਜਟ ਨਾਲ ਆਮ ਜਨਤਾ ਦਾ ਕੋਈ ਭਲਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ । ਇਹ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵੀ welfare ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਸ ਦੀ ਵਿਰੋਧਤਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਅਤੇ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਗੰਭੀਰਤਾ ਨਾਲ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨ । ਮੇਰੇ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਬੋਲਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਬੈਠਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਵੀ ਇਸ ਦੀ ਵਿਰੋਧਤਾ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਜ਼ੇ ਕਰ ਇਹ ਬਜਟ ਸਚ ਮੁਚ ਹੀ ਚੰਗਾ ਹੁੰਦਾ ਤਾਂ ਸ਼ਲਾਘਾ ਕਿਓਂ ਹਨ ਨਾ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ, ਜਾਂ ਇਹ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਹੁਣ ਈਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਨੇੜੇ ਆ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਆਪਣਾ ਵਕਾਰ ਕਾਇਮ ਕਰਨ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਵਿਰੋਧਤਾ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੋ ਟੈਕਸ ਲਗਾਏ ਗਏ ਹਨ ਉਹ ਸਾਰੇ ਤਾਂ ਚੰਗੇ ਨਹੀਂ ਪਰ ਕੁਝ ਕੁ ਚੰਗੇ ਹਨ ।

ਪਹਿਲਾਂ ਟੈਕਸ ਜ਼ਰਈ ਇੰਕਮ ਟੈਕਸ ਹੈ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਚੰਗਾ ਟੈਕਸ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਬੇਸ਼ਕ ਹੋਰ ਲਾ ਦੇਵੇ ਕਿਓਂ ਕਿ ਉਹ ਇਹ ਟੈਕਸ ਦੇ ਸਕਦੇ ਹਨ ਪਰ ਅਫਸੋਸ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿੱਥੇ ਆਮਦਨੀ ਦਾ ਸਾਧਨ ਤਾਂ ਬਣਾ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਉਥੇ ਇਹ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਕਿ ਗਰੀਬ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੋਵੇਗੀ । ਇਸ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਚੰਗਾ ਕਰਨ ਲਈ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਤੇ ਟੈਕਸ ਬਹੁਤ ਘਟ ਕੀਤੇ ਜਾਨ । ਜੇਕਰ ਉਸ ਨੂੰ ਮਜਬੂਰ ਕਰਕੇ ਟੈਕਸ ਵਸੂਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਇਸ ਸੋਸ਼ਲਿਸਟ ਨਜ਼ਾਮ ਤੋਂ ਕੀ ਆਸ ਰਖ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿੰਨੇ ਛੋਟੇ ਮਾਲਕ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਮਾਲੀਆ ਮਾਫ ਕਰ

ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ। ਜਿਹੜੇ ਪੰਜ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਦੇ ਮਾਲਕ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਮਾਲੀਆ ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਸਾਡੇ ਸਾਰੇ ਹਾਊਸ ਦੀ ਵੀ ਇਹ ਰਾਏ ਸੀ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਇਸ ਬਾਰੇ ਇਕ resolution ਵੀ ਪਾਸ ਕਰਕੇ ਭੇਜਿਆ ਸੀ ਕਿ ਪੰਜ ਏਕੜ ਦੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਤੋਂ ਕੋਈ ਮਾਲੀਆ ਨਾ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਹੈ ਕਿ ਅਜੇ ਤਕ ਇਸ ਰਾਏ ਤੇ ਕੋਈ ਅਮਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਜੇਕਰ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਮੁਲਕ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤਾਂ ਕੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਾਲੀਆ ਲਗਾਣ ਨਾਲ ਤਰੱਕੀ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ ? ਫਿਰ ਜਿਹੜੇ ਕਿਸਾਨ ਪੰਜ ਰੁਪਏ ਜਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਘਟ ਮਾਮਲਾ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਮਾਫ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਚੰਗੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ।

ਫਿਰ ਦੂਜਾ ਟੈਕਸ ਪੇਸ਼ਾਵਰ ਟੈਕਸ ਹੈ। ਇਹ ਖੁਸ਼ੀ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਟੈਕਸ ਵਡੀਆਂ ਆਮਦਨੀਆਂ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ ਲਗੇਗਾ ਪਰ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਦਿਹਾਤੀ ਦਸਤਕਾਰਾਂ ਅਤੇ ਪੇਂਡੂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਤੇ ਵੀ ਲਗੇਗਾ। ਰਾਮਦਾਸੀਏ ਅਤੇ ਹੋਰ ਜਾਤੀਆਂ ਵਾਲੇ ਜੋ ਹੱਥੀਂ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਖੱਡੀਆਂ ਦਾ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ ਜਾਂ ਜੁੱਤੀਆਂ ਬਣਾਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਆਪਣਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਟੋਰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੋਰ ਛੋਟੀਆਂ ਦਸਤਕਾਰੀਆਂ ਵਿਚ ਲਗੇ ਹੋਏ ਹਨ ਨੂੰ ਇਸ ਟੈਕਸ ਦੀ ਮਾਫੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਇਹ ਤਾਂ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡਾਂ ਨੂੰ ਟੈਕਸ ਦਿੰਦੇ ਹਨ। ਅਤੇ ਉਹ ਬੋਰਡ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸੋਂ ਬੇਦਰਦੀ ਨਾਲ ਟੈਕਸ ਲੈ ਰਹੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੇਸ਼ਾਵਰ ਟੈਕਸ ਦੀ ਛੋਟ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡ ਆਪਣੇ ਟੈਕਸਾਂ ਦੀ ਵਸੂਲੀ ਲਈ ਵਧੀਕੀ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਬੇਰਹਮੀ ਦਾ ਸਲੂਕ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ। ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਕੁੜਕੀਆਂ ਹੋ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਟੈਕਸ ਦੇ ਬਕਾਇਆ ਦੀ ਵਸੂਲੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਇਹ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਕੋਈ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਲਗਾਇਆ ਜਾਵੇਗਾ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਰੀਬਾਂ ਨੂੰ ਕੁੜਕੀਆਂ ਤੋਂ ਬਚਾਇਆ ਜਾਵੇ। ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗਾ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਵਲ ਸਤਾਰਾਂ ਲੱਖ ਦੇ ਕਰੀਬ ਵਸੂਲੀਆਂ ਰਹਿੰਦੀਆਂ ਹਨ ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਛੋਟ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ।

ਫਿਰ ਮੈਂ ਸਵਾਰੀ ਟੈਕਸ ਬਾਰੇ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਸਵਾਰੀ ਟੈਕਸ ਅੱਗੇ ਵੀ ਲਾਇਆ ਗਿਆ ਸੀ ਤੇ ਹੁਣ ਇਸ ਨੂੰ ਹੋਰ ਵਧਾ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਨਾਲ ਗਰੀਬ ਮੁਸਾਫਰਾਂ ਤੇ ਹੋਰ ਭਾਰ ਪਏਗਾ ਕਿਉਂ ਜੇ ਬਸਾਂ ਵਿਚ ਤਾਂ ਗਰੀਬ ਪੇਂਡੂ ਅਤੇ ਛੋਟੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਸਫਰ ਕਰਦੇ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਹੋਰ ਬੋਝ ਨਹੀਂ ਪਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਅਮੀਰ ਤਾਂ ਕਾਰਾਂ ਵਿਚ ਸਫਰ ਕਰਦੇ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਟੈਕਸ ਕਾਰਾਂ ਤੇ ਲਗਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ। ਇਸ ਟੈਕਸ ਨਾਲ ਅਮੀਰਾਂ ਤੇ ਕੋਈ ਅਸਰ ਨਹੀਂ ਪੈਂਦਾ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਦੇ ਵੀ ਸਕਦੇ ਹਨ, ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਸ ਟੈਕਸ ਦੀ ਵਿਰੋਧਤਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

ਫਿਰ ਸਿਨਮੇ ਤੇ ਟੈਕਸ ਹੈ। ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸੀ, ਪਰ ਇਹ ਛੋਟੇ ਟਿਕਟਾਂ ਤੇ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਸਿਨਮਾ ਅੱਗੇ ਤੇ ਹੁੰਦਾ ਤਾਂ ਕੋਈ ਹਰਜ਼ ਨਹੀਂ ਸੀ। ਸਿਨਮੇ ਵੇਖਣ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ ਅਗੇ ਹੀ ਟਿਕਟ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ ਹੋਰ ਟਿਕਟ ਵਧਾ ਦੇਣਾ ਉਚਿਤ ਨਹੀਂ ਸੀ।

[ਸਰਦਾਰ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ]

ਫਿਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਸੋਸ਼ਲਿਸਟ ਨਜ਼ਾਮ ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਅਸਾਨੂੰ ਇਹ ਵੇਖਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਕੀ ਮਸਲੇ ਹਨ ਅਤੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਆਪਣੇ ਵਿਚਾਰ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਗਿਆ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਬਰਾਬਰੀ ਦੇਣ ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਸੁਧਾਰ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇਕਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਪੂਰਾ ਧਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਕੁਝ ਕਾਨੂੰਨ ਪਾਸ ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਦੀ ਬੇਦਖਲੀ ਦਾ ਕਾਨੂੰਨ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਦੇ ਹੋਣ ਤੇ ਵੀ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਵਿਚ ਬੇਦਖਲ ਕੀਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ । ਅਸਾਡੇ ਲੀਡਰ ਵੀ ਖ਼ੂਬ ਤਕਰੀਰਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਪੰਡਤ ਜਵਾਹਰ ਲਾਲ ਨਹਿਰੂ ਨੇ ਵੀ ਤਕਰੀਰ ਕੀਤੀ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਵੀ ਕਿਹਾ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸਭ ਤੋਂ ਵਧ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਦੀਆਂ ਬੇਦਖਲੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ । ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਪਿੰਡ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਫਰਿਆਦ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਲੱਖਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਵਿਚ ਬੇਦਖਲ ਕੀਤੇ ਗਏ । ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਅਹਿਮ ਮਸਲੇ ਨੂੰ ਹਲ ਕਰਨ ਲਈ ਬਹੁਤ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ ਇਸ ਪਾਸੇ ਕੋਈ ਪ੍ਰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਟ੍ਰੈਕਟਰ ਲਗਾਣ ਵਾਸਤੇ ਕਰਜ਼ੇ ਅਤੇ ਹੋਰ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ ਅਤੇ ਬੇਦਖਲੀਆਂ ਨੂੰ ਰੋਕਿਆ ਜਾਵੇ ।

ਦੂਜੀ ਗਲ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਮੈਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਛਾਂਟੀ ਦੇ ਬਾਰੇ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਮੈਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਹੈ ਕਿ ਲੇਬਰ ਮੰਤਰੀ ਇਸ ਵੇਲੇ ਇਥੇ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਨਹੀਂ ਹਨ, ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਸੀ ਕਿ ਉਹ ਇਥੇ ਹੁੰਦੇ ਅਤੇ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਦਾ ਕਿ ਅਜ ਲੇਬਰ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਜ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀਆਂ ਹੜਤਾਲਾਂ ਹੋ ਰਹੀਆਂ ਹਨ । ਪਿਛਲੇ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਅਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੇ ਹੜਤਾਲ ਕੀਤੀ ਸੀ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਜੋ ਮੰਗਾਂ ਸਨ ਉਹ ਬਿਲਕੁਲ ਜਾਇਜ਼ ਸਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪਹਿਲਾਂ ਮਾਲਕਾਂ ਦੇ ਅਗੇ ਆਪਣੀਆਂ ਜਾਇਜ਼ ਮੰਗਾਂ ਰੱਖੀਆਂ ਪਰ ਉਹ ਮੁਤਾਲਬੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਹੀਂ ਮੰਨੇ ਗਏ । ਫੇਰ ਉਹ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਦਰਵਾਜ਼ੇ ਉਤੇ ਗਏ ਪਰ ਉਥੇ ਵੀ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਤਾਂ ਜਾ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਹੜਤਾਲ ਕੀਤੀ । ਫੇਰ ਜਗਾਧਰੀ ਦੇ ਵਿਚ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੈ ਉਸ ਦਾ ਵੀ ਕੁਝ ਹਲ ਅਜਾਂ ਤਕ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ । ਜਾਲੰਧਰ ਦਾ ਮਸਲਾ ਤਾਂ ਅਜੇ ਤਾਜ਼ਾ ਹੀ ਹੈ । ਉਥੇ metal workers ਦਾ ਮਸਲਾ ਅਜਕਲ ਚਲ ਹੀ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੇ ਪਹਿਲਾਂ Labour Commissioner ਨੂੰ ਮਿਲਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਅਤੇ ਉਸ ਦੇ ਅਗੇ ਮੰਗਾਂ ਰਖੀਆਂ ਪਰ ਉਥੋਂ ਕੁਝ ਜਵਾਬ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ, ਫੇਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਮਿਲਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਅਤੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸਾਡੀਆਂ ਮੰਗਾਂ ਪੂਰੀਆਂ ਕਰੋ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਨਹੀਂ ਸੁਣੀ ਗਈ, ਅਤੇ ਕੋਈ ਮੰਗ ਪੂਰੀ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ ਉਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਜਾਕੇ ਹੜਤਾਲ ਕੀਤੀ ਅਤੇ ਉਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਫੇਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਭੁਖ ਹੜਤਾਲ ਕਰਨ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ । ਉਹ ਭੁਖ ਹੜਤਾਲ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਹੀ ਸਨ ਕਿ ਸਰਦਾਰ ਸੋਹਨ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼, ਪ੍ਰੋਫੈਸਰ ਮੋਤਾ ਸਿੰਘ ਅਤੇ ਮੈਂ ਜਾਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਆਖਿਆ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਅਜੇ ਭੁਖ ਹੜਤਾਲ ਨਾ ਕਰੋ ਅਸੀਂ ਤੁਹਾਡਾ ਮਾਮਲਾ ਸੁਲਝਾਵਾਂ-ਗੇ । ਉਹ ਫੇਰ ਇਥੇ ਆਏ ਅਤੇ ਤੁਹਾਨੂੰ ਸਭ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਕੇ ਰੈਲੀ ਪਾਈ । ਉਹ ਲੇਬਰ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਮਿਲੇ ਅਸੀਂ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਗਏ ਅਤੇ ਸਭ ਗਲ

ਜਾਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਸੀ। ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਯਕੀਨ ਦਿਤਾ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਚਲੇ ਜਾਉ ਅਸੀਂ ਤੁਹਾਡਾ ਫੈਸਲਾ ਕਰ ਦਿਆਂਗੇ। ਉਹ ਵਿਚਾਰੇ ਯਕੀਨ ਕਰਕੇ ਅਤੇ ਆਸ ਲਾ ਕੇ ਵਾਪਸ ਚਲੇ ਗਏ। ਪਰ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਉਹ ਪੰਜ ਸਤ ਦਿਨ ਤਕ ਉਡੀਕਦੇ ਰਹੇ ਅਤੇ ਵੇਖਦੇ ਰਹੇ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੁਝ ਜਵਾਬ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ ਅਤੇ ਅਜ ਤਕ ਵੀ ਕੋਈ ਫੈਸਲਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ। ਹੁਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮਜਬੂਰ ਹੋ ਕੇ ਪਤਾ ਲਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਭੁਖ ਹੜਤਾਲ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਅਸੀਂ Labour Commissioner ਦੇ ਪਾਸ ਗਏ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕੁਝ ਫੈਸਲਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਪਰ ਉਹ ਕਹਿਣ ਲਗੇ ਕਿ ਅਜੇ ਕਈ ਦਿਨ ਲਗਣਗੇ। ਇਹ ਹੈ ਸਲੂਕ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਅਜ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਢੰਡੋਰਾ ਇਹ Socialist ਨਿਜ਼ਾਮ ਦਾ ਪਿਟਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਸ ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ। ਪਰ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਨਿਜ਼ਾਮ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਤੰਗ ਕਰਕੇ ਨਹੀਂ ਕਾਇਮ ਹੋ ਸਕਦਾ। ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਕਿ Socialist ਨਿਜ਼ਾਮ ਕਾਇਮ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਰੀਬ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਵਲ ਵੀ ਧਿਆਨ ਦਿਓ। ਇਸ ਦੇ ਕਾਇਮ ਕਰਨ ਦਾ ਤਰੀਕਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਕੰਮ ਦਿਓ। ਅਜ ਉਥੇ ਮਜ਼ਦੂਰ ਲੋਗ ਬਹੁਤ ਬੇਕਾਰ ਹਨ। ਅਸੀਂ ਇਸ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੇ ਵਿਚ ਦੋ ਦਫਾ ਮਤਾ ਲਿਆਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ। ਇਸ ਅਸੈਂਬਲੀ ਨੇ ਅਪਣੀ ਬਹੁ-ਗਿਣਤੀ ਦੇ ਨਾਲ ਉਸ ਨੂੰ ਮਨਜ਼ੂਰ ਵੀ ਕੀਤਾ ਸੀ। ਪਹਿਲੀ ਗਲ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦਿੰਦੇ ਹੀ ਨਹੀਂ, ਜੇਕਰ ਕਿਤੇ ਕਿਤੇ ਦਿਤੀਆਂ ਵੀ ਹਨ ਤਾਂ ਉਹ ਬਿਲਕੁਲ ਬਨਜਰ ਅਤੇ ਨਾਕਸ ਹਨ। ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਕਿ ਚਲ੍ਹ ਨਹੀਂ ਸਕਦੀਆਂ ਅਤੇ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰਨ ਦੇ ਕਾਬਲ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹਨ।

ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵੀ ਬੜਾ ਕੁਝ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਤਾਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਤਾਂ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਬਹੁਤ ਹੀ ਪਿਆਰ ਹੈ, ਅਸੀਂ ਤਾਂ ਜੰਮੇ ਪਲੇ ਹੀ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਲਈ ਹਾਂ। ਜਿੰਨਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਪਿਆਰ ਹੈ ਉਸਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਕਰਨਾਲ ਦੀ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਕਰਨਾਲ ਦੇ ਵਿਚ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੇ ਕੱਠੇ ਹੋਕੇ ਆਪਣੀ Co-operative Society ਬਣਾਈ ਹੋਈ ਸੀ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਥੇ ਤਿੰਨ ਹਜ਼ਾਰ ਵਿਘੇ ਜ਼ਮੀਨ ਤਿੰਨ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਨੂੰ ਬੋਲੀ ਦੇ ਕੇ ਲਈ ਹੋਈ ਸੀ। ਉਹ ਵਿਚਾਰੇ ਉਹ ਜ਼ਮੀਨ ਤਿਨ ਸਾਲਾਂ ਤਕ ਪੁਟਦੇ ਰਹੇ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਕਾਸ਼ਤ ਦੇ ਕਾਬਿਲ ਬਣਾਇਆ। ਜਦੋਂ ਜ਼ਮੀਨ ਬਣ ਕੇ ਤਿਆਰ ਹੋ ਗਈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਉਹ ਜ਼ਮੀਨ ਖੋਹ ਕੇ ਨਵੇ ਸਿਰੇ ਤੋਂ ਦੁਬਾਰਾ ਫਿਰ ਬੋਲੀ ਉਤੇ ਦੇਣ ਲਗੇ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚਾਰਿਆਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਇਹ ਜ਼ਮੀਨ ਅਸੀਂ ਲਈ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਤਿਨ ਸਾਲ ਲਾ ਕੇ ਅਸੀਂ ਇਸ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਹੁਣ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਨੂੰ ਕਿਉਂ ਲੈਂਦੇ ਹੋ। ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕਿਸੇ ਨੇ ਨਹੀਂ ਸੁਣੀ ਅਤੇ ਉਹ ਖੋਹ ਲਈ ਗਈ। ਉਹ ਬਿਚਾਰੇ ਇਥੇ ਆਏ ਕਿ ਚਲ ਕੇ ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ ਅੱਗੇ ਫਰਿਆਦ ਕਰੀਏ। ਬਦਕਿਸਮਤੀ ਦੇ ਨਾਲ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਉਸ ਦਿਨ ਇਥੇ ਨਹੀਂ ਸਨ ਕਿਤੇ ਬਾਹਰ ਗਏ ਹੋਏ ਸਨ। ਉਹ ਇਥੇ ਆਏ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਠੀ ਅੱਗੇ ਉਹ ਚਾਰ ਦਿਨ ਬੈਠੇ ਰਹੇ ਪਰ ਕਿਸੇ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਨਹੀਂ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਤੁਹਾਨੂੰ ਕੀ ਤਕਲੀਫ ਹੈ ਅਤੇ ਤੁਸੀਂ ਕਿਓਂ ਆਏ ਹੋ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬਿਲਕੁਲ ਨਹੀਂ ਸੁਣੀ ਗਈ। ਆਖਿਰ ਚੌਥੇ ਦਿਨ ਪੁਲਿਸ ਆਈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅੰਬਾਲੇ ਲੈ ਜਾ ਕੇ ਜੇਲ ਦੇ ਵਿਚ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿੱਤਾ।

[ਸਰਦਾਰ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ]
ਉਹ ਆਪਣੀ ਦੁਖ ਦਰਦ ਦੀ ਫਰਿਆਦ ਲੈ ਕੇ ਆਏ ਸਨ । ਆਪਣੀ ਜ਼ਮੀਨ ਦਾ ਕਬਜ਼ਾ ਮੰਗਣ ਆਏ ਸਨ । ਕੋਈ ਨਵੀਂ ਨਹੀਂ ਬਲਕਿ ਪੁਰਾਣੀ ਜ਼ਮੀਨ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤਿਆਰ ਕੀਤੀ ਸੀ ਉਸ ਦਾ ਕਬਜ਼ਾ ਲੈਣ ਆਏ ਸਨ ਕੋਈ ਝਗੜਾ ਕਰਨ ਨਹੀਂ ਆਏ ਸਨ । ਜੇਕਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਈ ਝਗੜਾ ਕਰਨਾ ਹੁੰਦਾ ਤਾਂ ਉਥੇ ਹੀ ਕਰਦੇ । ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਫਰਿਆਦ ਸੁਣਨ ਦੀ ਬਜਾਏ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਗੈਰ ਪੁਛਿਆਂ ਹੀ ਜੇਲ ਦੇ ਵਿਚ ਸੁਟ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ। ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਇਹ ਬੜੇ ਦੁਖ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਦਸਦੇ ਹੋਇਆਂ ਬੜਾ ਦੁਖ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਦੋ ਔਰਤਾਂ ਅਜਿਹੀਆਂ ਸਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬੱਚੇ ਹੋਣ ਵਾਲੇ ਸਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਹ ਬਚੇ ਜੇਲ ਵਿਚ ਜਣੇ । ਇਹ ਹੈ ਕਾਂਗਰਸ ਸਰਕਾਰ ਜਿਸ ਨੂੰ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਬਹੁਤ ਪਿਆਰ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਹੈ ਇਸ ਦੇ ਪਿਆਰ ਦਾ ਇਕ ਨਮੂਨਾ। ਇਹ ਬਾਹਾਂ ਚੁਕ ਚੁਕ ਕੇ ਸਪੀਚਾਂ ਕਰਦੇ ਨੇ ਕਿ ਅਸੀਂ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੂੰ ਉਚਿਆਂ ਕਰਨਾਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ, ਅਸੀਂ ਇਥੇ Socialist ਨਿਜ਼ਾਮ ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ। ਪਰ ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਹੈ ਤੁਹਾਡੀ Socialist ਨਜ਼ਾਮ ਦੀ ਤਸਵੀਰ । ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ Socialist ਨਿਜ਼ਾਮ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਉਹ ਸਾਨੂੰ ਨਹੀਂ ਚਾਹੀਦਾ । ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਪਿਛੇ ਜਿਹੜੇ ਸੈਲਾਬ ਆਏ ਹਨ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਆਪਣੀ ਸਾਰੀ ਖਾਮੀਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਹੜ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਹੀ ਲਪੇਟਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਇਹ ਸਾਰੇ ਆਪਣੇ ਭੇੜ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸੈਲਾਬਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਹੀ ਢਕਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਉਹ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਅਸੀਂ ਇਹ ਕਰ ਦਿੱਤਾ । ਅਸੀਂ ਇੱਨਾ ਰੁਪਿਆ ਵੰਡ ਦਿਤਾ ਅਸੀਂ ਇੱਨਾ relief ਦਿਤਾ ਵਗੈਰਾ ਵਗੈਰਾ। ਪਰ ਮੈਂ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹਿੜਾ ਰੁਪਿਆ ਵੀ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਉਹ ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਨਾਲ ਆਪਣੀ ਪਾਰਟੀ ਦਾ ਪਰਚਾਰ ਹੋਵੇ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ floods ਦੇ ਵਿਚ ਪਾਰਟੀ ਪਰਚਾਰ ਕਰਨ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਇਆ। ਪਹਿਲਾਂ ਇਲਾਨ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਕਿ 100 ਰੁਪਇਆ ਮਿਲੇਗਾ ਪਰ ਜਦੋਂ ਵੰਡ ਕੀਤੀ ਗਈ ਤਾਂ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਪੰਜ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਦਸ ਅਤੇ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਵੀਹ ਹੀ ਦਿਤੇ ਗਏ । ਜਿਥੇ ਅਖ ਭਿੜਦੀ ਸੀ ਉਥੇ ਵਧ ਵੀ ਦਿੱਤੇ ਗਏ । ਜਦੋਂ ਸ਼ਿਕੈਤਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਤਾਂ ਉਹ ਕਿਸੇ ਨੇ ਨਹੀਂ ਸੁਣੀਆਂ। ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਸ ਬਾਰੇ ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਬਲ੍ਹਦਾਂ ਦੀ ਤਕਾਵੀ ਦੇਣ ਦਾ ਸਵਾਲ ਸੀ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ ਤਸਦੀਕ ਕਰਾਕੇ ਲਿਆਉ ਕਿ ਤੁਹਾਨੂੰ ਲੋੜ ਹੈ । ਲੋਕੀਂ ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਆਏ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਦਸਤਖਤ ਕਰਕੇ ਦਿਤੇ । ਮਹੀਨਾ ਭਰ ਲੋਕੀਂ ਫ਼ਿਰਦੇ ਰਹੇ ਅਖੀਰ ਵਿਚ ਤਹਸੀਲਦਾਰ ਨੇ ਆਖਿਆ ਕਿ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਹਨ ਅਤੇ ਮੁਕ ਗਏ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਕਰਕੇ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਸਦੀਕ ਅਸੀਂ Communist members ਨੇ ਕੀਤੀ ਸੀ । ਪਰ ਜਦੋਂ ਲੋਕ ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ ਸ਼ਹਬਾਜ਼ ਪੁਰੀ ਤੋਂ ਦਸਤਖਤ ਕਰਾਕੇ ਲੈ ਕੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੈਸੇ ਦੇ ਦਿੱਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਵੰਡ ਹੋਈ ਹੈ ਉਹ ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਹੋਈ ਹੈ । ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਸ਼ਿਕੈਤਾਂ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਮਿਲੇ ਹਨ, ਇਸ ਲਈ ਹੁਣ ਪੜਤਾਲ ਕਰਕੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਮਿਲੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਮਾਰਚ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ੨ ਦੇ ਦੇਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ।

ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਮੈਂ ਇਕ ਗੱਲ Labour Co-operative Societies ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਜਦੋਂ ਇਹ ਬਣਾਈਆਂ ਗਈਆਂ ਸਨ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਹੋਈ ਸੀ ਕਿ ਹੁਣ ਠੇਕੇਦਾਰੀਆਂ ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਣਗੀਆਂ, ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਜੋ ਲੁਟ ਮਚਾਈ

ਹੋਈ ਸੀ ਉਹ ਵੀ ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ । ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬੇਹਤਰ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ, ਅਤੇ ਉਹ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਹਿਣਗੇ । ਪਰ ਹੁਣ ਇਹ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਠੇਕੇਦਾਰ ਕਲ ਤਕ ਲੁਟਦੇ ਰਹੇ ਸਨ ਉਹੀ ਠੇਕੇਦਾਰ ਫੇਰ ਇਨ੍ਹਾਂ societies ਦੇ ਵਿਚ ਪੰਜ ਪੰਜ ਅਤੇ ਸਤ ਸਤ ਕਰਕੇ ਸ਼ਾਮਿਲ ਹੋ ਗਏ ਹਨ । ਅਤੇ ਜਾਅਲੀ member ਬਣਾ ਲਏ ਗਏ ਹਨ । ਜਿਹੜੇ member ਨਹੀਂ ਹਨ ਉਹ ਦੂਜਿਆਂ ਤਰੀਕਿਆਂ ਨਾਲ societies ਨੂੰ ਲੁਟਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਪਿਛੇ ਅਮ੍ਰਿਤਸਰ ਗਿਆ ਸੀ ਅਤੇ ਮੈਂ Co-operative Societies ਦੇ ਦਫਤਰ ਵਿਚ ਜਾਕੇ ਸਭ ਪਤਾ ਕੀਤਾ ਹੈ । Societies ਨੂੰ ਤਾਂ ਕੰਮ 7½ ਰੁਪੈਏ ਫੀ ਹਜ਼ਾਰ ਫੁਟ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਪਰ ਜਦੋਂ ਮੈਂ ਪਤਾ ਕੀਤਾ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਠੇਕਾ 14 ਰੁਪੈਏ ਹਜ਼ਾਰ ਫੁਟ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਮਿਲਿਆ ਹੋਇਆ ਸੀ । ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਇਨ੍ਹਾਂ societies ਨੂੰ ਚਲਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ societies ਨੂੰ ਜਿਹੜਾ ਕੰਮ ਠੇਕੇ ਤੇ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਉਹ ਠੇਕੇਦਾਰਾਂ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਤੇ ਕਮ ਨਾਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ । ਜੇਕਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਇਹ ਨਹੀਂ ਚਲ ਸਕਣਗੀਆ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ societies ਨੂੰ ਬਕਾਇਆ ਵੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ ਹੈ । ਉਹ ਵਿਚਾਰੇ ਦੋ ਦੋ ਸਾਲ ਫਿਰਦੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਪਰ payment ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ। ਇਸ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ payment ਵੀ ਛੇਤੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ।

*(At this Stage the hon. Member was asked to resume his seat.)*

**श्री राम सरूप** (बुटाना) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं अपने Finance Minister Sahib को इस साल का बजट पेश करने पर मुबारक बाद पेश करता हूं । इस बजट में पिछले चार साल में जो कारवाई हुई है वह भी बतलाई गई है और इस साल जो कारवाई होनी है उस के बारे में मैं कुछ कहना चाहता हूं । मुझे खुशी है कि पंजाब ने बहुत अच्छी तरक्की की है और बहुत अच्छे मार्ग पर अब चल रहा है । हम सब को चार साल में जो पंजाब में तरक्की हुई है उसे देख कर बड़ा हर्ष होता है और अब तो जब से यह नई मिनिस्टरी बनी है तमाम जनता को और भी ज़्यादा उमीदें हो गई हैं ।

सरदार प्रताप सिंह कैरों के चीफ मिनिस्टर बनने पर खयाल किया जाता है कि वह worker type का आदमी है इस वक्त पंजाब का रहिनुमा हुआ है । वह बड़े सख्त आदमी हैं । गवर्नमैण्ट के जो corrupt officers हैं जो नाकाबिल अफसर हैं उन के दिल में भय पैदा हो गया है । उन को पता है कि सरदार साहिब किसी गलती पर बख्शने वाला नहीं । इसी वजह से कई एक नाअहल अफसरों ने छुट्टियां ले ली हैं । कई officers तो डर के मारे पागल बन गये हैं—अभी प्रोफैसर शेर सिंह ने मिनिस्टर बनते ही कई एक महकमों पर छापे मारे हैं । मुझे उम्मीद है कि पिछली मिनिस्टरी के जो काम अधूरे रह गये हैं उन्हें वह दरुस्त कर देंगे । स्पीकर साहिब, जहां मुझे इस बजट में बेशुमार खूबियां नज़र आती हैं वहां कई खामियां भी हैं । जब पंजाब में flood आया तो लोगों को भारी नुकसान पहुंचा । अमृतसर ज़िला और गुरदासपुर ज़िला में पंजाब सरकार ने लाखों रुपया नहीं बल्कि करोड़ों रुपये खर्च किये । लेकिन करनाल ज़िले में जब flood आया तो सरकार और वहां के officers ने सिर्फ 34 देहात की ही रिपोर्ट की कि इस ज़िले में और नुक्सान नहीं हुआ लेकिन जब माल गुज़ारी की मुआफी का समय आया तो उन 400 गांवों को जो सैलाब से बरबाद

[श्री राम सरूप]

हुए थे और तमाम फसलें बरबाद हो चुकी थीं उन को नजर अंदाज कर दिया गया। इस लिये जो इलाका दरिया जमना ने तबाह कर दिया उस के बारे में मैं सुझाव देना चाहता हूं कि जिस तरीके से पंजाब के अंदर floods को आगे रोकने के लिये कई तदाबीर अख्तियार की गई हैं इसी तरह दरिया जमना में बाढ़ को रोकने की तदाबीर भी की जानी चाहिये। इस सिलसिले में एक Superintending Engineer मुकर्रर किया गया है। उसे सख्त हिदायत दी जावे कि दरिया जमना में floods आते हैं उन को रोकने का बन्दोबस्त करे। स्पीकर साहिब, मैं आप के द्वारा यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि दरिया जमना से गर्बा नहर निकाली गई है जो रोहतक और हिसार ज़िले की हज़ारों बीघा ज़मीन को सैराब करती है। ज़िला करनाल को इस का पानी बरबाद करता चला जा रहा है। गांव ताजा-वाला से अन्दरी तक कई मीलों तक water-logging पैदा हो गई है। इस water-logging को रोकने के लिये जो नये tube-wells लगाये गये हैं यह बरसात के मौसम में जब पानी का ज़ोर होता है चलते नहीं इस लिये नहर दरिया जमन गरबी में जो भाकड़े की वजह से ज़्यादा पानी हो जायेगा क्योंकि Sirsa Branch का पानी सारा इस में चलेगा और जब नहर जमन गरबी में पानी raise किया जायेगा तो वह फिर बहुत नुकसान करेगा और water-logging और ज़्यादा हो जायेगा इस टयूब वैल स्कीम से गवर्नमैण्ट का करोड़ों रुपये का खर्च बिल्कुल बेकार हो जायेगा क्योंकि tube-wells का पानी नीचे रह जायेगा और tube-wells का पानी नहर में नहीं डाला जा सकेगा। बरसात के दिनों में तो वह आजकल भी चलते नहीं। हमारे अलाके के लोग तड़पते हैं, ज़मींदार दुखी हैं। क्योंकि उन लोगों की सारी ज़मीन water-logged हो गई है या हो जायगी इस लिये मैं कहूंगा कि अगर कुछ भाई कांग्रेसी M.L.As बन गये हैं तो इस का यह मतलब नहीं कि वह जनता की राहनुमाई न करें। मैं वज़ीर साहिब को warning देता हूं कि मेरे अलाके के लोगों ने तहैया किया हुआ है कि नहर जमन गरबी को दुरुस्त किया जाये वर्ना नहर को बन्द कर देंगे और आगे नहीं जाने देंगे। हमारे अलाके के लोगों ने यह फैसला किया हुआ है। हज़ारों एकड़ ज़मीन खराब पड़ी है मगर फिर भी हमारी गवर्नमैण्ट ज़मींदारों से मालगुज़ारी सालों से वसूल कर रही है। दो तीन फरलांग से गवर्नमैण्ट ज़मींदारों की फसल वाली ज़मीन से मिट्टी उठा लेती है मगर उन्हें कोई compensation नहीं दिया जाता। चार साल से उन की ज़मीनों में tube-well लगाये गये हैं मगर उन्हें अभी तक कोई compensation नहीं मिला। यह tube-wells जो बने हुए हैं जिन में अगर कोई मवेशी गिर जाये तो तमाम के तमाम लोग इकट्ठे हो कर रस्सा डाल कर मवेशी को बाहर निकालते हैं। मुवेशियों को बाहर निकालने का कोई और रास्ता नालियों में नहीं रखा गया।

इस के अलावा, स्पीकर साहिब, मैं गवर्नमैंट का ध्यान इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि गांव में जो नालियां tube-well की हैं उन्हें पार करने के लिये एक दो मील तक गांव में कोई पुल नहीं। जहां water-logging नहीं थी वहां पर भी tube-well लगा दिये। यह क्यों ? मैं आप की खिदमत में अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमें इस ministry पर एतमाद है और हमें उम्मीद है कि जहां जहां कमज़ोरियां हैं वह उन्हें दरुस्त करने की कोशिश करेंगे। हमें यह भी उम्मीद है कि वह corrupt अफसरों और ठेकेदारों के खिलाफ़

कारवाई करेंगे जो ठीक तौर पर काम नहीं करते और जनता की बात को नहीं सुनते । अब देश आज़ाद हो चुका है और हर एक आदमी के अंदर जागृति आई हुई है। वह रुपया जो आप पर खर्च हुआ है यह सब गवर्नमैंट का है, जनता का है इस रुपये से आप लोगों ने तालीम हासिल की, training हासिल की। यह सब असासा देश का है–आप देश की सम्पत्ति हो। पंजाब की जनता को, पंजाब के अफसरों को चाहिये कि वह अपने पिछड़े हुए भाईयों को उठायें और यह जनता का रुपया जनता को वापस करें। हम सब भाई हैं–हम ने पंजाब को उठाना है और आगे बढ़ाना है। मैं गवर्नमेंण्ट से उम्मीद करता हूं कि वह water-logged area को दुरुसत करने की कोशिश करेगी। गांव ताजे वाला से अनदरी तक के रकबे के लिये 70 लाख रुपया मन्जूर हुआ था मगर वह काम नहीं हुआ । Sirsa और Narwana Branch में corruption को दूर करने के लिये गिरफ्तारियां की गई थीं। वहां पर अफसर लोग और ठेकेदार काम नहीं करते। नहरें और minors जारी नहीं करते। वहां पर काम बिल्कुल अधूरा पड़ा है। आमिन minor में अभी तक पानी नहीं आ सका। काम रुका पड़ा है। वह काम जल्दी से जल्दी जारी कराया जाये।

6-30 p. m. *The Sabha then adjourned till 2 p. m. on Thursday, the 15th March, 1956.*

893 P.V.S.—290—20-3-57 C., P. and S., Punjab, Chandigarh.

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*15th March, 1956.*

VOL. I—NO. 11

**OFFICIAL REPORT**

**CONTENTS**

*Thursday, 15th March, 1956.*



CHANDIGARH
Controller of Printing and Stationery, Punjab,
1957

*ERRATA*

**PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATE, VOL. I, NO. 11, DATED 15TH MARCH, 1956.**

| *Read* | *for* | *page* | *line* |
|---|---|---|---|
| नहीं | वहीं | (11)6 | 28 |
| उन्हें | उन्ह | (11)7 | 10 |
| Delete the word | (बते) | (11)10 | 12 |
| between 25 and | 'national' | (11)18 | 1 |
| add 'प्रतिशत' | | | |
| Under | unde | (11)31 | 20 |
| हो तो | ह ो | (11)34 | last line |
| दी | ी | (11)51 | 11 |
| Socialistic | ocialistic | (11)69 | 4th from below |
| middle | m ddle | (11)72 | 3 |

# Punjab Vidhan Sabha

*Thursday, 15th March, 1956*

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh apital at 2 p. m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh 'hillon) in the Chair.*

## QUESTION HOUR (DISPENSED WITH).

**श्री धर्म वीर वासिष्ठ** : स्पीकर साहिब, मेरी यह गुज़ारिश है कि आज Question Hour को dispense with कर दिया जाए।

**अध्यक्ष महोदय** : इस बात के पेशेनजर कि अभी बहुत से मैम्बर साहिबान को बोलने ा मौका नहीं मिला मुझे तो कोई एतराज़ नहीं है अगर Question Hour dispense ith कर दिया जाए, अगर आप को इस पर एतराज़ न हो। [In view of the act that a large number of the hon. Members have not een able to get an opportunity to speak, I have no bjection to the Question Hour being dispensed with today rovided the hon. Members do not object to it.]

(आवाज़ें—हमें कोई एतराज नहीं है।)

The Question Hour is dispensed with today.

## RESUMPTION OF GENERAL DISCUSSION ON THE BUDGET FOR 1956-57

**Mr. Speaker :** Now general discussion on the budget will be :sumed.

**श्री डी. डी. पुरी** (जगाधरी) : स्पीकर साहिब, यह बजट हमारी दूसरी पंचवर्षीय ोजना का पहला बजट है। इस लिये इस बजट पर नज़र डालने से पहले यह बात आवश्यक मालूम ोती है कि प्रान्त और देश की आर्थिक अवस्था पर नज़र डाली जाये तो उचित होगा। ौर उन की रोशनी में इस बजट की परीक्षा करनी आवश्यक है। स्पीकर साहिब, मैं समझता हूं के हमें देखना है कि इस बजट से तथा आगामी चार बजटों से क्या क्या और कहां कहां ुद्रा फैलाव inflationary tendencies generate होती है ताकि हम सावधान रह सकें। पिछले चन्द दिनों में हम ने देखा है कि गेहूं और चावल के दाम कुछ हाथ से बाहर जाते ालूम देते हैं। मैं ने अपने तौर पर इस बात की जांच पड़ताल करने की कोशिश की है और मैं बेल्कुल इस परिणाम पर पहुंचा हूं कि हमारे देश की economic life में inflationary tendencies दिखाई देने लग गई हैं। आप को याद होगा, स्पीकर ाहिब, इन्हीं दिनों पिछले वर्ष हमें इस बात का बड़ा फिक्र हो रहा था कि गेहूं और चावल े दामों को support दी जाए ताकि वह ज़्यादा गिर न जायें और हमारी Central Government को भी इस बात की तशवीश हो गई थी। मुझे Parliament की जो उस समय food debate हुई थी सुनने का सौभाग्य प्राप्त ुआ था। उस समय यह विचार प्रकट किया गया था कि support के बिना

[श्री डी. डी. पुरी]

है कि जो loose money है उसे mop up किया जाये और जो inflationary tendencies हैं उन्हें रोका जाए। कर्ज लेने के बारे में मैं कहना चाहता हूं कि यह वाजिब ही नहीं, इन का हक ही नहीं बल्कि ऐसी अवस्था में ज़रूरी मालूम होता है कि जितना loose cash हो उसे ज़रूर mop up करें। लेकिन, स्पीकर साहिब, साथ ही यह ऐसी बात है कि जहां हम ने कर्ज़ा ले कर अपना खर्चा चलाना है वहां यह बात बिल्कुल ज़रूरी है कि जो जो खर्चा productive नहीं है, उसे या तो बन्द किया जाए या उस का tempo कम किया जाए।

फिर बजट में .63 लाख रुपया transport nationalisation के लिये रखा गया है। स्पीकर साहिब, दो चीजें ऐसी हैं जो करीब २ हरेक बजट में हम देखते हैं। एक तो यह कि पहले deficit budget पेश किये जाते हैं मगर साल के अन्त में वह surplus में turn हो जाते हैं our deficits have a habit of turning into surpluses. दूसरे हर साल transport की nationalisation के लिये provision पर provision करते हैं मगर कोई न कोई वजह ऐसी हो जाती है कि transport की nationalisation नहीं हो सकती और उस रुपये को saving में दिखा देते हैं। आज हमारे cash balances का यह हाल है कि 94 लाख रुपया opening balance है जो $4\frac{1}{2}$ करोड़ deficit balance हो जायेगा। तो ऐसी चीज़ को रोकने के लिये हमें measures adopt करने चाहियें। इस लिये जितने ऐसे expenditures हैं जो productive नहीं वह या तो बिल्कुल छोड़ देने चाहियें या मुल्तवी तो ज़रूर ही कर देने चाहियें। आखिर productive expenditure है क्या ? वह खर्च जिस से मुल्क की पैदावार बढ़े; चाहे गवर्नमेंट account में बढ़े, private account में बढ़े या किसी और account में बढ़े। Transport में जो नफा नज़र आता है, उस का लालच हम करते हैं, इस से overall पैदावार बढ़ती नहीं और इस लिये nationalisation के लिये हर साल provision करने का कोई फायदा नहीं। मेरा सुझाव यह है कि इस रकम को हमें अपना deficit पूरा करने के लिये काम में लाना चाहिये। इस लिये गवर्नमेंट यह ऐलान कर दे कि वह इस बजट में इस position में नहीं कि transport को nationalise कर सके।

दूसरी बात मैं यह कहना चाहता हूं कि हमारे Capital Account में एक बड़ा भारी खर्चा है जो Chandigarh Capital पर ही खर्च किया जा रहा है। यह तो ठीक है कि यह हमारी एक commitment है कि चंडीगढ़ को बनाया जाये और यह बनना भी चाहिये। अब वक्त नहीं कि इस में कोई ढील की जाए। लेकिन मैं यह समझता हूं कि इस खर्च में से कम से कम $1\frac{1}{2}$ करोड़ रुपया कम कर देना चाहिये और इस से खर्च की tempo कम की जानी चाहिये क्योंकि यह खर्चा मुझे किसी माने में भी economically productive नज़र नहीं आता।

फिर, स्पीकर साहिब, एक दो बातें ऐसी हैं जो मुझे समझ नहीं आई। मेरा ख्याल है कि Finance Minister साहिब इन points पर रोशनी डालेंगे। एक तो मुझे अमृतसर Workshop का नाम कहीं दिखाई नहीं पड़ा। यह ठीक है कि यह रेलवे को बेची जा रही है। इस का फैसला हो चुका है। मुझे इस बारे में कुछ कहना नहीं। मगर इस के sale proceeds के मुताल्लिक कुछ पता नहीं कि यह कितने बनेंगे, कब दिये जायेंगे और Central Government किस रूप में देगी। इसका ज़िक्र मुझे बजट में नजर नहीं आया। अगर यह किसी तरह रह गया हो तो जो $4\frac{1}{2}$ करोड़ की कमी है उसे पूरा करें। इसी विषय में मुझे यह भी कहना है कि इसी workshop का 14 लाख 61 हज़ार रुपये का depreciation fund है। मुझे पता नहीं चल सका कि आया यह रकम Revenue Account में आई है या Capital Account में अगर Revenue Account में आई है तो क्या इसे cash balances में adjust करने का ख्याल है?

इस के बाद, स्पीकर साहिब, मुझे थोड़ा सा ज़िक्र नए taxes का करना है। इस में कोई शक नहीं और जैसा कि मैं ने पहले कहा है कि inflation का खतरा हमारे सामने है और उस का मुकाबला हमें हर तरह से करना है; loose currency को mop up करना है और भी हर तरह से पूरी vigilance रखनी है। इस के साथ ही यह भी जरूरी है कि कुछ न कुछ taxes लगाए जाएं। लेकिन इन taxes में मुझे तो एक आम tax गुनाहे बेलज़्ज़त मालूम होता है। शोर तो बहुत होगा मगर आमदनी कम। Passengers Tax का motive तो मैं समझता हूं और sales tax का भी, मगर Professional Tax जो लगाया है उस का अनुमान नहीं लगाया गया कि इस से कितना फायदा होगा। मगर मैं समझता हूं कि इस से जितना शोर होने वाला है शायद उतना उस के मुताबिक return न हो। Passengers Tax के मुताल्लिक में कहना चाहता हूं कि जिस रूप में यह आया है उस से यह सारे का सारा travelling public पर transfer हो जाता है। मुझे ऐसा मालूम होता है। (आवाजें : ऐसा ही है।) इस बारे में मैं कहना चाहता हूं कि deiselisation of passenger transport होने से इस से operators का मुनाफा काफी बढ़ गया है। कइयों का तो अनुमान है कि यह मुनाफा शायद कई गुना बढ़ गया हो। तो मेरा सुझाव है कि यह टैक्स इस तरह लगाया जाए कि इस का आधा बोझ travelling public पर पड़े और आधा अगर गुंजायश हो सके तो उन लोगों पर पड़े जिन्हें deiselisation से फायदा पहुंचा है। इस तरह आप की income बनी रहेगी और travelling public को relief हो जाएगा। उम्मीद है कि Finance Minister साहिब इस पर गौर करेंगे। इतना शुक्र है कि freight पर tax नहीं बढ़ा क्योंकि इस से तिजारत पर बहुत असर पड़ता है। (*Interruption.*) मैं ने तो वैसे ही जिक्र करना था सो कर दिया है। इन बातों का ज़िक्र तो Taxation Inquiry Committee ने अपनी report में कर रखा है कि सूबे की हकूमतें कौन २ से टैक्स लगाएं। मैं ने तो बजट पर general light डालने की कोशिश की है।

[श्री डी. डी. पुरी]

स्पीकर साहिब, अब आप की इजाज़त से मैं दो चार बातें अपने हल्के के बारे में कहना चाहता हूं। एक बात तो मैं Western Jamuna Canal के बारे में कहना चाहता हूं, जिस का जिक्र House में बार २ आता है। इस बात में कोई भी शक नहीं है कि यह नहर ताजेवाला से इंद्री तक ज़मीन को खराब करती है। मगर जब पानी की ज़रूरत हो तो पानी पम्प करके भी इस्तेमाल करने की इजाज़त बड़ी मुश्किल से मिलती है। यानी जिस ज़मीन को यह नहर खराब करती है उस के लिये पानी लेने की इजाज़त नहीं मिलती। फिर पिछले कुछ वर्षों में Western Jamuna Canal बारे कुछ और स्कीमें बनी हैं। इस का discharge बढ़ गया। पानी ज़्यादा है। पहले बारिश के मौसम में flood water नहर में drain कर दिया जाता था। अब चूंकि नहर ऊंची हो गई है इस लिये जब कभी पानी की ज़्यादती हो तो नहर के पानी से इलाका flooded हो जाता है। मैं ने इस तरफ पिछले मिनिस्टर साहिब की तवज्जुह भी दिलाई है और मेरी उन से खतोकिताबत भी होती रही है। असैम्बली में बार बार ज़िक्र किया गया है और अब दुबारा ज़िक्र करना चाहता हूं कि जहां सरकार लाखों रुपया खर्च कर रही है drains के बनाने पर वहां यह भी देखा जाए कि कहां इन की ज़रूरत नहीं और कहां पर यह सारे इलाका को flooded करती हैं और इस का प्रबन्ध होना चाहिये।

फिर, स्पीकर साहिब, मेरे इलाका में Community Projects की मदद से tube-wells लगाये गये हैं। लगभग 277 ट्यूब-वैल तैयार हो चुके हैं। लेकिन उन ट्यूब-वैलों से आठ या दस ही चल पाए हैं या शायद इतने भी नहीं चल पाए। इन ट्यूब-वैलों को बनाने के लिये Community Projects ने कर्ज़ा दिया और लोगों ने मेहनत की, मगर अब वहां पर बिजली की तार नहीं। हमारे ज़िला में और बाकी के ज़िलों में भी Advisory Committee बनी होती है। Rural Electrification Committee है। इन कमेटियों के ज़रिये भी पिछले $1\frac{1}{2}$ साल से यह कोशिश की जा रही है कि बिजली दी जाए नहीं तो यह ट्यूब-वैल धरे के धरे रह जायेंगे, लोगों का जोश कम हो जायेगा और उनका सारा प्रोगाम धरे का धरा रह जायेगा अगर बिजली न होगी तो। फिर हमारी सरकार जवाब देती है कि अभी S.D.O. मुकर्रर नहीं किया गया और कभी यह है और कभी वह है। एक चक्कर में पड़ी हुई है। वहां 277 ट्यूब-वैलज़ में से 270 इस लिये नहीं चल पाए कि वहां पर बिजली का इन्तज़ाम नहीं। इधर हम बिजली पैदा करते हैं लेकिन यहां पर बिजली नहीं दी जाती। तो मैं समझ नहीं सका कि एक तरफ तो बिजली इतनी है कि खर्च करने के लिये जगह नहीं और दूसरी तरफ ट्यूब-वैलज़ के लिये दी नहीं गई। इस लिये मैं तो कहूंगा कि इस काम को top priority देनी चाहिये। Rural Electrification में Irrigation को और Irrigation में Tube-wells को top priority दी जाए। Tube-wells लोगों ने मेहनत से बनाए हैं और agriculture को कामयाब करने के लिये ट्यूब-वैल तैयार किये हैं। इस तरह बिजली के दिये जाने से यह स्कीम तैयार हो जायेगी और Community Projects के इलाका के लोगों को फायदा होगा।

अब मैं इस नहर के सिलसिले में कुछ कहूंगा। इस के साथ हमारा खादर का इलाका आता है। इस इलाके में हर साल और हर बरसात में normal flood आते हैं। हर साल normal flood आने से पहले आग लगती है और फिर floods आता है। इस इलाके में बाज़ गांव ऐसे हैं जो पिछले 25—30 बरसों में तीन जगह अपनी आबादी बदल चुके हैं। खादर के इलाके में normal flood आ जाने से बहुत नुकसान होता है। इस लिये जहां इतना ज्यादा खर्च किया जा रहा है Western Jamuna Canal पर वहां इस का भी प्रबन्ध होना चाहिये। ताजेवाला से ऊपर लोगों ने बान्ध बनाया था। लोगों ने मेहनत भी की लेकिन एक ही बरसात में वह बह गया। इसी तरह हर साल होता है। इस के लिये रुकावट करनी चाहिये और बान्ध बनाया जाये।

फिर हमारे खादर के इलाके को तकावी दी जाती है तो मैं यह सुझाव करूंगा कि उन्हें टीनों की तकावी की ज़रूरत है। इस लिये आप उन्हें तकावी corrugated sheets के रूप में दें। यह थीं चन्द बातें जिन की तरफ मैं अपने चीफ मिनिस्टर साहिब की तवज्जुह दिलाना चाहता था।

**खान अब्दुल गफ़ार खान** : ज़रा सारे अम्बाले ज़िले के लिये भी कुछ कह दें।

**अध्यक्ष महोदय** : Order, please. आपने खुद तो कहा नहीं। (Order please, the hon. Member himself did not say anything about this district in his own speech.)

**श्री डी. डी. पुरी** : मैं यह कहूंगा कि यह एक imaginative बजट है और इसे बड़ी सूझ बूझ के साथ बनाया गया है। पिछले पांच बर्सों में कोई भी ऐसा बजट नहीं था जिसको चलाने के लिये इतनी vigilance की ज़रूरत होती। इस बजट में inflation के खदशात बहुत नुमायां नज़र आ रहे हैं। इस लिये मुझे उम्मीद है कि हमारे फिनांस मिनिस्टर साहिब inflation को रोकने पर कड़ी नज़र आप भी रखेंगे और Government of India की तवज्जुह भी दिलाते रहेंगे।

**श्री अभय सिंह** (रिवाड़ी) : स्पीकर साहिब, आज 2-3 रोज़ से बजट पर बहस हो रही है और बहुत से असहाब ने अपनी २ राए का इज़हार किया है। जहां तक बड़े बड़े Projects का ताल्लुक है इस में कोई शक नहीं रहता कि हमारी गवर्नमेंट ने इन Projects को कामयाब बनाने के लिये काफी मेहनत से काम किया है। इस से हमारा सूबा काफी आगे पहुंच गया है और अवाम को भी काफी फायदा पहुंचा है। बहुत सारे साहिबान ने criticise भी किया है और कहा है कि जितने बड़े बड़े Projects चल रहे हैं इन में बहुत बेईमानी है। Corruption बहुत है और इस तरह के कई charges भी लगाए हैं। यह ठीक है कि जहां अरबों रुपया खर्च किया जा रहा हो वहां corruption भी हो सकती है और वहां काम करने वालों में ऐसे लोग और अफसर हो सकते हैं जो बेईमान हों, गन्दे हों और हो सकता है कि उन्होंने ऐसा किया हो लेकिन हमें केवल dark side of the picture की तरफ नहीं देखना चाहिये। हमें रोशन पहलू को भी देखना चाहिये कि इस से क्या फायदा होगा। इस में हमें अपने फिनांस मिनिस्टर साहिब की तरफ से पेश किये गये बजट में अच्छी

[श्री अभय सिंह]
बातें भी नजर आयेंगी। इन्होंने मेरे इलाका के लिये जो रुपया नहर की स्कीम के लिये और एक Extension Block के लिये रखा है मैं उस के लिये और एक अच्छा बजट पेश करने के लिये धन्यवाद देता हूं।

इस के बाद floods से पंजाब में नुकसान हुआ। हमारी गवर्नमेंट ने बड़ी तनदेही से और मेहनत से लोगों को आबाद करने में हिस्सा लिया। यह काम भी काबले तारीफ है। करोड़ों रुपया लोगों को मकानों की मुरम्मत के लिये और तकावी के तौर पर दिया गया। यह काफी अच्छी बात है। मैं तो यह कहूंगा कि अच्छी ही नहीं एक नई बात है। पहले भी floods आया करते थे, कहत पड़ा करते थे। आप सब जानते हैं कि बंगाल में कहत पड़ा और लाखों आदमी भूख से मर गये लेकिन यहां इस साल floods आए तो हमारी सरकार ने पूरी तनदेही के साथ काम किया। यह बात काबले तारीफ है।

अब मैं अपनी तहसील का ज़िक्र करता हूं। इस तहसील में बहुत से ऐसे गांव हैं जहां पर अफसरों की लापरवाही से मकानों की मुरम्मत के लिये ग्रांटें नहीं दी गई और मकानों के लिये पैसे नहीं दिये गये। इस में मैं समझता हूं कि कुछ लोगों की अपनी भी लापरवाही है।

इस के बाद food situation की बात है। यह ठीक है कि आज से पांच साल पहले हमारा सूबा food situation में काफी deficit में था लेकिन आज हम कह सकते हैं कि आज इसे deficit सूबा नहीं कहा जा सकता। हमने इस बारे में काफी तरक्की की है।

अब मैं एक खास बात की तरफ सरकार की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। एक काफी बड़ी कमी जो इस बजट में रह गई जिस की तरफ हमारी गवर्नमेंट ने कोई ध्यान नहीं दिया उस का जिक्र करना चाहता हूं। पिछले बजट सैशन में 24 मार्च को इस हाऊस में एक Resolution पास किया था कि जो backward इलाकाज़ात हैं उन्हें जहां तक सर्विसों का तअल्लुक है, promotions का तअल्लुक है, Development का तअल्लुक है, इन्हें सरकार खास सहूलतें दे और इन को आगे ले जाने में ज़्यादा से ज़्यादा कोशिश करे। लेकिन इस बजट को पढ़ने से यह पता चलता है कि इन इलाकाज़ात की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया गया जो backward इलाके हैं। मैं आप की तवज्जुह खास तौर पर Gurgaon की तरफ और दूसरे backward इलाकों की तरफ दिलाना चाहता हूं। इन ज़िलों के लिये कोई खास पैसा नहीं दिया गया। अब मैं Gurgaon का ज़िक्र करना चाहता हूं।

स्पीकर साहिब, मैं गुड़गांव के बारे आप के सामने चंद बातें रखनी चाहता हूं जहां तक services का ताल्लुक है वहां के आपको बहुत ही कम आदमी मिलेंगे। यह ठीक है कि competitions होते हैं मगर मैं पूछता हूं कि गुड़गांव के और दूसरे backward areas के जो लड़के हैं वह दूसरों के साथ कैसे compete कर सकते हैं। मैं Government का ध्यान इस बारे में दिलाना चाहता हूं कि न तो वहां पर Medical College है, न कोई Veterinary College है, ना कोई

technical institution ही है और न ही कोई handicrafts का अदारा है। वहां के लड़कों को वह तमाम facilities नहीं मिलतीं हैं जो कि दूसरे developed इलाके के लड़कों को मिलती हैं। स्पीकर साहिब, आप सुन कर हैरान होंगे कि गुड़गांव ज़िला का headquarter है मगर वहां कालिज तो क्या लड़कियों के लिये कोई High School भी नहीं है। हमारे ज़िले में Government College भी कोई नहीं है तो फिर आप कैसे उम्मीद कर सकते हैं कि वहां के लड़के दूसरे इलाकों के लड़कों से compete कर सकेंगे जिन के लिये कि सारी facilities हैं। स्पीकर साहिब, हमारा इलाका काफी अरसा से पीछे रहा है और इस की development की तरफ ध्यान नहीं दिया गया है और यह हर लिहाज़ से backward है। मैं यह अपनी सरकार से पुरज़ोर अपील करना चाहता हूं कि वहां पर भी technical institutions खोली जाएं और दूसरी सहूलियात दी जाएं ताकि वहां के लड़के भी आगे आ सकें और वहां के students दूसरों के साथ services में compete कर सकें उन को भी facilities दी जाएं जो कि दूसरे इलाकों के students को हासिल हैं। इसी तरह वह आगे आ सकते हैं।

दूसरी बात मैं electricity के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं। स्पीकर साहिब, हमारे इलाके में न तो कोई नहर है और न ही और कोई आबपाशी का प्रबन्ध है। वहां कोई ऐसे ज़राए आबपाशी के नहीं हैं, जिन की वजह से कि लोगों की तरक्की हो सके। मैं समझता हूं कि बिजली का जो महकमा है अगर यह कुछ कोशिश करता तो इस मसले को हल करने में काफी मदद मिलती। बिजली की जो line रिवाड़ी तक extend की गई है उस को जल्दी से जल्दी गांव तक extend करना चाहिये ताकि लोग बिजली की मदद से tube-wells लगा कर आबपाशी के साधन जुटा सकें। मैं आप के ज़रिए अपनी Government के आगे दरखास्त करूंगा कि जो line रिवाड़ी तक गई है उसे जल्दी से जल्दी rural areas में extend किया जाए ताकि लोग अपने छोटे २ tube-wells लगा कर आबपाशी कर सकें। इस से लोगों की आमदनी बढ़ेगी और सरकार को भी फायदा होगा।

अब मैं सड़कों के बारे में आप की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। जहां तक सड़कों का ताल्लुक है रिवाड़ी का इलाका इस लिहाज़ से बहुत backward है और पिछड़ा हुआ है। वहां communications के ज़राए बिल्कुल नहीं हैं और वहां सड़कें बनाने के लिये कोई ध्यान नहीं दिया गया है। मैं आप का ध्यान चंद एक सड़कों की तरफ दिलाना चाहता हूं। यह सड़कें बहुत पुरानी हैं और बड़ी important हैं। इन में से एक सड़क हमारे ज़िला headquarters को ज़िला महेंद्रगढ़ से मिलाती है। आजकल तो यह इलाका PEPSU में है मगर अक्टूबर तक हमारे पंजाब में ही शामिल हो जायेगा। P.W.D. की तरफ से यह काफी अरसे से approved list पर है मगर इस की तरफ ध्यान कोई नहीं दिया गया है। सिर्फ approve ही की गई है। पहला पांच-साला

[श्री अभय सिंह]
Plan तो गया। हमने दूसरा पांच-साला Plan भी देखा है मगर उसमें भी यह सड़क नहीं आई है। दूसरी सड़कें जो हैं वह रिवाड़ी-शाजपुर की हैं। यह भी बहुत important और पुरानी सड़कें हैं मगर यह भी पांच-साला प्लान में नहीं आई हैं। मुझे बड़ा अफसोस है कि इन सड़कों के लिये कुछ नहीं किया गया है। मैं पब्लिक वर्कस मंत्री जी से दरखास्त करूंगा कि इन सड़कों को कम से कम इस Plan के अन्दर तो लाया जाये। वहां का इलाका बहुत रेतीला है और communications की difficulties बहुत हैं। इस लिये इन सड़कों को बनाया जाये ताकि लोग फायदा उठा सकें।

इस के इलावा में एक और तकलीफ की तरफ आप का ध्यान दिलाना चाहता हूं। एक साहबी नदी हमारे इलाके में पड़ती है और वह नदी तीन तीन महीने तक सारी transport और communication के सिलसिले को बरसात के मौसम में रोक देती है और सारे इलाके के लोगों को बड़ी तकलीफ का सामना करना पड़ता है। हमने कई दफा कहा है और हम देख रहे हैं कि तीन चार साल से पुल के लिये estimates बनते बनते आ रहे हैं मगर अभी तक हुआ कुछ नहीं है। जब मिनिस्टर साहिबान वहां पर जाते हैं तो उन को इस तकलीफ के बारे में कहा जाता है और यह भी कह देते हैं कि बस अब जाने के बाद हम कर देंगे और अब की बार बजट में ज़रूर शामिल करदेंगे और यह ज़रूर हो जाएगा। तीन साल हो गये और इतने ही बजट भी आ लिये मगर उसका कुछ नहीं बना। जब मिनिस्टर साहिब जाते हैं और खुद तकलीफ होती है तब तो याद हो जाता है और जब वहां से आ जाते हैं तो भूल जाते हैं।

जहां तक education का ताल्लुक है यह ठीक है कि Government ने बहुत से प्राइमरी, हाई स्कूल और कालिज इस सूबे में खोले हैं और इस चार साल के अरसे में जो काम हुआ है वह पहले कभी बीस साल में भी नहीं हुआ था। आप को सुन कर हैरानी होगी कि तीन चार स्कूलों को हमारे इलाके में notices मिल गये हैं कि आप की आमदनी में deficit आ गया है इस लिये क्यों न इन को हाई से मिडल स्कूल बना दिया जाए। इन में से एक स्कूल जाडोसाना का है। इस स्कूल में 500 के करीब लड़के पढ़ते हैं। हमारे इलाके में वही एक स्कूल है और दस दस मील के फासले पर कोई हाई स्कूल नहीं है। यह बड़े अफसोस की बात है कि वह स्कूल जिससे सारे इलाके को फायदा है, सैंकड़ों तुलबा तालीम पाते हैं, उस को ऐसा notice दे दिया जाए। जब यह हालत हो तो हम अपने इलाके में education की तरक्की के लिये और क्या उम्मीद कर सकते हैं। इस लिये मेरी दरखास्त है कि जिन स्कूलों को notice दिये गए हैं उन को cancel किया जाए। अगर उन में deficit भी है तो कोई बड़ी बात नहीं, सरकार को पूरा कर देना चाहिए।

जनाब, मैं यह जो taxes लगाए गए हैं इनके बारे में आप के द्वारा Finance Minister साहिब से चंद बातें कहना चाहता हूं।

**अध्यक्ष महोदय** : अब time नहीं है आप बैठ जाएं। अभी बहुत से मैम्बर रह गए हैं जो बोलना चाहते हैं। उन को भी मैं ने कुछ time देना है। (The hon. Member may please resume his seat now as the time left is very short. There are still many hon. Members who wish to speak. I have to give time to them also.)

**श्री अभय सिंह** : मैं सिर्फ चन्द ही मिनट लूंगा और एक बात ही अर्ज़ करना चाहता हूं। जहां तक छोटे मुलाज़मीन की तनखाह का सवाल है इस बजट में कुछ नहीं रखा गया है। यह तो ठीक है कि एक कमिशन इस मामला पर गौर करेगा मगर मैं यह चाहता था कि यह काम बजट पेश होने से पहले ही हो जाना चाहिये था। सब से low-paid servants जो हैं वह पटवारी हैं और उस के बाद पुलिस के सिपाही हैं। पटवारी एक ऐसा तबका है जिस को कि बहुत काम करना पड़ता है और हरेक महकमे का काम इसे करना पड़ता है। मगर उन बेचारों की basic तनखाह कुल $39\frac{1}{2}$ रुपये है। पटवारी District Board का काम करता है, Municipalities का काम करता है, Revenue और P.W.D. के महकमों का भी उसे काम करना पड़ता है। गरज़े कि सब महकमों का काम इसे करना पड़ता है मगर तनखाह मिलती है $39\frac{1}{2}$ रुपये। मेरी यह दरखास्त है कि इन के Grades में भी revision होनी चाहिये और तनखाह बढ़ानी चाहिये। और भी जो छोटे मुलाज़िम हैं उन की तनखाह भी बढ़नी चाहिये। मैं उम्मीद करता हूं कि सरकार ज़रूर ऐसा करेगी।

**अध्यक्ष महोदय** : आप सब को पता है कि बजट की आज general discussion का चौथा और आखिरी दिन है इस लिये Finance Minister साहिब ने बोलना है और वह पांच बजे बोलेंगे। मगर मैं देखता हूं कि बहुत से मैम्बरान बोलने के लिये खड़े हो गये हैं। और इस हिसाब से तो आप सब को accommodate नहीं कर सकूंगा क्योंकि वक्त बहुत थोड़ा है। (Hon. Members are aware that today is the 4th and the last day of the general discussion of the Budget. The hon. Minister for Finance has to give reply to the debate and he will rise to speak at 5 P.M. But I find that the number of members who rise up to speak is large. I am afraid, I may not be able to accommodate them all as the time left is very short.)

**ਸਰਦਾਰ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ (ਲੁਧਿਆਣਾ ਸਦਰ)** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਬਜਟ Finance Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਇਸ ਤੋਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ 73 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦੇ ਹੋਰ ਨਵੇਂ taxes ਲੱਗ ਰਹੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡਾ ਕੋਈ ਵੀ session ਅਜਿਹਾ ਨਹੀਂ ਲੰਘਿਆ ਜਿਸ ਦੇ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਉਤੇ tax ਨਾ ਲਗਾਏ ਗਏ ਹੋਣ। ਚਾਹੀਦਾ ਤਾਂ ਇਹ ਸੀ ਕਿ ਚੂੰਕਿ ਇਹ ਸਾਡਾ ਆਖਰੀ ਬਜਟ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਨੁਕਤਾ ਚੀਨੀ ਤੋਂ ਬਚਣ ਲਈ ਹੋਰ tax ਲਗਾਉਣ ਤੋਂ ਗੁਰੇਜ਼ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ। ਦਿਹਾਤੀ ਆਬਾਦੀ ਜਿਹੜੀ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ taxes ਦੇ ਬੋਝ ਥੱਲੇ ਦੱਬੀ ਹੋਈ ਹੈ ਇਸ ਵਿਚ ਜੋ taxes ਹਨ ਉਹ ਵੀ ਉਸਨੂੰ ਹੀ affect ਕਰਦੇ ਹਨ। Passenger Tax ਜਿਹੜਾ ਹੈ ਇਹ ਗ਼ਰੀਬਾਂ ਉਤੇ ਹੀ ਹੈ।

[ਸਰਦਾਰ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ]

ਦੇਹਾਤੀ ਜਨਤਾ ਨਾਲ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਹਮੇਸ਼ਾ step-motherly ਸਲੂਕ ਕਰਦੀ ਹੈ । flood relief ਦਾ ਮਾਮਲਾ ਹੀ ਲੈ ਲਵੋ । floods ਆਏ, ਇਹ ਕੁਦਰਤੀ ਆਫ਼ਤ ਸੀ । ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਨੂੰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਕਾਨ ਡਿੱਗ ਪਏ ਸਨ 250 ਰੁਪਏ relief ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਤੇ ਦੇਹਾਤੀਆਂ ਨੂੰ 100 ਰੁਪਿਆ । ਇਸ ਵਿਚ ਫਰਕ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਸੀ ਕਿ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਦੀ ਆਮਦਨ ਵਿਚ floods ਆਉਣ ਦੇ ਕਾਰਨ ਕੋਈ ਫਰਕ ਨਹੀਂ ਸੀ ਪਿਆ ਭਾਵੇਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਕਾਨ ਡਿੱਗ ਪਏ ਸਨ । ਮਿਹਨਤ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਮਜ਼ਦੂਰ ਦੀ ਮਜ਼ਦੂਰੀ ਵਧ ਗਈ । ਸ਼ਹਿਰੀ ਦੁਕਾਨਦਾਰ ਆਪਣੀ ਦੁਕਾਨ ਚਲਾਉਂਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਪਰ ਦੇਹਾਤੀ ਆਬਾਦੀ ਦੀਆਂ ਫਸਲਾਂ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਈਆਂ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਜ਼ਰੀਆ ਮੁਆਸ਼ ਵੀ ਬੰਦ ਹੋ ਗਿਆ ਸੀ । ਚਾਹੀਦਾ ਇਹ ਸੀ ਕਿ relief ਦੇਹਾਤੀਆਂ ਨੂੰ ਵੱਧ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਤੇ ਉਸ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਨੂੰ ਘੱਟ । ਪਰ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਵੱਲ ਬਿਲਕੁਲ ਗ਼ੌਰ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ । Relief ਦੇਣ ਲਈ ਜਿਹੜੀਆਂ ਰਕਮਾਂ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਭੇਜੀਆਂ ਗਈਆਂ ਸਨ ਉਹਦੇ ਵਿਚੋਂ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀ ਰਕਮ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰਾਂ ਨੇ ਵਾਪਸ ਕਰ ਦਿੱਤੀ, ਇਹ ਕਹਿ ਕੇ ਕਿ ਇਹ ਵਧ ਗਈ ਹੈ ਤੇ ਹੋਰ relief ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ । ਹਾਲਾਂਕਿ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਆਦਮੀ ਜਿਹੜੇ relief ਦੇ ਮੁਸਤਹਿਕ ਸਨ ਉਹ ਮਹਿਰੂਮ ਰਹਿ ਗਏ ਸਨ । ਰੁਪਿਆ ਜਿਹੜਾ relief measures ਲਈ sanction ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਸੀ ਉਹ ਅਸਲ ਵਿਚ ਥੋਹੜਾ ਸੀ ਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਤਾਂ ਵਿਚ ਬਚਣ ਦਾ ਕੋਈ ਸਵਾਲ ਹੀ ਪੈਦਾ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੁੰਦਾ । ਸਰਕਾਰ ਨੇ rules ਐਸੇ ਬਣਾਏ ਸਨ ਕਿ relief ਬਹੁਤ ਹੀ ਘੱਟ ਦਿੱਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਸੀ । ਸਾਨੂੰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨਹਿਰਾਂ ਤੇ ਐਨਾ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਜਿਸ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਦੇਹਾਤੀ ਆਬਾਦੀ ਨੂੰ ਪਹੁੰਚ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਭਾਖੜਾ ਅਤੇ ਨਹਿਰਾਂ ਤੋਂ ਦੇਹਾਤੀ ਆਬਾਦੀ ਨੂੰ ਬੇਹਦ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚੇਗਾ । ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਕਿਸਾਨ ਨੇ ਕਣਕ 9 ਜਾਂ 10 ਰੁਪਏ ਮਣ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਵੇਚੀ ਸੀ । ਮੈਨੂੰ farming ਦਾ ਤਜਰਬਾ ਹੈ ਤੇ ਮੈਂ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ 9 ਰੁਪਏ ਮਣ ਕਣਕ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਘਰ ਨਹੀਂ ਪੈਂਦੀ ਤੇ ਜੇ ਉਹ ਨੇ 9 ਜਾਂ 10 ਰੁਪਏ ਮਣ ਕਣਕ ਵੇਚੀ ਤਾਂ ਦੱਸੋ ਨਹਿਰਾਂ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਕਿਵੇਂ ਮਿਲਿਆ ? ਉਹ ਤਾਂ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਿਆ । ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਏ ਕਿ ਨਹਿਰਾਂ ਨਾਲ ਉਸ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਕਿਥੋਂ ਦਾ ਇਨਸਾਫ ਹੈ । ਜੇ Agriculture ਦੀ development ਲਈ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਕਰਜ਼ਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਤੇ ਬਿਆਜ 5/4/- ਫੀ ਸੈਂਕੜਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਪਰ industry ਵਾਸਤੇ ਪ੍ਰਾਪਤ ਕੀਤੇ ਗਏ ਕਰਜ਼ੇ ਦਾ ਬਿਆਜ ਕੇਵਲ 3 ਰੁਪਏ ਫੀ ਸੈਂਕੜਾ ਹੈ ।

ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ industry ਲਈ safe-guards ਵੀ ਮੁੱਕਰਰ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਦੇ ਫਾਇਦੇ ਨੂੰ ਮਦੇਨਜ਼ਰ ਰੱਖਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਜੋ ਚੀਜ਼ਾਂ ਉਹ ਬਣਾਉਂਦਾ ਹੈ ਉਸ ਦੀ ਦਰਾਮਦ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਕਿਸਾਨ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਦਾ ਭਾ ਘੱਟ ਰੱਖਣ ਲਈ ਅਨਾਜ ਦਰਾਮਦ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ competition ਦੇ ਕਾਰਨ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰਾਂ

ਨੂੰ ਵੇਖਾ ਚਾਹਿਦਾ ਹੋਵੇ। ਪਰ ਜਦੋਂ ਵੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਇਥੇ ਤਕਰੀਰ ਕਰਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਟੈਕਸ ਇਸ ਲਈ ਲਾਉਂਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਇਸ ਨੇ ਗਰੀਬਾਂ ਨੂੰ ਉਤਾਂਹ ਚੁੱਕਣਾ ਹੈ ਤੇ ਪ੍ਰਾਂਤ ਵਿਚੋਂ ਗਰੀਬੀ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਜਾਣਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇਹਾਤੀ ਆਦਮੀਆਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਗਦੇ ਗਏ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਕਿਵੇਂ ਸੁਧਰੇਗੀ ? ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਕੋਲ ਸ਼ਾਇਦ ਜਾਦੂ ਦੇ lift cranes ਹੋਣਗੇ ਜਿਹੜੇ ਗਰੀਬਾਂ ਨੂੰ ਉਤਾਂਹ ਚੁੱਕ ਲੈਣਗੇ (ਹਾਸਾ)। ਪਿਛਲੇ ਚਾਰ ਸਾਲਾਂ ਦੇ ਤਜਰਬੇ ਤੋਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ ਆਮ ਆਦਮੀ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ—ਜੇ ਕੁਝ ਕੀਤਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਾੜੇ ਲਈ ਹੀ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਆਜ਼ਾਦੀ ਮਿਲਣ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਇਹ ਲੋਕ ਨਿੱਤ ਕਹਿੰਦੇ ਰਹੇ ਕਿ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਤੇ ਮਾਲੀਆ income tax ਦੀ ਸ਼ਰ੍ਹਾ ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ ਲੱਗਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਪਰ ਹੁਣ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਗਰੀਬ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਤੇ Betterment Charges, Surcharge ਵਗੈਰਾ ਲਾ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮਾਲੀਆ ਵਧਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਹੁਣ ਸਰਕਾਰ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਵੱਲ ਤਵੱਜੁਹ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੀ। ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਰਹੇ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਇਸ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਹੜ੍ਹਾਂ ਦੀ ਆਫਤ ਆਈ ਸੀ ਤਾਂ ਭੱਠੇ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਬੜਾ ਲੁੱਟਿਆ। ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਭੱਠਿਆਂ ਵਾਲਿਆਂ ਕੋਲ ਰੱਦੀ ਇੱਟਾਂ ਚਾਰ ਚਾਰ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਪਈਆਂ ਹੋਈਆਂ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਹ ਹੀ ਇੱਟਾਂ first class ਵਾਂਗ 30 ਰੁਪਏ ਹਜ਼ਾਰ ਤੋਂ ਵੇਚੀਆਂ। ਮੈਂ ਖ਼ੁਦ 26 ਰੁਪਏ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ second class ਖਰੀਦੀਆਂ ਸਨ ਤੇ ਭੱਠੇ ਵਾਲਾ ਹਾਲੇ ਮੇਰੇ ਤੇ ਅਹਿਸਾਨ ਚਾੜ੍ਹਦਾ ਸੀ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਉਸ ਨੇ ਰਿਆਇਤ ਕੀਤੀ ਹੈ ਤੇ ਅਸਲ ਵਿਚ ਹੈ ਵੀ ਰਿਆਇਤ ਸੀ, floods ਕਰਕੇ ਥੁੜ ਜੋ ਹੋ ਗਈ ਸੀ। Ludhiana Guru Nanak Engineering College ਲਈ ਇਕ firm 19 ਰੁਪਏ ਹਜ਼ਾਰ ਦੇ ਭਾ ਨਾਲ ਇੱਟਾਂ supply ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। Floods ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਜਿਹੜੇ tender ਮੰਗੇ ਗਏ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਵੀ rate 19 ਰੁਪਏ ਹੀ ਸੀ ਜਿਸ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਹੀ supply ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ। ਫੇਰ ਕਿਉਂ control rate 19 ਰੁਪਏ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ? ਮੈਂ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਇੱਟਾਂ ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਸੋਚ ਸਮਝ ਕੇ ਮੁਕੱਰਰ ਕਰੇ। ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਜਾਣਦਾ ਕਿ ਇਹੋ ਜਿਹੀ ਖੁੱਲ੍ਹ ਭੱਠੇ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਕਿਉਂ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਹੈ। ਉਨਾਂ ਨੇ ਮੁਸੀਬਤਜ਼ਦਾ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਲੁੱਟਿਆ ਹੈ। ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਲੁੱਟ ਦੇ rates ਵੇਖ ਕੇ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਬੜੀਆਂ ਬੜੀਆਂ ਸਿਫਾਰਸ਼ਾਂ ਨਾਲ ਭੱਠਿਆਂ ਦੇ licences ਲਏ ਹਨ। ਜਿੱਥੇ ਜਿੱਥੇ ਹੜ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਾਰਨ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਥੇ ਹੁਣ ਉਹ ਲੋਕ ਬੇਟ ਦੇ ਇਲਾਕੇ ਤੋਂ site ਤਬਦੀਲ ਕਰਨ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਅਰਜ਼ੀਆਂ ਦੇ ਰਹੇ ਹਨ ਤਾਕਿ ਉਹ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਭੱਠੇ ਲਾ ਸਕਣ। ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦੇ ਦੇਵੇਗੀ ਕਿਉਂਕਿ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੀ ਆਦਮੀ ਹਨ। ਇਸ ਨਾਲ [ਨਵੇਂ licences ਦੇਣ [ਦਾ ਅੱਧਾ ਮਤਲਬ ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ। (ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ ਭੱਠੇ ਲਾਉਣ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ)।

ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਨੇ Community Projects ਦਾ ਵੀ ਬੜਾ ਰੌਲਾ ਰੱਪਾ ਪਾਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਤੇ Mr. Dey ਜਿਹੜੇ Projects ਦੇ Administrator ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਇਹਤਰਾਫ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਕੰਮ ਵਿਚ ਕੋਈ ਕਾਮਯਾਬੀ ਨਹੀਂ ਹੋਈ।

[ਸਰਦਾਰ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ]

ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਹ ਦੱਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿੱਚ ਸੜਕਾਂ ਜਾਂ ਹਸਪਤਾਲ ਬਣਾਏ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਵੱਲੋਂ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਕਿ ਆਪਣੀ ਮਦਦ ਆਪ ਕਰੋ । ਪਰ ਜਦੋਂ ਵੀ ਕੋਈ ਸੜਕ ਕਿਸੇ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਬਣਨੀ ਸ਼ੁਰੂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਆਪਣੀ ਮਦਦ ਆਪ ਕਰਨ ਦੇ ਭਾਸ਼ਨ ਦਿੱਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਤੇ ਮਜਬੂਰ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਅਸਲ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਰਕਾਰੀ ਕੰਮਾਂ ਲਈ ਪੇਂਡੂ ਲੋਕਾਂ ਕੋਲੋਂ ਵਗਾਰ ਲਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਪੰਚਾਇਤ ਅਫਸਰ, ਥਾਨੇਦਾਰ ਤੇ ਤਹਿਸੀਲਦਾਰ ਪਿੰਡ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਹੁਕਮ ਦੇਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਮਿੱਟੀ ਪਾਓ ਤੇ ਜੇ ਕੋਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਹੁਕਮ ਮੰਨਣ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦਾ ਚਲਾਨ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਇਹ ਕਹਿ ਕੇ ਕਿ ਉਸ ਦੀ ਖਾਦ ਟੋਏ ਵਿੱਚ ਨਹੀਂ ਪਈ ਹੋਈ ਸੀ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਤਰੀਕਿਆਂ ਨਾਲ ਖੱਜਲ ਖੁਆਰ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਵਗਾਰ ਲਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਲੋਕਾਂ ਵਿੱਚ ਐਸੇ ਕੰਮ ਕਰਨ ਦਾ ਉਤਸ਼ਾਹ ਬਿਲਕੁਲ ਨਹੀਂ ਹੈ ਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦੇ ਕੇ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਰਹਿਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਭਾਖੜਾ ਡੈਮ ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਚਿਰ ਤੋਂ ਸੁਣ ਰਹੇ ਹਾਂ ਕਿ ਉਥੇ ਰਿਸ਼ਵਤ ਦਾ ਬਾਜ਼ਾਰ ਗਰਮ ਹੈ । ਪਿਛੇ ਜਿਹੇ Hirakud Valley Project ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿੱਚ ਤਹਿਕੀਕਾਤ ਕਰਨ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਕੇਂਦਰੀ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਕਮੇਟੀ ਨੇ ਰਿਪੋਰਟ ਕੀਤੀ ਸੀ ਕਿ ਇਸ ਵਿੱਚ ਲੱਖਾਂ ਰੁਪਏ ਬਚ ਸਕਦੇ ਸਨ ਜੇ ਇਸ ਦਾ ਕੰਮ ਚੰਗੇ control ਤੇ management ਹੇਠ ਹੁੰਦਾ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਈ suggestions ਦਿੱਤੇ ਸਨ । ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਨਵੇਂ ਟੈਕਸ ਲਾਉਣ ਦੀ ਬਜਾਏ ਇਕ Enquiry Committee ਭਾਖੜਾ ਤੇ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਾਸਤੇ ਮੁਕੱਰਰ ਕਰੇ ਤੇ ਉਸ ਦੀਆਂ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਲਏ ਕਿ ਕਿੱਥੋਂ ਕਿੱਥੋਂ ਰੁਪਿਆ ਬਚਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਪਰ ਅੱਜ ਕੱਲ੍ਹ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਭਾਖੜਾ ਡੈਮ ਦੇ General Manager ਨੇ ਆਪਣਾ ਦਾਮਾਦ R. R. Menhdiratta ਤੇ ਭਣੋਈਏ ਨੂੰ ਤੇ ਉਸਦੇ ਭਰਾ R. K. Menhdiratta ਤੇ ਇਕ ਹੋਰ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰ ਗੁਸਾਂਈ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਮਾਤਹਿਤ ਰੱਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਹ ਤਿੰਨੇ X.E.N. ਹਨ। ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਅਪਣੇ ਮਾਤਹਿਤ ਰੱਖਣ ਨਾਲ corruption ਵਧਦੀ ਫੁਲਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ corruption, nepotism ਤੇ favouritism ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਨਾ ਲਾਵੇ ।

ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਜ਼ਰੂਰੀ ਗੱਲ ਵੱਲ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦੁਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ, ਉਹ ਹੈ foodstuffs ਦੇ ਵਿੱਚ ਮਿਲਾਵਟ। ਘਰ ਵਿੱਚ ਤੇ ਖਾਲਸ ਖੁਰਾਕ ਮਿਲਣ ਦੀ ਆਸ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ ਪਰ ਬਜ਼ਾਰ ਵਿਚ ਮਿਲਾਵਟ ਵਾਲੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਹੀ ਮਿਲਦੀਆਂ ਹਨ; ਦਵਾਈਆਂ ਵੀ ਖਾਲਸ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀਆਂ। ਖੰਡ ਵਿਚ ਤੇ ਆਟੇ ਵਿੱਚ ਰੇਤ ਘੱਟਾ ਰਲਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਹਲਦੀ ਆਦਿਕ ਵਿੱਚ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕੀ ਕੁੱਝ ਬਲਾ ਬੱਤਰ ਰਲਿਆ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਕੌਮ ਦੀ ਸਿਹਤ ਖਰਾਬ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਪਾਸੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਆਪਣੀ ਖਾਸ ਤਵੱਜੁਹ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਸਾਨੂੰ ਆਜ਼ਾਦ ਹੋਇਆਂ ਕਾਫੀ ਸਾਲ ਹੋ ਗਏ ਹਨ ਪਰ ਅਸੀਂ ਹਾਲੇ ਤੱਕ ਅਪਣੇ ਮੁਲਕ ਵਿਚੋਂ ਹਲਕਾ ਤੇ ਚੇਚਕ ਦੀਆਂ ਬੀਮਾਰੀਆਂ ਵੀ ਨਹੀਂ ਕੱਢ ਸਕੇ। ਦੂਜਿਆਂ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਬੀਮਾਰੀਆਂ ਦਾ ਨਾਂ ਨਿਸ਼ਾਨ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Socialistic Pattern of Society ਲਿਆਉਣ ਲਈ ਬੜਾ ਜੋਸ਼ ਹੈ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਵਿੱਚ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਸ ਸਮੇਂ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਅਪਣਾ ਅੱਧਾ ਜਿਸਮ ਨੰਗਾ ਰੱਖ ਕੇ ਸੁੱਕਾ ਸੜਿਆ ਬਦਨ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਵਿਖਾ ਕੇ ਕਹਿੰਦਾ ਸੀ ਕਿ ਮੈਂ ਗ਼ਰੀਬਾਂ ਨੂੰ represent ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਉਪਰ ਅਸਰ ਹੁੰਦਾ ਸੀ ਅਤੇ ਉਹ ਇਹ ਗੱਲ ਮੰਨਦੇ ਸਨ। ਅੱਜ ਸਾਡੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਐਡੀਆਂ ਐਡੀਆਂ ਵੱਡੀਆਂ furnished ਕੋਠੀਆਂ ਵਿੱਚ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ, First Class ਕਾਰਾਂ ਵਿਚ ਚੜ੍ਹਦੇ ਹਨ, ਇਕ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਿਆ ਤਨਖਾਹ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ T. A. ਇਕ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਨਾਲੋਂ ਵੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਬਣਾਉਂਦੇ ਹਨ। ਇਹ ਫਿਰ ਦਾਅਵਾ ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ Socialistic Pattern of Society ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ, ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਬੜਾ ਅਫਸੋਸ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਆਮ ਜਨਤਾ ਅਤੇ ਅਨਪੜ੍ਹ ਲੋਕਾਂ ਨਾਲ ਮਜ਼ਾਕ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਪਿਛਲੀ ਵਾਰ Chief Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਜੇਕਰ mechanised farming ਅੱਛੀ ਚੱਲੇਗੀ ਤਾਂ ਉਹ surplus area ਵਿੱਚ ਨਹੀਂ ਗਿਣੀ ਜਾਵੇਗੀ। ਹੁਣ ਮੈਂ rules ਪੜ੍ਹੇ ਤਾਂ ਨਹੀਂ, ਪਰ ਸੁਣਿਆ ਹੈ ਕਿ ਉਹ mechanised farming ਛੱਡੀ ਜਾਵੇਗੀ ਜਿੱਥੇ ਚਾਹੀ ਜ਼ਮੀਨ ਵਿਚ 40 ਮਣ ਕਣਕ ਫੀ ਏਕੜ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਨਿਕਲੇਗੀ। ਮੈਂ ਇਹ ਸੁਣ ਕੇ ਹੈਰਾਨ ਹੋ ਗਿਆ ਹਾਂ। ਮੈਨੂੰ ਖੇਤੀ ਕਰਦਿਆਂ ਕਿੰਨੇ ਸਾਲ ਹੋ ਗਏ ਹਨ। ਮੇਰੇ ਬਾਪ ਦਾਦਾ ਵੀ ਖੇਤੀ ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਸੁਣਿਆ ਕਿ ਸਾਡੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿੱਚ 35 ਮਣ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕਦੀ ਵੀ ਇਕ ਏਕੜ ਵਿਚੋਂ ਕਣਕ ਨਿਕਲੀ ਹੋਵੇ। ਜੇਕਰ ਇਹ ਹੁੰਦਾ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਇਲਾਕੇ ਦੀ average ਪੈਦਾਵਾਰ ਹੈ ਉਸ average ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ ਮਣ ਦੋ ਮਣ ਜ਼ਿਆਦਾ ਦਿਓ ਤਾਂ ਗੱਲ ਸਮਝ ਵਿੱਚ ਆ ਸਕਦੀ ਸੀ। ਲੇਕਿਨ ਜੇ ਕਰ 40 ਮਣ ਇਕ ਏਕੜ ਦੀ ਲੈਣੀ ਹੈ ਤਾਂ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਵੀ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕੇਗਾ। ਸਾਫ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਆਦਮੀ ਕਹੇਗਾ ਕਿ "ਹਜ਼ੂਰ ਦੇ ਗ਼ੁਲਾਮ ਹਾਂ" ਉਹ ਭਾਵੇਂ 2, 4 ਸਾਲ ਜ਼ਮੀਨ ਰੱਖ ਸਕੇ। ਲੇਕਿਨ ਜਿਹੜਾ ਆਦਮੀ ਅਣਖ ਰਖਦਾ ਹੋਵੇਗਾ ਉਹ ਮਾਰਿਆ ਜਾਵੇਗਾ। ਇਹ ਬੜੀ ਬੁਰੀ ਗੱਲ ਹੈ। ਕੌਮ ਦੀ ਖੁਦਦਾਰੀ ਹੀ ਕੌਮ ਦੀ ਜ਼ਿੰਦਗੀ ਦੀ ਨਿਸ਼ਾਨੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਵਰਦਨ ਵਰਦਨ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਖੁਦਦਾਰੀ ਜੇ ਖਤਮ ਕਰਨ ਮਗਰ ਸਾਡੇ ਵਜ਼ੀਰਾ ਲੱਗੇ ਰਹੇ ਤਾਂ ਇਹ ਪ੍ਰਾਂਤ ਜੋ sword arm of India ਕਹਿਲਾਂਦਾ ਹੈ ਬਹੁਤ ਹੀ ਘਟੀਆ ਕੌਮ ਬਣ ਜਾਵੇਗਾ। ਖੁਦਦਾਰ ਆਦਮੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਦੀ ਵੀ ਕੌਮ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਡਿੱਗਣ ਦਿੰਦੇ। ਇਹ ਗੱਲਾਂ ਵਰਦਨ ਵਰਦਨ ਕੌਮਾਂ ਨੂੰ ਘਟੀਆ ਬਣਾ ਦਿੰਦੀਆਂ ਹਨ। ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਇਹੋ ਜਿਹੇ crooked means adopt ਕਰ ਕੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਵੀ ਖੁਦਦਾਰੀ ਨੂੰ ਸੱਟ ਨ ਮਾਰਨ। ਸਾਫ ਆਖਣ ਕਿ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਹੋਵੇਗੀ ਤੇ ਇਹ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ।

**श्री धर्म वीर वासिष्ठ** : On a point of order, Sir. क्या 'crooked' शब्द parliamentary है ?

**अध्यक्ष महोदय** : बजट की बहस में budgetary principles को या कुछ और चीजों को discuss करना चाहिये। इस के अलावा कुछ demands ऐसी हैं जो कि specified days पर discuss होनी हैं और बाकी की demands मजमूई तौर पर general discussion में आ जाती हैं। लेकिन यह जो बात

[अध्यक्ष महोदय]
कह रहे हैं यह तो किसी में भी नहीं आती। मैम्बर साहिबान तो demand से भी बाहर जा रहे हैं। इस लिये crooked कह दें या कुछ और कह दें इन की मर्ज़ी है। कई बार कहा गया है कि ऐसे शब्द न इस्तेमाल किया करें। 'Crooked' शब्द गाली भी नहीं है और अच्छे taste का भी नहीं है। अगर मैं unparliamentary कहूं तो कहा जाएगा कि बाजवा साहिब की रियाइत की गई है।

(During the general discussion of the budget only budgetary principles and some other kindred matters should be discussed. Besides, there are certain specified demands which will be taken up on particular days and the remaining demands as a whole come under general discussion. But what the hon. Member is saying does not come within the purview of any of these things. He is going much beyond the scope of the discussion. Therefore, it is up to him to use the word 'crooked' or not. Many a time I have requested the hon. Members to avoid the use of such words. The word 'crooked' is neither an abuse nor is it in good taste. If I hold it as unparliamentary then this will be considered as a favour to Bajwa Sahib.)

**श्री राम चन्द्र कामरेड** : स्पीकर साहिब, कल यहां पर इसी तरह जालन्धर के हिंदुओं के लिये डाकू का लफ़ज़ इस्तेमाल किया गया था, लेकिन किसी ने एतराज़ नहीं किया।

**अध्यक्ष महोदय** : आप को एतराज़ करना चाहिये था। अगर मैं किसी चीज़ को miss करता हूं तो आप को उसे मेरे नोटिस में लाना चाहिये।

(The hon. Member should have objected to it. In case I miss anything he should bring it to my notice.)

**श्री राम चन्द्र कामरेड** : मेरा ख्याल था कि आप खुद इस पर एतराज़ करेंगे।

**ਸਰਦਾਰ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਹੋਰ ਆਦਮੀ transport ਦੀ nationalisation ਉਪਰ ਜ਼ੋਰ ਦਿੰਦਾ ਤਾਂ ਮੈਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਨਾ ਹੁੰਦਾ। ਪੁਰੀ ਸਾਹਿਬ ਜਿਹੇ ਅਮੀਰ ਆਦਮੀ ਨੇ ਵੀ transport ਦੀ nationalisation ਉਪਰ ਜ਼ੋਰ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ..... (*interruptions*)

**ਸ਼੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਤਾਂ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ nationalisation ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ। (He has said that transport should not be nationalised.)

**ਸਰਦਾਰ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ** : ਮੈਂ ਸਮਝਿਆ ਸੀ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਬੜਾ ਮਸ਼ਕੂਰ ਹਾਂ। ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਹੁਣ ਮੈਂ ਬਿਜਲੀ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਲੈਣ ਵਿਚ ਬੜੀ ਦਿੱਕਤ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। Minimum consumption guarantee ਦੀ ਹੈ, M. C. G ਐਨੀ ਪੈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਬਿਜਲੀ ਨਹੀਂ ਲੈ ਸਕਦੇ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ 10 ਸਾਲਾਂ ਵਿੱਚ

minimum consumption guarantee ਵਸੂਲ ਕਰਵਾਈ ਹੈ) । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਸਾਨਾਂ ਉਪਰ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਕਰੋ; ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ ਇਸ ਸ਼ਰਤ ਨੂੰ ਢਿੱਲੀ ਕਰੋ ਤਾਂ ਜੋ ਕਿਸਾਨ ਬਿਜਲੀ ਲੈ ਕੇ ਤੁਹਾਨੂੰ ਸਸਤੀ ਕਣਕ ਪੈਦਾ ਕਰ ਕੇ ਦੇਵੇ । M. C. G. 20 ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਵਸੂਲ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ।

**Mr. Speaker** : Please wind up your speech.

**ਸਰਦਾਰ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ** : ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿੱਚ ਪਿਛਲੇ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ Sikh movement ਚੱਲੀ ਸੀ ਜਿਸ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਕਰਕੇ ਤਲਖੀ ਪੈਦਾ ਹੋ ਗਈ ਸੀ । ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਲੰਬਰਦਾਰ dismiss ਕੀਤੇ ਗਏ ਸਨ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਪੰਚ ਸਰ-ਪੰਚ dismiss ਕੀਤੇ ਗਏ ਸਨ । ਲੋਕਾਂ ਦੇ arms licences ਜ਼ਬਤ ਕੀਤੇ ਗਏ ਸਨ । ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਵਿੱਚ ਬੰਦ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਸੀ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਬਾਉਣ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ Jail Act ਹੇਠ ਝੂਠੇ ਮੁਕਦਮੇ ਚਲਾਏ ਗਏ ਸਨ । ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰਿਆਂ ਲੰਬਰਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਅਤੇ ਪੰਚਾਂ ਆਦਿਕ ਨੂੰ ਦੁਬਾਰਾ ਬਹਾਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, Arms licences ਨੂੰ ਦੁਬਾਰਾ restore ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਹੜੇ ਮੁਕਦਮੇ Jail rules ਦੀ ਖਿਲਾਫ ਵਰਜ਼ੀ ਦੇ ਨਾਂ ਹੇਠ ਬਣਾਏ ਗਏ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਾਪਸ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜੋ ਸੂਬੇ ਦੀ ਫ਼ਿਜ਼ਾ ਸੁਧਰੇ ।

**श्री धर्म वीर वासिष्ठ** (हसनपुर) : स्पीकर साहिब, आज बजट पर बहस का आखिरी दिन है। इस पर पिछले तीन दिन से बहस हो रही है, general discussion हो रही है। हमारे बजट पेश करने का तरीका अब कुछ बदलना चाहिये। मैं बम्बई स्टेट का बजट देख रहा था और दो एक और स्टेटस का भी बजट देखा। मैं ने देखा कि वह बिल्कुल एक नये नमूने का पेश किया हुआ बजट होता है जिस में development expenditure रंगीन तस्वीरों के ज़रिये दिखाया जाता है—कहां से रुपया आता है, कहां जाता है, कितना non-development पर, कितना development पर, कितना law and order और peace के लिये रुपया खर्च होता है। इस बजट के शुरू में पुलिस और law and order जैसी मद्दों का नाम नहीं पाया, बल्कि आखिर में भी administrative services के नाम में एक छोटा सा column मिला। शुरू से ही पांच-साला प्लान, development expenditure, उन पर बहसें शुरू हुईं। गवर्नमेंट की पालिसी का, पांच-साला प्लान इत्यादि, स्पीकर साहिब, हमारा पुराना ही तरीका है। अभी श्री श्रीमन्नारायण जो कि अपनी कांग्रेस के महा मंत्री हैं विनोभा जी से मिलने गये। जवाहर लाल जी भी उन से मिले। उन्होंने विनोभा जी को पांच-साला प्लान की कापी दी तो विनोभा जी ने उन से पूछा कि यह प्लान की कापी तो आपने मुझे दी, आपने ही इसे बनाया है आपने पढ़ी होगी। क्या आप बता सकते हो कि इस में 2,000 की आबादी से कम के जो गांव हैं उन को क्या मिला? उस की क्या percentage है? तो बोले कि यह तो मुझे याद नहीं। फिर बोले कि यह बता सकोगे कि भंगी जो समाज में सब से छोटा है उस को क्या मिला है? इस में नारायण जी बोले यह भी बताना मुश्किल है। विनोभा जी ने पूछा कि जो पिछड़े इलाके हैं बता सकोगे कि उन को क्या मिला है? आखिर में जब श्री श्रीमन्नारायण जी ने यह

[श्री धर्म वीर वासिष्ठ]

कहा कि इस से 25 national नैशनल income बढ़ जाएगी तो वह बोले कि यह बढ़ोतरी तो केवल 5 प्रतिशत अमीर लोगों की income बढ़ जाने से भी हो सकती है मैं यह देखना चाहता हूं कि छोटे लोग जो सीढ़ी के आखिरी डंडे पर हैं उन की income अगर 100 प्रतिशत या 200 प्रतिशत बढ़ी है तो अच्छा है और बढ़नी भी चाहिये। जो बड़े अमीर और सरमायेदार हैं, जो सारे देश के एक या दो प्रतिशत हैं उन की income बढ़ने से गरीब जनता को क्या फायदा ? उनकी income 25 प्रतिशत से कहीं कम बढ़नी चाहिये। तो मैं बता रहा था बजट का वह तरीका जो कि श्री विनोभा जी ने श्री श्रीमन्नारायण जी से पूछा।

3 p. m.

अब चंडीगढ में क्या हालत है? मैं जिस M.L.A.s Hostel में रह रहा हूं वहां मुझ से मिलने के लिये रोज़ आदमी आते हैं। कल एक आदमी यह कहने लगा कि साहब आप का होस्टल देख कर यह बात साफ हो गई है कि वहां हिसार, गुड़गांव वगैरह में सड़कें क्यों नहीं बनतीं। जहां इस बजट को पेश करने पर दाद दी जा रही है वहां मैं यह कहने वाला हूं कि जो राये देने वाले हैं जब तक उन को झोंपड़ी या मकान तक नसीब नहीं होता तो M.L.A.s का कोई हक नहीं कि वह इतनी आलीशान buildings में क्याम करें।

मैं यह कहने वाला हूं कि मुख्य मंत्री जी को तब किसी घर में रहना चाहिये जब उन के साथी M.L.A.s को जगह मिल जाए और M.L.A.s को तब जब कि आम राये देने वालों को रहने के लिये घर मिलें। मैं कहता हूं कि इस बिल्डिंग में पास किये हुए असैम्बली के कोई कानून ऐसे नहीं रहे जो दोबारा amendments के रूप में पास न हुए हों। तो फिर दस बीस लाख के लिये अलहदा विधान सभा का भवन ..............

**अध्यक्ष महोदय** : असैम्बली हाल तो socialistic pattern पर बनाया जा रहा है। (Assembly Hall is being constructed as on a socialistic pattern).

**श्री धर्म वीर वासिष्ठ** : खैर, अध्यक्ष महोदय, मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि हम इस बजट को तीन मुख्तलिफ levels पर देखेंगे ; पहला स्टेट लैवल पर, दूसरा कमिश्नरी लैवल पर, और तीसरा district level पर। खर्च के बारे में मैं आगे चल कर अर्ज़ करूंगा। पहिले मैं *per capita* taxes और total revenues को लेता हूं। मैं इस सम्बन्ध में सन् 1953-54 जो कि पहली पांच-साला पलान का mean year था, उस की figures आप के

सामने रखता हूं। दूसरे सूबों के मुकाबला में यह आंकड़े इस प्रकार हैं:—

| *State* | *Total Revenue* | Per capita *Tax Revenue* |
|---|---|---|
| आसाम | 638 लाख | 6.69 रुपए |
| बिहार | 1745 लाख | 4.21 ,, |
| बम्बई | 3907 लाख | 10.21 ,, |
| मध्य प्रदेश | 1237 लाख | 5.69 ,, |
| मद्रास | 3734 लाख | 6.29 ,, |
| उड़ीसा | 548 लाख | 3.67 ,, |
| पंजाब | 842 लाख | 6.66 ,, |
| उत्तर प्रदेश | 3909 लाख | 5.98 ,, |
| बंगाल | 2099 लाख | 8.14 ,, |

मेरा अर्ज़ करने का मनशा यह था कि जहां तक *per capita* taxes का ताल्लुक है, सारे भारत में पंजाब उन तीन चार स्टेट्स में से है—बम्बई, बंगाल, आसाम, और पंजाब—जहां से *per capita* revenue वसूल करने की शरह बहुत ज़्यादा है।

अब लीजिये अगली कसौटी कि इस में से कितना रुपया social services यानी development पर खर्च होता है और कितना पुलिस और general administration पर। मैं administrative services पर हुए खर्च को लेता हूं। इस की तफ़सील इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| आसाम | 16.7 रुपये *per capita* |
| बिहार | 25.4 ,, ,, ,, |
| बम्बई | 24.2 ,, ,, ,, |
| मध्य प्रदेश | 23.1 ,, ,, ,, |
| मद्रास | 25.6 ,, ,, ,, |
| उड़ीसा | 26.3 ,, ,, ,, |
| पंजाब | 29.9 ,, ,, ,, |
| यू.पी. | 24.6 ,, ,, ,, |
| बंगाल | 25.5 ,, ,, ,, |

इस लिहाज़ से administrative services पर expenditure बाकी सभी States के मुकाबला में ज़्यादा है। लेकिन जब हम social services पर किये गये खर्च की ओर निगाह डालते हैं तो पंजाब का नम्बर बाकी सूबों में नौवें दर्जे पर आता है।

[श्री धर्म वीर वासिष्ठ]

इस दिशा में आठ States ऐसी हैं जो इस से आगे हैं। Figures मुलाहिज़ा फरमाइए :—

| | |
|---|---|
| मैसूर | 6.9 रुपये *per capita* |
| बम्बई | 6.0 ,, ,, ,, |
| मध्य भारत | 3.9 ,, ,, ,, |
| बंगाल | 3.6 ,, ,, ,, |
| पैपसू | 3.4 ,, ,, ,, |
| मद्रास | 3.3 ,, ,, ,, |
| यू० पी० | 3.2 ,, ,, ,, |
| आसाम | 3.1 ,, ,, ,, |
| पंजाब | 3.1 ,, ,, ,, |

तो पंजाब का social services पर development expenditure का यह हाल है।

अब मैं literacy यानी साक्षरता के क्षेत्र की ओर आता हूं। साक्षरता की percentage:—

| | |
|---|---|
| ट्रावनकोर कोचीन में | 46 प्रतिशत, |
| बम्बई में | 24 प्रतिशत, |
| बंगाल में | 24 प्रतिशत, |
| मद्रास में | 21 प्रतिशत, |
| मैसूर में | 20 प्रतिशत, |
| आसाम में | 18 प्रतिशत, और |
| पंजाब में | 16 प्रतिशत |

है। मेरे कहने का अभिप्राय यह है कि जहां तक taxes लगाने का ताल्लुक है, जहां तक revenues को ज़्यादा करने का ताल्लुक है वह तो इस बार भी गवर्नमेंट ने 73 लाख रुपये के नए taxes लगा दिये हैं लेकिन उन का खर्चा socialistic pattern पर नहीं। जैसा कि मेरे साथी पुरी साहिब ने फरमाया कि डीज़ल की बसें होने के बावजूद, खर्च कम हो जाने के बावजूद भी यह जो गरीब passengers पर मज़ीद टैक्स लगाया गया है वह बिल्कुल नावाजिब है। मैं इस taxation की तफसील में नहीं जाना चाहता लेकिन मेरे कहने का मतलब यह है कि *per capita* taxation ज़्यादा है और social services यानी development पर *per capita* expenditure बहुत कम।

इसी तरह अगर आप कमिशनरी लैवल पर देखें तो आप हैरान होंगे कि पांच वर्षों से कितनी बेइनसाफ़ी हो रही है। मेरा ख्याल था कि यह इस विधान मंडल का आखिरी बजट होने के कारण अब तो लोग सोचेंगे कि अब तो गवर्नमेंट भी कुछ बदल गई होगी

क्योंकि पहली की निसबत यह ज़्यादा नज़दीक है जनता के, कैरों साहिब और दूसरे वज़ीर भी जनता के ही लोग हैं लेकिन :

"उम्र सारी तो कटी इश्के बुतां में मोमन
आखरी वक्त में क्या खाक मुसलमां होंगे"

स्पीकर साहिब, एकएक item को आप ले लें। हर तरफ आपको पता लगेगा कि असली हालत क्या है। जालन्धर डिवीज़न के जितने भी ज़िले हैं--गुरदासपुर को छोड़ कर--सब में literacy का percentage 15 प्रतिशत से ऊंची है। लेकिन जो हिंदी भाषी ज़िले हैं--करनाल, रोहतक, गुड़गांव, हिसार, कांगड़ा के, वहां की percentage 15 प्रतिशत से बहुत कम है। अगर आप तालीम की तरफ देखें तो हैरानी होती है कि जो aided schools हैं--Indian, privately managed और लड़कियों के, उन की grants की क्या हालत है। समय कम होने के कारण में तफसील में नहीं जाता। अभी अभी जो एक छपी हुई किताब तकसीम हुई थी उस में 20 लाख रुपये की यह grants दिखाई गई थीं। उस में से अगर आप division-wise figures देखें तो पता चलता है कि जालन्धर Division के लिये जहां 15 लाख की रकम रखी गई है वहां अम्बाला Division को इस में से केवल पांच लाख रुपया दिया गया है। इस के अलावा Government Art Colleges और Government Professional Colleges के लिये जो additional grants हैं वह भी इसी में शामिल हैं। Art classes किन कालेजों में हैं? वह हैं चंडीगढ़, गुरदासपुर, हिसार, टांडा, मुक्तसर में। और जिन कालेजिज में professional classes खोली गई हैं वह हैं शिमला, जालन्धर और रोपड़। इन सभी कालेजों और स्कूलों का खर्च भी इसी रकम में शामिल है। इन के अलावा Post Graduate Training College जो हैं वह भी लुधियाना, होशियारपुर वगैरह में ही खोले जा रहे हैं। Pilot Project के अन्दर जो छः स्कूल खोले उन में से भी अम्बाला डिवीज़न में एक भी खोलना मुनासिब नहीं समझा गया। एक Central Library यहां चंडीगढ़ में ही बन रही है। सात लाख रुपये की उस के लिए बिल्डिंग बन रही है। लेकिन district libraries के लिये इस प्रकार के विचार को सामने नहीं रखा गया। क्या यह socialistic pattern है कि बीस तीस लाख रुपये की लागत की लाइब्रेरी चंडीगढ़ में हो और district या तहसील headquarters पर छोटी मोटी लाइब्रेरियां हों? मैं समझता हूं कि हर शहर और तहसील में एक जैसी ही चीजें हों तभी हमारा यह socialistic pattern होगा। हर गांव और तहसील को एक जैसी सहूलियात हासिल होनी चाहियें। ठीक है कि चंडीगढ़ पंजाब का nerve centre है। लेकिन इसे इस बात का खास ख्याल रखना होगा कि इसे तभी कुछ खाना चाहिये जब कि बाकियों को कुछ खाने के लिये मिल जाए।

इसी तरह अब Civil Works की item को लीजिये। सन् 1955-56 में इस के लिए

Revenue Accounts में 121 लाख रुपया,

[श्री धर्म वीर वासिष्ठ]

Capital Accounts से 156 लाख, और Community Projects से 32 लाख लिया गया। और इस साल के बजट में भी Revenue Accounts से 106 लाख, Capital Accounts से 91 लाख, और Community Projects से 7 लाख रुपया है। इस की तफसील भी देखिये।

अब मैं हिंदी speaking और पंजाबी speaking areas के मुतल्लिक कुछ figures दूंगा जो कि Memorandum के सफा 23 पर दर्ज हैं। Revenue Accounts में 106 लाख रुपये में से 16.5 लाख हिंदी speaking area के लिये रखा गया है और 90 लाख पंजाबी speaking area के लिये provide किया गया है। इसी तरह Capital Expenditure में जो कि सफा 27 पर दर्ज है 91 लाख में से 40 लाख रुपये शामलात area के लिये provide किये गये हैं, 14 लाख हिंदी speaking area और 29 लाख पंजाबी speaking area के लिये रखे गये हैं। अब ज़रा आप 1954-55 की figures का मुलाहज़ा फर्माइए। इस में शामलात area के लिये 22 लाख, जालन्धर Division के लिये 177 लाख और अम्बाला Division के लिये 26 लाख रुपये रखे गये थे। इस में अम्बाला Division के लिये जितनी रकम रखी गई है उतनी उसे पांच साल भी मिलती रहे तब भी वह जालन्धर Division के लिये एक साल के लिये रखी गई रकम से कम रहेगी।

1956-57 के बजट में जो रकम बिल्डिंग्ज़ के लिये रखी गई वह है 84 लाख रुपये। इस में से 66 लाख रुपये शिक्षा की बिल्डिंग्ज़ के लिए हैं और 9 लाख हैं Engineering College के लिये और मैं अर्ज़ करूं कि यह सारे के सारे जालन्धर Division के लिये रखे गये हैं और अम्बाला Division के लिये कुछ नहीं रखा गया। यह जो glaring बेइनसाफी अंबाला Division के साथ की जा रही है वह भी मैं आप के नोटिस में ला दूं। अमृतसर में जो Medical College है उस को यह जालन्धर Division में नहीं मानते। उस के लिये तो यह कहते हैं कि वह State College है और जो चंडीगढ़ में जनता College बन रहा है उसे यह अंबाला Division में गिनते हैं और इस के बदले में यह एक जालन्धर में जनता कालिज बनायेंगे। इस किस्म की बातें यह सोचते हैं।

अब मैं एक बात बिजली के बारे में अर्ज़ करूंगा। इस के लिये आप बजट में देखिये कि किस तरह रुपये रखे गये हैं—

| | |
|---|---|
| अमृतसर के लिये | 310 हज़ार |
| गुरदासपुर के लिये | 200 ,, |
| लुधियाने के लिये | 110 ,, |
| कांगड़े और डलहौज़ी के लिये | 110 ,, |

आप देखिये Head 80-A और 81-A में सफा 584—587 पर Major Works के नीचे 11 schemes बनाई गई हैं जिन पर 17 लाख रुपये खर्च होने हैं और फिर Major Works के बीच 9 और schemes बनाई गई हैं जिन पर 13 लाख रुपये खर्च होने हैं । यह तमाम के तमाम रुपये जालन्धर Division पर खर्च होने वाले हैं और अंबाला Division के लिये कोई scheme नहीं बनाई गई । सफा 543 पर local distribution के लिये provision की गई है पर उस में गुड़गांव जिले का नाम तक नहीं दिया गया। यहां मैं यह अर्ज कर दूं, स्पीकर साहिब, कि मालूम नहीं कि आप कब तक मुझे यह चीजें बतलाने देंगे और कितना वक्त और देंगे ।

**अध्यक्ष महोदय** : दो मिनट में आप खत्म कर लें । [Please try to finish off in two minutes.)

**श्री धर्म बीर वासिष्ठ** : इस के बाद में दो मिनटों में अपनी speech wind up कर लेता हूं । एक pamphlet हरियाणा प्रान्त के बारे में हमारी गवर्नमेंट ने निकाला था जिस का नाम था 'हरियाणा प्रान्त में ज़िन्दगी की नई लहर' । उस में दिया गया था 'पंजाब की तरक्की में अम्बाला डिवीज़न का हिस्सा' । यह pamphlet हमारी गवर्नमेंट की तरफ से तमाम मैंबरों में distribute किया गया था । इस में यह लिखा हुआ था कि जब दूसरी पंच-वर्षीय योजना खत्म हो जाएगी तो हरियाणा में 2,960,922 एकड़ जमीन नहरी पानी से सैराब हो जायेगी और 1,860,690 एकड़ कुल बाकी रह जायेगी, जिस की सिंचाई के लिये पानी नहीं दिया जा सका होगा, बाकी सब ज़मीन की सिंचाई के लिये इन्तज़ाम हो जाएगा । और खाका में 13.5 per cent अंबाला डिवीज़न का हिस्सा है और 46.6 per cent बाकी के ज़िलों का रह जायेगा । मेरे ज़िले गुड़गांव में गुड़गांव Project के लिये 57 लाख रुपये की रकम provide की गई है और यह पिछले साल भी provide की गई थी और कई सालों से प्रयत्न तो होता ही रहता है । अब भी कोई यकीनी बात थोड़ी ही है । अभी उत्तर प्रदेश सरकार से कोई फैसला नहीं हुआ और जब तक उस सरकार से फैसला नहीं होता तब तक गुड़गांव Project नहीं चल सकती ।

मेरे ज़िले में दरिया यमुना और एक नाले के दरमियान 12 गांव बसे हुए हैं । बरसात के दिनों में जब सैलाब आता है तो यमुना और यह नाला दोनों मिल जाते हैं और वह सब गांव पानी में डूब जाते हैं । अभी पीछे जब floods आये थे तो उन गांवों के लोगों को जब relief के लिये कुछ facilities offer की गई थीं तो उन्होंने कहा था कि हमें और कुछ नहीं चाहिये, हमें आप इस नाले पर पुल बनवा दें ताकि जब कभी यहां सैलाब आ जाये तो हम इस पुल से नाले को पार करके अपना सब कुछ बचा सकें । लेकिन उन की यह प्रार्थना आज तक मानी नहीं गई हालांकि इस मतलब के लिये उन्होंने कई दरखास्तें डिप्टी कमिश्नर के पास, M.L.A.s के पास और तमाम मिनिस्टर्ज़ के पास भेजी थीं ।

[श्री धर्म वीर वासिष्ठ]

यह छोटा सा नाला है। आप को वह लोग बड़ी अच्छी खेती और उपज कर के देते हैं। उन की यह बात मान कर उन के लिये यह छोटा सा पुल बनवा दें। इस के लिये मैं आप से बड़े ज़ोर से request करता हूं।

एक सड़क जो हसनपुर और होडल के दरमियान है वह बड़ी important सड़क है। उसे छोड़ दिया गया है और कुछ दूसरी सड़क को include कर लिया गया है। हालांकि वह इलाका पंजाब से कट कर दिल्ली को जाने वाला है। इस की तरफ भी ध्यान दिया जाये। फिर जो मियो भाइयों के बसाने की problem है वह बराबर कई सालों से लटक रही है। और अब तो यह चीज़ Central Government के पास चली गयी है। वह भी फौरन हल करनी चाहिये। आखिर में, स्पीकर साहिब, मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं जो आप ने मुझे बोलने के लिये इतना वक्त दिया है।

**दीवान जगदीश चन्द्र** (लुध्याना सदर) : माननीय स्पीकर साहिब, हमारे प्रान्त की विधान सभा अपने आखरी बजट पर गौर करने के लिये यहां बैठी है। काफी तकरीरें इस बजट पर हुईं, काफी बहस की गई। इस साल के बाद अगले साल के शुरू में उम्मीद है कि इस के फिर General Elections होंगे और इस विधान सभा के मैम्बरान फिर अपने अपने हल्कों में जायेंगे। वहां उन्होंने यह बताना होगा कि उन्होंने इस पांच साल के अरसे में क्या क्या किया है और अगले पांच सालों में क्या करना चाहते हैं। बतौर एक कांग्रेसी मैम्बर के मैं इस बात पर फ़ख़्र कर सकता हूं कि काफ़ी काम किये गए हैं जो हम अपने हल्कों में जा कर बता सकें और कह सकें कि क्या सेवा हम कर पाए हैं और क्या हमारे इरादे हैं। स्पीकर साहिब, मैं तो समझता हूं कि Opposition के दोस्त भी अपने अपने हल्कों में जायेंगे और वहां लोगों को कहेंगे कि उन्होंने काफी निगरानी की है और गवर्नमैंट को गलत काम करने नहीं दिये और जो काफी अच्छे काम हुए हैं वह उन की वजह से हुए हैं। स्पीकर साहिब, यह दुरुस्त है कि हमारा सूबा जो कट कर छोटा रह गया था और काफी पीछे रह गया था इस ने काफी तरक्की कर ली है। हमारा Capital बना है, भाखड़ा और नंगल की योजनाएं पूरी होने को आ रही हैं, सड़कें बनाई गई हैं, जगह जगह पर बिज़ली पहुंच गई है और सब से अच्छी चीज़ यह की गई है कि हमारे लोगों का standard ऊंचा हो गया है और साथ ही हमारी administration का standard भी ऊंचा हो गया है। देश के बाकी सूबों की administration के standard से हमारे सूबे की administration का standard ऊंचा है। फिर, स्पीकर साहिब, administration के standard को ऊंचा करने के लिये कुरबानी करनी पड़ती है। वह लोग जो ऊंचे standard की एक administration चलाना चाहते हैं उन्हें अपने रिश्तेदारों की बातें भी सुननी पड़ती हैं, अपने ताल्लुकदारों की बातें भी सुननी पड़ती हैं और सब से बढ़ कर अपने स्यासी साथियों की भी बातें सुननी पड़ती हैं और उन्हें नाराज़ करना पड़ता है। वह लोग उन को कह देते हैं कि यह कमजोर हैं, कुछ काम नहीं कर सकते। जो लोग इन बातों से ऊपर उठ जाते हैं और किसी की खातिर कुछ नाजायज़ चीज़ें करने से इनकार कर देते हैं वही administration के standard को ऊंचा कर सकते हैं।

स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ कर रहा था कि जहां तक development का ताल्लुक है इस में किसी किस्म का शक नहीं हो सकता है कि हमारे सूबे ने काफी तरक्की की है और मुझे इस बात का फख्र है कि गवर्नमैंट पार्टी और जिन benches पर मैं बैठता हूं उस में कोई फर्क नहीं । चाहे नई मिनिस्टरी है या पुरानी मिनिस्टरी थी दोनों ही कांग्रेस party की वज़ारतें हैं और इन के कामों पर फख्र किया जा सकता है । यह बजट जो हमारे सामने आया है इस में socialistic pattern of society का काफी जिक्र किया गया है और हाऊस में भी इस का काफी ज़िक्र किया गया है । अब पिछले mixed economy के नारे की जगह socialistic pattern of society का नारा लगाया जा रहा है और इस नारे के बारे में काफी कुछ कहा गया है । लेकिन इस socialistic pattern को कामयाब बनाने के लिये हमें काफी तबदीलियां करनी पड़ेंगी। हमें अपने ख्यालात में, अपने कामों में और काम करने के ढंग में काफी तबदीलियां करनी पड़ेंगी । जिस ढंग से आज हमारा देश चल रहा है, मैं समझता हूं कि इस में अगर काफी तबदीलियां न की जाएं तो यह हमें socialistic pattern of society की तरफ़ नहीं ले जा सकता । खास तौर पर हमारा जो तालीम का ढांचा है जो हमारे सूबे और बाकी देश में चल रहा है उस से समाजवाद आने वाला नज़र नहीं आता । मैं अपने Education Minister साहिब से अर्ज़ करूंगा कि वह इस महकमे में काफी तबदीलियां लाएं ।

पहली बात तो यह है कि अंग्रेजों के वक्त से B.A. और M.A. के काफी students बनाए जाते रहे हैं । Arts Colleges खुलते रहे हैं । आज भी यह trend है । कुछ Vocational और Technical Colleges खोलने की कोशिश की गई है मगर इन की speed एक ऐसे आज़ाद मुल्क के लिये जिस ने समाजवाद की तरफ जाना है, कम है । इस speed को तेज़ किया जाए । आज तालीम बड़ी खर्चीली है । लड़कों को कालिजों में पढ़ाना, खास कर बाहर से भेज कर पढ़ाना, बड़ा मुश्किल है । दो दो सौ रुपया मासिक खर्च आ जाता है और उन वालदैन के लिये जिन की तनखाह कम या आमदनी कम है, उन के लिये यह बहुत मुश्किल हो जाता है । अगर यही तरीका तालीम रहा तो हम समाजवाद की तरफ ज़्यादा नहीं चल सकेंगे ।

साहिबेसदर, आज incomes में बड़ा फर्क है । मैं तो कहता हूं कि income पर भी ceiling हो । अगर यह नहीं होता तो इस बड़े भारी फर्क को कम करने की ज़रूरत है । इन छोटी और बड़ी तनखाहों और ज़राये आमदनी के फर्क को मिटाया जाये । मैं एक बड़े अफसर से बात कर रहा था, corruption के सिलसिले में । उस ने मुझे बताया कि वजह यह है कि लोग जब क्लबों में जाते हैं या खास कर जब औरतें जाती हैं तो वह एक दूसरे को देखती हैं कि किस तरह रहते हैं । अगर वह उसी तरह रहें तो काम नहीं चलता । इस लिये नाजायज़ तरीके से रुपया लेते हैं तो corruption बढ़ती है । कई परिवार ऐसे हैं जो corruption को अहमियत नहीं देते और इस तरह लेन देन का सिलसिला बढ़ता है । हमें socialistic pattern बनाना है तो उस के लिये ज़रूरी है कि हम सब सादा ज़िन्दगी बसर करें । आज मेरे एक साथी ने सादा ज़िन्दगी पर ज़ोर दिया तो इसी विधान सभा में कहा गया कि यह तो उपदेश है । लेकिन मैं अर्ज़ करूंगा कि हमारा जो नारा है समाजवाद का उस के लिये ज़रूरी है कि लोग सादा रहें । अगर सादा नहीं रहेंगे, उच्च आदर्श नहीं रखेंगे, अखराजात कम नहीं करेंगे तो यह नारा चलने वाला नहीं है ।

[दीवान जगदीश चन्द्र]

एक और बात मैं यह कहूंगा । हमारा सूबा एक agricultural सूबा है । इस पर लोग निर्भर करते हैं । पिछले 5 सालों में खेती बाड़ी में हम ने बड़ी तरक्की की है । Consolidation हुई है । खुराक की पैदावार बढ़ी है, आमदनी बढ़ी है । इधर देश की, State की, industrialisation हो रही है, कारखाने खुल रहे हैं । इस के साथ २ labour problems पैदा हो रहे हैं । यह सूबा जो खेती बाड़ी का सूबा रहा है, इस में काफी हड़तालें वगैरह हो रही हैं । आज जब हम अपने अगले 5-साला प्लैन में सनअत बढ़ाने के लिये कोशिश कर रहे हैं तो हमें प्रयत्न इस बात का करना होगा कि मज़दूरों को सन्तुष्ट रखा जाए । उन के लिये अच्छे मकान बनवाए जाएं । आज लुध्याना शहर में, जहां कि छोटी २ और cottage industry काफी है, वहां महसूस किया जाता है कि मज़दूरों को ऐसे निकम्मे और बुरे quarters में रहना पड़ता है जहां सेहत ठीक नहीं रह सकती । इस लिये आज हमें इस तरफ तवज्जुह देनी है कि मज़दूरों के लिये अच्छे मकान बन सकें । फिर जो सनअत बढ़े इस में उन को पूरा हिस्सा मिल सके ।

आज जहां हम देहात के मुज़ारों के फायदे के लिये कानून बना रहे हैं वहां हम शहरी किरायेदारों के लिये कुछ ज़्यादा नहीं कर पाये हैं । हमें उन लोगों के लिये ऐसे कदम उठाने की ज़रूरत है जो शहरों में किराये के मकानों में रहते हैं ताकि उन्हें relief मिल सके । फिर हरिजनों का मसला है । कई हरिजन भाइयों ने कुछ बातें कहीं हैं । यह एक पिछड़ा हुआ तबका है और इस की मदद करने की ज़रूरत है । कुछ मदद की भी गई है मगर अभी तक इन को सूबे में वह रुतबा हासिल नहीं जो कि होना चाहिये ।

एक बात में यह कहना चाहता हूं कि पिछले 4, 5 सालों से फिर्काप्रस्ती हमारे सूबे से काफी हद तक कम हुई थी । मगर अब इस साल से फिर कुछ बढ़ रही है । यह हमारी बदकिस्मती है । यह बात अच्छी तो नहीं लगती मगर फिर भी यह बात ठीक है कि इस सूबे की communities और मज़हबों में काफी हद तक इखतिलाफ बढ़ गया है और यह आज भी नुमायां है । इस मसले को हल करने की कोशिश करें क्योंकि इसे जल्दी ही सम्भालने की ज़रूरत है ।

जहां तक law and order का ताल्लुक है facts and figures से यह तो ज़ाहिर होता है कि इस सूबे में crime की तादाद घटी है, मगर कुछ वाकयात ऐसे भी हुए हैं जिन से लोगों में यह विश्वास पैदा हो गया है कि इस मामले में सरकार को कड़ा होने की ज़रूरत है । कई जगह पर ऐसे वाकयात दिन दिहाड़े हुए हैं । जालन्धर में एक ऐसा वाकया हुआ जिस की तरफ तवज्जुह दी जानी चाहिये ।

फिर जो proposal taxes की बजट में हुई इस के मुताल्लिक भी मैं कुछ कहना चाहता हूं । एक तो यह कि Sales Tax, luxury goods पर दुगना कर दिया है । मगर इस बजट में यह वाज़िह नहीं किया गया कि यह luxury goods क्या होंगे और इन्हें किस तरह define किया जायेगा । हो सकता है कि जिसे एक आदमी luxury good समझता हो वही दूसरे के लिये ज़रूरी हो । जैसे अभी कहा गया कि कहीं Sun Light soap को ही luxury good न समझ लिया जाए । इस में

एहतियात की ज़रूरत है। इस के इलावा जो शग्ह है Sales Tax की वह शायद दूसरे सूबों के मुताबिक हो मगर हमारे सूबे में इस का बोझ गाहक पर पड़ेगा। दुकानदार यह अपनी गिरह से नहीं देना चाहता। मैं तो समझता हूं कि सरकार को luxury goods पर tax double करने की बजाए इस तरफ तवज्जुह देनी चाहिये थी कि जो Sales Tax का evasion होता है, दुकानदार और गाहक मिल कर करते हैं वह रोका जाता। इस तरह जहां लोगों पर बोझ न पड़ता वहां सरकार को आमदनी भी हो जाती। फिर जो Professional Tax लगाया गया है, मैं नहीं जानता कि कोई उसे कानूनी तौर पर challenge करता है या नहीं लेकिन जब हमने समाजवाद कायम करना है तो हमें बड़ी बड़ी जायदादों, unearned income जैसे किराया, ब्याज वगैरह पर tax लगाना चाहिये। लेकिन डाक्टर, वकील या दूसरे लोग जो मेहनत कर के कमाते हैं उन पर टैक्स लगाना, जब कि उन पर Income-Tax पहले ही लगाया गया है, ठीक नहीं। यह भी देखने वाली बात है कि आया पंजाब गवर्नमेंट ऐसा कर भी सकती है या नहीं। इसी तरह Passengers Tax भी इसी ज़द में आ जाता है।

आखिर में मैं यह कहूंगा कि लुध्याना में जो बेट का area है वहां पर सड़कों की बड़ी ज़रूरत है। एक सड़क बनी है। उस के लिये earthwork का provision किया गया है। इस को जल्दी मुकम्मल किया जाए। यह Rahon-Ludhiana Road है। लुध्याना में industry की मदद के लिये बिजली की सूरत में, organisation की सूरत में मदद दी जाए। वहां industry काफी है और यह गवर्नमेंट की तवज्जुह से बढ़ सकती है।

**ਸਰਦਾਰ ਵਜ਼ੀਰ ਸਿੰਘ** (ਭੇਹਲੋਂ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਈ ਮਿੱਤਰਾਂ ਵੱਲੋਂ ਪਿਛਲੇ ਚਾਰ ਸਾਲ ਵਿਚ ਜੋ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੰਮ ਕੀਤੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਬੜਾ ਫ਼ਖ਼ਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਅਤੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ ਅਗਲੀਆਂ ਚੋਣਾਂ ਲਈ ਜਦ ਅਸੀਂ ਜਾਵਾਂਗੇ ਤਾਂ ਅਪਣੀ constituency ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦੱਸ ਸਕਾਂਗੇ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪਿਛਲੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਕੀ ਕੀ ਕੰਮ ਕੀਤੇ ਹਨ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਂ ਇਸ ਤਫਸੀਲ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਜਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੀ ਕੀਤਾ ਤੇ ਕੀ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਕਿਉਂ ਜੋ ਅਸਲ ਗੱਲ ਤਾਂ ਸਾਰਿਆਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹੈ।

ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਬੜੇ ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹ ਦਿੱਤੇ ਹਨ। ਪੰਜ ਸੌ, ਇਕ ਹਜ਼ਾਰ, ਦੋ ਹਜ਼ਾਰ। ਪਰ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਟੀਚਰ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ। ਫਿਰ ਜੇਕਰ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਵੇਖੋ ਜਿੱਥੇ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਿੰਗਲ ਟੀਚਰ ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹੇ ਹਨ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਟੀਚਰ ਦੋ ਚਾਰ ਮਹੀਨੇ ਲਈ ਬੀਮਾਰ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਵੀ ਟੀਚਰ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ।

ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਹਸਪਤਾਲਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਆਫ਼ੀਸ਼ਲ ਤਾਂ ਭਾਵੇਂ ਕੋਈ ਦਵਾਈ ਲੈ ਸਕਦਾ ਹੋਵੇ ਗਰੀਬ ਨੂੰ ਤਾਂ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਆਪਣੀ ਦਵਾਈ ਲਿਆਓ ਅਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜੋ ਡਿਸਪੈਨਸਰੀਆਂ ਖੋਲ੍ਹੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਜੇਕਰ ਉਨਾਂ ਵਿਚ ਚਲੇ ਜਾਓ ਤਾਂ ਡਾਕਟਰ ਤਾਂ ਹੋਵੇਗਾ ਪਰ ਦਵਾਈ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ। ਫਿਰ ਕੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗੱਲਾਂ ਤੇ ਇਹ ਸਰਕਾਰ

तीसरी बात में इस हाऊस के बारे में कहना चाहता हूं क्योंकि इस का खर्च भी General Administration में शामिल किया हुआ है। मुझे तो गवर्नमेंट से बड़ी भारी शिकायत है कि इस ने पिछले दस साल या 9 साल के अन्दर इस हाऊस के Rules of Business को नए सिरे से बिल्कुल नहीं बनाया है। जो पहले बने हुए थे उन्हीं के अन्दर कुछ थोड़ी बहुत तबदीली कर दी गई है। इस के सिवा कुछ नहीं हुआ।

**अध्यक्ष महोदय :** इन को complete तौर पर तबदील किया गया है। आप ने शायद वह देखे नहीं। एक Rules Committee बनाई गई थी उस ने जो rules बनाए थे वह हाऊस की मेज पर तीन दिन तक रखे रहे थे। [These rules have been completely changed. Perhaps you have not seen them. A Rules Committee was constituted and the rules which it framed were laid on the Table of the House for a period of three days.]

**पंडित श्री राम शर्मा :** उन rules में जो जो तब्दीलियां लाई गई हैं वह हाऊस और Opposition दोनों के खिलाफ हैं।

**अध्यक्ष महोदय :** वह rules यहां हाऊस में पड़े रहे थे और हाऊस के नोटिस में लाए गए थे लेकिन बावजूद इस के आप की तरफ से किसी amendment का नोटिस नहीं दिया गया था। हालांकि उन में amendments लाने के लिए हर एक मैम्बर को हक हासिल था। अगर किसी amendment का notice दिया जाता तो वह हाऊस में discuss की जा सकती थी।

(Those Rules were laid on the Table and brought to the notice of the House but no notice of any amendment was given from any side despite the fact that every member had a right to do so. If a notice of any amendments had been received, these could have been discussed by the House.)

**पंडित श्री राम शर्मा :** गवर्नमेंट का फर्ज था कि जब हिन्दुस्तान आज़ाद हो गया था उस के बाद यहां वज़ारत चलने लगी और यहां नए तरीके की वज़ारत चलने लगी थी और हमारा नया Constitution बना तो उसे इस हाऊस के Rules of Business को भी नए सिरे से बनाना चाहिए था। हमारी Constitution में भी यह लिखा हुआ है कि जब election के बाद नई Legislature अपना काम शुरू करे तो वह अपने काम को चलाने के लिए अपने Rules of Business बनाए, लेकिन जब तक हाऊस ऐसा नहीं कर लेता तब तक के लिए स्पीकर साहिब को यह खास इख्तियार दिया गया है कि हाऊस का काम चलाने के लिए हालात के मुताबिक वह Rules बना सकते हैं। दरअसल स्पीकर साहिब को यह इख्तियार इस लिए दिये गए हैं कि अगर जल्दी से काम न हो सके तो वह बदले हुए हालात के मुताबिक इस तरह के rules बना लें ताकि काम में कोई रुकावट न

[ पंडित श्री राम शर्मा ]

श्राये। लेकिन हमारी गवर्नमेंट ने क्या किया। हमारी गवर्नमेंट ने यह किया है कि पुराने rules में जो इस तरह के रूलज़ थे जिन से मैम्बरों को कुछ protection मिलती थी उन्हें निकाल ठिकाने लगाया है और बाकी के rules को मोड़ तोड़ कर रख दिया है। इन rules को नए सिरे से बनाया नहीं गया। फिर स्पीकर साहिब, आप के किसी काम या मर्ज़ी पर नुक्ताचीनी तो हो ही नहीं सकती।

**अध्यक्ष महोदय** : कमेटी ने जो rules बनाए थे वह हाऊस में रखे गए थे और मैं हाऊस के इस तरफ (Opposition) और उस तरफ (Treasury Benches) के मैम्बरों के नोटिस में यह चीज लाया था लेकिन किसी भी मैम्बर ने इन में कोई भी amendment लाने के लिए नहीं कहा [The rules framed by the Rules Committee were placed on the Table of the House and I had invited the attention of the hon. Members of both the Opposition and Treasury Benches to this. But no notice of any amendment was received from any Member.]

**मुख्य मंत्री** : यही चीज़ तो हमारे हक में है कि इन्होंने इन में कोई amendment लाने के लिए नहीं कहा।

**अध्यक्ष महोदय** : इस सिलसिले में मैं ने श्री मावलंकर की सलाह ली थी। उन्होंने मुझे यही राय दी थी कि इस काम के लिए हाऊस के दोनों तरफ के मैम्बरों की एक कमेटी बना लो और जो rules वह कमेटी बनाए वह Table of the House पर रख दो। उन के बारे में जो कोई amendment आये वह हाऊस में discuss की जा सकती है। चुनांचि मैंने ऐसे ही किया। जो Rules Committee बनाई गई थी उस में मैम्बर हाऊस की दोनो तरफ से लिए गए थे। इस कमेटी के बनाए हुए rules हाऊस में रखे गए थे और मैं रोज़ अपने Secretariat से पूछता रहा था कि क्या amendment के नोटिस आए हैं। [I had consulted Shri Mavlankar in this connection and he advised me to constitute a Committee for this purpose consisting of members drawn from both sides of the House and place the rules framed by that Committee on the Table of the House. If notices of any amendments were tabled, the same could be discussed in the House. So I acted accordingly and constituted such a Committee with members, drawn from both sides of the House. The rules framed by that Committee were placed in the House and I daily used to enquire from my Secretariat, if notices of any amendments had been received.]

**पंडित श्री राम शर्मा** : मेरी राये में तो गवर्नमेंट को यह Rules अज़सिरे नौ बनाने चाहिएं थे जब कि यह हाऊस नया बना था, Constitution नई बनी थी और यहां नई वज़ारत कांग्रेस पार्टी के नाम पर बनी थी। इतनी तब्दीलियां हो गई और यह rules वही के वही रहे। यह भी नए बनाने चाहिएं थे जिस तरह United Punjab में जब Unionist वज़ारत बनी थी उस ने यह सारे rules नए सिरे से बनाए थे। जब यहां कांग्रेस पार्टी की वज़ारत नई आई, हमारी Assembly नई बनी तो इस गवर्नमेंट को चाहिए था कि इन पुराने rules को हटा कर इन्हें नये सिरे से बना कर इन का draft हाऊस के सामने लाती लेकिन इस ने किया क्या ? Constitution में इस बात की गुंजायश जो दी हुई है कि जब तक नये Rules of Business न बनें तब तक नये और पुराने हालात के अन्दर जो कुछ फर्क आया हुआ हो उन के मुताबिक स्पीकर साहिब जैसा चाहें वैसा कर लें। लेकिन इस का मतलब यह नहीं है कि नौ साल तक ऐसे हो चला जाए। मैं नहीं जानता कि यह कमेटी बनी थी या नहीं बनी थी या कोई और बात है मेरा इलज़ाम तो यह है कि इस गवर्नमेंट को चाहिए था कि इस हाऊस के Rules of Business को नए सिरे से बनवाती; यह नहीं कि उन पुराने rules में कुछ अदला बदली कर के इन्हें हाऊस के सामने रखे देती जैसा कि इस ने किया है। मैं कहना चाहता हूं कि United पंजाब के अन्दर जो House को और Opposition को इन rules में जो इख्तियारात मिले हुए थे उन के मुकाबले में मौजूदा rules में यह दसवां हिस्सा भी नहीं दिये गए। अब Opposition के साथ ऐसा सलूक किया जा रहा है कि अब न इस की तरफ से लाई गई कोई adjournment motion admit हो सकती है न कोई privilege motion। इन rules में कोई adjournment motion लाने के लिए, कोई privilege motion लाने के लिए या कोई और बड़ी भारी public importance की चीज़ लाने के लिए मैम्बरों की एक ऐसी गिनती ज़रूरी कर दी गई है जो Opposition के मैम्बरों की कुल गिनती से कहीं ज़्यादा है। यह तादाद 30 रख दी गई है हालांकि Opposition के मैम्बरों की तादाद 30 से कहीं कम है। ऐसा कर के गवर्नमेंट ने spirit of democracy को ही खत्म करने की कोशिश की है। House of Commons के मैम्बरों की कुल तादाद 450 है हालांकि एक दफा वहां Opposition party की strength कुल 52 रह गई थी लेकिन यह कभी सुनने में नहीं आया कि वहां कोई adjournment motion या privilege motion लाने के लिये मैम्बरों की गिनती 60 या कुछ ज़्यादा रख दी गई हो। मैं कहता हूं कि इस गवर्नमेंट ने नाजायज़ फायदा उठा कर इस तरह के Rules of Business बना कर रख दिए हैं। मैं पूछता हूं कि जब से देश आज़ाद हुआ है और यह Assembly बनी है, उस वक्त से आज तक Opposition की तरफ से कोई adjournment motion या privilege motion admit की गई है ? क्या एक socialistic pattern की Assembly के Rules of Business इस तरह के बनाए जाते हैं ? फिर बजट पर discussion के समय ऐसी time की तंगी हो गई है, यहां वक्त के बारे में ऐसा सलूक किया जाता है जैसा मकतब में पढ़ने वाले एक बच्चे के साथ किया जाता है। पंडित मदन मोहन मालविया Supreme Council में एक एक demand पर तीन तीन चार चार दिन मतवातर

[ पंडित श्री राम शर्मा ]

बोलते रहते थे और किसी की क्या मजाल थी कि कोई उन्हें ऐसा करने से रोक सके। स्पीकर साहिब, इस के लिए मैं आप को ज़िम्मेदार नहीं ठहराता।

**अध्यक्ष महोदय** : आप General Administration पर बहस करिये। इस में सिर्फ यही चीज़ नहीं। आप का time भी खत्म हो रहा है इस लिए अपनी speech को wind up करिये। [The hon. Member may please confine his remarks to the discussion on the General Administration. This does not include only this matter. He may please wind up his speech as his time is almost up.]

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं निहायत अदब के साथ अर्ज़ करूंगा कि I stand on my right. जब तक मैं अपनी speech में irrelevant न हूं या repetition न करूं तब तक बोलने का हक हासल है।

**अध्यक्ष महोदय** : आप फिर वही पिछले साल वाली बात कर रहे हैं। (He is repeating the same old thing of the last year.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : Rules मुझे इस बात की इजाज़त देते हैं कि जब तक मैं अपनी speech में irrelevant न हूं या repetition न करूं तब तक मैं बोल सकता हूं।

**अध्यक्ष महोदय** : चलो आप बोलते चले जाएं और मैं सुनता जाऊंगा। (Then let the hon. Member go on speaking and I will go on hearing it.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह मेरा इख्तियार है और मैं बोल सकता हूं जब तक कि.....

**अध्यक्ष महोदय** : मेरे भी इख्तियारात बहुत हैं। लेकिन दोनों इन का ज़्यादा इस्तेमाल न करें तो अच्छा है। (I too have wide powers but it would be better, if neither of us uses them.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : लेकन अगर बजट की general discussion के मौके पर बोलने का time थोड़ा कर दिया जाए और ज़्यादा बोलने का मौका मैम्बरों को न मिले तो इस का सिवाय इस के और कोई मतलब न हुआ कि वह बजट के पेश करने के लिए गवर्नमेंट को मुबारिकबाद दे कर बैठ जाए। स्पीकर साहिब, यह बड़ी अहम बात है क्योंकि इन demands के ज़रिये 8 लाख रुपये की रकम मन्ज़ूर कराई जा रही है और फिर इस पर discussion के लिए इस के सिवा और कौन सा मौका रह जाता है। इस तरह कम time देकर हाऊस के साथ ज़्यादती की जा रही है और यह Opposition पर ज़ुल्म है। अगर गवर्नमेंट नये rules नहीं बना सकती तो आप इस तरह का रास्ता निकालें जिस से Opposition के rights महफ़ूज़ हों और वह जो कुछ कहना मुनासिब समझे वह boldly और honestly कह सके। स्पीकर साहिब, आपके इख्तियारात पर कोई हमला करने की न मेरी कोई नीयत है और न ही हो सकती है।

इस के आगे मैं दो तीन मसलों के बारे में कुछ बताना चाहता हूं। एक तो यह है कि पंजाब में हालात बहुत बदल गए हैं इस लिए यहां पर administration और गवर्नमेंट को उन के मुताबिक बदलना चाहिए। यह कोई छिपी हुई बात नहीं है कि पंजाब के अन्दर

**अध्यक्ष महोदय** : अखबारों में तो कुछ का कुछ लिखा जाता है । (Newspapers publish anything in any way they like.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : इस के पढ़ने में मेरे लिए क्या पाबन्दी है ?

**अध्यक्ष महोदय** : यह strictly relevant नहीं है । (This is not strictly relevant.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह बिल्कुल relevant है । आज एक करोड़ रूपया खर्च करने के लिए Finance Minister साहिब ने मांग पेश की है तो वह रुपया जिन पर खर्च होगा, जिन पर हो रहा है, जिस तरीके से होगा, उस में क्या हालात पैदा हो रहे हैं, यह बता रहा हूं ।

**अध्यक्ष महोदय** : उस का यह तरीका नहीं । आप तो एक article पढ़ रहे हैं जिस में बताया गया है कि किस तरह अकड़ कर चलते हैं, ऐनक लगाते हैं वगैरा । (This is not the way. The hon. Member is reading from an article in which it has been stated that certain persons strut about wearing glasses etc.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : आखिरी जज तो आप हैं मगर मैं नेकनियती से समझता हूं कि यह मेरा right है ।

**अध्यक्ष महोदय** : Right को right तौर पर इस्तेमाल करें ।)
(He may make the right use of his rights.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : मेरा right है कि मैं quotations House के नोटिस में लाऊं ।

**Mr. Speaker** : But how is this relevant ?

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह मेरा right है कि यह कहूं कि इस मिनिस्टरी को एसे तरीके से formation दी जा रही है कि पंजाब का बेड़ा गर्क हो रहा है ।

**अध्यक्ष महोदय** : यह जो Ministry का announce करना है, किसी को रखना न रखना यह बिल्कुल Chief Minister का right है इस पर attack नहीं किया जा सकता । फिर Ministry किसे देनी है, या उन का जो personal conduct है जो इस अखबार में मौजूद है, इस का जैनरल ऐडमिनिस्ट्रेशन से कोई सम्बन्ध नहीं है । General Administration के साथ इस का कोई सम्बन्ध नहीं कि किस तरह के उम्मीदवार होंगे या किस तरह की कैबीनट बनाई जाएगी । This is not fair. इस में आप अचकनें ले आए हैं । यह relevant नहीं हैं । इस में argument की कोई बात नहीं । You have got nothing to do with it. The only thing you can discuss is the salaries of the Ministers. As for raising discussion on their conduct, there is a regular procedure of which you are well aware.

Announcement regarding formation of the Ministry and inclusion of a certain person in the Cabinet is entirely within the right of the Chief Minister and this cannot be attacked. Then matters relating to the offering of Ministership to a

[ अध्यक्ष महोदय ]

certain person or his personal conduct, as indicated in this newspaper, are not relevant to the Demand of General Administration. In fact this Demand has no connection with the matter as to what would be the qualifications of the candidates for the Ministership and how the Cabinet would be constituted. This is not fair. The hon. Member has brought *Achkins* in the discussion. This is irrelevant and offers no argument.

You have got nothing to do with it. The only thing you can discuss is the salaries of the Ministers. As for raising discussion on their conduct, there is a regular procedure of which you are well aware.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : तो आप का हुक्म यह है कि मैं इस लिखी हुई बात को न पढ़ूं।

**अध्यक्ष महोदय** : यह relevant तो है नहीं तो फिर इस को पढ़ने से क्या होगा। आप ने खाह मखाह हाऊस का वक्त जाया कर दिया है। (The matter is not relevant. So what is the use of reading it out. The hon. Member has unnecesesarily wasted the time of the House.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : जनाब इस बात पर मैं protest करता हूं कि मैंने हाऊस का वक्त जाया कर दिया है। I have not come here to waste the time of the House.

**अध्यक्ष महोदय** : अच्छा आप ने वक्त जाया नहीं किया लेकिन मैं इन को पढ़ने की इजाज़त नहीं दूंगा। This is not relevant. (Very well. The hon. Member has not wasted the time. But I will not allow him to read it out. This is not relevant.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : आपका हुक्म सिर माथे। मैं तो यह कहना चाहता था कि हमारे वज़ीर किस तरह फिरते हैं और कैसे बनते हैं।

**अध्यक्ष महोदय** : आप यह कैसे relevant समझते हैं? [How does he consider it relevant?] This is strictly irrelevant.

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह इस तरह relevant है कि मैं यह discuss करता हूं कि आज इस demand के अन्दर चीफ मिनिस्टर और आपकी तनखाह जो मन्ज़ूर की जा रही है और इस मिनिस्टरी के दूसरे वज़ीरों की भी, तो उन का ज़िक्र करना relevant है।

**अध्यक्ष महोदय** : तो आप यह नहीं कह सकते कि यह मिनिस्टर चाहिए या नहीं चाहिए या यह मिनिस्टरी चाहिए या नहीं चाहिए या इस में वज़ीर थोड़े या ज़्यादा हों। यह क्या तरीका है कि वह कपड़े कैसे पहनते हैं ऐनक कैसे लगाते हैं।

All this is not relevant to the motion. Ministry formation is purely the concern of the Chief Minister.

(The hon. Member cannot say that such and such person should be appointed as a Minister or that such and such Ministry was desirable or that the number of Ministers in the Cabinet should be small or large or how they wear clothes or glasses. All this is not relevant to the motion. Ministry formation is purely the concern of the Chief Minister.]

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं जनाब चीफ मिनिस्टर साहिब जो इस वक्त हाऊस में बैठे हैं और जिन की तनखाहों को आप की तनखाह के साथ ही मन्ज़ूर किया जा रहा है के मुतल्लिक

छ अर्ज़ करना चाहता हूं क्योंकि यह तरीका General Administration के लिए र पंजाब के लिए मुफीद नहीं। मेरा तो फर्ज़ हो जाता है कि मैं उन्हें मशवरा दूं और आगे न की मर्ज़ी है कि वह मशवरा मानें या न मानें।

**अध्यक्ष महोदय** : आप इस सिलसिले में मशवरा न दें तो अच्छा रहेगा और शायद इस निस्टरी में मानेगा भी कोई नहीं।

(The hon. Member need not tender his advice in this connection and rhaps nobody in this Ministry would accept it.) (Interruption by omrade Ram Chandra.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह जनाब पंडित जवाहर लाल नेहरू के पास पहुंचे थे कि मुझे ज़ीर बना लो तो उन्होंने कहा कि अच्छा वज़ीर बनने आए हो भाग जाओ (हन्सी)।

**अध्यक्ष महोदय** : आप को कैसे पता चला? (How did he come to know it?)

**पंडित श्री राम शर्मा** : जी आप इन का हलफिया ब्यान ले लें।

**अध्यक्ष महोदय** : क्या आप वहां पर मौजूद थे।

(Was the hon. Member present there ?)

**पंडित श्री राम शर्मा** : जनाब मैं ऐसे दरबार में नहीं जा सकता जहां इन जैसे मुआ-ज आदमी मौजूद हों।

**Chief Minister** : It appears as if to-day he has nothing to speak upon.

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं तो यह बता रहा था कि corruption इस हद तक : चुकी है और यह मामला कोई मामूली नहीं है। आज मुख्य मंत्री जी यह कह देते कि corruption खत्म हो जाएगी लेकिन कोई कारवाई तो की नहीं गई। General iscussion के मौके पर मैं ने इशारतन एक बात का ज़िक्र किया था और वह यह जो मैं अपने चीफ़ मिनिस्टर को खास तौर पर सुनाना चाहता हूं कि वज़ारत के दर और वज़ारत के सहारे कायम रहने वाले माननीय मेम्बर जिन में मैं अपने प को भी शामिल करता हूं आम मामलों में और day-to-day Administra-on में अपनी मुदाखलत कम करें। इस से corruption कम होगी और adminis-ation पर भी अच्छा effect पड़ेगा क्योंकि इस तरह की मुदाखलत कम न करने से lministration ठीक काम नहीं कर सकती। Democratic और independent क्कों के अन्दर day-to-day administration में और रोजाना के मों में रत्ती भर भी दखलअन्दाज़ी नहीं की जाती। मैं यह गुज़ारिश करूंगा मिनिस्टर लोग कोई भी हुक्म ज़बानी न दें, लिख कर दें। अगर वह हुक्म गलत हो पता लग सके कि किस की गलती है और कहां पर बेजा मुदाखलत है।

आप ने हरी बत्ती दिखा दी है मैंने तो अभी बहुत कुछ और कहना है।

**अध्यक्ष महोदय** : आप 10 बजे खड़े हुए थे और इस वक्त 10-45 हैं। मैं तो बड़ा ा हूंगा अगर एक ही मैम्बर को बोलते रहने का मौका दिया जाए लेकिन बाकी के हाऊस का ख्याल रखना है। General discussion में बहुत से मैम्बर साहिबान रह गए हैं।

[अध्यक्ष महोदय ]

मन उनसे वायदा किया था कि मैं उन्हें Demands पर Discussion के वक्त accommodate करूंगा। आज की demands हैं फिर Irrigation की demands हैं। तो वह मेम्बर जो कुछ general discussion में कहना चाहते थे कह लें अगर वह demands पर discussion के वक्त भी न बोल सकें तो वह मुझे अपने ख्यालात एक या डेढ़ सफा लिख कर भेज दें, मैं उन्हें debate के आखिर में रख कर छपवा दूंगा और लिख दिया जाएगा कि जिन मेम्बर साहिबान को वक्त की तंगी की वजह से वक्त न मिला उन की तकरीरों को शाया किया जाता है। अगर हाऊस की मन्जूरी हो तो ऐसे किया जाए।

(आवाजें : मन्जूर है।)

लेकिन इस का यह मतलब नहीं कि एक ही मेम्बर हाऊस का सारा वक्त लेलें। मैं इस बात को पहले इसी लिए नहीं बताना चाहता था कि कहीं कोई ग़लतफहमी न पैदा हो जाए। मैंने तो अपोज़ीशन और Treasury Benches में वक्त का तनासब जरूर रखना है। अगर यह consideration न होती तो मुझे आप के बोलने पर एतराज़ न होता।

(The hon. Member stood up at 10 a.m. and now it is 10-45 a.m. I would be pleased if only one Member were to be given an opportunity to speak for the whole day but I have to think of the remaining Members of the House also. Quite a large number of Members were left who could not get any opportunity to speak on the General Discussion of the Budget. I promised to accommodate them during the discussion on the Demands for Grants. There are demands for Grants under discussion to-day. Then there is the Demand for Irrigation. Those Members who could not be accommodated at the time of the General Discussion may now be able to express themselves on these demands. In case they do not get an opportunity to participate in the discussion of these demands, they should give me their written views covering a page and a half. I will get them printed at the end of the debate with a remark that these Members were permitted to submit written views for publication as they could not participate in the discussion in the House for lack of time.

Has this suggestion got the approval of the House ?

(*Voices*. Yes, Sir).

But this does not mean that only one Member should get all the time of the House. I did not want to say anything on this point lest it should create any misunderstanding in the House. I have to keep the proportion in the allocation of time between the Opposition and the Treasury Benches. Had it not been the consideration I would not have objected to the hon. Member continuing his speech.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : जनाब मेरी गुज़ारिश यह है कि दो बातें हैं। एक तो आप का मशवरा और नेक खाहिश और दूसरे Rules। मैम्बरों को बोलने का हक्क है और Rules में भी यही है इस लिए मुझे बोलने दिया जाए। अगर आप नाराज़ होते हैं तो मैं बैठ जाता हूं।

**अध्यक्ष महोदय** : मुझे कोई नाराज़गी नहीं। मैंने तो सारी position वाज़ह कर दी है। मुझे बाकी मेम्बरों का भी ख्याल है और Chair को हक्क है कि वह देखे कि कोई मैम्बर जो अपने अलाट किए वक्त तक बोल चुका हो उस को बिठा दे।

(There is no question of my being displeased. I have explained the whole position. I have to think of other Members' rights also. Besides it is the duty of the Chair to see that if a Member exceeds the time-limit of his speech, he should be made to resume his seat.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : जनाब मेरा आप से इस बात पर इखतलाफ है। हाऊस के अन्दर मैम्बरों को इस तरीका से जितना चाहें बोलने का हक है कि अपने arguments सही तरीके से दें। अगर आप हर मैम्बर को इस तरीके से थोड़ा थोड़ा time हाऊस के अन्दर देते हैं तो बाहर के लोग मज़ाक करते हैं कि हमारे हलके के मैम्बर 10-12 मिनट में दो तीन बातें कह कर बैठ जाते हैं। इस लिए जहां तक Opposition का ताल्लुक है हमें खुशी होगी अगर सारे वक्त का $\frac{1}{2}$ या $\frac{1}{3}$ हिस्सा हमें दिया जाए। हम इस में चाहे सब आदमी बोलें या केवल एक आदमी बोले।

( *Voices from Opposition* : यह ठीक है।)

बरसरेइक्तदार पार्टी चाहे जैसे और जितने समय के लिए बोले हमें कोई एतराज़ नहीं होगा। आज के set up में मैं समझता हूं कि Opposition वालों ने अपना role play करना होता है इस लिए इन्हें काफी वक्त मिलना चाहिए ताकि यह अपने ख्यालात का इज़हार कर सकें। इस तरह पार्टी को time अलाट करने से वह अपनी मर्ज़ी से वक्त को बांट कर अपने ख्यालात का इज़हार कर सकती है। अगर आप इस तरह का फैसला दे दें तो Opposition और बरसरेइक्तदार पार्टी दोनों के लिए बेहतर होगा।

**अध्यक्ष महोदय** : मैं किसी तरह का यह फैसला नहीं देना चाहता। Chair को हक है कि वह वक्त पर पाबन्दी लगा दे। यह Chair का right है कि वह हाऊस के सामने put कर के time की limit मुकर्रर कर लें।

(I do not want to give any such decision. The Chair has a right to put restriction on time for speeches. It is within its powers to have the time limit for speeches fixed after taking the sense of the House.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : अगर गुस्ताखी न हो तो यह स्पीच के दौरान हाऊस से वक्त के बारे ascertain करने का तरीका नहीं। अगर हाऊस से ascertain करवाना है तो मैं बोलता नहीं।

**अध्यक्ष महोदय** : इस के बारे में Rules में provision है। (It is provided in the Rules.) —

> "The Speaker may interrupt a Member who is speaking and ask him to resume his seat if in his opinion the member is taking too much time and thereby depriving other Members of their legitimate right to express their views."

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह तो फिर मक्तब बन गया। आप Opposition को बोलने से रोक कर उसे खत्म करना चाहते हैं और मैम्बरों को right नहीं देना चाहते कि वह अपने ख्यालात का इज़हार करें तो मैं as a protest और नहीं बोलता।

**अध्यक्ष महोदय** : आप ने तकरीबन पौन घण्टा तो बोल लिया है और अब protest करने लगे।

(The hon. Member has already spoken for about three quarters of an hour and now he is making a protest.)

**श्री कस्तूरी लाल गोयल** (असंध) : स्पीकर साहिब, मुझे पहले भी Budget की general discussion में मौका नहीं मिला है इस लिए कुछ ज्यादा वक्त मिलना चाहिए। आज General Administration की discussion का पहला दिन है और चन्द एक बातें अर्ज करनी चाहता हूं । अगर हम देश में समाजवाद लाना चाहते हैं तो इस के लिए जरूरी है कि हम हरेक इलाके के साथ एक जैसा सलूक करें और हर एक को satisfy करें । वही Administration अच्छा होता है जो सब इलाकों को satisfy करे । समाजवाद लाने के लिए जरूरी था कि जो भी इलाके पसमान्दा हैं इन पर ज्यादा से ज्यादा खर्च किया जाता मगर ऐसा नहीं हुआ है । सब ने यहां पर कहा है कि यह इस पंजाब का आखरी बजट है । मैं तो यूं कहूंगा कि जब दिया बुझता है तो वह ज्यादा रोशनी देता है । मगर अफसोस तो यह है कि यह बुझता हुआ दिया भी हरियाना को ज्यादा रोशनी न दे सका । जो भी backward इलाके हैं उन पर ज्यादा खर्च नहीं किया गया है । अब उन इलाकों में जो बहुत backward हैं मेरा इलाका असांध भी शामिल है । वहां पर 28, 28 और 30, 30 मील तक कोई गवर्नमेंट हाई स्कूल नहीं है ।

**अध्यक्ष महोदय** : हाई स्कूलों का इस demand से क्या ताल्लुक है ? आज General Administration की demand पर debate हो रही है और आप उसी पर बोलें ।

(What connection have the high schools got with the demand under discussion? Today the Demand for General Administration is being debated upon, The hon. Member should confine himself to it.)

**श्री कस्तूरी लाल गोयल** : अच्छा जनाब, मैं यह कहूंगा कि छोटे २ जो मुलाजिम हैं उन की तनखाह बहुत थोड़ी है और इस बजट में उस के बारे में कुछ नहीं किया गया है। जब छोटे मुलाजमीन satisfied न हों और उन को अच्छी अच्छी तनखाहें न मिलें तो Administration ठीक नहीं रह सकता है । मैं कुछ पटवारियों के बारे में भी अर्ज करनी चाहता हूं । माल के पटवारी जो हैं उन्होंने बड़ा अन्धेर मचाया हुआ है और उन की गिरदावरी का तरीका ठीक नहीं है । मैं यह चाहता हूं कि जिस तरह से नहरी पटवारी अपनी गिरदावरी पेश करते हैं माल के पटवरियों को भी उसी तरह से अपनी गिरदावरी पेश करनी चाहिए । मैं इस सिलसिले में कई एक मिसालें आप के सामने पेश कर सकता हूं । कई जमीनों पर तीस तीस साल पहले के मकान बनाए गए हैं और लोग उन में रहते हैं मगर माल के पटवारी मक्खी पर मक्खी मारते चले आ रहे हैं और गिरदावरी में यह बताते चले आ रहे हैं कि वहां जवार बाजरा की काशत की जा रही है ।

**Mr. Speaker** : How is it relevant to the Demand under discussion ?

**श्री कस्तूरी लाल गोयल** : पटवारी तो जनाब इसी Demand में आते हैं और मैं उन के बारे में ही कह रहा हूं ।

**अध्यक्ष महोदय** : इसका यह मतलब नहीं कि आप general debate करना शुरू कर दें । आप तो बजट की general discussion करने लग पड़े हैं । आप को पता

[ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ]
ਜਦੋਂ ਦੀ ਇਹ ਸਾਡੀ ਅਸੈਮਬਲੀ ਚੁਣੀ ਗਈ ਹੈ ਹਰ ਦਫਾ ਇਥੇ corruption ਦਾ ਹੀ ਸਵਾਲ ਉਠਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸੇ ਦੀ ਚਰਚਾ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਸਾਡੇ ਜਿਹੜੇ ਪਹਿਲਾਂ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ corruption ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਵੱਡੇ ਵੱਡੇ ਦਾਵੇ ਕੀਤੇ ਸਨ ਅਤੇ ਬੜੇ ਜ਼ੋਰ ਦੇ ਨਾਲ ਏਲਾਨ ਕੀਤਾ ਸੀ ਕਿ ਜੋ ਕੋਈ ਮੇਰੇ ਕੋਲ ਸਿੱਧਾ ਆਵੇਗਾ ਅਤੇ ਮੈਨੂੰ ਦਸੇਗਾ ਕਿ ਫੁਲਾਂ ਅਫਸਰ ਫੁਲਾਂ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਰਿਸ਼ਵਤ ਲੈਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਕਰੜੀ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰਾਂਗਾ ਤੇ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ strong action ਲਵਾਂਗਾ ਪਰ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ਮੈਂ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ ਉਹ Chief Ministership ਦੀ ਗੱਦੀ ਉਤੇ ਬੈਠੇ ਰਹੇ ਹਨ ਜਿਹੜਾ ਵੀ corruption ਦਾ case ਲੈ ਕੇ ਆਇਆ ਅਤੇ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕੀਤੀ ਉਸਦੇ ਹੀ ਬਰਖਲਾਫ ਕਾਰਵਾਈ ਹੋਈ ਹੈ। ਇਹ ਗਲ ਮੈਂ ਅਟਕਲ ਬਾਜ਼ੀ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਬਲਕਿ ਮੈਂ ਮਿਸਾਲਾਂ ਦੇ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ hard fact ਹੈ। ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਕ ਮਿਸਾਲ Printing Press ਦੀ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ। ਇਕ ਕਲਰਕ ਨੇ Printing and Stationery ਦਾ case ਲਿਆ ਕੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਿਤਾ ਕਿ ਇਹ ਇਹ corruption ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਫਲਾਂ ਫਲਾਂ ਨੇ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਉਸਨੇ ਉਹ ਸ਼ਿਕਾਇਤ proper channel ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਭੇਜੀ। ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕੁਝ action ਨਹੀਂ ਲਿਆ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਤਾਂ action ਕੀ ਲੈਣਾ ਸੀ ਪਰ ਉਸ proper channel ਨੇ ਜਿਸਦੀ ਰਾਹੀਂ ਕਿ ਉਹ ਚੀਜ਼ ਗਈ ਸੀ ਉਸ ਨੇ action ਲੈ ਲਿਆ ਅਤੇ ਉਸ ਕਲਰਕ ਨੂੰ ਆਖਿਆ ਗਿਆ ਕਿ ਤੂੰ indiscipline ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਨੌਕਰੀ ਤੋਂ ਕਢਿਆ ਗਿਆ। ਅਜ ਉਹ ਗਰੀਬ ਕਲਰਕ ਨੌਕਰੀ ਲਭਦਾ ਫਿਰਦਾ ਹੈ ਪਰ ਉਸਨੂੰ ਨੌਕਰੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ। ਉਹ ਠੋਕਰਾਂ ਖਾਂਦਾ ਫਿਰ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਉਹ proper channel ਅਤੇ ਉਹ ਅਫਸਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਸੀ ਦਣ ਦਣਾਂਦੇ ਫਿਰ ਰਹੇ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਕੁਝ ਪੁਛਿਆ ਗਿਆ। ਦੂਜਾ case Amritsar Central Workshop ਦਾ ਸੀ। ਉਥੇ ਵੀ ਇਹੋ ਚੀਜ਼ ਹੋਈ ਹੈ। ਇਹ ਜਿਨੇ ਵੀ cases ਸਨ workshop ਦੇ ਰਜਿਸਟਰ ਛਾਪਣ ਦੇ ਅਤੇ electoral rolls ਛਾਪਣ ਦੇ ਇਹ ਸਭ Special Inquiry Agency ਨੂੰ ਤਫਤੀਸ਼ ਲਈ ਦਿਤੇ ਗਏ। Agency ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਠੀਕ ਹੈ ਅਤੇ ਕਾਰਵਾਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। Estimates Committee ਅਤੇ Public Accounts Committee ਨੇ ਵੀ ਕਿਹਾ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ ਕਾਰਵਾਈ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਦਸਿਆ ਗਿਆ ਕਿ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ਼ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰਨ ਲਈ Government ਤੋਂ ਇਜਾਜ਼ਤ ਲੈਣੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ, ਇਜਾਜ਼ਤ ਮੰਗੀ ਗਈ ਪਰ Government ਤੋਂ ਅਜ ਤਕ ਉਹ ਇਜਾਜ਼ਤ ਨਹੀਂ ਮਿਲੀ ਹੈ। ਜਿਹੜੀਆਂ private presses ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਤੇ ਮੁਕੱਦਮੇ ਚਲ ਰਹੇ ਹਨ, ਜੋ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ disciplinary actions ਲਏ ਜਾ ਚੁਕੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਹ ਰੋਟੀ ਤੋਂ ਭੁਖੇ ਮਰ ਰਹੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨੌਕਰੀ ਨਹੀਂ ਲਭਦੀ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਅਜੇ ਤਕ ਕੁਝ ਫੈਸਲਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਸਾਨੂੰ ਪਿਛਲੀ Ministry ਤੋਂ ਅਤੇ ਪਿਛਲੇ Chief Minister ਤੋਂ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜੋ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕਰਦਾ ਹੈ ਓਹਤਾਂ

ਸਜ਼ਾ ਪਾਂਦਾ ਹੈ। ਜਿਸਦੇ ਖਿਲਾਫ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ, Estimates Committee, Public Accounts Committee, Anti-Corruption Committee ਅਤੇ Special Inquiry Agency ਵੀ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰੋ ਪਰ ਉਸਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕੋਈ action ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ।

ਜੇ ਇਹੋ ਹੀ ਤਰੀਕਾ ਰਹਿਣਾ ਹੈ ਤਾਂ ਐਨੇ ਵਡੇ ਦਾਵੇ ਨਹੀਂ ਕਰਨੇ ਚਾਹੀਦੇ। ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਨਵੇਂ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ anti-corruption ਦਾ ਇਕ ਮੁਜੱਸਮ ਹਨ। ਜੇ

11-00 a.m.

ਇਹ ਹੀ ਤਰੀਕਾ ਜਾਰੀ ਰਿਹਾ ਤਾਂ ਅਗੇ ਨਾਲੋਂ ਅਰਜ਼ੀਆਂ ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਘਟ ਜਾਵੇਗੀ। ਜਦੋਂ ਕਿਸੇ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਅਰਜ਼ੀ ਵਡਾ ਅਫਸਰ ਥਲੇ ਵਾਲੇ ਨੂੰ mark ਕਰ ਦੇਂਦਾ ਹੈ ਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਰਜ਼ੀ ਅਖੀਰ ਵਿਚ ਉਸੇ ਅਫਸਰ ਕੋਲ ਪਹੁੰਚ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਉਹ ਫੇਰ ਵਿਖਾਉਂਦਾ ਹੈ ਉਸੇ ਅਰਜ਼ੀ ਪਾਣ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਕਿ ਉਸ ਦੀ ਅਰਜ਼ੀ ਟੋਕਰੀ ਵਿਚ ਪਈ ਹੋਈ ਹੈ ਪਰ ਉਸ ਤੇ ਕੋਈ ਕਾਰਵਾਈ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾਏਗੀ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਤਾਂ ਵਿਚ ਕੌਣ ਰਿਸ਼ਵਤ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਬਦਅਨਵਾਨੀ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕਰੇ ਕਿਉਂਕਿ ਉਸਦੀ ਸ਼ੁਨਵਾਈ ਹੋਣੀ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਜੇ ਕੋਈ ਕਿਸੇ ਅਦਾਲਤ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਨਕਲ ਲੈਣ ਲਈ ਅਰਜ਼ੀ ਦੇਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹਨੂੰ ਛੇ ਮਹੀਨੇ ਨਕਲ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਤੇ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ file ਇਥੇ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਜੇ Deputy Commissioner ਨੂੰ ਜਾ ਕੇ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕਰੋ ਤਾਂ ਉਹ ਅਰਜ਼ੀ mark ਕਰਕੇ ਹੇਠ ਦਿਆਂ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਭੇਜ ਦੇਂਦਾ ਹੈ ਮੈਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜੇ red-tapism ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਾਰੀ ਰਿਹਾ ਤਾਂ ਭਾਂਵੇਂ ਕਿਨੀਆਂ ਹੀ ਨੇਕ ਖਾਹਿਸ਼ਾਤ ਕਿਉਂ ਨਾ ਹੋਣ ਉਹ ਇਸ bureaucracy ਵਾਲੇ ਤਰੀਕਿਆਂ ਹੇਠ ਦਬ ਜਾਣਗੀਆਂ। ਪਿਛੇ ਜਿਹੇ ਕੁਝ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਇਹ ਗਲ ਲਿਆਂਦੀ ਕਿ ਛੇ ਛੇ ਮਹੀਨੇ ਫੈਸਲਿਆਂ ਦੀਆਂ ਨਕਲਾਂ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀਆਂ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਹੁਕਮ ਦਿਤਾ ਕਿ ਛੇ ਮਹੀਨਿਆਂ ਦੀਆਂ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਨਕਲਾਂ ਵਾਸਤੇ ਆਈਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਫਾਈਲਾਂ ਲਭੋ ਤਾਂ ਉਹ files ਲਭ ਪਈਆਂ। ਇਸ ਲਈ ਵੇਖਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਨੁਕਸ ਕਿਥੇ ਹੈ? ਡਿਧਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਇਹ ਵੇਖਣ ਦੀ ਖੇਚਲ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ ਕਿ ਦਫਤਰ ਵਿਚ ਕੌਣ ਅਨਗਹਿਲੀ ਕਰਦਾ ਹੈ। ਦਫਤਰ ਥੋੜੀ ਦੂਰ ਹੀ ਤੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਜੇ ਉਹ ਜਾ ਕੇ ਖੁਦ ਤਹਿਕੀਕਾਤ ਕਰੇ ਤੇ ਗਲਤ ਰਿਪੋਰਟ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਦੇ ਖਿਲਾਫ action ਲਏ ਤਾਂ ਇਹ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਦੂਰ ਹੋ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ। ਪਰ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਗਲ ਦੀ care ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ ਤੇ mark ਕਰਕੇ ਹੇਠ ਦਫਤਰ ਵਿਚ ਭੇਜ ਦੇਂਦਾ ਹੈ। ਉਸ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਵੇਖੇ ਕਿ ਕਿਸ ਦਿਨ ਅਰਜ਼ੀ ਆਈ ਹੈ ਤੇ ਜੇ ਇਕ ਦੋ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਨਕਲ ਸਾਇਲ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਤਾਂ ਵੇਖੇ ਕਿ ਉਸ ਦਾ ਕਾਰਨ ਕੀ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ check ਕਰਨ ਨਾਲ red-tapism ਦੂਰ ਹੋ ਜਾਏਗਾ।

ਇਸ ਦੇ ਅਲਾਵਾ ਮੈਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ Administration ਵਿਚ discrimination ਬੜੀ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਖਾਸ ਕਰ ਜਦੋਂ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਏ ਕਿ ਫਲਾਣਾ communism ਵਿਚ faith ਰਖਦਾ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕੋਈ ਦਸ ਦੇਵੇ ਕਿ ਫਲਾਣਾ ਆਦਮੀ communist ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ action ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਨਵੇਂ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਵੀ ਕੋਈ

[ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ]

ਕਲਰਕ ਜਾਂ ਚਪੜਾਸੀ ਭਰਤੀ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ ਤਹਿਕੀਕਾਤ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਕਿਸੇ Communist ਦਾ ਤੇ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰ ਨਹੀਂ । ਜੇ ਕੋਈ ਆਪਣੀ ਨੌਕਰੀ ਤੋਂ ਤੰਗ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਥੋਂ ਨਿਕਲਨ ਦਾ ਸਭ ਤੋਂ ਸੁਖੱਲਾ ਢੰਗ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਰਿਪੋਰਟ ਲਿਖਵਾ ਦੇਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ Communist ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦੇਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਕ ਲੜਕੀ ਨੂੰ ਸਕੂਲ ਵਿਚੋਂ ਕਢ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਕਿਉਂਕਿ ਇਹ ਖਿਆਲ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਕਿ ਉਹ Communist ਵਿਚਾਰ ਰਖਦੀ ਹੈ। ਕਿੰਨੀ ਸ਼ਰਮ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਇਸ ਕਰਕੇ ਦੂਜੇ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਪੜ੍ਹਨਾਂ ਪਿਆ । ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਜਦੋਂ Marshal Bulganin ਤੇ Mr. Khrushchev ਇਥੇ ਆਏ ਤਾਂ ਮਸਲਾ ਸਾਫ ਹੋ ਗਿਆ ਤੇ ਸਾਡੀ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੇ ਇਹ ਸ਼ਕ ਦੂਰ ਹੋ ਗਏ ਕਿ ਰੂਸ ਜਾਂ ਹੋਰ ਕੋਈ Socialist country ਇਥੇ ਪੈਸੇ ਦੇ ਕੇ ਕਿਸੇ ਕਿਸਮ ਦੀ ਬਗ਼ਾਵਤ ਕਰਾਉਣ ਦਾ ਇਰਾਦਾ ਨਹੀਂ ਰਖਦਾ । ਮੈਂ ਕਹਾਂ ਗਾ ਕਿ ਭੁਲਾ ਉਸ ਨੂੰ ਨਾਂ ਜਾਣੀਏ ਜਿਹੜਾ ਮੁੜ ਘਰ ਆਏ। ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਗੋਸ਼-ਗੁਜ਼ਾਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਸਾਂ ਹੀ ਇਥੇ ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ socialistic pattern of society ਕਾਇਮ ਕਰਨ ਦਾ ਪ੍ਰਚਾਰ ਕੀਤਾ ਸੀ ਜਿਸ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਹੁਣ ਖੁਦ ਅਪਨਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ ! ਮੈਂਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਦਫਤਰਾਂ ਵਿਚ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਵਿਤਕਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਵੀ ਕੋਈ Labour Committee ਬਣਦੀ ਹੈ ਤਾ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ I. N. T. U. C. ਦੇ ਮੈਂਬਰ ਲਵੋ ਤੇ A. I. T. U. C. ਦੇ ਮੈਂਬਰ ਨ ਲਵੋ ਕਿਉਂਕਿ ਇਹ Communist dominated Union ਹੈ । ਸਾਨੂੰ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ ਕਿ ਹੁਣ ਨਵੀਂ cabinet ਆਈ ਹੈ ਤੇ ਮੈਂ ਆਸ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਵਿਤਕਰੇ ਨੂੰ ਹਟਾਉਣ ਲਈ ਪੂਰਾ ਪੂਰਾ ਜਤਨ ਕਰੇਗੀ ।

ਹੁਣ ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਮਾਮਲੇ ਵਲ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦੁਆਉਣਾ ਚਾਹੰਦਾ ਹਾਂ ਉਹ ਹੈ Judiciary ਤੇ Executive ਦੀ separation ਦਾ ਮਸਲਾ ।

ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਆਪ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੇਰਾ faith ਅਸਲ ਵਿਚ ਮੈਜਿਸਟ੍ਰੇਟਾਂ ਤੋਂ ਇਨਸਾਫ ਮਿਲਨ ਤੋਂ ਉਠ ਗਿਆ ਹੈ ਜਦੋਂ ਤਕ ਉਹ directly High Court ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ ਨਹੀਂ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ । ਤਰਨ ਤਾਰਨ ਵਿਚ ਮੇਰਾ case ਚਲ ਰਿਹਾ ਸੀ ਜਿਹੜਾ ਹੁਣ Chief Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ general amnesty ਦੇ ਕੇ ਵਾਪਸ ਲੈ ਲਿਆ ਹੈ । ਉਸੇ ਮੈਜਿਸਟ੍ਰੇਟ ਦੀ ਕਚਹਿਰੀ ਵਿਚ ਇਕ ਮੁਕਦਮਾਂ ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ । ਥਾਨੇਦਾਰ ਨੇ ਗਵਾਹਾਂ ਨੂੰ ਗਵਾਹੀ ਦੇਂਦਿਆਂ interfere ਕੀਤਾ ਤੇ ਇਸ ਤੇ ਵਕੀਲ ਨੇ ਉਸ ਦੀ ਇਸ ਹਰਕਤ ਨੂੰ object ਕੀਤਾ । ਮੈਜਿਸਟੇਟ ਨੇ ਥਾਨੇਦਾਰ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਕਿ interfere ਨ ਕਰੋ ਪਰ ਉਹ ਬਾਜ਼ ਨ ਆਇਆ। ਇਸ ਤੇ ਮੈਜਿਸਟਰੇਟ ਨੇ ਤਿਨ ਵਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੁਕਮ ਦਿਤਾ ਕਿ ਬਾਹਰ ਨਿਕਲ ਜਾਉ। ਉਹ ਬੁੜਬੁੜਾਂਦਾ ਹੋਇਆ ਕਚਹਿਰੀ ਦੇ ਕਮਰੇ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਨਿਕਲਿਆ ਤੇ ਵਕੀਲਾਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਕਹਿਣ ਲਗਾ ਕਿ ਜਦੋਂ ਮੈਜਿਸਟਰੇਟ ਬਾਹਰ ਨਿਕਲੇਗਾ ਤਾਂ ਮੈਂ ਉਸ ਨੂੰ ਜੁੱਤੀ ਮਾਰਾਂਗਾ । ਇਹ ਸੁਣਕੇ ਸਾਰੇ ਵਕੀਲ ਇਕਠੇ ਹੋਕੇ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਕੋਲ ਗਏ ਤੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਅਸਾਂ ਵਕਾਲਤ ਕੀ ਕਰਨੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਥਾਨੇਦਾਰ ਕਹਿੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਮੈਜਿਸਟਰੇਟ ਅਦਾਲਤ ਦੇ ਕਮਰੇ ਵਿਚੋਂ ਬਾਹਰ ਨਿਕਲੇ ਗਾ ਤਾਂ ਮੈਂ ਜੁੱਤੀ ਮਾਰਾਂਗਾ ਇਹ ਟਕੇ ਟਕੇ ਦੇ ਵਕੀਲ ਮੈਜਿਸਟਰੇਟ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ।

ਉਥੇ Deputy Commissioner ਸਾਹਿਬ ਗਏ, enquiry ਹੋਈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਕੀਤਾ ਕਿ ਥਾਨੇਦਾਰ ਨੂੰ ਬਦਲ ਕੇ ਦੂਸਰੀ ਜਗ੍ਹਾ ਭੇਜ ਦਿਤਾ । ਇਹ ਇਨਸਾਫ ਹੈ । ਮੇਰਾ ਤਾਂ ਬਿਲਕੁਲ faith ਨਹੀਂ ਰਿਹਾ magistracy ਵਿਚ । ਇਸ ਨੂੰ ਪੁਲਿਸ ਚਲਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਜਿਸ ਨੂੰ ਮਰਜ਼ੀ ਹੋਵੇ ਬਨ੍ਹਾਂ ਦੇਣ ਜਿਸ ਨੂੰ ਮਰਜ਼ੀ ਹੋਵੇ ਛਡਾ ਦੇਣ । ਜਦੋਂ ਤਕ Magistrates directly ਹਾਈ ਕੋਰਟ ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੇ ਉਦੋਂ ਤਕ ਇਨਸਾਫ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ । ਜਿਹੜੀ separation ਤੁਸੀਂ Judiciary ਅਤੇ Executive ਦੀ ਕਰ ਰਹੇ ਹੋ ਓਹ ਕੋਈ separation ਨਹੀਂ ਹੈ ਉਹ ਤਾਂ division ਹੈ ਉਸ ਦਾ process ਭੀ ਬੜਾ slow ਹੈ । ਸਾਨੂੰ ਆਜ਼ਾਦ ਹੋਇਆਂ ਸੱਤ ਸਾਲ ਹੋ ਗਏ ਹਨ । ਇਹ separation ਇਵੇਂ ਹੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਜਿਵੇਂ ਕਿਧਰੇ ਕੋਈ ਈਰਾਨ ਵਿਚ ਮੁਕੱਦਮਾ ਚਲ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਜਿਵੇਂ ਕਿਸੇ ਮੁਕਦਮੇ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਕਿਸੇ backward feudal country ਦੇ bureaucrat ਕਰ ਰਹੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਇਹ ਮੁਨਾਸਿਬ ਨਹੀਂ ਹੈ ਮੈਂ ਆਪ ਦੇ ਰਾਹੀਂ ਗੁਜ਼ਾਰਿਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਪਾਸੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਜਲਦੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਇਸ ਦੇ ਅਗੇ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ junior employees ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਾਈਆਂ ਜਾਣ ਅਤੇ ਜਿਹੜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਦਸ ਦਸ ਪੰਦਰਾਂ ਪੰਦਰਾਂ ਸਾਲਾਂ ਦੇ temporary ਲਗੇ ਹੋਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੱਕਾ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿੰਨੀ ਕਿੰਨੀ ਦੇਰ ਤਕ ਪੱਕਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਅਤੇ ਡਰ ਦੀ ਤਲਵਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਿਰ ਉਪਰ ਲਟਕਦੀ ਰਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਮਰਜ਼ੀ ਹੋਵੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ dismiss ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕੋਈ probationary period ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, ਜਾਂ ਕੋਈ test ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਪਾਸ ਕਰਨ ਉਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਕਾ ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ Administration ਵੀ tone up ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ ਉਹ officials ਅਛੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੰਮ ਕਰਨਗੇ । ਕਈ ਥਾਨੇਦਾਰ ਵੀ ਐਸੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ temporary ਹਨ, ਕਈ ਪਟਵਾਰੀ ਵੀ ਅਤੇ ਦੂਸਰੇ ਕਈ ਸਰਕਾਰੀ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਕਚੇ ਹੀ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਕਿਆਂ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ ।

ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਇਸ ਦੇ ਅਗੇ ਮੈਂ Local Bodies ਦੀਆਂ ਚੋਣਾਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਅਸਾਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਤੁਸੀਂ election ਨਹੀਂ ਕਰਵਾ ਸਕੋਗੇ । ਉਹ ਕਹਿਣ ਲਗੇ ਕਿ ਆਪ ਨੂੰ ਕੀ ਪਤਾ ਹੈ, ਕਰਵਾਵਾਂਗੇ । ਮੈਂ ਆਖਿਆ ਤੁਸੀਂ ਨਹੀਂ ਕਰਵਾਉਗੇ ਤੁਹਾਡੇ ਕੋਲੋਂ ਨਹੀਂ ਹੋਣੇ । ਕਹਿਣ ਲਗੇ 15 ਜਨਵਰੀ, ਫਰਵਰੀ ਤਕ ਕਰਾਵਾਂਗੇ । ਮੇਰਾ ਬਿਲਕੁਲ faith ਘਟ ਗਿਆ ਹੈ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਇਸ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੀ ਮਰਜ਼ੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਇਹ Constitution ਦੀ ਬਿਲਕੁਲ ਪਰਵਾਹ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ । ਮੈਨੂੰ comparison ਤਾਂ ਬਹੁਤ ਬੁਰਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਮੈਨੂੰ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਸਾਡੀ ਪੁਰਾਣੀ ਹਕੂਮਤ ਸੀ, ਜਿਸ ਨੂੰ ਅਸੀਂ ਨਫਰਤ ਕਰਦੇ ਸਾਂ ਅਤੇ ਜਿਸ ਨੂੰ ਕਢ ਦਿਤਾ ਹੈ ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਅੱਛੀ ਸੀ ਉਹ Rules ਅਤੇ Constitution ਦਾ ਖਿਆਲ ਰਖਦੀ ਸੀ । ਮੈਂ ਜ਼ੋਰ ਨਾਲ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਤਰੀਕਾ ਨਾ ਅਖਤਿਆਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਅਤੇ District Boards ਦੀਆਂ ਚੋਣਾ ਕਰਾਈਆਂ ਜਾਣ ਨਹੀਂ ਤਾਂ Local Government ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ ।

*(At this stage Principal Iqbal Singh, a member of the Panel of Chairman, occupied the chair.)*

**श्री श्री चन्द** (बहादुरगढ़) : साहिबे सदर, मैं बोलने से पहले अपने चीफ मिनिस्टर साहिब को विश्वास दिलाना चाहता हूं कि मैं जो कुछ अर्ज़ करूंगा वह सिर्फ एतराज़ के लिए नहीं बल्कि मैं यह चाहूंगा कि जो कुछ मैं कहूं वह उस पर मेहरबानी कर के ग़ौर करें। सब से पहले मेरी उन से यह प्रार्थना है कि मिनिस्टर साहिबान से वह यह कहें और यह हिदायत करें कि जो कुछ वह कहें जिम्मेदारी के साथ कहें। कल यहां बजट स्पीच के दौरान में हमारे फाइनैन्स मिनिस्टर साहिब ने एक ऐसी बात कही है जो निहायत काबले एतराज़ है। उन्होंने कल फरमाया कि लगज़री गुड्ज़ पर जो टैक्स लगाया गया है इस का फैसला हिमाचल, पैप्सू और पंजाब के सैक्रेटरीज़ को दिल्ली बुला कर किया गया है। और यह फैसला हुआ कि यह टैक्स तीनों स्टेटों में यूनीफार्म होगा। इस के मायने यह हैं कि आज तक पटियाला स्टेट का बजट पेश नहीं हुआ है और उस से पहले ही उन्होंने लीकेज कर दी है। एक जो हमारी दोस्त रियासत है हमारे साथ लगी हुई है उस के बजट को यहां पर लीक किया गया है। यहां बजट की जो लीकेज हुई और उस पर जो प्रिविलेज मोशन किया गया अभी वह एतराज़ भूला भी नहीं था कि हमारे मन्त्री साहिब ने खड़े होकर दूसरी स्टेट का बजट लीक कर दिया। यह निहायत ग़ैर जिम्मेदारी की बात है कि अपना बजट ही नहीं बल्कि एक दूसरी स्टेट का बजट भी लीक कर दिया जाए। अपना जो कुछ होता है उसे भुगत लिया जाता है। लेकिन किसी फाइनैन्स मिनिस्टर को यह अख्तियार नहीं और उसे यह नहीं करना चाहिए।

यह निहायत ही काबले एतराज़ बात है कि यह पैप्सू स्टेट का बजट पेश होने से पहिले यहां खड़े होकर लीक कर दें। यह निहायत ही काबले एतराज़ है। दूसरी बात यह है कि जब यह हो गया था तो आप ने उसके आगे डायरैक्टर आफ पब्लिसिटी को हुक्म दिया कि वह पंजाब विधान सभा की यह जो प्रोसीडिंगज़ हैं अखबार वालों को कहें कि वह पब्लिश न की जाएं। मैं अर्ज़ करूंगा कि यह हाऊस की कनटैम्प्ट है। कोई कायदा नहीं। कोई ऐसा कानून नहीं कि विधान सभा की कार्यवाईयों को अखबारों में छापने से मनाही की जाए। इन दोनों बातों पर मुझे निहायत सख्त एतराज़ है। मैं चीफ़ मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करूंगा कि वह मेहरबानी कर के मिनिस्टर साहिबान को यह समझाएं कि जो कोई बात कहें, बड़ी ज़िम्मेदारी से कहें। ऐसी बातें न कह दिया करें। जब गल्ती हो गई थी तो न हाऊस की परवाह की और न किसी और की और कह दिया कि हाऊस की प्रोसीडिंगज़ को छापा न जाए। मैंने दोनों बातों के मुतल्लिक कहना था।

स्पीकर साहिब ! इस के आगे मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से यह अर्ज करना चाहता हूं कि वह नाबालिग वज़ीर न मुकर्रर करें। अच्छे घरों का रिवाज है कि जब उन की बहू-बेटियां बाहर जाती हैं उन के साथ बड़ी औरतें ज़रूर जाती हैं। इसी तरह यहां वज़ीर ऐसे बनते हैं जिन के साथ 2, 3 मैम्बर हर समय रहते हैं उन के पास हर वक्त बैठे होते हैं, जो कहते रहते हैं कि इस तरफ चलो और उस तरफ चलो। चाहे चीफ मिनिस्टर साहिब न मानें लेकिन वह कायदा है कि अगर कोई शख्स हाईकोर्ट को application देता है कि मेरा मुकदमा

फलां Magistrate के पास है मैं नहीं चाहता कि वह मेरा केस try करे तो हाई कोर्ट ने यह कानून बनाया है कि उस का केस transfer कर दिया जाए। जहां यह ज़रूरी है कि वह Magistrate इनसाफ करने वाला हो वहां यह भी ज़रूरी है कि मुकदमे वाले के दिल में भी ख्याल हो कि वह इनसाफ करेगा। इसी तरह से सिर्फ यह ही ज़रूरी नहीं है कि वज़ीर किसी का कहा न मानते हों बल्कि यह भी ज़रूरी है कि पब्लिक के दिल में ख्याल हो कि मिनिस्टर साहिब जो कुछ करेंगे अपनी मर्ज़ी से करेंगे और उस के साथ इनसाफ होगा। वह किसी के हाथ में नहीं होंगे। यह नहीं होना चाहिए कि उन के guardian बन जाएं और लोग उन को approach करने की कोशिश करें कि मिनिस्टर साहिब फलां आदमी की guardianship में हैं इस लिए उन को approach कर के काम करवाया जाए।

इस के बाद में चीफ मिनिस्टर साहिब से यह दरखास्त करूंगा कि पंजाब राज्य के हालात हिन्दुस्तान की बाकी स्टेट्स से कुछ मुखतलिफ हैं। हमारी बड़ी जिम्मेदारी है। हमारी एक बार्डर स्टेट है। और बार्डर स्टेट भी एक ऐसे देश के साथ है जिस के साथ हमारे ताल्लुकात कुछ बहुत अच्छे नहीं समझे जाते। कई दिनों से बार्डर पर firing हो रही है और यह firing कई बहुत आगे जाने वाली चीज़ों का पेशखैमा भी हो सकती है। तूफान आने से पहले, ज़ोर की बारिश आने से पहले थोड़ी सी हवा और बूंदाबांदी होती है। अब जो बार्डर पर firing हो रही है मुमकिन है कि यह इस बात को देखने के लिये हो कि दूसरे फरीक के पास किस किस्म के हथियार हैं, ammunition नया है, या पुराना है और उस के tactics कैसे हैं। तो मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से यह कहूंगा कि बाकी बातें तो चलती रहती हैं। उन को इस बात को सब से ज़्यादा priority देनी चाहिये। बार्डर के हालात को उन्हें खुद देखना चाहिये। और अगर मुनासिब समझें तो तमाम हालात Government of India को बताने चाहियें कि बार्डर पर यह हो रहा है। बाकी बातें तो चलती ही रहती हैं जब defence ही मज़बूत न हुआ तो बाकी चीज़ों को क्या करना है।

दूसरी बात में corruption के बारे में कहना चाहता हूं। बहुत कहा जाता है कि corruption बन्द हो गई है लेकिन मैं कहता हूं कि यह अभी बड़ी चल रही है। जितनी corruption अकेले भाखड़े पर चल रही है शायद सारे पंजाब में उस का सौवां हिस्सा भी न चल रही हो। मैं समझता हूं कि अगर सिर्फ भाखड़ा पर हो रही corruption बन्द हो जाए तो यह पंजाब में बड़ी हद तक बन्द हो जाएगी। इसलिए मैं चीफ़ मिनिस्टर साहिब से कहता हूं कि अगर वह खुद भाखड़े पर जो खर्च हो रहा है उस की निगरानी करें तो यह काफी हद तक रुक सकती है। यही नहीं बड़े जिम्मेदार आदमी, पैप्सू के मिनिस्टर और कई दूसरे आदमी बराबर कहते हैं कि भाखड़ा डैम पर बड़ी corrpution है और वहां बड़ा भारी गबन है। इसलिए अगर चीफ मिनिस्टर साहिब खुद इस तरफ ख्याल रखें तो लाखों रुपए बच सकते हैं। पिछले दिनों की बात है कि एक मैम्बर साहिब मुझे मिले जब मैं भाखड़ा से होकर वापस घर जा रहा था। तो उन्होंने मुझ से पूछा कि वहां क्या हाल है। मैंने कहा कि काम हो रहा है। लेकिन जो काम हो रहा है एक रुपए में से आठ आने काम पर लग रहे हैं और आठ

[श्री श्री चन्द]
आने इधर उधर हो रहे हैं। तो वह कहने लगा कि आप का ख्याल बिल्कुल गलत है। तो मैंने पूछा कि ठीक क्या बात है। इस पर उस ने कहा कि रुपए में से चार आने तो काम पर लगते हैं और 12 आने इधर उधर हो रहे हैं। आज जो इतनी corruption वहां चल रही है और गबन हो रहा है मुझे इस बात का पूरा यकीन है कि इसे हमारे Chief Minister साहिब रोक सकते हैं। Consolidation का जो महकमा है उस में शुरू में बड़ी corruption थी लेकिन चूंकि हमारे चीफ़ मिनिस्टर उस के incharge थे तो इन्होंने उसे इस तरह से रोका कि अब मैं वसूक से कह सकता हूं कि अब Consolidation Department में अगर corruption है तो बहुत थोड़ी है और जिस stage पर हो सकती है उतनी नहीं है। अगर वह भाखड़े के incharge हों तो मेरा ख्याल नहीं कि वहां इतनी corruption रहे। पैप्सू के एक मिनिस्टर ने कहा कि कई एक करोड़ रुपए का गबन भाखड़े पर हुआ है और इस चीज़ की मिसालें हमारे सामने पिछले floods के दिनों में आई थीं। जो पुलें इस project के मातहत वहां के engineers ने बनवाई थीं वह सब की सब पिछले floods की वजह से बह गई थीं और कई जगह तो उन का नामोनिशान ही नहीं मिला था और कहीं मिला तो कहीं उन का एक हिस्सा पड़ा मिला तो दूसरा कई फर्लांग उस से दूर। लेकिन इन के मुकाबले में जो पुलें सौ सौ साल पुरानी थीं बरसात से उन का कुछ नहीं बिगड़ा। मैं कहता हूं कि अगर भाखड़ा डैम पर भी उन्होंने ऐसी ही बेवकूफी से काम लिया और यही हालत उस डैम की भी हो गई तो अरबों रुपए के नुकसान के अलावा सूबा पंजाब पर ऐसी मुसीबत आएगी कि यह सारे का सारा तबाह हो जाएगा। इसलिए इस पर हो रहे काम को देखने की ज़्यादा ज़रूरत है। इस चीज़ के देखने की बड़ी ज़रूरत है कि जो मसाला उस के बनाने में लग रहा है वह ठीक मिकदार में मिला कर लगाया जा रहा है या नहीं। कहीं वहां पर वही बेईमानी तो नहीं कर रहे जोकि इन पुलों में की गई थी। क्योंकि बेईमानों को सिवा अपने पेट के और कुछ सूझता ही नहीं। इन पुलों के बह जाने पर भी इन्होंने और धोखा किया है। हालांकि कई पुलें बनी ही नहीं थीं लेकिन इन्होंने लिख दिया कि इतनी पुलें बनाई गईं थीं और वह पानी के साथ बह गई थीं। इस तरह से वहां होता रहा है। पर उन लोगों के खिलाफ उन ठेकेदारों के खिलाफ और उन engineers के खिलाफ कोई action ही नहीं लिया गया। उन से शायद पूछा तक ही नहीं गया। अगर उन पर रिश्वत के मुकदमे नहीं बनाए जा सकते थे तो ऐसे आदमियों को inefficient करार दे कर service से निकाला जा सकता था। उन्हें degrade किया जा सकता था। मेरे ख्याल में गवर्नमेंट ने यह सोचा होगा कि हम किस किस को हटायें और किस को degrade करें वहां तो सारे का सारा आवा ही बिगड़ा पड़ा है। मैं कहता हूं इन engineers को किसी दूसरी State के engineers के साथ बदल लो यह तो आसानी से हो सकेगा। मुझे तो पता चला है कि वहां कुनबे के कुनबे engineers लगे हुए हैं। कोई किसी का रिश्तेदार है तो कोई किसी का और जब कोई किसी की शिकायत भी करता है तो बूढ़ा कह देता है, "जी जाने दो, बच्चा है, इस से गलती हो गई है"। इस तरह उस पर कोई action नहीं लिया जाता। पहली मिनिस्टरी इस बारे में एक बड़ा कमिशन मुकर्रर करना चाहती थी लेकिन महीनों हो गए वह अभी तक मुकर्रर नहीं किया गया। यह ऐसी चीज़ें हैं जिन को Chief Minister साहिब को खास तौर पर देखने की ज़रूरत है।

इस के अलावा मैं एक अर्ज़ उन से और करूंगा कि वह अपने मिनिस्टर साहिबान को कह दें कि मेहरबानी कर के वह मिनिस्टरों के ही काम करें जो मिनिस्टरों की duties हैं वही करें और नायब तहसीलदार की या ज़िलेदार की या पटवारी की duties न दें; यानी वज़ीर साहिब जाते हैं और कहते हैं मोरी यहां लगाओ, वाराबन्दी ऐसी कर दो और उस ज़मीन को यहां से हटा कर वहां बदल दो। यह मिनिस्टरों के काम नहीं। दिल्ली में मुझे यहां के एक साबिका Chief Secretary मिले थे उन का मैं नाम नहीं लेना चाहता। उन्होंने मुझ से पूछा कि क्या हाल है हमारी गवर्नमेंट का? मैंने कहा, अच्छा है चल रही है। उस ने मुझे बताया कि बाकी States में तो पंजाब जैसा हाल नहीं। वहां policy तो बनाते हैं मिनिस्टरज़ और उसे चलाते हैं अफसरान लेकिन पंजाब में अफसरान policy बनाते हैं और मिनिस्टर साहिबान उसे चलाते हैं। मैंने कहा कि ऐसा ही होगा वहां पर। लेकिन यहां का तो मुझे ज़ाती इल्म है कि हमारे मिनिस्टर ज़िलेदार का काम करते रहे हैं। मोरी उधर की उधर कर दी या वाराबन्दी में अदलाबदली करा दी यही काम वह करते हैं। यहां तक कि यह Sub-Inspectors का काम भी खुद करते रहे हैं। (**चौधरी बदलू राम** : अब तो जाने दो वह तो मिनिस्टर नहीं रहे) । मैं तो चन्द एक आम बातें कह रहा हूं किसी का नाम ले कर नहीं कह रहा। मैंने देखा है कि एक मिनिस्टर रास्ते में एक लारी को खड़ा कर के सवारियां गिनने लगे थे। मैं कहता हूं कि अगर यह काम मिनिस्टरों ने ही करना है तो Head Constables किस लिए हैं।

फिर मैं एक दरखास्त अपने चीफ मिनिस्टर साहिब से और करता हूं कि वह अपने मिनिस्टरों को कह दें कि वह Convocations पर न जाया करें। यह काम मिनिस्टरों का नहीं है। इन्हें यह हुकमन बन्द कर देना चाहिए। दरअसल Convocations का काम और दूसरे उद्घाटन करने के काम या दूसरी तमाम ceremonies कराना ब्राह्मणों के काम थे जो अब मिनिस्टर करने लग पड़े हैं। यह ब्राह्मणों को ही करने देने चाहिए और उन्हें जो चार पैसे मौकों पर मिल जाते थे वह आप उन्हें लेने दें। फिर स्पीकर साहिब ज़रा आप सोचें, कालेजों वाले इन्हें वहां बुलाते क्यों हैं। यह तो है नहीं कि जब वह मिनिस्टर बन गए हैं तो सारी दुनिया का इल्म इन को हासिल हो गया है। वह लोग इन को इस लिए बुलाते हैं कि अगर वह आएं तो उन की institution को कुछ ग्रांट मिल जाएगी। वह अब सोचते हैं कि बाहर से अगर किसी learned professor को convocation के लिए बुलाएंगे तो वह कुछ खर्च ही करा जाएगा और कुछ नहीं होगा। और अगर एक मिनिस्टर को बुलाएंगे तो शायद वह कुछ न कुछ institution की ग्रांट ही बढ़ा देगा। इस लिए वह अब उन्हें बुलाते हैं। मैं कहता हूं कि क्या यह corruption नहीं है? जब वह इन्हें ग्रांट के लिए ही बुलाते हैं और यह अपने नाम के लिए जाते हैं तो यह corruption नहीं तो और क्या है? मैं इन्हें यह कहता हूं कि जो इन से आ कर यह कहे कि पंजाब ने बड़ी भारी तरक्की की है वह इन की खुशामद करता है और झूठ बोलता है। जो यह कहता है कि सब अच्छा है उस की बातों पर इन्हें यकीन नहीं करना चाहिए। लेकिन हमारे मिनिस्टर साहिबान इन की ऐसी बातों पर खुश होते हैं। कोई किसी को आ कर यह कहता है कि महाराज आप हमारे अन्नदाता हैं तो वह अपने आप को अन्नदाता समझने लग जाता है, उस को यह ख्याल होने लगता

[श्री श्री चन्द]

है कि वाकई वह अन्नदाता है। मैं कहूंगा कि इतनी देर ग़ुलाम रहने की वजह से लोगों को खुशामद करने की कुछ आदत सी पड़ी हुई है और वह अफसरान और वज़ीर साहिबान को कह देते हैं कि महाराज सब अच्छा है और होता हवाता कुछ नहीं। इस लिए इन्हें ऐसे लोगों से बचना चाहिए।

अब मैं कुछ Community projects के बारे में कहना चाहता हूं और मैं यह वसूक से कहता हूं कि जितना रुपया गवर्नमेंट का वहां खर्च हो रहा है उस का 20 per cent ही लोगों पर खर्च होता है, बाकी सब इधर उधर हो जाता है। सुबह Block Development Officer जीपों का caravan लिए निकलते हैं और जीप में बैठे बैठे गांवों के पास से गुज़रते हैं और लोगों से पूछते हैं, "क्या मिट्टी डाल दी है"? वह जवाब में कह देते हैं, "जी हां डाल दी है"। इस तरह से वहां काम होता है। दरअसल काम वाम कुछ होता नहीं। आप अन्दाज़ा लगाइये इस बजट में ही लिखा है कि Community Projects के नीचे सारे पंजाब में पिछले पांच सालों में 155 मील पुख्ता सड़कें बनी हैं। पंजाब के 12 ज़िलों में अगर 155 मील सड़कें बनी तो इस के हर एक ज़िले के हिस्से में तकरीबन 12 मील सड़क आई। पांच सालों में एक ज़िले में 12 मील सड़क बनी तो एक साल में कुल 2½ मील बन सकी और फिर यह कहते हैं कि Community Project ने पंजाब का नकशा ही बदल दिया है। फिर कहते हैं यह Grow-More-Food Campaign ऐसी चलाई है कि deficit province को surplus बना दिया। क्या यह गवर्नमेंट ने किया है? लोगों ने किया है। Partition हुई। बहुत से मारे गए, इधर उधर भागे। जब शान्ति हुई तो लोगों ने खेती बाड़ी शुरू कर दी और अनाज पैदा किया इस का credit सरकार को नहीं। क्या वज़ीरों ने हल चलाए या गवर्नमेंट ने tractor चलाए या कुएं चलाए?

Chief Minister साहिब को मैं एक बात याद दिलाना चाहूंगा कि अगर पंजाब में चरागाहें न हुईं तो दूध न होगा, बैल और चमड़ा न होगा। आप यह जो कहते हैं कि गरीबों को ऊपर ला रहे हैं वह भेड़ बकरियां नहीं रख सकेंगे। चरागाहें न होंगी तो क्या वह गाए भैंसें छतों पर रखेंगे? दूध न होगा तो सेहत न होगी। आज आप देहात में देखें बुखार वाले को आध सेर दूध नहीं मिलता, सारा शहर में बिक जाता है। बच्चों के लिए दूध नहीं रहता। घी तो लोगों ने खाना ही छोड़ दिया है। लोग डालडा खाते हैं। जहां कहीं लोग गोश्त खाते हैं वहां तो शायद गुज़ारा हो जाए मगर हमारे लोग गोश्त नहीं खाते। इस लिए दूध के बिना उन की सेहत नहीं होगी। और जो सेहत का इन्तजाम सरकार ने कर रखा है वह यह है कि हस्पताल में आओ तो डाक्टर नहीं, डाक्टर है तो compounder नहीं, वह है तो दवाई नहीं। हस्पताल बगैर दवाई के, खाल बिना पानी के और स्कूल बिना teacher के। मैं मानता हूं कि स्कूल तो हो गए लेकिन teacher नहीं। Girls School तो मौजूद है मगर अध्यापिका नहीं मिलती। स्कूलों की जो तादाद यह गिनाते हैं तो मैं पूछता हूं कि क्या वह सब इन्होंने खोल दिए? गांव वालों ने building बनाई फिर इन्हें दरखास्त दे दी कि साहिब स्कूल तैयार है teacher भिजवाओ। मगर यह कहते हैं अभी teacher नहीं। यह हालत है। लोगों की सेहत के लिए

मैं इन से दरखास्त करूंगा कि अब भूदान यज्ञ बिल आ रहा है उस में चरागाहों का प्रबन्ध करें। हरियाना के मुतअल्लिक मैं विश्वास दिलाता हूं कि वहां के लोगों को जो आमदनी मवैशियों से थी वह आज खत्म हो रही है। पहले यह होता था कि पशु rail के डिब्बों में भेजे जाते थे जो कभी मिलते थे तो कभी नहीं मिलते थे मगर आज truck आ जाता है भर के चला जाता है। इस तरह पशु धड़ा धड़ बाहर ले जाए जा रहे हैं। अच्छी गायों और भैंसों की नसल खत्म हो रही है। इस लिए जहां अनाज का ख्याल है वहां चरागाहों का भी ख्याल रखा जाए। अगर यह न हुआ तो मुल्क को भारी नुक्सान होगा और खास कर पंजाब को। यहां जितनी आमदनी मवैशियों से है और किसी चीज़ से नहीं।

फिर पंचायतों की बड़ी तारीफ की जाती है। मैं Chief Minister साहिब से अर्ज़ करूंगा कि वह एक report मांगें कि इन के 10 नम्बरिए कितने मैम्बर हैं। इन पंचायतों की इलैक्शन्ज़ में कोई भला आदमी तो जाता ही नहीं, 10 नम्बरिए ही जाते हैं। इन पंचायतों ने गांव में पार्टीबाज़ी पैदा कर दी है। मैं यह नहीं कहता कि यह system खराब है मगर जिस तरीके से इन्हें चलाया जा रहा है उस से कोई फायदा नहीं हुआ। पहले कोई मुकदमा होता था तो फैसला हो जाता था मगर अब पंचायत में पार्टीबाज़ी चलती है। किसी ने चबूतरा बढ़ा लिया। वकील साहिब ने कहा ठीक करा देंगे दरखास्त दे दो। फीस ले ली। उस के बाद फिर दोबारा वकील करते हैं और दोबारा फीस देते हैं। तब निगरानी होती है। फिर मुकदमा दीवानी में जाता है। यानी एक मुकदमे के तीन मुकदमे हो गए। यह हो रहा है। वज़ीर साहिब के पास लोग आते हैं कि साहिब आपने तो राज बांट दिया, बहुत अच्छा किया है। दिल में वह भी जानता है कि बहुत अच्छा नहीं, पंचायतों ने तबाह कर दिया है। Chief Minister साहिब सोचते हैं कि यह लोग ठीक ही कहते होंगे मगर वह इस लिए कहते हैं कि Chief Minister साहिब इस बात को सुन कर खुश होंगे। दरअसल हमें पंचायतों में तबदीली करनी पड़ेगी।

फिर S. D. O. और Resident Magistrates बनाए हैं। यह schemes कागज पर तो बहुत खूबसूरत मालूम पड़ती है। मगर लोगों की तकलीफों का ख्याल नहीं किया जाता। महिम वालों को गोहाना जाना पड़ता है और वह रोहतक से होकर ही जा सकते हैं। बहादुरगढ़ दिल्ली की main road पर है। वहां के लोगों को झज्जर जाने के लिए सिर्फ 2 बसें मिलती हैं मगर वहां से रोहतक आने के लिए 40 बसें मिल सकती हैं, rail भी है। मगर उन के मुकदमे झजर में ही होंगे। यह नहीं देखते कि लोगों की तकलीफ इस तरह बढ़ती है। फिर यह जो Resident Magistrates और S.D.Os. बनाए हैं यह छोटी 2 नवाबियां हैं। S.D.O. को development का काम भी दे दिया है। जीप मिली रहती है। साहिब उस में बैठे, बन्दूक कन्धे पर रखी और तीतर मारते फिरें। शाम को 5 बजे S.D.O. साहिब आए मुकदमे वाले बैठे हैं। पूछा कि साहिब कहां थे। कह दिया दौरे पर थे। Reader को कह दिया बयान लिख लो और आप चाए पीने लगे। इस तरह से S.D.O. की अदालत में इनसाफ का atmosphere नहीं है। वहां तो नवाबी है जो मर्ज़ी होती है इनसाफ करते हैं। आज हमें इनसाफ का atmosphere create करना है लेकिन यह तो नवाबियां कायम हैं। अगर कभी मिनिस्टर साहिब गांव चले आए कि

[श्री श्री चन्द]
चल कर खुद देखें तो वापस आने पर कह दिया कि साहिब मैं तो दौरा कर के आया हूं, यह काम कर के आया हूं वह कर के आया हूं। इस लिए यह चीज़ें कागज़ पर उस वक्त तक ही अच्छी लगती हैं जब तक इन का working नहीं देखा। तो मैं यह चीज़ें इस लिए नहीं कहता कि हरेक चीज़ को criticise करना है। यह भी डर नहीं कि वह मेरे से नाराज़ हो जाएंगे कि मैं हरेक चीज़ को criticise करता हूं। अब consolidation का काम है, बड़ा अच्छा काम है, बड़ा फायदा हो सकता है लेकिन जो पुराने नाले थे, खाल थे बन्द हो गए हैं। कहते हैं नए खोदो। ज़मीन वाला लठ लेकर खड़ा हो जाता है कि यह ज़मीन तो मेरी है। इसी तरह पुराने रास्ते बन्द हो गए हैं। नए रास्ते कागजों पर छोड़ रखे हैं मगर वहां तो खेत होता है। उस का मालिक कहता है यहां से जाने नहीं दूंगा। मगर आप कहते हैं कि यह तो स्कीम में लिखा है, बदला नहीं जा सकता। स्कीम बनाने वालों को पता नहीं होता कि कहां कूआं है और कहां जौहड़ है। वह तो बस लकीर खींच देते हैं। [ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਸਕੀਮ ਕੌਣ ਬਣਾਉਂਦਾ ਹੈ ] स्कीम तो गांव वाले ही बनाते हैं (हंसी) मगर उन्हें कुछ पता नहीं होता कि यह line कहां खींची जा रही है। और यह जो कमेटी वाले होते हैं यह सब से ज्यादा बदमाश होते हैं। यह अच्छी ज़मीन अपने नाम लिखवा लेते हैं और पटवारी कहता है हां जी यह बिल्कुल ठीक है। कोई गांव ऐसा नहीं जहां यह शिकायत नहीं है कि हर काम में हेरा फेरी होती है। मगर यह कहते हैं कि साहिब जो schemes में लिख दिया है, वही बात होगी।

कम से कम सी० ओ० साहिब मौका पर देख तो लें कि यह रास्ता सीधा है। इस रास्ता में कोई पीपल का पेड़ तो नहीं, कोई जौहड़ तो नहीं आ जाता। क्या इस स्कीम के रास्ता में कोई रुकावट तो नहीं आ जाती। अगर कोई रुकावट आती हो तो उस रास्ते को बदला जा सकता है। यह स्कीमें तो अच्छी हैं लेकिन यह अच्छी चीज़ें भी खराब हो जाती हैं अगर इन के वरकिंग को न देखा जाए। इन पर खर्च भी काफी हो जाता है लेकिन working के ठीक न होने से फायदा भी कम होता है इस लिए Chief Minister साहिब को चाहिए कि इन स्कीमों की working को देख लिया करें।

यहां पर तो चीज़ों को रसमी तौर पर किया जाता है जैसे बियाह शादियों में छोकरे को लाते हैं। हवन वगैरा होते हैं लागी अपने लाग की ही सिर्फ परवाह करता है। वैसे ही Community Projects हैं। वह बातें करते हैं कि यह किया गया वह किया गया। एक बार लोगों को जमा किया और कहा गया कि हम ने खर्च Community Projects पर बढ़ा दिया है। मैं चुप सुनता रहा। मेरे से कहने लगे कि आप नहीं बोलते। मैंने कहा कि क्या बोलूं। आखिर मैंने कहा कि सोनीपत तहसील में 64 लाख रुपया खर्च किया गया और रोहतक में एक धेला भी नहीं खर्च किया। अब इस पर आप देख लें कि न तो रोहतक तहसील में कोई तरक्की हुई है और न सोनीपत तहसील में कोई फर्क पड़ा है। यह Community Projects तो एक तरह के बियाह हैं 4 रुपए नाई ले गया 10 रुपए पालिश वाला और जिस के घर में बियाह था उस का कूंडा हो गया। हमारे पास 32 मदें हैं और इनके

लिए 65 लाख रुपया रखा है अब एक एक मद के अलहदा 2 अफसरों पर यह रुपया खर्च हो जाता है। Officers और Visitors पर रुपया बहुत खर्च होता है ; जो रुपया इन कामों में गांव वाले डालते हैं वह रुपया भी इसी तरह ज़ाया कर दिया जाता है। और गांव से इकट्ठा किया रुपया भी गांव पर खर्च नहीं किया जाता इधर उधर खर्च कर दिया जाता है। Community Projects अच्छी चीज़ है लेकिन इस की working को देखना बहुत जरुरी हैं। मैं नहीं कहता कि आपने 65 लाख रुपया क्यों खर्च किया लेकिन आप देखसकते हैं कि किसी मद में 1 लाख किसी में 50 हज़ार खर्च कर दिया गया इस तरह से क्या नतीजा निकला ? कोई चीज़ भी पूरी न हो सकी। हम ने एक Block Officer से पूछा कि कितनी पक्की सड़क बनाई गई हैं तो उस ने कहा कि पिछले 5 साल में रोहतक तहसील में केवल $7\frac{1}{2}$ मील लम्बी सड़क पक्की की गई है। और सोनीपत और दूसरी जगहों पर बनाई जा रही हैं साफ ज़ाहिर है कि एक साल में कितनी सड़क तैयार की गई। बाकी जगहों पर कच्ची मिट्टी भी डलवाई गई है। लेकिन जब बरसात होती है तो यह बैठ जाती है, रास्ता बिलकुल खराब हो जाता है और चलने के काबिल नहीं रहता। लोगों को इकट्ठा कर के इन प्रोजैक्टों पर काम किया जाता है और सड़कों पर मिट्टी डाली जाती है। लेकिन यह मिट्टी बह जाती है और लोगों की मेहनत ज़ाया हो जाती है। इस तरीके से Community Projects पर काम हो रहा है।

फिर मैं यह लाल फीते की देरी के बारे में कहना चाहता हूं। हमारे चीफ मिनिस्टर ने कहा है कि यह लाल फीते की देरी को खत्म कर दिया जाएगा। लेकिन यह red-tapism को खत्म कैसे करेंगे। बढ़बा गांव में स्कूल के लिए रास्ता न था। इस के लिए District Board में दरखास्त दी गई। बहुत मुदत के बाद जवाब आया कि 10 हज़ार रुपया दाखिल कर दिया जाए। इस पर हम चौधरी साहिब से मिले और बाकी अफसरान से मिले कि यहां रकम तो दाखिल करवा दी है इन को कई चिट्ठियां लिखीं, representation किए लेकिन इस केस को इधर से उधर टालते रहे। कलैक्टर को मिला कि आज छः साल हो गए हैं दरखास्त दिए। D. C. से दरखास्त की लेकिन अभी तक रास्ता नहीं मिला। इस रास्ते के न होने से बच्चों को बहुत तकलीफ है लेकिन लाल फीते की मेहरबानी से रास्ता नहीं दिया गया।

फिर चमारों के घर हैं। उन की तामीर के लिए Resident Magistrate के पास गए और कहा कि चमारों के घरों के इर्द गिर्द पानी खड़ा है और उन के बच्चों को मलेरिया हो जाता है और इलाज का कोई प्रबन्ध नहीं। जब हमारे मिनिस्टर साहिब जाते हैं तो इन्हें इस तरह की बातें नहीं बताई जातीं।

इस लिए मैं अर्ज़ करूंगा कि जो कुछ मैंने कहा है नेक नियत से कहा है और उम्मीद है कि इन चीज़ों को हमारे चीफ मिनिस्टर देखेंगे और administration के defects को हटा लेंगे।

**श्री देव राज सेठी** (रोहतक शहर) : चेयरमैन साहिब, General Administration जिस पर कि आज बहस हो रही है, इस सारी चीज का hub हमारा Secretariat है। यह Secretariat का ढांचा है। इस लिए देखना यह है कि यह पुराने नसबुल ऐन और मकासद के लिए मौजूद थीं। यह out moded और out dated है और यह हमारी ज़रूरियात को

[श्री श्री चन्द]
चल कर खुद देखें तो वापस आने पर कह दिया कि साहिब मैं तो दौरा कर के आया हूं, यह काम कर के आया हूं वह कर के आया हूं। इस लिए यह चीजें कागज़ पर उस वक्त तक ही अच्छी लगती हैं जब तक इन का working नहीं देखा। तो मैं यह चीजें इस लिए नहीं कहता कि हरेक चीज़ को criticise करना है। यह भी डर नहीं कि वह मेरे से नाराज़ हो जाएंगे कि मैं हरेक चीज़ को criticise करता हूं। अब consolidation का काम है, बड़ा अच्छा काम है, बड़ा फायदा हो सकता है लेकिन जो पुराने नाले थे, खाल थे बन्द हो गए हैं। कहते हैं नए खोदो। ज़मीन वाला लठ लेकर खड़ा हो जाता है कि यह ज़मीन तो मेरी है। इसी तरह पुराने रास्ते बन्द हो गए हैं। नए रास्ते कागजों पर छोड़ रखे हैं मगर वहां तो खेत होता है। उस का मालिक कहता है यहां से जाने नहीं दूंगा। मगर आप कहते हैं कि यह तो स्कीम में लिखा है, बदला नहीं जा सकता। स्कीम बनाने वालों को पता नहीं होता कि कहां कूआं है और कहां जौहड़ है। वह तो बस लकीर खींच देते हैं। [ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਸਕੀਮ ਕੌਣ ਬਣਾਉਂਦਾ ਹੈ ] स्कीम तो गांव वाले ही बनाते हैं (हंसी) मगर उन्हें कुछ पता नहीं होता कि यह line कहां खींची जा रही है। और यह जो कमेटी वाले होते हैं यह सब से ज्यादा बदमाश होते हैं। यह अच्छी ज़मीन अपने नाम लिखवा लेते हैं और पटवारी कहता है हां जी यह बिल्कुल ठीक है। कोई गांव ऐसा नहीं जहां यह शिकायत नहीं है कि हर काम में हेरा फेरी होती है। मगर यह कहते हैं कि साहिब जो schemes में लिख दिया है, वही बात होगी।

कम से कम सी० ओ० साहिब मौका पर देख तो लें कि यह रास्ता सीधा है। इस रास्ता में कोई पीपल का पेड़ तो नहीं, कोई जौहड़ तो नहीं आ जाता। क्या इस स्कीम के रास्ता में कोई रुकावट तो नहीं आ जाती। अगर कोई रुकावट आती हो तो उस रास्ते को बदला जा सकता है। यह स्कीमें तो अच्छी हैं लेकिन यह अच्छी चीज़ें भी खराब हो जाती हैं अगर इन के वरकिंग को न देखा जाए। इन पर खर्च भी काफी हो जाता है लेकिन working के ठीक न होने से फायदा भी कम होता है इस लिए Chief Minister साहिब को चाहिए कि इन स्कीमों की working को देख लिया करें।

यहां पर तो चीज़ों को रसमी तौर पर किया जाता है जैसे बियाह शादियों में छोकरे को लाते हैं। हवन वगैरा होते हैं लागी अपने लाग की ही सिर्फ परवाह करता है। वैसे ही Community Projects हैं। वह बातें करते हैं कि यह किया गया वह किया गया। एक बार लोगों को जमा किया और कहा गया कि हम ने खर्च Community Projects पर बढ़ा दिया है। मैं चुप सुनता रहा। मेरे से कहने लगे कि आप नहीं बोलते। मैंने कहा कि क्या बोलूं। आखिर मैंने कहा कि सोनीपत तहसील में 64 लाख रुपया खर्च किया गया और रोहतक में एक धेला भी नहीं खर्च किया। अब इस पर आप देख लें कि न तो रोहतक तहसील में कोई तरक्की हुई है और न सोनीपत तहसील में कोई फर्क पड़ा है। यह Community Projects तो एक तरह के बियाह हैं 4 रुपए नाई ले गया 10 रुपए पालिश वाला और जिस के घर में बियाह था उस का कूंडा हो गया। हमारे पास 32 मदें हैं और इनके

लिए 65 लाख रुपया रखा है अब एक एक मद के अलहदा 2 अफसरों पर यह रुपया खर्च हो जाता है। Officers और Visitors पर रुपया बहुत खर्च होता है; जो रुपया इन कामों में गांव वाले डालते हैं वह रुपया भी इसी तरह ज़ाया कर दिया जाता है। और गांव से इकट्ठा किया रुपया भी गांव पर खर्च नहीं किया जाता इधर उधर खर्च कर दिया जाता है। Community Projects अच्छी चीज़ है लेकिन इस की working को देखना बहुत ज़रुरी हैं। मैं नहीं कहता कि आपने 65 लाख रुपया क्यों खर्च किया लेकिन आप देखसकते हैं कि किसी मद में 1 लाख किसी में 50 हज़ार खर्च कर दिया गया इस तरह से क्या नतीजा निकला ? कोई चीज़ भी पूरी न हो सकी। हम ने एक Block Officer से पूछा कि कितनी पक्की सड़क बनाई गई हैं तो उस ने कहा कि पिछले 5 साल में रोहतक तहसील में केवल $7\frac{1}{2}$ मील लम्बी सड़क पक्की की गई है। और सोनीपत और दूसरी जगहों पर बनाई जा रही हैं साफ ज़ाहिर है कि एक साल में कितनी सड़क तैयार की गई। बाकी जगहों पर कच्ची मिट्टी भी डलवाई गई है। लेकिन जब बरसात होती है तो यह बैठ जाती है, रास्ता बिलकुल खराब हो जाता है और चलने के काबिल नहीं रहता। लोगों को इकट्ठा कर के इन प्रोजैक्टों पर काम किया जाता है और सड़कों पर मिट्टी डाली जाती है। लेकिन यह मिट्टी बह जाती है और लोगों की मेहनत ज़ाया हो जाती है। इस तरीके से Community Projects पर काम हो रहा है।

फिर मैं यह लाल फीते की देरी के बारे में कहना चाहता हूं। हमारे चीफ मिनिस्टर ने कहा है कि यह लाल फीते की देरी को खत्म कर दिया जाएगा। लेकिन यह red-tapism को खत्म कैसे करेंगे। बढ़बा गांव में स्कूल के लिए रास्ता न था। इस के लिए District Board में दरखास्त दी गई। बहुत मुदत के बाद जवाब आया कि 10 हज़ार रुपया दाखिल कर दिया जाए। इस पर हम चौधरी साहिब से मिले और बाकी अफसरान से मिले कि यहां रकम तो दाखिल करवा दी है इन को कई चिट्ठियां लिखीं, representation किए लेकिन इस केस को इधर से उधर टालते रहे। कलैक्टर को मिला कि आज छः साल हो गए हैं दरखास्त दिए। D. C. से दरखास्त की लेकिन अभी तक रास्ता नहीं मिला। इस रास्ते के न होने से बच्चों को बहुत तकलीफ है लेकिन लाल फीते की मेहरबानी से रास्ता नहीं दिया गया।

फिर चमारों के घर हैं। उन की तामीर के लिए Resident Magistrate के पास गए और कहा कि चमारों के घरों के इर्द गिर्द पानी खड़ा है और उन के बच्चों को मलेरिया हो जाता है और इलाज का कोई प्रबन्ध नहीं। जब हमारे मिनिस्टर साहिब जाते हैं तो इन्हें इस तरह की बातें नहीं बताई जातीं।

इस लिए मैं अर्ज़ करूंगा कि जो कुछ मैंने कहा है नेक नियत से कहा है और उम्मीद है कि इन चीज़ों को हमारे चीफ मिनिस्टर देखेंगे और administration के defects को हटा लेंगे।

**श्री देव राज सेठी** (रोहतक शहर) : चेयरमैन साहिब, General Administration जिस पर कि आज बहस हो रही है, इस सारी चीज का hub हमारा Secretariat है। यह secretariat का ढांचा है। इस लिए देखना यह है कि यह पुराने नसबुल ऐन और मकासद के लिए मौजूद थी। यह out moded और out dated है और यह हमारी ज़रूरियात को

[श्री देव राज सेठी]

किसी तरह से भी पूरी नहीं करती। इख्तियारात को centralise किया गया है। यह बात केवल secretariat में ही नहीं Secretariat के मातहत जो Commissioner है, फिर जो local bodies उनके मातहत हैं, जो भी चीज़ हो इन के हाथ से गुज़र कर आती है। यह सब पुराने तरीके के कवायद के मुताबिक चलता है। यह पुरानी machinery अभी तक move नहीं हुई।

Secretariat का जो manual है वह 1936 का यानी आज से 20 साल पहले का छपा हुआ है और वैसे का वैसा ही आज तक चला आ रहा है। हमारे Chief Secretary ने और Financial Commissioners ने इस manual को तबदील करने की कोशिश नहीं की। इस लिए मैं माननीय मुख्य मन्त्री जी से कहूंगा कि अगर हम चाहते हैं कि पंजाब वालों का Development का काम हमारे नसबुलैन के मुताबिक और सोशिलस्ट पेट्रन के अनुसार हो तो हमें पुराने तरीका को बदलना होगा। अपने नेक इरादों को अमली जामा पहनाने के लिए यह ज़रूरी हो गया है कि General Administration के हाथ की कुंजी को बदल दें। जो इस तरीका की है कि Secretary के पास डाक आती है वह आगे एक Assistant Secretary को mark कर देता है और फिर वह आगे Supdt. को फिर Assistant को और इस तरह वह डाक दफतरी तक पहुंच जाती है और फिर दफतरी वापिस Clerk Assistant, Supdt. को भेजता है वह नोटिंग करते हैं और फिर Draft for Approval भेजा जाता है फिर उसे circulation Branch में भेजते हैं। इसतरह से लम्बा चौड़ा सिलसिला है इस में देरी हो सकती है। लेकिन इस से बड़ी २ फर्मे भी हैं उनमें डाक का हिस्सा तो Heads of Departments उसी वक्त steno को बुला कर orders dictate करा देते है इस तरह काम जल्दी और efficiently होता है। लेकिन हमारे पास किसी किस्म की ज़िम्मेदारी कोई भी लेने को तैयार नहीं होता। Secretary ज़िम्मेदारी खुद नहीं लेता दूसरों पर डालता है इस तरह बाकी के अफसर भी नीचे से जो noting आती है उस को support कर देते है। Staff ज़रूरत से बहुत ज़्यादा है। इसकी तखफ़ीफ के लिए एक आफीसर मुकर्रर भी किया गया है। यह आफीसर एक Assistant Secretary retired है अब वह अफसर क्या तखफीफ करेगा। यह क्या ज़ानता है। मैं तो कहूंगा कि सारे Secretariat के overhauling की ज़रूरत है। अगर हम ने Socialist Pattern of Society का atmosphere लाना है तो पुराने ज़ाब्ता में तबदीली की बहुत ज़रूरत है। इस से लोगों में विश्वास पैदा होगा। फिर सारे बजट में से 2 करोड़ का हिस्सा Secretariat को आता है इस लिए इस को ध्यान में रखना ज़रूरी है। लोग छोटी छोटी बातों में Prime Minister और चीफ मिनिस्टर तक जाते हैं और दरखास्तों की कापियां भेजते हैं क्योंकि यह human nature है और आम बेइनसाफी होती है। उस को दूर करने के लिए कोशिश करते हैं। इस लिए आज की Demand पर खास ध्यान देना चाहिए और खास कर के कांग्रेस मिनिस्टरी को। Secretariat की overhauling से हम adminsitration को अच्छा और बेहतर बना सकते हैं। हम आने वाली द्वितीय पंच वर्षीय योजना को सफल बना सकते हैं। लोगों में विश्वास भरा जा सकता है अगर हम administration के पुराने तरीकों को बदल दें।

अब General Administration के बारे निवेदन है कि यह एक picture overdrawn है जो आपके सामने रखी गई है । बजाए पुराने rules और regulation के नए बनाए जाने की ज़रूरत है और instructions की ज़रूरत है । पुराने rules को बदला जाए और Secretariat manual को बदला जाए और इनमें तबदीली ज़माने के मुताबिक कर दी जाए । तब ही हम State में सोशलिस्ट पैटर्न कायम कर सकते हैं ।

चेयरमैन साहिब, पंजाब में जिसने और सूबों को गेहूं खरीद कर दी, कीमतें बढ़ रही हैं । हमें यह पिछले साल का तजरुबा ही बताता है कि हमारी जो price support scheme है वह defective है । यहां एक सवाल के जवाब में भी बताया गया है कि मुनाफा तो ले गई मरकज़ी सरकार और दस आने फी मन के हिसाब से हमारे गरीब सूबे के बजट पर बोझ पड़ा वह इस लिए पड़ा है कि गेहूं की जो खरीद थी उस में जो दो ढाई करोड़ की investment लगी वह मरकज़ी सरकार ने लगाई । जब फसल निकली थी तो उस वक्त गेहूं का आम भाव दस और बारह रुपए था मगर आज हमें वही गेहूं मरकज़ी सरकार से 15 रुपए में मिल रही है और आम बाज़ारी भाव 18 रुपए मन तक हो गया है । अगर पंजाब के अपने ही finances से उस वक्त गेहूं खरीदा होता तो जो भी बचत थी वह हमारे पास ही रहती और हमारे पर यह दस या बारह आने फी मन का बोझ भी न पड़ता बल्कि अब साल के आखीर में हम लोगों को और भी ज़्यादा गेहूं दे सकते और सस्ता दे सकते । मुमकिन है कि आज जो कीमतें चढ़ रही हैं उनको हम ज़्यादा effectively control कर सकते । इस एक साल के तजरुबा की बिना पर अगर सबक सीख लें तो भी बेहतरी ही है । मैं अपनी वज़ारत से कहूंगा कि आने वाले वक्तों के लिए इसी तजरुबा की बिना पर जो price support scheme है उस को revise करे ताकि आयन्दा के लिए हमें यह वक्त देखना न पड़े जोकि आज देखना पड़ रहा है । यहां पर corruption का काफी ज़िक्र हो चुका है । यहां पर यह भी कहा जा चुका है कि हमारी वज़ारत की कोशिश के होते हुए भी यह जारी है। मैं भी कहता हूं कि यह ठीक है । मैं इस बारे में यह अर्ज़ करूंगा कि उस को दूर करने के लिए अगर कोई effective और strong machinery कायम की जाए तो यह खत्म हो सकती है जैसा कि हमारे मौजूदा मुख्य मंत्री जी ने अपने इस्तमाल अराज़ी वाले महकमे में जो कि corruption के लिए मशहूर था, flying squad का experiment चलाया था और वह कुछ कामयाब भी रहा । उस में तो शायद कुछ खामियां रही होंगी मगर फिर भी उसी तरह experiment दूसरे महकमों में भी चलाया जाए । अगर इस तरह की कोई effective machinery कायम की जाए तो यकीनी तौर पर जो आज corruption की शिकायतें आती हैं वह दूर हो सकती हैं । आप बिजली के महकमे की तरफ ही देखिए अभी उन्होंने बिजली के खम्बे लगाए मामूली सी आंधी आई, ज़रा सी हवा चली कि धड़ाम से ज़मीन पर आ रहे । अभी पिछले दिनों जो main transmission line देहली जाती है उस के आठ खम्बे गिर गए । यह जो खम्बे बनाए गए थे उनकी estimated life कम से कम सौ साल की थी । जोगिन्दर नगर की बिजली के खम्बे 1932 से लगे हुए हैं और बाकायदा खड़े हैं उन को आज तक कुछ नहीं हुआ । मगर यहां आठ महीने के अन्दर

[श्री देव राज सेठी]

आठ खम्बे गिर गए। कोई बड़ा भारी तूफान नहीं आया मगर मामूली सी हवा से ही गिर गए। मगर क्यों ? उन के लिए जितनी foundation मज़बूत होनी चाहिए थी उतनी नहीं बनाई गई। जहां cement लगाना चाहिए था वहां रेत ही लगी और अगर लगा भी तो रेत की proportion cement से बहुत ज़्यादा थी। बहरहाल यह एक ऐसा मसला है जिस की enquiry होनी चाहिए। हम देख रहे हैं कि मुग़लों के वक्तों के जो पुल बने हैं, इमारतें बनी हुई हैं वह वैसी की वैसी खड़ी हैं। सदियां हो गईं, इतने तूफान आए, floods आए, बारिशें हुईं मगर वह नहीं गिरीं। मगर आज जब कि science का ज़माना है और science ने इतनी तरक्की कर ली है आठ खम्बे आठ महीने के अन्दर ही गिर पड़े जिसका यह नतीजा हुआ कि देहली में अंधेरा छाया रहा और लोगों ने बद-दुआएं दी हैं। जब रोहतक में जाते हैं तो पता लगता है कि बिजली नहीं है। बच्चों के इम्तेहान के दिन हैं मगर उन को बिजली नहीं मिलती है। यह चीज़ें ऐसी हैं जो हमारी आंखों देखने की हैं और सबूतों की ज़रूरत नहीं है। मैं चाहता हूं कि मुख्य मंत्री जी इन चीज़ों की तरफ ध्यान दें और देखें कि यह क्या माजरा है। जैसा इरादा उन्होंने ज़ाहिर किया है कि छः महीने के अन्दर २ ही corruption को दूर करेंगे वह बहुत नेक है। मगर मैं उनको एक खतरे की घंटी देता हूं और यह एक बांगे दरा है कि आप को मायूसी होगी अगर आप पिछले हथियारों के साथ मौजूदा कानूनों के साथ और मौजूदा माहौल में अगर आप इसे दूर करना चाहेंगे भी तो छः महीने तो क्या छः साल में भी इस लानत को दूर नहीं कर पाएंगे। अगर आप कुछ इस बारे में करना चाहते हैं तो मौजूदा कानूनों को बदलो। आप के पास 1949-50 से Press के cases आए हैं मगर छः साल का लम्बा अरसा गुज़र जाने के बाद भी वह वहीं हैं जहां आज से छः साल पहले थे। उनका आज तक कुछ नहीं बना। आप के पास 1953 से Irrigation Department के Chief Engineer, Superintending Engineer के cases आए हैं मगर कुछ नहीं बना है। अगर आज 46, 47 cases की जांच मुकम्मल हो जाने के बाद भी अदालतों में नहीं गए हैं तो यह मालूम होता है कि हुकूमत के इरादे तो नेक हैं मगर करना कुछ नहीं चाहती है। मैं कहता हूं कि इस तरह की टालमटोल करने से सबूत में रुकावटें पड़ती हैं। जितना अरसा होता जाता है उसका यह नतीजा होता है कि डर नहीं रहता है। हमारे मुख्य मंत्री, सब जानते हैं, बड़े मज़बूत इरादे के हैं but now he is on trial. उनको चाहिए कि जितना कीचड़ पिछला पड़ा हुआ है उस को निकालें ताकि हमारी Services को आयंदा के लिए warning हो, writing on the wall हो, that we mean business; we will not tolerate corruption under any circumstances, in any form or shape. मैं कहता हूं कि यह एक शोभा की बात होगी। पंजाब इस बात में दूसरों को lead करेगा अगर हम corruption के cases के लिए special rules, special codes बनाएं और कोई वक्त मुकर्रर करें कि इस मियाद के अन्दर, तीन चार महीने या छः महीने के अन्दर, कोई case हो जाएगा खाह special police लगा कर करें या कोई Highest Powered Committee बना कर dispose of करें। जब इस चीज़ के लिए कोई खास अहमीयत होगी तब ही यह corruption खत्म होगी।

अब मैं कुछ अर्ज़ private बिजली Companies के बारे में करनी चाहता हूं। यह जो बिजली कम्पनी वाले हैं उन के लिए पिछले अक्तूबर में एक बिल भी आया था। इन companies को nationalise करना अशद ज़रूरी है। इस वक्त इन की वजह से, जहां पर यह हैं, लोगों को बहुत तकलीफ हो रही है। जहां २ Government की बिजली गई है वहां बिजली के rates भी uniform हैं और हर जगह एक जैसे ही लगते हैं और सस्ती भी काफी हैं। सरकारी बिजली के rates का schedule 5 आने, दो आने और एक आना है। मगर बिजली कम्पनीज़ वाले इस की बिल्कुल परवाह नहीं करते हैं और अपने मन माने rates लगाते हैं। कहीं कुछ rate है और कहीं कुछ है। जो सरकारी बिजली के लिए ज़र जमानत है वह ज़्यादा से ज़्यादा दस या पंद्रह रुपए तक है ताकि ग़रीब लोग भी फायदा उठा सकें मगर इन companies वालों ने तो हद ही तोड़ दी है। यह पच्चास, साठ और सत्तर रुपए तक लेते हैं और मौजूदा कानून इस बारे में कुछ नहीं कर सकता है। जिसकी वजह से गरीबों की बुरी हालत है। ग़रीबों के लिए ज़रूरी है कि rates सरकारी बिजली की तरह के लगें। अभी तो शायद मुमकिन न हो कि उनको nationalise किया जाए क्योंकि किसी का licence 1960 तक का है, किसी का 1965 तक का है इस लिए अब इस बजट Session में ही इस के बारे में एक कानून बनाया जाए और उस कानून के मुताबिक जब rates मुकर्रर किए जाएंगे और सरकारी तर्ज़ के लिए जाएंगे तब ही ग़रीब लोग बिजली का फायदा उठा सकेंगे। यह तो ठीक है कि सरकारी बिजली इस वक्त सस्ती है मगर जो rates का schedule है वह बड़ा defective है और उस से अमीरों को ही फायदा होता है ग़रीबों को नहीं होता है यह ठीक है कि सरकार schedule के बारे में एक कमेटी बना रही है। मगर आजकल तो अमीर ही फायदे में हैं। मौजूदा schedule के मुताबिक पहले 15 Unit के लिए पांच आने फी Unit है और उस से आगे 40 unit तक दो आने है और आगे एक आना। ग़रीब लोग ज़्यादा से ज़्यादा 15 या बीस unit से ज़्यादा खर्च नहीं करते हैं उसके लिए उन को पांच आने देने पड़ते हैं। जो relief मिलता है वह ज़्यादा बरतने वालों को ही मिलता है। इस लिए मौजूदा schedule को revise किया जाए और नए rates मुकर्रर कर के ग़रीबों को भी relief दिया जाए। इस तरफ ज़रूर तवज्जुह देनी चाहिए।

इसी तरह से मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि पंजाब में आये दिन जो borders पर raids होते हैं उन के बारे में किसी के दिल में खौफ, किसी के दिल में शिकायत और किसी के दिल में जज़बा पैदा होता है। लेकिन हमारी P.A.P. एक ऐसी बहादुरों की मुनज़्ज़म जमात है जो निहायत मज़बूती से हमारे बार्डर की defence कर रही है। लेकिन अफसोस से कहना पड़ता है कि हमारे उस पार लोग offence करते जायें और हमारी P.A.P. defence पर रहे। मैं कहूंगा कि हमारे इकदाम ऐसे होने चाहिएं कि हमारे पड़ोसियों को पता लग जाए कि वह with impunity कुछ नहीं कर सकेंगे। चेयरमैन साहिब! मैं आप के द्वारा वज़ारत तक यह बात पहुंचाना चाहता हूं कि हमें उन के दिमाग़ को ठीक करने की ज़रूरत है। हम किसी के हकूक छीनने के खाहिशमंद नहीं हैं मगर हम में striking power इतनी होनी चाहिए कि जो कोई हमें नज़रे बद से देखता है उस की ईंट का जवाब पत्थर से दें। यह प्रभाव हमें अपने पड़ोसियों पर डालना चाहिए तब ही हमारी vindication और justification हो सकती है।

12 noon

**श्री मूल चन्द जैन** (संभालका) : चेयरमैन साहिब! यह तकरीबन दो करोड़ रुपए की डिमांड के लिए जो हाऊस में तजवीज़ पेश हुई है इस डिमांड को मनज़ूर करने या न करने की दो कसौटियां हैं। यह बात इस से पहले कई बार इस हाऊस की debates में तय हो चुकी है। सब मानते हैं कि कोई भी रुपया सरकार इस एवान से मन्ज़ूर कराए तो हमें देखना चाहिए कि आया उस रुपए से जो किसी डिमांड के सिलसिले में खर्च किया जा रहा है उस से हमारे लक्ष्यों की किस हद तक पूर्ति होती है। इस yard strick से हम इसे दो तरीकों से देख सकते हैं। एक यह कि जो यह दूसरी पंच-साला योजना शुरू हो रही है उस योजना को पूरा करने के लिए General Administration में जो जो महकमे आते हैं, जो administration का ढांचा आता है वह इस योजना की मदद करने में किस हद तक मददगार साबत हुआ है। दूसरी कसौटी यह है कि हमारे देश के नेताओं ने जो नई क्रांति लाने का निश्चय किया है उस नई क्रांति को लाने के लिए यह जो General Administration के मातहत set-up है वह उस की पूर्ति के लिए मददगार साबित होगा या नहीं। साहिबेसदर, अगर हम पूरी तफसील से इस डिमांड का मुलाहज़ा करें तो देखेंगे कि पिछले बजट के मुकाबले में इस बजट में 30/31 लाख रुपया ज़्यादा मांगा गया है। जिन जिन मदों के लिए मांगा गया है अगर हम उन की तफसील पर विचार करें तो हर मैम्बर इस बात से इत्तफाक करेगा कि जो जो लक्ष्य, जो जो objectives हैं, उन के पूरा करने के लिए उन मदों के ज़रिए भी कोशिश की गई है। मिसाल के तौर पर Planning Committee है उस में Social Welfare Committee भी कायम की जा रही है जिस पर रुपया खर्च किया जाना है। Untouchability को दूर करने के लिए जो steps लिये जाते हैं उन की रकमें भी बढ़ाई गई हैं जैसा कि हरीजनों के लिए घर बनवाने की ग्रांट देना और कूओं को खुदवाने के लिए ग्रांट देना ग़र्ज़ेकि जिन जिन चीज़ों की तरफ अब रकम ज़्यादा मांगी गई है मालूम होता है कि हमारे लक्ष्यों को पूरा करने की कोशिश की गई है। साहिबे सदर! अगर मैं पूरी तफसील से अर्ज़ करूं तो मैं कहूंगा कि जहां हमारे इस लक्ष्य को पूरा करने की कोशिश की जा रही है वहां उस लक्ष्य को समझने की तरफ भी हमारी administration का ध्यान हो तो हम और भी ज़्यादा उस लक्ष्य को हासिल करने की तरफ कदम उठा सकते हैं। अपोज़ीशन के मैम्बरों की तकरीरें देखें जैसे रोहतक के अपोज़ीशन के मैम्बर ने गवर्नमेंट की पालिसी की तरीफ की लेकिन जब उस पालिसी पर अमल करने का सवाल आया तो उन्होंने उस पर कड़ी नूक्ताचीनी की। मैं उन की बहुत सी बातों से इत्तफाक नहीं रखता मगर उस में कुछ न कुछ सदाकत ज़रूर है। जहां अमल करने का सवाल आता है तो कसर रह जाती है। इस कसर रह जाने का कारण क्या है ? मैं समझता हूं कि कारण यह है कि बहुत से administration के आदमी जो हैं उन के दिमाग़ में यह लक्ष्य और objectives नहीं उतरे जिस की वजह से पालिसी को अमल में लाने में कसर रह जाती है। इस का सही कारण यह है कि इन objectives को हासिल करने के लिये हमारे दिमाग़ में धुंधलापन है। हाऊस के मैम्बरान इस बात से इत्तफाक करेंगे कि जहां तक हमारी general administration का ताल्लुक है, जहां तक हमारी Services का ताल्लुक है वह हमारी सासोइटी की cream है। मासिवाए चन्द nominated persons के बाकी सब Competitive Examination के ज़रीए भरती किए गए हैं बेशक बहुत से अफसर ब्रिटिश राज

के ज़माने में भरती किए गए थे लेकिन इस बात से इनकार नहीं किया जा सकता कि वह सोसाइटी की cream हैं। Services में society की cream होने के बावजूद अगर general administration पर कड़ी नुक्ताचीनी की जाए तो यह ज़रूर ग़ौर तलब मामला है। अगर Irrigation Department में जैसा कि भाखड़ा प्रोजैक्ट में यह कहा जाता है कि वहां corruption है-कुछ Revenue officer corrupt हैं, कई Tehsildars corrupt हैं और बाकी के अफसर corrupt हैं तो मैं बड़े ज़ोर से कहता हूं कि अगर इन अफसरों में जो समाज की cream है कोई नुक्स है तो यह बहुत सोचने की बात है। जब अंग्रेज़ का राज था तो उस वक्त हमारा objective clear था कि हमने गुलामी की ज़ंजीरों से रिहाई पानी है। अब हमारे सामने एक objective है कि हम ने Socialistic pattern of society कायम करना है और हमारी services के दिमाग़ में भी यह बात साफ है कि उन्होंने अपनी तवज्जुह इस मकसद के हासिल करने में लगानी है। जो भी मैम्बर इस मुअज़िज़ एवान में खड़ा होता है वह यही कहता है कि हम ने Socialistic Pattern कायम करना है। इस लिये हमारी services को चाहिये कि वह इस objective की शिद्दत को महसूस करें। पहले पुरानी किस्म का समाज था जिस में मुनाफाखोरी और ऊंच नीच का सिलसिला था। अगर हम ऐसी चीज़ों का खातमा न करें तो कभी हमारा देश मज़बूत न होगा, न इस देश की एकता कायम रहेगी, न हमारी पंच-वर्षीय योजना कामयाब होगी। अगर यह तमाम बातें services के दिमाग़ में बिल्कुल साफ तौर पर ज़हन नशीन है तो administration में जहां ग़रीबों के साथ ज़्यादतियां होती हैं वह न होंगी। Assemblies में कानून पास होते हैं लेबर की मदद के लिये, मुज़ारों को ऊपर उठाने के लिए लेकिन बाद में उन पर अमल नहीं किया जाता तो इस का क्या कारण है? इस लिए कि अफसरान में से किसी अफसर ने पूरे तौर पर इस नई क्रांति की ज़रूरत को नहीं समझा। महज़ ग़रीबों की मदद उन्हें अपील नहीं करती। साहिबे सदर! अंग्रेज़ों के ज़माने में या यूं कहिए कि गुलामी के ज़माने में देश भक्त उसे कहा जाता था जो आज़ादी की जद्दोजहद में अँग्रेज़ों से लड़ता था। Toady उस को कहते थे जो अंग्रेज़ों की मदद करता था। आज देश भक्त वह है जो ऊंच नीच को खत्म करने की कोशिश करता है---चाहे वह सरकारी या ग़ैर-सरकारी मुलाज़िम है या मैम्बर है। टोडी वह है जो आज की समाज में ऊंच नीच कायम रखना चाहता है ---चाहे वह पहले ज़माने का कांग्रेसी हो और दस वर्ष तक जेल में मुसीबतें काटता रहा हो। जो इस विचारधारा का हो (उस को समझे और माने क्योंकि लफ़्ज़ी तौर पर मानने से काम नहीं चलता) और पुरानी किस्म की ऊंच नीच को कायम रखना चाहता हो तो मैं उसे टोडी कहूंगा।

तो मैं समझता हूं कि फिर services की तरफ से corruption नहीं होगी और न ही उन की तरफ से ग़रीबों की मदद न करने की शिकायत होगी। बल्कि सीधा लक्ष्य उन के सामने होगा और वह उस पर पहुंचने की हर वक्त कोशिश करेंगे। साहिबे सदर, जहां तक ताल्लुक है opposition के मैम्बरों का, उन्होंने ऐसा role play किया है जैसा कोई drain Inspector करता है। उस को कोई चीज़ नज़र नहीं आती सिवाए इस के कि वह गन्दी नालियों का मुलाहज़ा करता फिरे। जब Miss Mayo ने अपनी किताब Mother India में हिन्दुस्तान के खिलाफ काफी ज़हर उगला तो महात्मा गांधी ने उस के जवाब में लिखा था कि यह तो एक Drain Inspector

[श्री मूल चंद जैन]

के नज़रिए से लिखी हुई किताब है। इसी तरह हमारे Opposition के भाइयों की नज़र भी ऐसी जगहों पर ही पड़ती है। Opposition के एक भाई ने warning दी है कि चार साल पहले जीते हुए चुनाव पर घमंड न करें। लेकिन क्या वह भूल गए हैं कि जब पैप्सू में दोबारा elections हुए तो उन्होंने जगह जगह जाकर कांग्रेस के खिलाफ प्रचार किया और अपनी तमाम ताकत लगा दी? मगर नतीजा क्या रहा? खैर वह तो $2\frac{1}{2}$ वर्ष की बात है, उसे जाने दीजिए। अभी दो तीन महीने की बात है पैप्सू में लोक सभा का जिमनी election हुआ। एवान के मैम्बरों को पता है कि Opposition के इन मैम्बरों ने वहां जा कर अपना सारा ज़ोर कांग्रेस की मुखालिफत में लगा दिया। लेकिन फिर भी कांग्रेस का उम्मीदवार बड़ी भारी शान से वहां से कामयाब हुआ। कौन नहीं जानता कि कांग्रेस की पालिसी जनता की भलाई के लिये है, ऊंच नीच को मिटाने के लिए है। वह हमारी पालिसी चल रही है। अभी कल हमारे Finance Minister साहिब ने एलान किया है कि Cottage Industry को राज्य में कामयाब बनाने के लिये Professional Tax से मुसतस्ना करार दिया गया है। यह हमारी सरकार का निहायत ही मुबारक कदम है। मैं उन को इस पर मुबारकबाद देता हूं। साहिबे सदर मैं दो तीन तजवीज़ें पेश करना चाहता हूं। जहां तक general administration का ताल्लुक है मुझे पता लगा है कि जब हम कोई कानून असैम्बली में पास करते हैं तो अफसरान उस पर अमल नहीं करते जब तक कि Head of the Department उस कानून के मुताबिक उन को हिदायत न जारी करें। आप सुन कर हैरान होंगे कि कई बार एक एक वर्ष तक हिदायत ही जारी नहीं होती कि फलां कानून में फलां amendment हो गई है, फलां तबदीली कर दी गई है। जब अमल करने का वक्त आता है और हम थानों और तहसीलों में पहुंचते हैं तो थानेदार और तहसीलदार कहते हैं कि हमें तो पता भी नहीं है। कानून तो वह लोग सुन लेते हैं लेकिन नोटिस सिर्फ हिदायतों का ही लेते हैं। मैं चाहता हूं कि आयंदा हिदायतें भेजने में देर न हो।

साहिबे सदर! अगली बात मैं बंजर ज़मीनों के बारे में कहना चाहता हूं। जहां तक हमारे ज़िला करनाल का ताल्लुक है वहां बंजर ज़मीनें खासी तादाद में पट्टे पर नीलाम कर दी गई हैं। लेकिन जिन ग़रीबों ने पट्टे पर या बोली पर या नीलामी के ज़रिए ज़मीन ली थी उन में से अकसर को कब्ज़ा नहीं मिला है। लेकिन तगड़े आदमियों को फौरन कब्ज़ा मिल गया क्योंकि पुलिस भी और दूसरे अफसर भी उन के इशारे पर काम करते हैं। जो ग़रीब बिचारे अभी तक कब्ज़े नहीं ले सके उन की ज़मानतें भी ज़ब्त हो गई हैं। और दूसरी तरफ चूंकि उन का पट्टा काग़ज़ी तौर पर मनसूख नहीं हुआ उन को लगान भी देना पड़ रहा है। यह उन के साथ बड़ा भारी जुल्म है। उन की ज़ब्त हुई ज़मानतें भी वापस होनी चाहिएं और जो लगान उन से वसूल किया जा रहा है वह भी वापस किया जाए। साहिबे सदर! एक बात और मैं corruption के बारे में कहना चाहता हूं। अभी पिछले दिनों हमारे हाऊस में सवाल पूछा गया था कि Canal Department के जिन अफसरों पर मुकदमे चले उन के नाम बताए जाएं। तो मुझे हैरानी हुई कि Chief Minister साहिब ने अपने ऐसे अफसरों का नाम बताने से इनकार कर दिया, जिन पर कि corruption

के इलज़ाम में मुकदमें चल रहे हैं। कहा गया कि public interest में नहीं है। मैंने इस दौरान में बाकी दोस्तों से भी बात चीत की है। मैं कहना चाहता हूं कि corruption को खत्म करने का यह भी एक तरीका है कि ऐसे Officers के नाम बताए जाएं, उन को expose किया जाए। फिर मैं नहीं समझ सका कि आखिर ऐसे आदमियों के नाम बताने में क्या आपत्ति हो सकती है। चुनांचि मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से कहूंगा कि जिस जिस अफसर के खिलाफ action लिया जाए उस का नाम बता दिया जाए कि फलां अफसर के खिलाफ action लिया गया है ताकि दूसरों के कान खुलें। यह एक vague बात है कि यह कह दिया जाए कि चार अफसरों के खिलाफ action लिया गया है। उन के नाम बताने चाहियें। यह बात मैंने उन से खास तौर पर कहनी थी।

चेयरमैन साहिब, Opposition वालों ने और खास तौर पर Rohtak के एक hon. Member ने यह बात कही कि पंचायतों में पंच बदमाश आ गए हैं और यह कि Consolidation करते हुए मशावरती कमेटियों में निकम्मे आदमी रखे गए हैं। ऐसा मालूम होता है कि उन्होंने देहात के सब लोगों को निकम्मा साबित कर दिया है। हमारे देहात के लोग शानदार ढंग से काम करते हैं बशर्तेकि उन को एक सही रहनुमाई मिले। हम ने जितना काम First Five-Year Plan में किया है और जितनी तरक्की हासिल की है यह सब उन के अच्छे कामों का ही नतीजा है। न तो पंचायतों के अफसर या मैम्बर ही बदमाश हैं और न ही मशावरती कमेटियों के मैम्बर निकम्मे हैं। और अगर उन को ऐसा कहा जाता है तो यह निहायत अफसोस की बात है। इन लफज़ों के साथ, जो Demand हाऊस के सामने पेश है, मैं उसे support करता हूं और आशा करता हूं कि हाऊस उसे जल्दी ही पास करेगा।

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** (आदमपुर) : चेयरमैन साहिब ! आज का विषय बड़ा ज़रूरी है। इस पहलू से भी ज़रूरी है कि इस को समझ लेने से हमारी स्टेट का कल्याण हो सकता है। General Administration के मुतअल्लिक मैं ज़्यादा वज़ाहत से नहीं कह सकता इस हाऊस के अन्दर क्योंकि वक्त बड़ा कलील है। लेकिन कुछ principles की बातें कहना चाहता हूं। पहली असूली बात यह है कि आज income पर बहस करने का मौका नहीं बल्कि expenditure को discuss करने का है। Gandhian philosophy में हमें यकीन है। Treasury Benches को और ज़्यादा अकसरीयत में Opposition Benches को भी पूरा यकीन है, और मेरा ख्याल है कि यकीन है। इस लिए मैं कहता हूं कि Gandhian Philosophy में यह पहली चीज़ है कि अगर आपने समाज और स्टेट को बुलन्दी की तरफ ले जाना है तो त्याग की Spirit पैदा करें; Self renunciation और self sacrifice—त्याग की बात जब तक नहीं होगी तो स्टेट नहीं चल सकेगी और खास कर जबकि हम ने इस स्टेट को Socialize करना है, स्टेट के अन्दर socialistic spirit को पैदा करना है। कल हमारे Finance Minister साहिब ने कहा था कि इस उद्देश्य की प्राप्ति slowly होगी। मैं कहता हूं कि slow ही सही, मेरा यकीन नहीं इस चीज़ में, मगर slow भी हो तो मुबारक है, evolutionary method से भी होता तो अच्छा है। लेकिन अगर हम आगे जाने की बजाए पीछे की तरफ जा रहे हों तो सचमुच यह चीज़ कहने से सन्देह नहीं है कि हमारी हकूमत ज़ाहरा तौर पर कुछ और कहती है

[ प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी]

और अन्दरूनी तौर पर उसका अमली जीवन कुछ और है । सब से पहले हमारी हुकूमत के लिये उस spirit का सबूत देना ज़रूरी है जिस का हमारे स्पीकर साहिब सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों ने दिया और Legislative Council के Chairman ने दिया । उन्होंने पांच पांच सौ रुपया अपनी तनखाह में से कम कर दिया । मैं कहता हूं उन्होंने त्याग का काफी सबूत दिया है । और precedent कायम किया है, मैं ने यह चीज़ बजट से ली है । मैं कभी सुनी सुनाई बात नहीं कहा करता । उन्होंने बड़ी अच्छी चीज़ की है । मैं कहता हूं कि अगर इस तरह से evolutionary method से या अपने जज़बे से कोई चीज न होती हो तो उस के लिए कोई constitutional तरीका—कोई आईनी तरीका अख्तियार करें । इस सम्बन्ध में मैं तीन या चार तजवीज़ें पेश करना चाहता हूं । पहली यह कि Finance को control करने के लिये हमारे पास एक High Powered Committee होनी चाहिये जोकि पूरी तरह से इस System को Overhaul करे और ways और method explore करे जिस से कि हम खास असूलों के मुताबिक इस expenditure को कम कर सकें । जब मैं expenditure को कम करने की बात कहता हूं तो मैं उस में economy का यह अंग नहीं लेता कि retrenchment की जाए । मैं इस के खिलाफ हूं । इस से बेकारी बढ़ती है । इस लिये मैं यह चीज़ नहीं लूंगा । लेकिन मैं अभी बहुत सारी और चीज़ें बताऊंगा । चार असूल ऐसे हैं जिन से हम expenditure को ठीक रख सकते हैं । वह क्या हैं ?

पहला असूल तो कहा जाता है the principle of maximum social benefit, दूसरा है principle of elasticity, तीसरा है principle of sanction और चौथा है principle of economy । अब मैं इन चार principles के बारे में कुछ कहूंगा । यह जो social maximum benefit का असूल है यह गांधीवाद के मुताबिक है । इस के मुताबिक हमारी Education ठीक नहीं होगी, health ठीक न होगी और बाकी Beneficiary Departments ठीक न होंगे जब तक इन के लिए ज़्यादा से ज़्यादा खर्च का इन्तज़ाम हमारी गवर्नमेंट नहीं करती । Education से मेरा मतलब Industrial Education, Education of Technology और Scientific Education जैसी ज़रूरी चीज़ें हैं । इस लिए मैं कहता हूं कि इस तरफ ज़्यादा खर्च किया जाए ताकि हमारी productive economy अच्छी बन सके । Essential और nonessential चीज़ों को समझने की right economy की education होनी चाहिए ।

जो दूसरा principle elasticity का है, यह क्या चीज है । इस का मतलब है कि ज़रूरत के मुताबिक और हालात के मुताबिक हम बजट को expand कर लें या कम कर लें । आज कल हमारी पांच साला योजना के मातहत जो इतना बड़ा development का काम चल रहा है इस के लिए हमें बहुत ज़्यादा रुपए की ज़रूरत है तो हमारे लिए ज़रूरी है कि हम दूसरी तरफ से economy कर के इस के लिए रुपए बचा लें और इस चीज़ के लिए एक socialistic pattern की सोसाईटी में जरूरी है कि लोगों में spontaneous impulse पैदा हो । लोग त्याग करें । इस के लिए मैं कहूंगा कि हमारे जो

allowances हैं वह बेशक कम कर दिए जाएं। अगर ज़रूरत के वक्त त्याग की ज़रूरत हो तो मैं मैम्बर साहिबान से appeal करूंगा कि अगर हमारे allowances कम करने की ज़रूरत हो तो वह खुशी से ऐसा कर दें। मिनिस्टर साहिबान को खास तौर पर कुछ त्याग करना चाहिए।

तीसरी चीज़ है principle of sanctions। इस के मातहत sanctions executive के इख्तियार में नहीं होनी चाहिए और न ही यह Civil officers के हाथ में होनी चाहिएं। यह इख्तियार सिर्फ Legislature को होना चाहिए जो अवाम की नुमायन्दा जमात है यानी यह इख्तियार यहां Legislative Assembly और Upper House को होना चाहिए। Executive को sanction देने का अव्वल तो कोई इख्तियार नहीं होना चाहिए और अगर हो भी तो एक limit के अन्दर हो। Executive Officers और Civil Officers को चार या पांच हज़ार रुपए तक की sanction करने का इख्तियार हो और अगर इस से ज़्यादा रक्म की sanction की ज़रूरत हो तो यह Legislative Assembly से ली जाए। Sanctions देने का इख्तियार सिर्फ Legislature को ही होना चाहिए।

(इस समय अध्यक्ष महोदय अपनी कुर्सी पर विराजमान हुए)

इस तरह यह न होगा कि रुपए को पहले नष्ट कर के बाद में Supplementary Estimates लाए जाएं। अगर यह चीज़ न रखी गई तो हमारे जितने National dividend होंगे वह ज़ाया हो जायेंगे। इस लिए sanctions executive के हाथ में नहीं होनी चाहिएं।

चौथा जो principle of economy है उस के बारे में मैं कुछ ज़्यादा कहूंगा। इस का दारोमदार इस state की income और expenditure पर है और हम देख रहे हैं कि हमारे मिनिस्टर साहिबान को एक menia सा हो गया है। वह मेनीया क्या है ? हमारे वज़ीर साहिबान को और दूसरे अफसरान को touring menia हो गया है। अगर वह आज यहां हैं तो कल दिल्ली जा रहे हैं और परसों और कहीं जा रहे हैं और उस से अगले दिन वह और कहीं जा रहे हैं। उन को tour किये बगैर चैन नहीं आता। यह tours का सिलसिला खुलता चला जा रहा है। मैं कहता हूं कि tours पर तब जाना चाहिए जब वह निहायत ही ज़रूरी हो। हमारे मिनिस्टरज़ को ceremonial occasions पर और opening ceremonies पर जाना avoid करना चाहिए। इन कामों के लिए हर एक ज़िले में बड़े responsible officers मौजद हैं जो locally इन functions को attend कर सकते हैं।..हर ज़िले में Deputy Commissioners मौजूद हैं वह यह काम बड़ी अच्छी तरह से कर सकते हैं। यह मिनिस्टरों की responsibility नहीं है कि वह जा कर opening ceremonies करते फिरें। इस लिए मैं कहता हूं कि मिनिस्टरों के अन्दर यह मेनिया बढ़ता जा रहा है इस को avoid करना चाहिए। मेरा यह ख्याल है कि जब तक यह हाऊस इन्हें यह बन्द करने के लिए नहीं कहता यह नहीं रुकेंगे। जब मैं इन के allowances को देखता हूं तो पता चलता है कि यह इन की तनखाहों से बढ़ जाते हैं। इन के बढ़ते हुए allowances की देखा-देखी कुछ अफसरान को भी यह touring menia हो गया है वह भी बड़े tour करने लग पड़े हैं। हमारे Financial साहिब

[प्रोफैसर मोता सिंह ग्रानन्दपुरी]

भी, नहीं नहीं Financial Commissioner ग्रौर दूसरे कमिश्नर को भी touring menia हो गया है। Financial Commissioner के लिए मेरे दिल में बड़ी इज़्ज़त है । हमारे कमिश्नर साहिब ग्रगर ग्राज यहां हैं तो कल जालंधर होंगे परसों किसी ग्रौर जगह पर होंगे तो उस से ग्रगले रोज़ फिर जालन्धर होंगे। उन्हें चाहिए कि बजाए बार बार ग्राने जाने के एक ही बार जाएं ग्रौर बेशक 15 दिन जालंधर रह लें। उन के लिए हर चौथे रोज़ जालंधर दौड़ना ग्रच्छी बात नहीं। वह एक दिन के लिए जालंधर जाते हैं वहां मुग़ल बादशाहों की तरह दरबार लगाया ग्रौर ग्रगले रोज़ यहां वापस ग्रा गए । 150 रुपए जाने का हो गया ग्रौर 150 ग्राने का हो गया। इस तरह ग्रफसरों को ज़्यादा tours नहीं करना चाहिए । वह principle of economy को छोड़ रहे हैं। इस principle of economy के बारे में ग्रौर कुछ कहूंगा। एक बीमारी हमारी State में ग्रौर पैदा हो रही है। ग्रब हमारी नई मिनिस्टरी को डिप्टी मिनिस्टर ग्रौर Parliamentary Secretaries रखने का ख्याल पैदा हो गया है । मैं इस को खास तौर पर मेनिया कहता हूं क्योंकि हमारे पंजाब में बड़ी देर के बाद यह चीज फिर पैदा हो रही है। इन Deputy Ministers ग्रौर Parliamentary Secretaries की कारों की provision इस बजट में कर दी गई है ग्रौर इन की तनखाहों का जिक्र भी किया गया है। भारगो वज़ारत में तो Parliamentary Secretaries रखे हुए थे लेकिन खाह हम सच्चर हकूमत के खिलाफ रहे हैं यह चीज़ फिर भी कहते हैं कि सच्चर हकूमत ने इन चीज़ों से लाताल्लुकी रखी। मगर ग्राज यह तमाम चीज़ें फिर बजट में provide की गई हैं। (एक ग्रावाज़---बजट में तो यह हमेशा provide किए जाते हैं लेकिन रखे नहीं जाते। ग्रब भी यह नही रखे जा रहे।) मैं चाहता हूं कि ऐसा ही हो ग्रौर ग्रगर ऐसी बात है तो मैं इन्हें इस के लिए बधाई दूंगा।

(*At this stage the Speaker occupied the Chair*)

एक बीमारी ग्रौर पैदा हो रही है ग्रौर वह plague की बीमारी से भी खतरनाक बीमारी है ग्रौर वह बढ़ती जा रही है। यह करों को replace करने की है। ज़रा सी हमारे मिनिस्टर साहिबान की कार खराब हुई फट उसे replace किया जाता है। यह नहीं कि उस को ठीक करा लें या उस को repair करा लें, यह उन्हें replace कराने की करते हैं। क्या repairs की हुई कारों में मिनिस्टर बैठ ही नहीं सकते। यह democratic age है ग्रौर इस democratic age के ग्रन्दर हमे ग्रपने बजट के ग्रन्दर एक दो नहीं, हज़ारों चीज़ों को socialise करना चाहिए। ग्रगर हमारी गवर्नमेंट इसी तरह कारों की replacement पर हज़ारों रुपए खर्च करती रही तो हम किसी चीज़ को socialize नहीं कर सकते।

हमारे गवर्नर साहिब हमारी State के Head हैं मैं उन के मुताल्लिक कुछ नहीं कहना चाहता लेकिन सिर्फ यही कहना चाहता हूं कि उन्होंने President से दो कारों की replacement के लिए इजाज़त मांगी है। एक कार की नहीं दो कारों की replacement की इजाज़त उन्होंने मांगी है। एक ग्रौर चीज़ है । उन के लिए sumptuous allowance की provision इस बजट में की गई है। क्योंकि ग्राप लोगों को उन्होंने entertain करना होता है इस लिए उन्हें इस allowance की ज़रूरत होती है। दरग्रसल में मैं कहूंगा कि

आप लोगों में त्याग होना चाहिए। अगर गवर्नर साहिब आप को दावत दें भी तो आप साफ कह दें हम ने कौम का रुपया खर्च नहीं करना। यह आप का त्याग होगा। गवर्नर साहिब को लिख दें कि आप की नवाजिश है और हम आप का शुक्रिया करते हैं लेकिन दावत में नहीं आ सकते क्योंकि हम कौम का रुपया जाया नहीं करना चाहते। यह sumptuous allowance और entertainment allowance ऐसे हैं जिन का हम नाम भी सुनना नहीं चाहते थे। अब Democratic age के अन्दर और Socialist pattern के अन्दर इन चीज़ों का नाम तक नहीं लेना चाहिए। यह अंग्रेजों के वक्त की चीज़ें हैं। यह antique, wooden और inelastic चीज़ें हैं। इन का इस age में ज़िक्र तक नहीं करना चाहिए। स्पीकर साहिब, इस expenditure को waste से बचाने के लिए एक हाई Powered Committee मुकर्रर करनी चाहिए जो ways and means देखे जिन से public money waste न हो।

एक और चीज़ मैं कहना चाहता हूं वह पुलिस के मुतअल्लिक है। General Administration पर खर्च के लिए 199 लाख के करीब रुपए रखे गये हैं, लेकिन पुलिस के लिए तीन करोड़ 36 लाख रुपया है। एक करोड़ और तीन करोड़ का आप मुकाबला करें। लेकिन क्या वह पुलिस बरकत साबत हो रही है। अगर मैं मुबालगा नहीं करता तो House के members मेरे साथ इत्तिफाक करेंगे कि police मुलक के लिए एक ज़हमत साबत हो रही है। आए दिन गरीब लोगों पर झूठे मुकद्दमे बनाए जाते हैं। अगर किसी के पास से पिस्तौल नहीं निकली, शराब नहीं निकली, तो पुलिस कहती है तुम पुराने टोडी हो, गद्दार हो। क्या हम पुराने टोडी और गद्दार हैं ? एक केस है जिसे मैं court में ले जा रहा हूं क्योंकि पुलिस ने एक बेगुनाह आदमी को मारा, terrorise किया। मेरी constituency के अन्दर एक गांव है दोली के दूल्हे। वहां पर पुलिस ने जा कर शराब पी और फिर उस आदमी को कहा लेट जाओ। वह कहने लगा क्यों लेट जाऊं, मेरा कसूर बताओ ? उसे कहा गया कि तुम कभी शराब निकाल कर पी लेते हो। इस ने कहा मैंने नहीं पी। उस की तलाशी ली गई। मगर कुछ न निकला तो थानेदार ने कहा इसे लेटाओ और जूते लगाओ। वह आदमी अनख वाला था, गद्दार नहीं था। उस ने कहा तुम मुझे गिरा नहीं सकोगे। इस तरह से उसे मुकाबला पुलिस में धर लिया। यह बातें करती है हमारी पुलिस। ऐसी बातें भी कहती है कि सब के देखते २ एक आदमी को पकड़ कर बाहर ले गए और गोली मार दी। यह क्या हुकूमत है ? क्या Socialist pattern बन रहा है ? यह पुलिस राज कब तक रहेगा ? इस को कब खत्म करेंगे ? मैं सरदार प्रताप सिंह से कहूंगा कि इन चीज़ों की तरफ ध्यान दें।

फिर मैं ने एक सवाल किया। Secretary साहिब बैठे हैं मुझे मुआफ करेंगे। कहते हैं इस में नाम आ गया है, यह नहीं हो सकता। अगर नाम आ गया तो क्या कहर हो गया। मुधे सिंह एक लड़का है। एक जगह लूट हुई, डाकुओं को तो पुलिस ने छोड़ दिया...

**अध्यक्ष महोदय** : देखिए आप.........

(**एक आवाज़** : आप Secretary साहिब का नाम न लें)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : बहुत अच्छा मैं नाम नहीं लेता । अब देखें कि अगर नाम नहीं आ सकता तो यह कैसे हो । मैंने स्पीकर साहिब को ज़बानी बताया........

**अध्यक्ष महोदय** : आप वज़ीरों पर आते २ मेरे पर आ गए हैं । आप ने जो rules बनाए हैं उन्हीं के मुताबिक मुझे काम करना होता है । (While discussing the Ministers, the hon. Member has now come down upon me. I have to act in accordance with the rules framed by the House.)

**Professor Mota Singh Anandpuri :** Mr. Speaker, I quite follow what you say. I entirely agree with you.

**Mr. Speaker :** Thank you.

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : मैं यह कहना चाहता हूं कि हमारे अन्दर त्याग हो, खर्च कम हो, waste बिल्कुल न हो और Police सही रास्ते पर आए । हकूमत अच्छी हो, अफसर और हकूमत , वज़ीर सब मिल जुल कर हकूमत चलाएं तो हमें खुशी होगी कि हम ने ज़िन्दगी का बेहतरीन हिस्सा एक अच्छी हकूमत बनाने में लगाया । तो हमारे दिल खुश होंगे और हम हुकूमत के शुक्रगुज़ार होंगे ।

**श्री गोपी चन्द गुप्ता** (पुंडरी) : स्पीकर साहिब, जनरल ऐडमिनिस्ट्रेशन और पुलिस की डीमांडज़ पर आज इस एवान में बहस हो रही है । अंग्रेज़ों के ज़माने में जिस तरह से बजट तैयार होता था ठीक उसी ढंग से आज भी वही कापियां हमारे सामने पेश हैं । जनरल ऐड-मिनिस्ट्रेशन के लिए तकरीबन दो करोड़ रुपया की मांग रखी गई है और पुलिस के लिए कोई तीन करोड़ छत्तीस लाख रुपया रखा गया है जिस में से हमारे हिस्से का दो करोड़ और कुछ लाख बनता है । इस ऐडमिनिस्ट्रेशन का ताल्लुक अवाम से है और यह देखना है कि इस से अवाम को कितना रीलीफ मिलता है । आज यह हालत है कि कोई भी आदमी अपने आप को सेफ नहीं समझता न सर्विसिज़ वाला और न ही बाहर वाला । और जहां तक पुलिस ऐडमिनिस्ट्रेशन का ताल्लुक है हालात बिल्कुल ही अजीब हैं । अगर मैं वह फिगर्ज़ आप को दूं जोकि बजट में परोवाईड हैं तो आप को काफी अजीब बातों का पता चलेगा । गवर्नर साहिब की तनखाह के लिए 66,000 रुपया रखा गया है और इसी तरह सम्पचुरी अलाऊंस टी. ए., सब कुछ जोड़ कर एक काफी बड़ी रकम बन जाती है ।

**श्री बाबू दयाल** : आन ए प्वाइंट आफ आर्डर सर । क्या गवर्नर साहिब की पे वगैरा डिस्कस हो सकती है ?

**अध्यक्ष महोदय** : डिस्कस हो सकती है, वोट नहीं हो सकती ।

[ It can be discussed but not voted upon. ]

**श्री गोपी चन्द गुप्ता** : मैं अर्ज़ कर रहा था कि बजट में मिनिस्टरों और डिप्टी मिनिस्टरों के लिए हम हर साल काफी ज्यादा रकम शामिल करते हैं , प्रोवाईड करते हैं मगर खर्च नहीं करते । अगर इस रकम को ठीक ढंग से प्रोवाईड किया जाए तो यह रकम हमारे और काम आ सकती है । इस के बाद और आगे चलें । बाकी जितने महकमे हैं वे तो उसी ढंग से चल रहे हैं और उन का बजट उसी तरीके से तैयार होता है जिस तरह से पिछले बजट होते रहे हैं । एक कमेटी बनाई गई इस बात के लिए कि छोटे मुलाज़मों की तनखाहें बढ़ाई जाएं । इस

बात के लिए यहां कोशिश होती है और यहां शोर होता है कि पटवारियों और पुलिस के सिपाहियों आदि की तनखाहें बढ़ाई जाएं। और उन की कम अज़ कम तनखाह सौ रुपया कर दी जाए। इस बात के लिए वावेला किया जाता है। कुछ भी हो, हमें उस के लिए कोई न कोई कमेटी ज़रूर बनानी चाहिए। ज़रूरत इस बात की है कि सोशलिस्ट पैटर्न आफ सोसाइटी की तरफ जाने के लिए हमें लाज़मी तौर पर छोटे आदमियों को रीलीफ देना होगा और बड़े २ आदमियों की बड़ी २ तनखाहों और आमदनियों को चैक करना होगा। और चैक ही नहीं बल्कि सही बात तो यह है कि आज़ादी हासिल करने के बाद हमें सोचना होगा कि हमारे पड़ोस के अन्दर कौन रहता है? अगर बड़ी २ तनखाहें लेने वाले चाहे वे पब्लिकमैन हों, चाहे वे मिनिस्टर हों या गवर्नमेंट के मुलाज़म हों, यह सोचते हैं कि उन का बड़ी २ तनखाहों के बगैर गुज़ारा नहीं हो सकता तो लाज़मी तौर पर हम छोटे आदमियों को रीलीफ नहीं दे सकते। अभी जिस तरह से मेरे दोस्त श्री मूल चन्द ने बताया, कि अगर हमें वाकई तौर पर और सही तरीके से समाजवाद को कायम करना है और यह हकूमत समझती है कि यह चीज़ होनी ही चाहिए तो मैं समझता हूं कि हमें इस चीज़ के लिए लाज़मी तौर पर एक आरगेनाईज़ेशन मुकर्रर करनी होगी और बहुत ज्यादा आदमियों को चैक करना होगा। तभी हम अवाम को रीलीफ दे सकेंगे। स्पीकर साहिब, पुलिस के मुतअल्लिक मैं कुछ बातें कहना चाहता हूं। जब कोई आदमी कोई रिपोर्ट दर्ज कराने के लिए किसी पुलिस स्टेशन में जाता है तो मैं समझता हूं कि पंजाब के अन्दर शायद ऐसा कोई भी पुलिस स्टेशन नहीं जहां कोई रिपोर्ट रिश्वत के बगैर दर्ज होती हो।

यह बात होती है जहां पर corruption हो। अतः मैं इस के बारे में एक मिसाल आप को देना चाहता हूं कि किस तरह पुंडरी के थानेदार ने रिश्वत हासल करने के लिए अपने लड़के का नामकरण संस्कार करने के लिए और इस दिन के लिए दूध हासिल करने के लिए एक मुकम्मल गांव बरसाना की बेइज़्ज़ती की। वह थानेदार एक ए. ऐस. आई. और चार सिपाहियों को साथ लेकर वहां पर गया और रात को लोगों को एक जगह इकट्ठा कर लिया। अक्तूबर की सख्त सर्दी में उन्हें रात क दो बजे तक चौपाल के चौक में बिठाए रखा। और अगले दिन फिर सवेरे सब को आने को कहा। दूसरे दिन उन्हें अपने खेतों में जाने नहीं दिया। सवेरे सब लोग चौपाल में इकट्ठे हो गए और जिन लोगों से सिपाहियों ने दूध मांगा था और वे लेकर नहीं आये थे उन्हें नंगा कर के थानेदार और सिपाहियों ने बुरी तरह पीटा। इस के अलावा कुछ और आदमियों को पीटा जिन की तादाद दस, बारह के लगभग थी। इस वाकये को गांव की औरतें अपने मकानों की छतों से देख रही थीं और उन में दहशत फैल गई और वे सब एक दूसरे के घरों में इकट्ठी हो गईं। लोगों के कहने सुनने पर सरपंच ने दिल कड़ा कर के हाथ जोड़ कर थानेदार से इतने आदमियों को पीटने की वजह पूछी और कहा, दारोग़ा जी, यदि इन का कोई कसूर है तो आप इन्हें थाने में ले जायें। इस पर थानेदार ने सरपंच को बुरा भला कह कर डांट दिया और कहा बैठ जाओ। सरपंच घबरा कर एक तरफ बैठ गया। इस के पश्चात् डिप्टी सरपंच ने हिम्मत करके दारोग़ा साहिब को प्रार्थना की कि जनाब हमें कारण तो बता दो; परन्तु उसे डांट कर बिठा दिया गया। उन सरपंचों ने दोबारा कहा लेकिन फिर थानेदार साहिब ने उन्हें डांट दी और कहा कि तुम शरारत करते हो, तुम पर मुकद्दमे बनाए जाएंगे। स्पीकर

[ श्री गोपी चन्द गुप्ता ]

साहिब, इन सब आदमियों को थाने में लाया गया और कुछ आदमियों को पुलिस के पिट्ठुओं के कहने पर छोड़ दिया गया। तीन किसानों को हवालात में बन्द करा दिया। दूसरे गांव से एक आदमी को बुला कर 6 आदमियों के खिलाफ दफा 109 और 151 के मातहत मुकद्दमे बना दिये। उन 6 आदमियों में सरपन्च, डिप्टी सरपन्च और कांग्रेस प्रेज़ीडेंट भी शामिल थे। फर्ज़ी गवाहियां तैयार की गईं; बाहर से आदमी मंगवा लिये गये और इस प्रकार लोगों को सताया गया। इस के पश्चात् लोगों ने बड़े बड़े अफसरान को शिकायतें भेजीं, परन्तु कोई शुनवाई नहीं हुई। इस वाकया के दस पंद्रह दिन बाद ये लोग मेरे पास पहुंचे और बरसाना गांव में आकर तहकीकात करने को कहा। लोग पुलिस के तशद्दद के कारण बहुत भयभीत थे। चुनांचि मैं नवम्बर के पहले सप्ताह में उस गांव में मालूम करने आया। गांव के तमाम लोगों को चौपाल में इकट्ठा करके उन के बयान लिये जिन में तमाम पंचों, लम्बरदारों, ठुलेदारों, चौकीदारों इत्यादि के बयान थे। ये बयान कोई आठ सफों पर मुश्तमिल थे। डी. ऐस. पी. के न मिलने पर मैं ऐस. पी. साहिब से कोई दस नवम्बर को मिला और वे तमाम बयान लोगों के उन्हें पढ़ाये। ऐस. पी. साहिब ने एक एक लफज अच्छी तरह से पढ़ा और मुझे यकीन दिलाया कि एक हफ्ते के अन्दर अन्दर रिपोर्ट पहुंच जाएगी और उस पर फिर कार्रवाई करूंगा। इस बारे में मैं ऐस. पी. साहिब से खुद मिला और बीसियों दफा टैलीफून किया। मुझे हर बार यही बताया जाता था कि अभी तक report नहीं आई। यह रिपोर्ट 5 जनवरी तक नहीं आई थी हालांकि D. S. P. ने 27 नवम्बर को तहकीकात मुकम्मल कर ली थी। जब हम इस तरह मामलों की तहकीकात कर के अफसरान को देते हैं तो आप अंदाज़ा लगा सकते हैं हमारी administration और पुलिस का। इस मामला को Deputy Commissioner के नोटिस में लाया गया। उन्होंने investigation के लिए S. D. O. को ताईनात कर दिया। इस के कुछ देर बाद D. C. साहिब ने मुझे D. O. लिखी कि मिस्टर गुप्ता, मैं तो खुद काम की वजह से नहीं जा सकता, S. D. O. जायेंगे। कोई 20 रोज़ के बाद S. D. O. साहिब तशरीफ लाए। उन्होंने enquiry की और मुझे आज दिन तक इल्म नहीं कि उन की तहकीकात का क्या नतीजा निकला। । इस तमाम अरसे के अन्दर थानेदार और D.S.P. की ओर से इतनी शरारतें की गईं कि क्या बताऊं। लोगों को demoralise किया गया और मेरे खिलाफ झूठी दरखास्तें दिलवाई गईं। दलालों की मदद से लोगों को दबाने की कोशिश की गई, परन्तु इस के बावजूद पुलिस वाले अपने मकसद में कामयाब नहीं हुए। मैंने enquiry से पहले भी कहा था कि इस थानेदार को तबदील करने के बाद enquiry की जाए। यह enquiry चलती रही। फिर मैं D. C. को मिला तो यह पता लगा कि अभी तक report नहीं आई। अब इस के आगे मालूम नहीं क्या हुआ और क्या नहीं हुआ। ऐसे हालात थे वहां पर। मैं कई बार D. C. और S. P. साहिब से मिला, लेकिन उन्होंने उन झूठे मुकदमों में कोई action नहीं लिया।

डिप्टी स्पीकर साहिब, जैसा कि मेरे मोहतरिम दोस्त ज्ञानी राजिन्दर सिंह और सरदार वरियाम सिंह ने ज़िक्र किया है कि आपस में मिला हुआ यह एक ग्रुप है । अफसरों का एक clique है। लोग इसे प्राईवेट कंपनी कहते हैं। इन का रसूख न सिर्फ यहां पर ही है बल्कि भाखड़ा कंट्रोल बोर्ड में भी है । न सिर्फ ये लोग यहां पर ही आपस में मिले होते हैं बल्कि इन्होंने अपने रिश्तादार श्री गुलज़ारी लाल नन्दा जो कि सैंट्रल कैबिनेट में मिनिस्टर हैं के साथ भी लगवा रखे थे। उन के personal assistant क्या, सैक्रेटरी क्या सब अपने भतीजे भांजे लगवा रखे थे। हमें बड़ी हैरानी होती थी कि क्या तमाशा है। हम इतना शोर मचाते हैं लेकिन वहां तक हमारी शुनवाई नहीं होती थी। यह क्या गोरख धंधा है। भाखड़ा-नंगल प्राजैक्ट में आप चीफ इंजीनियर कहिए, सुपरिन्टैंडिंग इंजीनियर कहिए और इंजीनियर कहिए सारे अफसरों ने एक clique बना रखा है । सब मिल कर कमिशन खाते हैं। करोड़ों रुपयों की मशीनरी बाहर के मुल्कों से आ रही है। यह तो कोई पूछने वाला नहीं कि खरीदने वालों को कितनी कमिशन मिलती रहती है । लेकिन यह जो कहा जाता है कि मशीनरी खरीदने वाले कुंवर सैन जी के साहिब ज़ादे हैं और करोड़ों रुपये वगैर इजाज़त के खर्च होते रहे हैं। करोड़हा रुपये का गबन हुआ है, भाखड़ा मेन है, भाखड़ा मेन ब्रांच है, और नरवानां ब्रांच है। डिपटी स्पीकर साहिब, अगर आप गौर करें तो पता चलेगा नरवानां ब्रांच और दूसरी ब्रांचों में जो खर्च हुआ है वहां ज़मीन आसमान का फर्क है । अगर हम कहते हैं तो जवाब मिलता है कि वहां पर कुछ ऐसा काम था जिसे earth work नहीं कहा जा सकता। कुछ और था। जब हम एतराज़ करते हैं तो उस का यह मतलब है कि हम लार्ड वारन हेस्टिंगज़ की खिदमात की तारीफ नहीं करते। यहां के काम करने वालों के खुंगड़, मल्होतरा और खोसला जो हैं तारीफ नहीं करते या कोई और है तो उस की खिदमत का एतराज़ नहीं करते लेकिन उनका दामन पाक नहीं है। करोड़हा रुपये का गबन हुआ। बढ़िया किस्म की लकड़ी यहां पर पैदा होती है । लेकिन वह अमरीका से आती रही है। ज्ञानी राजिन्दर सिंह ने कहा कि जो चीज़ें हमारी घरेलू दस्तकारी में बनती हैं या अमृतसर वर्कशाप में बढ़िया किस्म की तैयार हो सकती हैं और वह रुपया यहां पर ही रह सकता था । लेकिन वही सब सामान वहां से आता रहा है खरीदने वाले भी यह और लेने वाले भी ये लोग। हम कहते हैं कि भाखड़ा को इज़्ज़त की निगाह से देखते हैं। जहां हम अपने मंदिर की पूजा करते हैं वहां मैं यह भी अपना मज़हबी फर्ज़ समझ लूंगा कि भाखड़ा की ताज़ीम की जाए। बल्कि मैं तो सरकार से कहूंगा कि वहां हर साल मेला लगा करे ताकि सारी दुनिया देखे भाखड़ा को। शाहजहां ने ताज महल बनाया था तो आज तक उस को दुनिया के लोग देखने को आते हैं। भाखड़ा में मुझे कई ताजमहल पिनहां दिखाई देते हैं। डिप्टी स्पीकर साहिब, मेरी अर्ज़ है कि वहां पर इनक्वारी होने वाली है लेकिन वहां पर इस चीज़ को मालूम करने के लिये क्या कसौटी होगी कि इतने करोड़ टन सीमेंट वाकई खर्च हुआ है, या नहीं। इतने टन लोहा कहां गया कहां पर खर्च हुआ इस बात को कोई देखने वाला नहीं। अगर हम एतराज़ करते हैं कि फलां इंजीनियर या तमाम इंजीनियर जिन का नाम मुझे नहीं आता या उन का नाम कोई भी नहीं जानता जिन की अनथक कोशिशों से भाखड़ा डैम शुरु किया गया। तैयार चाहे 1965 में होगा उस में ऐसे इंजीनियरों का हाथ है जिन को कोई नहीं जानता तो इस से बढ़ कर कितनी हैरानी की बात है। हमारे

[मौलवी अब्दुल ग़नी डार]

लिये कितनी परेशानी की बात है कि आज यहां पर लोग साबका वज़ीर साहब को भी मुआफ नहीं करते। उन पर भी corruption का चार्ज लगाया जाता है। कहा जाता है कि वह खुद भी रिश्वत लेते रहे हैं। इस लिये हम आने वाले नौजवान Irrigation Minister से कहते हैं कि public enquiry होनी चाहिये।

आपोज़ीशन करने वालों का काम तो आपोज़ीशन करना ही है लेकिन मैं तो कहता हूं कि public इनक्वारी की जाए और जिन लोगों का दामन पाक है उनको ज़्यादा से ज़्यादा तरक्की दी जाए। हिस्ट्री में उनका नाम रोशन रहे कि उन्होंने पंजाब स्टेट की खिदमत की थी। मैं कहता हूं डिप्टी स्पीकर साहिब, कि public enquiry हो, इस लिये हो ताकि लोगों की तसल्ली हो। उन गरीब किसानों की तसल्ली हो जिन्होंने यह रुपया देना है। उस किसान की जितनी तारीफ की जाए थोड़ी है जिस ने हमारी स्टेट को deficit से surplus बना दिया है; ऐसे किसान ने सरकार को betterment fee भी देनी है। और हमारी सरकार लेती कुछ है देती कुछ है। किसानों से 10 रुपया मन गंदम खरीदती है और आगे 14 रुपये मन बेचती है फिर भी कहती है कि 10 आने मन नुकसान हुआ है। ऐसी बनिया सरकार है हमारी डिप्टी स्पीकर साहिब, और अगर कोई बनिया इस तरह करे तो खुदा ही हाफिज़ है वह तो एक पैसे पर रुपये का वाणिज्य करता है।

डिप्टी स्पीकर साहिब, भाखड़ा इतना बड़ा डैम बनाया गया है कि अगर सारी स्टेट को पानी नहीं मिल सकता तो उम्मीद थी कि बिजली तो पहुंचेगी। लेकिन यह बात मैं अपने मिनिस्टर साहिब को कहना चाहता हूं कि बिजली देते वक्त भी यह कहा जाता है कि यह फायदा मन्द सौदा नहीं है। गवर्नमेंट को नुकसान होगा फलां फलां जगह पर बिजली देने में बिजली की ज़्यादा consumption नहीं होगी; वहां लाइन कैसे ले जायीं जा सकती है। मुझे हैरानी होती है यह देख कर कि अगर हमारी सरकार चाहती है कि स्टेट आगे जाए तरक्की करे, तो backward areas को क्यों ignore किया जा रहा है? सब जानते हैं कि बिजली इतनी पैदा होगी कि अमृतसर और दिल्ली के दरमियान बिजली से गाड़ी चलेगी। चंडीगढ़ में भी बिजली के साथ गाड़ी चलेगी। लेकिन मैं बड़े अदब से दरखास्त करता हूं कि बिजली के मुतअल्लिक हज़ारों शिकायतें मेरे पास आती हैं। इस सिलसिले में मैं ने नन्दा साहिब से भी अर्ज़ की थी। उन्होंने ऐकशन भी लिया था या ग़ालबन और भी कार्रवाई करेंगे। लेकिन मैं आप के द्वारा अपने नौजवान मिनिस्टर से कहना चाहता हूं कि अगर वह चाहते हैं कि उन का नाम क़यामत तक ज़िन्दा रहे तो उन को चाहिये कि corruption को मिटाने के लिये एक ऐसी enquiry करवाएं जिस में public के नुमाइंदे हों ताकि पंजाब के लोगों को तसल्ली हो सके। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप का शुक्र गुज़ार हूं आप ने मुझे वक्त दिया है। लेकिन मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि Bhakra Control Board भी अजीब अदारा है। अगर श्री खोसला ने विलायत जाना है और वह अपनी बीवी को साथ ले जाना चाहते हैं तो उन को गवर्नमैण्ट के खर्च पर इजाज़त दी जाती है। "हलवाई की दुकान और नाना जी का फातिह" मेरा मतलब यह है अर्ज़ करने का कि इस पर बड़ी कड़ी निगरानी रखने की ज़रूरत है। अगर आने वाले नए मिनिस्टर साहिब सही

मानों में action लेना चाहते हैं तो उन को इस बात से बेनियाज़ होना चाहिये कि फलां फलां engineer ने कितना अच्छा काम किया है जिस तरह वार्न हेस्टिंगज़ के मामला में किया गया था।

**श्री हरि राम** (धर्म साला) : उपाध्यक्ष महोदय, समय देने के लिये आप का शुक्रिया अदा करता हूं। इस सदन में भाखड़ा नंगल प्राजैक्ट के बारे में बहुत कुछ कहा गया है। मुझे भी Estimates Committee का मैम्बर होने के नाते वहां जाने का इत्तफाक हुआ है। मैं ने खुद देखा है कि वहां पर जो काम हुआ है उस की जितनी तारीफ की जाए कम है। जो काम हमारे engineers ने irrigation के सम्बन्ध में और बिजली के सम्बन्ध में किया है, मुल्क और कौम को इस पर बड़ा फखर है। और मुझे तो इस बात का और भी ज़्यादा फखर है कि भाकड़ा डैम की बुनियाद मेरे ज़िला कांगड़ा में रखी गई है। इसी प्राजैक्ट की बुनियाद पर बिजली के दो बड़े पावर हाऊस बनाए गए हैं। हमारे ज़िले की एक और स्पैशल फीचर है। अनपढ़ किसान इंजीनियरों ने दूर दूर से दुश्वार गुज़ार रास्तों से अपनी ही मदद से प्राईवेट तौर पर बड़ी बड़ी कुहलें निकलवाई जिन को देख कर अकल हैरान रह जाती है। लेकिन बड़ी दिक्कत जो पेश आती हैं वह यह है कि जब बाढ़ आते हैं तो यह सारा सिलसिला दरहम बरहम हो जाता है। उस के लिये कुछ करना जरूरी है। मामूली नुक्सान तो ठीक कर लिया जा सकता है लेकिन major breaches का ठीक किया जाना इन गरीबों की हिम्मत के बाहर हो जाता है।

आज इरीगेशन के मुतअल्लिक सूबे में हर तरफ रीमार्केबल इम्परूवमेंट हो रही है। लेकिन हमारे ज़िले में इस तरफ ज़्यादा ग़ौर नहीं हुआ। यहां सिंचाई को तरक्की देने का एक ही तरीका है। वह यह कि यहां बहुत छोटे छोटे नदी नाले हैं। उन को बांध लगा कर और बिजली के लिफ्ट के ज़रिये इरीगेशन का काम हो सकता है। इस तरह बहुत सी ज़मीन का रकबा आबपाश हो सकता है। इस के बारे में हम लोग बहुत ज़ोर से गवर्नमेंट को याद दिलाते रहे हैं लेकिन अभी इस बांध लगाने के काम या बिजली की लिफ्ट से आबपाशी करने के काम की तरफ कोई तवज्जुह नहीं दी गई।

हमारे ज़िला में कुहलों की सब-डिविज़न खोली गई है। लेकिन इलाका पहाड़ी होने की वजह से और बाढ़ों की वजह से काम बड़ी आहिस्ता होता है। इस के अलावा वहां जो कूहले बड़ी मेहनत के साथ निकलवाई हुई हैं वह कामयाब इसलिए नहीं होतीं कि हमारे ज़िले की ज़मीन पर वही आबयाना लगाया है जो कि मैदानों में है। कांगड़ा की ज़मीन की प्रोडक्टिव वैल्यू पलेनज़ की निस्बत आधी है। जहां पलेन्ज़ में एक कनाल में चार मन अनाज पैदा होता है वहां इस ज़मीन पर दो मन से ज़्यादा नहीं होता। चूंकि लोगों को इस महंगी आबपाशी से फायदा नहीं होता इस लिये वह इन कूहलों से पानी लेने से इनकार कर देते हैं। पिछले साल भी मैं ने बड़े ज़ोर के साथ अर्ज़ किया था कि इस आबयाने की शरह को कम किया जाये ताकि इन कूहलों से लोग फायदा उठा सकें। मुझे कहा गया था कि मामला ज़ेरे ग़ौर है। आज फिर मैं अपने मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करूंगा कि आबयाने को कम करने की तरफ ज़रूर ध्यान दें। आबयाना की शरह पलेन्ज़ के मुकाबले में [illegible]।

[श्री हरि राम]

यह बड़ी अच्छी बात सरकार ने की हुई है कि जब बाढ़ की वजह से कांगड़ा में जो कूहलों का बड़ा नुकसान हुआ था तो गवर्नमेंट की तरफ से कांगड़ा और पालमपुर की तहसीलों के लिये 60,000 रुपये की रकम बतौर मदद दी गई कि जो कूहलें टूट गई हैं उन को बना दिया जाए। लेकिन वह सारे का सारा रुपया तकरीबन एक ही तहसील में बांट कर दिया गया। मैं ने फिर गवर्नमेंट से मांग की क्योंकि उस में से कांगड़ा की तहसील को कुछ नहीं दिया गया। हमारे वज़ीर खज़ाना ने मेरी दरखास्त पर गौर किया। चुनांचि 20,000 रुपया उन्होंने मेहरबानी करके सैंकशन कर दिया। कुहलों का सरवे आफीशली किया गया और ऐस्टीमेट्स भी तैयार किये गये। वह सारी रिपोर्ट पिछले साल गवर्नमेंट के पास चली गई थी। लेकिन एक साल से ज़्यादा अरसा हो गया है वह वापस बाद मंज़ूरी नहीं आई। ज़मींदारों ने रुपया कर्ज़ लेकर अपनी टूटी हुई कूहलों की मुरम्मत कर ली अब गवर्नमेंट से मिलने पर कर्ज़ अदा होगा। कर्ज़ वगैरह लेकर खुद उन कूहलों को मुरम्मत करवा लिया और करवा रहे हैं। उनको यह उम्मीद थी कि 20,000 रुपये की कमपेंनसेशन तो मिल ही जाएगी लेकिन वह अभी तक नहीं मिली। इस लिये मैं मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करता हूं कि वह इस रकम को जल्दी मंज़ूर कर दें और कांगड़ा ज़िला को इरीगेशन की फैसिलीटीज़ मुहैया करने की ओर खास ध्यान दें। कूहलों की सब-डिविज़न भी तभी एक कामयाब ऐक्सपेरीमेंट साबत होगा जब लोगों से आबयाना कम लिया जाएगा और कूहल डिविज़न कांगड़ा में रहने दिया जावे।

**श्री धर्म वीर वासिष्ठ** (हसनपुर) : उपाध्यक्ष महोदय, यह जो मल्टीपरपज़ रिवर स्कीम्ज़ हैं, आज सदन में इस मद के अन्तर्गत सिंचाई और बिजली के सम्बन्ध में बहस हो रही है। कुछ समय हुआ माननीय पंडित जी ने भाखड़ा नहर का उद्घाटन किया था। उस वक्त उन्होंने इस सम्बन्ध में एक शब्द कहा था जिस का दुनिया में भी बहुत ज़िक्र हुआ और जो पंजाब के लोग वहां बैठे थे उन्हें भी उस में एक नई बात नज़र आई। उन्होंने कहा था कि यह जो भाखड़ा-नंगल की जगह है यह एक मन्दिर है। यह प्रेयर करने की जगह है, एक तीर्थ है। इस प्रकार एक बहुत ही ऊंची पदवी इस डैम को दी गई। मंदिरों में आप जानते हैं लोग प्रार्थना पूजा के लिये जाते हैं। उन से उन्हें बड़ा फायदा होता है, सुख पहुंचता है। हमारे देश की एक प्राचीन धारणा भी यही है कि जल और विद्युत् को देवता माना गया है, इन की काफी कदर और पूजा होती है। इस सिलसिले में मेरे कुछ साथी इस देवता के ऊपर आक्षेप करते रहे। मेरे एक ट्रेयरी बेंच के साथी ने भी बताया कि इस में बहुत कुरपशन है, बड़ी रिश्वत चलती है। रिश्वत के सिलसिले में मैं ने जो कुछ कहना है वह तो कुछ आगे चल कर कहूंगा लेकिन इस से पहले मैं यह बताना चाहता हूं कि इस दिशा में हमारी स्टेट ने जो तरक्की की है, वह दूसरे राज्यों के साथ किस तरह से कम्पेयर की जा सकती है। उपाध्यक्ष महोदय, जहां तक बिजली की पैदावार का तालुक है, हमारा सूबा सारे देश में चौथे नम्बर पर है। मैं आप को सन् 1954 की फिगर्ज़ बताता हूं। बम्बई में बिजली की पैदावार 281,194 किलोवाट्स थी, मैसूर में 179,200 किलोवाट्स, मद्रास में एक लाख 47 हज़ार से ऊपर और पंजाब में कोई

एक लाख किल्लोवाट्स के ऊपर थी। उन स्टेट्स में यह काम बहुत पहले शुरु हुआ था। लेकिन हमने इतनी तेजी से यह काम किया है कि आज हमारा नाम पार्ट ए. और बी. राज्यों में चौथे नम्बर पर है। यह बहुत ही शानदार कामयाबी है और मेरा विचार है कि चाहे अप्पोजीशन के साथी हों या सरकारी बैंचों पर बैठने वाले सभी को इस बात का गर्व होना चाहिये। इस के अलावा पर कैपीटा कनजम्पशन में भी हमारा सूबा सारे देश में चौथे नम्बर पर है। सन् 1952 की फिगर्ज मुलाहिज़ा फरमाइए—

| | | |
|---|---|---|
| बंगाल | ... | 46 |
| बम्बई | ... | 38 |
| मद्रास | ... | 10.8 |
| पंजाब | ... | 8.12 |

किसी भी लिहाज़ से देखिये, पर कैपीटा कनजम्पशन से या पैदावार से, हमारी स्टेट का दर्जा दूसरी स्टेटस के मुकाबला में बहुत अच्छा है। लेकिन जहां तक बिजली की तकसीम का ताल्लुक है, मालूम नहीं कि सरकार की जो अम्बाला वाली आंख है उस में कोई जाला है या दिखाई नहीं देता या पता नहीं कि क्या कारण है उस की तरफ उसे देखते कोई तकलीफ होती है हालांकि यह जो भाखड़ा नहरों की स्कीम है यह खास तौर से अम्बाला डिवीजन के लिये ही बनाई गई थी और उस का मनशा यह था कि जल्दी जल्दी से इन इलाकों में बिजली और सिंचाई की योजनाओं से विकास किया जाए और गैर सैराब इलाकों को सैराब किया जाए।

गुड़गांव ज़िला में, जहां का कि मैं नुमायन्दा हूं, भाखड़ा नंगल की नहरों का पानी जाता ही नहीं। हमारे जिले के लिये तो वाहद एक गुड़गांव प्राजक्ट है। उस के बारे में भी हम कह नहीं सकते कि वह materialise होगी या न होगी और होगी तो कब होगी। बिजली के बारे में मैं अपनी गवर्नमेंट के नोटिस में लाना चाहता हूं कि Planning Committee जो State level पर बनी थी, ने एक बात रखी थी, जिस का गुड़गांव जिले के साथ विशेष सम्बन्ध है और वह यह है कि गुड़गांव और कांगड़े में सिंचाई के साधन अव्वल तो कमोबेश पाये जाते हैं लेकिन इन दोनों ज़िलों में सिंचाई के साधन नहरें तो हो नहीं सकतीं चाहे वह perennial हों या non-perennial हों। गुड़गांव के लिये गुड़गांव प्राजेक्ट के सिवा और कोई नहरी सिंचाई का प्रबन्ध नहीं हो सकता। जैसा कि उत्तर प्रदेश में वहां की सरकार ने किया है कि जिन जिन इलाकों को वह नहरी पानी नहीं दे सकी वहां उस ने बिजली के ज़रिये पानी देने के प्रबन्ध किये हैं। वहां tube-wells लगाने के लिये subsidies दी गई हैं। इसी तरह हमारी गवर्नमेंट को भी चाहिये कि इस का electricity का महकमा जितनी भी tube-wells लगाने के लिये subsidies दे वह सब की सब इन दो ज़िलों को दे। यह ज़िम्मेदारी उस Planning Committee ने भी हमारी गवर्नमेंट पर डाली थी जो कि state level पर बनाई गई थी। लेकिन सब की सब तो क्या हमारी गवर्नमेंट गुड़गांव जिले को priority भी नहीं दे पाई। यह इस बजट से जाहिर है। Socialistic State का directive भी यही है और गांधी वाद का भी यह कहना है कि जो कम developed

5 p. m.

[श्री धर्म वीर वासिष्ठ]

इलाके हैं उन को ऊपर उठाने की कोशिश की जाए और सब से ज़्यादा कोशिश की जाए। गुड़गांव जल और विद्युत का सब से ज़्यादा भूखा है। इस की इस भूख को मिटाने का काम सब से पहले हो। इस लिये जब तक बिजली सिंचाई के लिये, पानी निकालने के लिये नहीं दी जाती तब तक यह मांग पूरी नहीं होती।

फिर जो बिजली के rates का sliding scale है जो भाखड़ा tariff के मुताबिक बना हुआ है जिस के अनुसार छोटे consumer से बड़े consumer की निस्बत ज़्यादा rate लिया जाता है वह भी मेरी समझ में नहीं आता। वह socialistic pattern में कैसे fit होता है। आखिर बहुत consumers जो हैं वह हम ने छोटे बनाने हैं। इस सिलसिले में विनोबा जी ने भी कहा था कि बिजली से ज़्यादा पैदावार हासल करने की बात तब तक materialise नहीं हो सकती जब तक कि हम इस को villagise नहीं कर लेते। Villagise करने का मतलब यह है कि छोटे छोटे consumers को जिस rate पर आप बिजली देते हैं वह इतना ज़्यादा न हो कि वह villages में industries के लिये इसे न ले सकें। एक दो बातें मैं और कहना चाहता हूं। जैसा कि मेरे मित्र सुरजीत जी ने बड़ी माकूल बात की है कि एक मज़दूर और एक engineer के वेतन और काम में बड़ा फर्क पाया जाता है। मैं जानता हूं कि यह एक बहुत बड़ा field है। मुझे खुशी है कि मज़दूर के काम की भी कदर होने लगी है। जैसा कि जब हमारे प्राईम मिनिस्टर साहिब नंगल नहर का उद्घाटन करने गये थे तो उन्होंने मज़दूरों को कुछ सनदें, कुछ certificates और इनामात दिये थे। हम जानते हैं कि किस बड़ी मेहनत से वे वहां पर काम कर रहे हैं और जब वहां tunnels बन रहीं थीं तो कितने ही मज़दूर उन में पत्थरों के नीचे दब कर मर गये थे। मैं अर्ज़ करूं कि यह सवाल बड़ा भारी है, और बड़ा महत्वपूर्ण है। हमने जब Socialist State बनानी है तो हमारे लिये एक मज़दूर और engineer और एक विदेशी engineer में जो फर्क पैदा होता जा रहा है इस को कम करने की जरूरत है। इस सिलसिले में मैं हाऊस के सामने हिंदुस्तान की जो तीन सब से ज़्यादा progressive States हैं यानी उत्तर प्रदेश, बम्बई और बंगाल इन तीनों States में बड़ी बड़ी तनखाहों और छोटी तनखाहों में जो निस्बत पाई गई है मैं आप के सामने अर्ज़ करता हूं। उत्तर प्रदेश के वित्तमंत्री हाफिज़ इब्राहीम ने बताया है कि वहां 308 ऐसे अफसर हैं जिन की एक हज़ार से ज़्यादा तनखाहें हैं और उन्होंने यह भी बताया है कि अगर उन की तनखाहें घटा कर पांच सौ रुपये तक ले आयें जो कि कांग्रेस ने एक मिनिस्टर को देने का फैसला किया था तो 25 लाख रुपये की सारे साल में बचत होगी। इस लिये उन्होंने यह कहा कि यह कोई इतनी बड़ी बात तो है नहीं। ऐसे ही श्री बी. सी. राए बंगाल के मुख्य मंत्री ने अपने प्रान्त का बजट present करते हुए बताया था कि उन के पास दो बड़े अफसर और 19 judges ऐसे हैं जो तीन हज़ार से ज़्यादा तनखाह लेते हैं और अगर इन को कोई संभाल ले तो तीन सौ रुपये वेतन पाने वालों में से प्रति कर्मचारी के वेतन में 1/3/- की वृद्धि हो सकती है। यह कोई material फर्क नहीं

है । ऐसे ही बम्बई में बड़ी और छोटी तनखाह वालों में एक और सौ का फर्क नहीं है बल्कि एक और 38 का फर्क है । डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं ने इन तीनों progressive States की services के बारे बताया है । मैं कहता हूं कि इन चीजों का psychological असर ज्यादा होता है । अगर एक मजदूर और एक Chief Engineer में मसावात हो जाए तो मैं यकीन से कहूंगा कि corruption आधी हो जायेगी । Socialist State का मकसद भी यही है । अगर एक मजदूर और एक engineer के वेतन में इतना फर्क न रहे और उन के status में बड़ा अन्तर न रहे तो engineer किसी आदमी से नाजायज फायदा नहीं उठा सकेगा । इस लिये मैं चाहूंगा कि हमारे नये मंत्री एक तो इन के वेतनों की तरफ विशेष ध्यान दें और और दूसरा गुड़गांव को सिंचाई के लिये पानी निकालने के लिये tube-wells लगा कर बिजली दें ।

**श्री बाबू दयाल** (सोहना). : उपाध्यक्ष महोदय, भाखड़ा डैम के लिये यह जो 17,19,52,000 रुपये की मांग मंजूरी के लिये पेश की गई है यह एक ऐसी मांग है जिस के मुताल्लिक इस हाऊस में हमेशा बड़ी भारी नुक्ताचीनी होती रही है और Opposition की तरफ से ही नहीं बल्कि treasury benches की तरफ से भी बड़ी भारी नुक्ताचीनी होती रही है । इस सिलसिले में घूंस खोरी का बराबर ज़िक्र होता रहा है । भाखड़ा डैम के मुताल्लिक मेरा तो यह ख्याल है कि यह सारे विश्व में आठवीं बड़ी आश्चर्य की वस्तु है । जहां पहले दुनिया में seven wonders of the world मौजूद हैं तो यह आठवीं wonder होगी । कहा जाता है कि सारी दुनिया में सब से बड़ा बांध अमेरिका में है और उस से दूसरे दर्जे पर यह होगा । लेकिन मेरा ख्याल है उस पर उतना खर्च नहीं हुआ होगा जितना कि इस पर हो रहा है ; उस पर इतनी घूंस खोरी नहीं चली होगी जितनी कि इस पर चली है । जितनी कड़ी नुक्ताचीनी इस dam के मुताल्लिक इस हाऊस के अन्दर treasury benches की तरफ से हुई है उतनी उस डैम के मुताल्लिक अमेरिका की Parliament में वहां के treasury benches की तरफ से नहीं की गई होगी । इस लिहाज़ से ..........( *interruption* ) तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि यह एक बड़ी भारी आश्चर्य की वस्तु होगी और यही नहीं इस से लोगों को बड़ा लाभ भी पहुंचेगा । बड़ी ज़मीन सैराब होगी । लेकिन इस के बनाने में जो लोगों के साथ अन्याय हुआ है वह है ग़बन । वहां पर बहुत ज्यादा रुपये का ग़बन हुआ है । इस बात के लिये मैं अपने चीफ मिनिस्टर से प्रार्थना करता हूं कि वह निर्धन पंजाब के पैसे की निगरानी करें जो पहले गबन हो चुका है उस के मुताल्लिक पड़ताल करा कर ग़बन करने वालों को सज़ा दिलाई जाए और आगे के लिये इस पर खास नज़र रखें ।

इस के बाद मैं भाखड़ा को घोड़े के आगे गाड़ी जोतने वाली बात कहता हूं । अगर आप भाखड़ा Dam की हिस्ट्री मालूम करें तो आप इस नतीजे पर पहुंचेंगे कि यह हरियाणा प्रान्त के लिये बनाया जाना था । उस वक्त की गवर्नमेंट ने गुड़गांव, रोहतक, हिसार और करनाल के ज़िलों के लोगों से वायदा किया था कि यह डैम बना कर आप को सिंचाई के लिये पानी दिया जायेगा क्योंकि आप के पास सिंचाई के साधन नहीं हैं । लेकिन अब हो क्या रहा है ? इस से उन इलाकों को पानी दिया जा रहा है जहां पर तो पहले ही

[श्री बाबू दयाल]

बड़ी बड़ी नहरें हैं और सिंचाई के दूसरे साधन पहले से मौजूद हैं या वहां रेगिस्तान हैं जैसा कि राजस्थान और बीकानेर का इलाका है। और इस के पानी से गुड़गांव और रोहतक ज़िले को बिल्कुल महरूम किया जा रहा है हालांकि गुड़गांव के चार सौ देहात ऐसे हैं जहां के लोग सिंचाई तो क्या पीने के लिये मीठे पानी को भी तरसते हैं। इस ज़िले को भाखड़ा की नहरों का एक कतरा पानी भी नहीं दिया गया हालांकि इस डैम पर जो एक अरब रुपया खर्च किया जा रहा है और इस साल भी इस पर 18 करोड़ के करीब रुपये खर्च होने हैं, इस भारी खर्च के बोझ का हिस्सा इस ज़िले पर भी पड़ रहा है लेकिन उस को इस से एक कतरा पानी नहीं दिया जा रहा यह कितने भारी ताज्जुब की बात है। इस लिये हम हरियाणा वाले आप से प्रार्थना करते हैं कि यह जो आप गुड़गांव के अन्दर सर्वे करा रहे हैं, वहां किसी न किसी शक्ल में भाखड़े का पानी ज़रूर पहुंचावें, survey कर के ही लोगों को बहला कर मामला ठप न कर दिया जावे। जब यह पानी बीकानेर के रेगिस्तान में जा सकता है तो क्या वजह है कि यह गुड़गांव तहसील या ज़िले में नहीं जा सकता।

भाखड़ा क्या है ? यह सेवक का स्वामी पर अधिकार है। यह मिनिस्टरी सोशलिज़्म की नींव रखने का दावा करती है वह कहते हैं कि गवर्नमेंट तो जनता की सेवक है जनता यानी स्वामी आदेश देता है कि ज़िला गुड़गांव और रोहतक वगैरह में पानी ले जाना है और सेवक ऐसा है कि नहरें जालन्धर और अमृतसर को ले जा रहा है और बीकानेर के रेगस्तान में ले जा रहा है। इस लिये यह सेवक का स्वामी पर अधिकार है। इस लिये प्रार्थना है कि पानी गुड़गांव की ग़रीब जनता को भी दिया जाए वरना यह पंजाब सरकार के माथे पर हमेशा के लिये कलंक का टीका होगा।

भाखड़ा क्या है ? दरिद्र का धन धनवान में बांटना है। इन्होंने मिस्टर सलोकम और दूसरे इंजीनियर्ज़ को बाहर से बुलाया। यहां के इंजीनियर्ज़ की ऐसोसियेशन बेचारी चिल्लाती रही कि हमने इन से ज़्यादा डिगरीज़ हासिल की हैं और हमारे कई लोगों की ट्रेनिंग भी अमरीका में हुई है। लेकिन उन को नहीं लिया गया। और इन लोगों के मुताल्लिक सुना जाता है कि अमरीका से लाए हुए यह मामूली लोहार और तरखान हैं। इन्हें बड़ी २ तनखाहें और रुतबे दिये गये हैं। इस तरह गवर्नमेंट ने जनता के धन को बुरी तरह इस्तेमाल किया है, अमरीका जो इतना धनवान है उस को भारतवासी निर्धन का धन दिया गया है, उन में बांटा है।

भाखड़ा निर्धन को अधिक दरिद्र बनाता है। वह किस तरह ? जब भाखड़ा डैम चालू होगा, और मैदान सरसब्ज़ होंगे तो पंजाब में हज़ारों लाखों मन कनक पैदा होगी। मगर गुड़गांव में चार २ कुनबे मिल २ कर कूओं पर सख्त मेहनत करके और चार बैल लगा कर 6 महीने में भी 50 या 100 मन अनाज ही पैदा कर सकेंगे। इस तरह यह लोग उन इलाकों वालों का मंडियों में कैसे मुकाबला करेंगे जो हज़ारों मन अनाज नहर की मोरी खोल कर पैदा करेंगे। वह अब निर्धन हैं मगर तब और भी निर्धन हो जायेंगे।

भाखड़ा क्या है ? पंजाब के कलाकार और मज़दूर को निरुत्साह करता है। क्योंकि यहां के जो इंजीनियर्ज़ थे, या मज़दूर थे उन को काम न दिया गया उन बेचारों को बहुत कम

कमाई हुई, उन्हें बहुत कम पैसा मिला है इस काम में। पैसा तो अमरीका के बड़े २ इन्जीनियर्ज़ को दिया गया है। मज़दूरों को तो बहुत कम मज़दूरी दी जाती है। अभी एक दोस्त ने बताया कि वहां पर 600 मजदूर मारे गये। उन की सेहत का वहां पर कोई इन्तज़ाम नहीं, कोई देख भाल नहीं। बल्कि पिछले दिनों पंडित श्री राम शर्मा के पास सैंकड़ों कुम्हार आए कि हमें तो पेमैंट भी पूरी नहीं की गई और भी तरह तरह से मज़दूरों को तंग किया जाता है। जब कि इन अफसरों ने अपना एक कलिक बनाया हुआ है और करोड़ों का गबन करते हैं, नौकरियां लेते हैं मगर गरीबों को इस तरह तंग करते हैं। इस लिये यह जो भाखड़ा है इस से पंजाब के कलाकारों और मजदूरों को बड़ा भारी नुकसान पहुंचा है। उन के हाथ खर्च हुआ रुपया नहीं आया बल्कि परेशानी आई है।

*(At this stage the hon. Speaker occupied the Chair).*

भाखड़ा क्या है ? भाखड़ा घूंसखोरी और चरित्र-हीनता की हरी भरी खेती की आधुनिक उपज है जो हमारे सामने लह लहा रही है। दूसरे माननीय सदस्यों, आपोज़ीशन के ही नहीं बल्कि ट्रैज़री बेंचिज़ के मैम्बरों ने भी बताया कि किस तरह से एक कलिक बना हुआ है, और घूंसखोरी चल रही है और किस तरह से बरबादी की जा रही है। तो यह जो भाखड़ा का इतना बड़ा काम हो रहा है, इतना बड़ा उद्योग चल रहा है, मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से प्रार्थना करूंगा कि वह सब से पहले इस की देख भाल करें और कड़ी निगरानी करें और एक कमेटी मुकर्रर करें और जिन्होंने इस में घूसखोरी की है उन्हें माकूल सज़ाएं दी जाएं। (घंटी)।

अब सब से ज़रूरी चीज़ जो मैं भाखड़े के मुताल्लिक कहना चाहता हूं, वह यह है कि भाखड़े का ज़्यादा हिस्सा इधर है और जो मेरा इलाका है, जिला गुड़गांव, रोहतक, हिसार और करनाल, उस में बहुत कम है। अब जो आप सर्वे करा रहे हैं उस ने यह बताया है कि नहर फर्रूखनगर, पटौदी और रिवाड़ी के नज़दीक जा सकती है। अगर ऐसा है तो मैं प्रार्थना करूंगा कि वहां नहर जल्दी से जल्दी पहुंचाई जाए वरना यह एक पंजाब के माथे पर कलंक का टीका होगा। जितना रुपया खर्च हुआ, गुड़गांव जो........

**अध्यक्ष महोदय** : अगर यह नहर गुड़गांव नहीं जाएगी तो सारे पंजाब पर यह कलंक का टीका कैसे होगा ? (If this canal does not reach Gurgaon how will that be a slur on the whole of the Punjab.)

**श्री बाबू दयाल** : पंजाब के ज़िला गुड़गांव में नहीं आएगी बाकी सारे पंजाब में आएगी (हंसी)।

**अध्यक्ष महोदय** : मगर आप क्यों तुले हुए हैं कलंक का टीका लगाने के लिये ? (But why is the hon. Member bent upon bringing this slur ?)

**श्री बाबू दयाल** : वहां पर पानी का प्रबन्ध ज़रूर कुछ न कुछ किया जाना चाहिये। अगर नहर से नहीं हो सकता तो वहां एक साहबी नदी है उस के किनारे २ ट्यूबवैल्ज लगा कर जिस तरह कि यू. पी. में किया गया है, नहर को चालू किया जा सकता है। अगर अब भी वहां सर्वे करा कर कोई नहर न लाई गई और पानी न दिया गया तो लोगों को

[श्री बाबू दयाल]
मायूसी होगी और उन के पास इस बात के सिवाए कोई चारा न होगा कि वह हरियाना प्रान्त की अलग मांग करें और अपने जालन्धर डिवीज़न के भाइयों से अलग हो जाएं।

**अध्यक्ष महोदय** : छोड़िए आप। (Please resume your seat.)

**माल तथा सिंचाई मंत्री** (श्री शेर सिंह): अध्यक्ष महोदय, इस सदन के हमारे बहुत से साथियों ने इस बहस में हिस्सा लिया है। बड़े बड़े और अच्छे अच्छे सुझाव भी दिये हैं और इस महकमा पर जहां बहुत सी उचित बातें कहीं गई हैं वहां कुछ अनुचित नुक्ताचीनी भी की गई है। यह आलोचना आज ही नहीं बल्कि इस से पहले जैनरल डिसक्शन पर बोलते हुए और जैनरल ऐडमिनिस्ट्रेशन की डिमांड पर बोलते हुए भी इस महकमा का चर्चा किया गया। इस महकमा का चर्चा सदन के अन्दर भी और सदन के बाहर भी काफी दिनों से बड़े ज़ोरोशोर से चल रहा है। इस लिये यह आवश्यक हो जाता है कि जो चीज़ें जनता के दिमाग में हैं और जनता के जो प्रतिनिधि हैं उन के दिमाग में हैं अगर वह सही हैं तो उन का कोई इन्तज़ाम किया जाये और जो गलत बातें हैं और जो गलत-फहमियां उन के मन में हैं उन्हें दूर किया जाये। सब से पहला भाखड़ा का प्राजैक्ट है। इस के सम्बन्ध में यह बात कही जा रही है कि यहां पर रिश्वत बहुत है। जहां कुछ माननीय मैम्बरों ने इस काम के लिये बधाई दी है और गौरव का अनुभव किया है और कहा है कि हमारे पंजाब के अन्दर भाखड़ा का डैम सारे संसार में दूसरे नम्बर पर है और यह जो बांध बनाया जा रहा है यह पंजाब का एक शानदार कार्य है और इस काम के पूरा हो जाने से जहां पंजाब का रुतबा ऊंचा होगा वहां बहुत सारे भाइयों ने इस के सम्बन्ध में बहुत कुछ कहा है और बड़े ज़ोर से कहा है कि पहले जब भाखड़ा पर काम शुरू होने लगा तो इस के ऊपर बहुत कम खर्च दिखाया गया और जैसे जैसे समय गुज़रता गया इस का खर्च बढ़ता ही गया। लोगों ने आशंका दिखाई कि पहले इस काम पर एक अरब सत्तरह करोड़ रुपया खर्च होने का अनुमान था फिर यह खर्च पौने दो अरब हो गया और अब कहा जाता है कि कहीं दो अरब से भी न बढ़ जाए। फिर यह कहा गया कि इस तरह प्रान्त के ऊपर कर्ज़े का भार बढ़ रहा है और इस रुपया का सूद भी बढ़ता जाता है। यह सारा रुपया किसानों की जेबों से जाना है।

जहां तक प्रान्त के ऊपर खर्च के बढ़ाने का सम्बन्ध है एक बात मेरे साथियों ने मानी है कि जो ऊंचाई डैम की शुरू में रखी गई थी उस से अब एक सौ फुट ऊंचाई और बढ़ा दी गई है। और अब बांध एक सौ फुट और ऊंचा बनेगा। इस के हिसाब से खर्च का बढ़ जाना ज़रूरी है। फिर उन्होंने यह आलोचना की कि जितनी ऊंचाई बढ़ गई है उस के हिसाब से खर्च बढ़ना चाहिये था। खर्च बढ़ने का अन्दाज़ा उस निस्बत से नहीं जिस निस्बत से ऊंचाई बढ़ी है। इस के सम्बंध में मैं निवेदन कर दूं कि यह बांध जिस की ऊंचाई बढ़ाई गई है इस में कुछ और परिवर्तन भी लाने का विचार है। जहां ऊंचाई बढ़ाई गई है वहां उस के साथ साथ बिजली भी अधिक मात्रा में पैदा करने की तैयारी की जा रही है। इस समय वहां पर पांच यूनिट्स पैनस्टाक बनाये जा रहे हैं। इन के तैयार होने से जितनी बिजली पहले थी अब उस से बहुत ज्यादा लेने का ख्याल है। इन के ऊपर भी खर्च होना है इस लिये खर्च बढ़ गया है।

फिर इस के साथ ही एक और कठिनाई भी अनुभव हो रही है वह है स्टील की कमी। अध्यक्ष महोदय, आज सारे संसार में स्टील की कमी को अनुभव किया जा रहा है। न केवल हमारे देश में बल्कि रूस में भी स्टील की कमी है, जापान में है और अन्य सारे राष्ट्रों में इस बात का चर्चा है कि स्टील कहां से लाया जाये। इस बारे में बहुत कठिनाई है। जो मशीनरी मंगवाई है वह भी किसी मुल्क से कोई, किसी से कोई मशीनरी मंगवाई जा रही है। यह भी देखा जाता है कि बाहर की मंडियों में माल कहां पर सस्ते दामों पर उपलब्ध हो सकता है। जहां भी इस तरह माल मिले हम उसे जल्दी से जल्दी यहां लाने की कोशिश करते हैं। यह सारी कठिनाइयां हैं जिन के कारण भी खर्च का बढ़ जाना स्वाभाविक है। मैं सदन को विश्वास दिलाता हूं कि हम जानबूझ कर खर्च को नहीं बढ़ा रहे।

भाखड़ा डैम के अन्दर जिस ढंग से काम चल रहा है इस में जहां तक डैम का सम्बन्ध है मैं हाऊस की जानकारी के लिये बता दूं कि इस पर कोई भी ठेकेदार काम नहीं कर रहा है। यह सारा काम महकमा की मार्फत होता है। इस काम पर जितना सामान इस्तेमाल किया जाता है उस के टेंडर लिये जाते हैं और जिस मुल्क से सस्ते से सस्ता माल मिल सके उस के टेंडर को मंजूर कर लिया जाता है और इस काम पर काफी निगरानी रखी जाती है। यह ठीक है कि जहां इनसान बैठा हो वहां थोड़ी बहुत कमज़ोरी आ जाने की संभावना हो जाती है। लेकिन हर तरह से यत्न किया जाता है कि कोई ऐसी कमज़ोरी न आने पाए। हर बात पर काफी जांच रखी जाती है और समय समय पर देखा जाता है कि किस मामला के अन्दर कोई गलती होने का अंदेशा है, कौन आदमी ढिलाई कर रहा है और कहां पर फज़ूल खर्च हो रहा है। बाहरके मुल्कों के टेंडर में यह देखा जाता है कि सस्ता और अच्छा माल कहां से मिल सकेगा, उस को मशीनरी और स्टील सप्लाई करने को कहा जाता है और इस सारे काम पर कड़ी नज़र रखी जाती है।

फिर मेरे माननीय मित्रों ने यह आलोचना की है कि हमारे पास बाहरी देशों से इंजीनियर आए हुए हैं। इस के सम्बन्ध में मैं कहूंगा कि यह बात ठीक है कि जो इंजीनियर बाहर के देशों से इस काम के लिये मंगवाये गये हैं उन पर सरकार का काफी खर्च आता है। एक इंजीनियर के ऊपर एक साल के अन्दर दो तीन लाख के करीब खर्च आ जाता है। हमारे पास जितने इंजीनियर विदेश से आये हुए हैं उन की तनखाहों और अन्य खर्चों का हिसाब लगा कर देखें तो हमारे देश में रहने वाले इंजीनियरों के खर्चों से कई गुना ज्यादा विदेशी इंजीनियरों पर खर्च आता है। यदि तुलना की जाये तो इन दोनों इंजीनियरों के खर्चों में एक और दो की निस्बत रहती है। यह ठीक है कि विदेशी इंजीनियरों पर खर्च ज़्यादा किया जा रहा है और इस का हमें अहसास है। पहले इस प्राजैक्ट पर विदेशी इंजीनियरों की गिनती की अपर लिमिट 65 थी। इस से कोई ज्यादा आदमी नहीं रखे गये बल्कि इन की गिनती को घटा कर अब अपर लिमिट केवल 40 कर दी गई है। जहां जहां हमारे इंजीनियरों ने इन विदेशी इंजीनियरों से काम सीख लिया है और पिक अप कर लिया है वहां पर विदेशी इंजीनियरों की ज़रूरत नहीं रही। उन के काम की हमने बहुत प्रशंसा की है और उन्हें बड़े आदरपूर्ण ढंग से कहा कि हमें अब आप की आवश्यकता नहीं है। हम जहां अपने इंजीनियरों से काम चला सकते हैं वहां पर हमने विदेशी इंजीनियरों की सेवाएं नहीं लीं। हमें इस चीज़ का भी पूरा

[माल तथा सिंचाई मंत्री]
पूरा ज्ञान है कि एक विदेशी इंजीनियर का खर्च हमारे देश के आठ या दस इंजीनियरों के बराबर पड़ता है। हम तो इसी कोशिश में हैं कि जहां भी विदेशी इंजीनियरों के बगैर काम कर सकें कर लें।

**श्री किदार नाथ सहगल** : इतने विदेशी इंजीनियरों की क्या ज़रूरत है ?

**माल तथा सिंचाई मंत्री** : मेरे माननीय मित्र सहगल साहिब ने फरमाया है कि विदेशी इंजीनियरों की क्या आवश्यकता है। मैं उन्हें यह बताना चाहता हूं कि जिस काम को हमारे देश के इंजीनियरों ने अच्छी तरह संभाल लिया है वहां पर कोई विदेशी इंजीनियर नहीं लगाया गया और अपने देश के इंजीनियरों को ही इंचार्ज बना दिया गया है। परन्तु जहां पर हमारे इंजीनियरों ने काम अभी सीखा नहीं वहां पर मैं समझता हूं कि विदेशी इंजीनियरों का लगाना ठीक और उचित है। मैं यहां पर यह बता दूं कि हमारे इंजीनियर बड़े होशियार हैं और उन्होंने बहुत जल्दी बहुत सारे काम को पिक अप कर लिया है। यह काम को बहुत जल्दी पकड़ते हैं और फौरन उस के वर्किंग को सीख लेते हैं। हमें इन के कामों की तारीफ करनी पड़ती है। इस तरह से विदेशी इंजीनियरों की आवश्यकता कम होती जा रही है। मैं यहां पर सदन को विश्वास दिलाना चाहता हूं कि जब भी कोई देश का इंजीनियर किसी काम को पिक अप कर ले और उस काम का चार्ज इंडिपेंडेंटली संभाल सके तो हम वहां पर उस को प्रेफ़ेंस देंगे। और विदेशी इंजीनियर को रखने को तैयार न होंगे।

इस के अलावा भाखड़े के बारे में कुरपशन, घूसखोरी और रिश्वत का चर्चा किया गया है। यह चीज़ आज ही नहीं पहली बार भी आई थी। इस बात का चर्चा इस से पहले भी इस हाऊस के अन्दर और बाहर किया जाता रहा है। इस के सम्बन्ध में मेरे माननीय मित्रों ने अजीब अजीब से आंकड़े भी दिये कि इतना रुपया खा लिया। किसी ने कहा कि भाखड़ा के काम पर 40 करोड़ रुपया खा लिया गया, किसी ने कहा 10 करोड़, किसी ने कहा पांच करोड़। इस तरह अलग अलग फिगर्ज़ दिये गये हैं। जहां तक भाखड़ा की नहरों का सम्बन्ध है जिन में नरवाना कैनाल और भाखड़ा मेन लाईन और नंगल हाइडल चैनल शामिल हैं, इन पर कुल खर्च साढ़े बारह करोड़ रुपया हुआ तो अब अगर इस में से दस करोड़ रुपया रिश्वत में चला गया तो बाकी अढ़ाई करोड़ ही इस काम पर खर्च हुआ होगा तो इस ढाई करोड़ के खर्च से तीन हज़ार मील लम्बी पक्की नहर बन गई उस में सीमेंट और ईंटें लगाई गईं और इन नहरों पर हज़ारों पुल और पुलियां बनीं और इस तरह यह सारा सामान केवल अढ़ाई करोड़ में ही बन गया और और दस करोड़ रुपया खा लिया यह गलत बात है। मैं यह समझता हूं कि वह लोगों के जिम्मेदार प्रतिनिधि हैं और उन्हें इस तरह के आंकड़े नहीं देने चाहियें। अगर आप कोई ऐसी बातें करें जो दिल को लगें तो वह बातें तो मानी जा सकती हैं। मगर ऐसी बात तो दिल को नहीं लगती है। मैं मानता हूं कि इस सारे काम के अन्दर शायद सोलह आने इमानदारी से काम न हुआ हो मैं इस चीज़ को भी मानता हूं कि नरवाना branch जो है उस की बाबत तो एक साफ चीज़ नज़र आती है। इन दोनों के अन्दर Bhakra Main Line और नरवाना line के अन्दर इतना ज़्यादा फर्क है कि गड़बड़ नज़र आती है और हम इस की जांच करवा रहे हैं और हम बड़ी सख्ती से जांच करवाना चाहते हैं। इस के अन्दर पिछले दिनों सरकार ने काफी

सख्त कदम उठाये। बड़े से बड़े अफसर को भी spare नहीं किया। एक के लिये तो कहा गया कि किसी पुलिस के आदमी ने अपनी कोई नाराज़गी निकालने के लिये उस पर हाथ डाल दिया और यह भी कहा गया है कि बड़ा qualified है और उस ने किताबें लिखी हैं, इतनी बातें भी कहीं और यह इलज़ाम भी लगाया गया। सरकार चाहे कोई बड़े से बड़ा अफसर हो या छोटे से छोटा हो जिस का *prima facie* case नज़र आता है, मालूम हो जाता है कि गड़बड़ हुई है और जब सरकार को यकीन हो जाता है तो वह case पुलिस के पास भेज देती है कि जांच की जाए और जांच करने के बाद अगर कोई मसाला मिले और दिल को लगे कि गड़ बड़ हुई है और साबित हो जाए तो उस के बाद अदालत में भेज देती है। अगर गड़बड़ साबित होती है तो अदालत जितनी उचित समझे और जितनी सख्त से सख्त सज़ा दी जा सकती हो देने से सरकार पीछे नहीं हटती है। ऐसे मामलों में 70 के करीब आदमी छोटे और बड़े अफसर पकड़े गये हैं। उन की तहकीकात बड़े ज़ोर शोर से जारी है और उन के cases को तैयार कर रहे हैं। जब तैयार होंगे तो अदालत में जायेंगे और जो अदालत फैसला करेगी और जो सज़ा मिलेगी वह सब को पता लग जायेगा। वह अब कहीं भाग नहीं सकते हैं। हम उन को ऐसे छोड़ने वाले नहीं हैं। किसी के साथ भी इस मामले में रियायत नहीं की जायेगी चाहे उस ने कोई किताबें लिखी हों या वह बड़े से बड़ा अफसर हो, अगर वह गड़बड़ करता है तो सज़ा पायेगा। मैं तो कहूंगा कि बड़े अफसर पर ज़्यादा ज़िम्मेदारी होती है। जितना बड़ा अफसर होता है उस की तनखाह भी ज़्यादा होती है, दो तीन हज़ार लेता है। अगर इतनी बड़ी तनखाह लेकर भी बेईमानी करता है, पैसे खाता है, उस के लिये ज़्यादा सख्त सजा होनी चाहिये उस मामूली Overseer के मुकाबले में जो गरीब तनखाह थोड़ी लेता है और थोड़े पैसे ले लेता है। इस के मामले में हम काफी सख्ती बरतना चाहते हैं। हम यह देखते हैं कि बावजूद यह सारा करने के बाद भी जनता में संतोष नहीं है, चारों तरफ से आवाज़ आती है कि जितनी जल्दी अमल होना चाहिये था और जिन अफसरों के खिलाफ शिकायतें आई थीं जितनी सज़ा मिलनी चाहिये थी, नहीं मिली। गड़बड़ हुई है और estimate कुछ बनाए गए और खर्च कुछ हुआ है। ख़र्च तो estimate के मुताबिक होना चाहिये था मगर ज़्यादा हो गया है जिस ढंग से काम होना चाहिये था नहीं हुआ है तो सैंकड़ों ऐसी बातें हैं जो कही जाती हैं मगर मैं यकीन दिलाता हूं कि सरकार एक एक चीज़ की जांच कर रही है और किसी को छोड़ने वाली नहीं है। जो cases चल रहे हैं उन से और का भी पता लगेगा और कई चीजें जो छिपी हुई हैं सामने आएंगी। जो case सामने आता है फौरन हम जांच के लिये पुलिस को भेज देते हैं। अभी भी आ रही रहे हैं कोई बन्द नहीं हो गये हैं। जो भी एक आध case आता है फौरन जांच के लिये भेज रहे हैं। इन चीज़ों में सरकार किसी किस्म की सुस्ती नहीं करना चाहती है। यह जनता की अपनी सरकार है और जनता की जो आवाज़ है उस को टाल नहीं सकती है मगर यह भी देखना है कि आवाज़ भी सही हो अगर कोई गलत आवाज़ है तो उस से हम ने इन को बचाना भी है, खाह मखाह किसी को मारना नहीं है। अगर सही चीज़ हो, सही आवाज़ हो तो उस में कोई लेपा पोती कर दे और कोई action न ले यह चीज जनता की सरकार नहीं कर सकती है और न करना चाहती है। सख्ती से कदम उठाए जाएं, कसूर को देखा जाये और कसूरवार को सज़ा दी जाए और prompt action लिया जाए; उस के लिये

[माल तथा सिंचाई मंत्री]
इस सरकार ने जो अभी डेढ़ दो महीने से ही बनी है सारे पहलुओं पर गौर कर के फैसला किया है और मैं वह फैसला सब को सुनाना चाहता हूं। हमने इस बात का फैसला किया है कि एक High Powered Committee एक हफ्ता के अन्दर appoint कर देंगें। कौन कौन आदमी उस के अन्दर होंगे उन का भी एक हफ्ता के अन्दर ही एलान कर देंगे। उस High Powered Committee में एक हाईकोर्ट का जज, जिसे कि हम समझेंगे कि उसे Administration का तजरुबा है और इस सारे काम को समझ सकता है, ऐसे जज को भी हम उस में लेना चाहते हैं। हम उस के अन्दर ऐसे engineers भी, जो काफी qualified और experienced भी हों और बाहर के प्रान्त के हों उन को भी लेना चाहते हैं जो कि इस सारी चीज़ को देखेंगे। यह Committee सारी चीज़ को देखेगी और इस का काम होगा कि सारी चीज़ की पड़ताल करे और जहां खराबी नज़र आए, गड़बड़ नज़र आए उस को फौरन हमारे और जनता के सामने ले आए और कसूरवार आदमी को सज़ा दे।

**पंडित श्री राम शर्मा** : सज़ा कमेटी देगी या गवर्नमेंट देगी ?

**माल तथा सिंचाई मंत्री** : सज़ा गवर्नमेंट देगी। आखिर जितना रुपया यह भाखड़ा डैम पर खर्च हो रहा है हमारे साथियों ने भी यहां इस सदन में कहा है कि यह तमाम गरीब किसानों की जेबों में से ही आना है। सरकार को भी इस बात का पूरा पूरा एहसास है। यह रुपया 76 करोड़ के करीब बैटरमैंट फीस की शक्ल में पंजाब के किसानों से वसूल करना है। और मैं कहना चाहता हूं कि जो रुपया पंजाब के किसानों से वसूल करना हो और फिर वह बेदर्दी से खर्च होता नज़र आता हो और फिर गरीब किसानों और मज़दूरों की सरकार ऐक्शन न ले तो यह चीज़ कभी नहीं हो सकती। बैटरमैंट फीस के बारे में बहुत से भाइयों ने चर्चा की है और कहा है कि यह रुपया सारे का सारा किसानों से ही और गांव के गरीब आदमियों से ही ज़मीन पर जिन का गुज़ारा है उन से ही वसूल करना चाहते हैं। मेरा तो यह विचार है कि एवान के सामने जल्दी यह चीज़ लाऊं और मेरी खाहिश है कि यह जो लोग खुद काश्त करते हैं उन से ही यह सारे पैसे न लिये जाएं बल्कि उन से भी लिये जाएं जो उन पर निर्भर करते हैं और फायदा उठाते हैं। उस के इलावा जो आस पास मंडियां बनती हैं और जो मंडियां हैं उन के अन्दर ज़मीन की कीमत आज दो या चार आने गज़ है। उस की कीमत फिर भाखड़ा का पानी आ जाने से 10 रुपये गज तक हो जानी है। उस रकबा में जहां भाखड़ा और नंगल का पानी जा रहा है वहां मंडियां जो बनती हैं वह इसी भाखड़ा का पानी जाने की वजह से ही बनती है और उस की वजह से कीमत ज़मीन की बढ़ती है। हम चाहते हैं कि उन मंडियों पर भी टैक्स लगाया जाए और इसी हिसाब में डाल दिया जाए, (*cheers*) ताकि किसानों को relief मिल सके।

इस के इलावा कुछ बातें विशेष रूप से सुरजीत जी, श्री मोहन लाल जी और पंडित वासिष्ठ जी ने कही हैं कि भाखड़ा में हमारे जो मज़दूर भाई काम कर रहे हैं उन की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया जाता है। उन्होंने यह भी कहा है कि इन मज़दूरों की वजह से ही यह चीज़ आज बन रही है। यह भी बताया गया कि वहां पर छः सौ के करीब मज़दूर जानें दे चुके हैं। उन मज़दूरों की तरफ तो ध्यान नहीं दिया जाता है और बड़े बड़े अफसरों की तरफ

ही ध्यान किया जाता है । उन को भारी भारी तनखाहें दी जाती हैं । मैं मानता हूं कि यह बात ठीक है कि मज़दूरों को जितना मिलना चाहिये और एक सोशलिस्ट स्टेट के अन्दर जिस की तरफ कि अब हम बढ रहे हैं । छोटे और बड़े की तनखाहों में ज़्यादा अन्तर नहीं रहना चाहिये तो अगर उस हिसाब से देखें तो ठीक है कि अन्तर है । तो भी मैं कहूंगा कि दूसरे प्रान्तों में और इसी प्रान्त में भी दूसरी जगहों में मज़दूरों को जो मज़दूरी और वेतन मिलता है उस से हम ज़्यादा देते हैं और देने की कोशिश की जाती है । वहां कोई ऐसा मज़दूर नहीं है जिसे 55 रुपये माहवार से कम मिलता हो और दो रुपये रोज़ से कम मिलता हो । इस के इलावा छुट्टियां भी बीच में आती हैं । छुट्टियां हम देते हैं कोई तेरह के करीब । तहवारों की भी उन्हें छुट्टी होती है । हर हफ्ते उन्हें एक छुट्टी मिलती है । इस के इलावा भी 15 छुट्टियां साल में देते हैं । जिन की सर्विस दो साल से ज़्यादा है उन को 30 दिन की छुट्टी मिल सकती है और इस अरसे में उन्हें वेतन भी मिलता है । इस के इलावा उन का ग्रेड भी मुकर्रर है और वह उस की काबलियत के मुताबिक 55 रुपये से 500 रुपये तक जाता है । उन्हें उन के स्केल के मुताबिक तनखाह मिलती है । जैसे वह काम सीख लेता है उसे हाई ग्रेड मिल जाता है और इस बात का इन्तज़ार नहीं किया जाता कि वह अपना पहला ग्रेड खत्म कर ले । बहुत सारे मज़दूर भाई जब काम सीख जाते हैं और जिस ढंग का काम सीख लेते हैं उसी ढंग के काम पर वे लगाये जाते हैं । जैसे कि यह बांध बन रहा है । ज्यों ज्यों इस बांध की दीवारें बनाते चले जायेंगे और ऊपर जायेंगे तो दीवारें तंग होती चली जायेंगी । जैसे जैसे ऊपर जायेंगे इन दीवारों की चौड़ाई कम होती चली जायेगी । बहुत सारे जो पहाड़ हैं उन पर कई जगह खुदाई का काम हो रहा है । कई जगह मिट्टी का काम, कई जगह पानी का काम हो रहा है । बहुत सारे ढंग के काम हैं । काम न रहने की वजह से बेरोज़गारी आयेगी । इस सिलसिले में पंजाब सरकार सोच रही है और भारत सरकार से निवेदन करना चाहती है ताकि बहुत से मज़दूर और इंजीनियर जिन्होंने अच्छी ट्रेनिंग हासिल की हुई है बेरोज़गार न हो जाएं और उन का उपयोग किया जा सके । और दरियाओं में भी बांध बनाये जा सकते हैं । उस के बाद पंजाब का इलाका है और खास तौर पर गुड़गांव को इस बारे में बड़ी शिकायत है, इन सब इलाकों को पानी दिया जा सकता है । दरियाओं को आपस में मिला कर, रावी, ब्यास, सतलुज और यमुना पर आहिस्ता २ बांध बना लें और पानी को एक दूसरे दरिया में या नहर में डालते जाएं और लिंक जोड़ लें तो कोई इलाका ऐसा न रहेगा जिसे पानी न मिले । इस काम में अगर भारत सरकार मदद करे और आगे के लिये भी बांध बनाने की इजाज़त और पैसा दे तो इंजीनियर और मज़दूर बेरोज़गार नहीं हो सकेंगे और हम उन के तजरुबे से फायदा उठा कर और भी बांध बना सकेंगे । इस हालत में हमें बाहर के आदमियों की ज़रूरत नहीं रहेगी और यह इंजीनियर यह काम खुद कर सकेंगे ।

इस के इलावा, अध्यक्ष महोदय, बिजली के सम्बन्ध में और मज़दूरों के सम्बन्ध में बहुत कुछ कहा गया है । माननीय मैम्बर को गलत खबर दी गई है कि 600 मज़दूरों ने हमारे भाखड़ा डैम के निर्माण में अपने प्राणों की आहुतियां दीं । इस संख्या के ऊपर कोई झगड़े की बात नहीं है । चाहे एक आदमी ने भी इस काम में प्राणों की आहुति दी हो उस के सामने हमारा सिर झुकना चाहिये । जो लोग राष्ट्र के लिये अपनी जान दें उन को श्रद्धांजलि

[माल तथा सिंचाई मन्त्री]

पेश करनी चाहिये । मैं माननीय मैम्बर को बता दूं कि 6, 7 साल से जब से काम शुरु हुआ है 102 मज़दूर भाइयों ने अपने प्राण निछावर किये हैं । पंजाब सरकार ने जैसा कि सदन के सदस्य जानते हैं उन के परिवारों को उचित मुआवज़ा दिया है । इस के इलावा अगर किसी मज़दूर को कोई चोट आ जाए या वह बीमार हो जाए तो पंजाब सरकार उनका मुफ्त इलाज करती है । अगर इलाज के दौरान में दवाइयों पर खर्च आए तो सारे का सारा सरकार खुद बरदाशत करती है । उन की रिहायश के लिये उन्हें पक्के मकान बनाकर दिये हैं । कैन्टीन भी बना दी है और वहां नाश्ता करने का भी इंतज़ाम कर दिया है । जहां उन के लिये मकानों का बन्दोबस्त नहीं वहां उन्हें उचित किराया दिया जाता है । उन की सेफ्टी के लिये बहुत कोशिश की जाती है और उन्हें स्टील हैलमेट्स, गम बूट्स मुहैया किये जाते हैं । अध्यक्ष महोदय, कई सदस्यों को भाखड़ा जाने का इत्तफाक हुआ होगा । उन्हों ने देखा होगा कि जगह जगह पर ऐसा प्रबन्ध किया गया है कि जब मज़दूर पत्थर डालते हैं तो सीटियां बजती हैं और बहुत पहले इस का एलान कर दिया जाता है ताकि किसी को चोट न आये । इस के इलावा ऐसा काम करने के लिये एक खास वक्त मुकर्रर किया हुआ है ताकि लोग खबरदार रहें । हर एक प्रीकाशन इस सम्बन्ध में ली जाती है । पहले ज़्यादा मौतें हुईं, अब बहुत कम हुई हैं । भगवान करे कि आने वाले तीन सालों में जब कि यह बांध मुकम्मल होना है, हमारे किसी मज़दूर भाई को जो अपना खून और पसीना एक करके वहां काम कर रहा है, अपना जीवन न देना पड़े । इन प्रीकाशंज़ के बावजूद अगर कोई ऐसी दुर्घटना हो भी जाए तो हम चाहते हैं कि जो वीर इस यज्ञ में अपने प्राणों की आहुति दें उन का स्मारक बनायें और उन की सूची वहां लगी हो ताकि आने वाली नसलें देखें कि इन वीरों ने इस बांध के निर्माण में अपने प्राणों की आहुतियां दी हैं । प्रजातन्त्र राज्य में यह नहीं सोचा जाता कि बड़ा इंजीनियर है इस लिये इस का ज़्यादा महत्व है लेकिन इस में कोई शक नहीं कि अगर उस की मौत होती है तो उस से ज़्यादा नुक्सान होता है क्योंकि उस के दिमाग़ में सारा नकशा होता है और वह मज़दूर की निसबत ज़्यादा काम करता है । लेकिन फिर भी मज़दूर की बड़ी भारी कंट्रीब्यूशन है और उस की देन को हम छोटा नहीं करना चाहते । इस प्रजा के राज्य में जब कभी भी इतिहास लिखा जाएगा, जब यह डैम बन कर खड़ा हो जायेगा तो हमारा विचार है कि एक परमानेंट जगह पर एक ऐसा पत्थर बनाया जाये, एक यादगार बनाई जाए जिस पर उन सब के नाम लिखे हों जिन्होंने इस काम में अपने प्राणों की आहुतियां दी हैं, चाहे वे इंजीनियर हों, चाहे मज़दूर हों, चाहे उन का कोई भी दर्जा हो इस के अन्दर कोई तमीज़ नहीं रखी जाएगी ।

इस से आगे यह बात कही गई है कि इस महकमे में काम करने में देर बहुत की जाती है और लोगों से रिश्वत बहुत ज़्यादा ली जाती है । आम आदमियों को अपना काम करवाने के लिये रोज़ रोज़ आना पड़ता है । एक दफा आना पड़ता है, दो दफा, चार दफा आना पड़ता है, आखिर वे थक जाते हैं और समझते हैं कि चार पैसे दे के अपना काम करवा लिया जाए तो अच्छा है । यह चर्चा होता रहा है । यह ठीक है कि इस महकमे का जनता के जीवन के साथ और जनता की आमदनी के साथ सीधा संबंध है । किसी किसान को थोड़ा सा पानी मिल जाए अपने खेत के लिये तो उस को एक दौलत मिल जाती है क्योंकि उस की आमदनी बढ़ जाती है इस लिये उस का ध्यान होता है

कि उस से फायदा उठाया जाए, ज्यादा से ज्यादा उपयोग किया जाए और वह जल्दी से जल्दी मिल सके। और इस लिये वह उस की प्राप्ति के लिये यत्न करता है उचित ढंग से भी और कई दफा अनुचित ढंग से भी करता है। कई बार उसे अफसर तंग भी करते हैं, जबरदस्ती पैसा ऐंठने के लिये कोशिश करते हैं। मांग सही होती है। कई बार वे लोग अफसरों से अनुचित बात भी मनवाते हैं उन के साथ मिल कर, दोनों बातें चलती हैं। जनता के जीवन के साथ इस विभाग का घनिष्ठ सम्बन्ध है और आदमी की आमदनी पानी मिलने से एक दम बढ़ जाती है। इस लिये इस महकमे के अन्दर यह कुदरती चीज़ है। जो आदमी थोड़ा फायदा उठाना चाहता है उस के दिमाग में भी यह चीज़ रहती है कि पैसा खर्च कर दूं। और जिस के हाथ में वह चीज़ होती है उस के पास भी मौका होता है पैसा ऐंठने का। इस लिये बहुत ज्यादा संभावना है महकमे के अन्दर रिश्वतखोरी की और पैसा ऐंठने की। जितने भी महकमे ऐसे हैं जिन का ताल्लुक आदमी के जीवन के साथ पड़ता है, उस की आमदनी के साथ पड़ता है, उन में यह कुदरती चीज़ होती है। इसी तरह रिहैबीलीटेशन का महकमा है जिस का सम्बन्ध जमीनें अलाट करने से है, क्लेम्ज़ वगैरह लेने से है और पैसे के साथ सम्बन्ध है। इन महकमों में ज्यादा मौका होता है। जो आदमी वहां बैठा हो, जिस के हाथ में कोई पावर है कोई चीज़ दे सकता है, उस को मौका होता है। कुछ पैसे देकर कोई आदमी उन से काम करवा सकता है चाहे वह काम उचित हो या अनुचित हो। वह सोचता है पैसा देना पड़ता है तो दे दो। मोघा नहीं मिलता तो पैसा खर्च कर दो। सिविल सप्लाइज़ डिपार्टमेंट में भी यह चीज़ है। जिन महकमों का आदमी के जीवन के साथ, भरणपोषण के साथ सम्बन्ध होता है उन में यह चीज़ होती है। आज इस महकमे के बारे में कहा जाता है कि बड़े अफसर तो आनेस्ट हैं, कहीं छोटे मोटे मुलाज़म चाहे रिश्वत ले लेते होंगे। लेकिन यह बात ठीक है कि रिश्वत इस महकमे में भी है और दूसरों में भी है। बहुत खराबी है। इस को दूर करना है। हम सब ने मिल कर दूर करना है। मेरा इस महकमे के साथ किसान के घर जन्म होने से भी और पब्लिक लाइफ में भी आने से बहुत दिनों से सम्बन्ध रहा है। बहुत वास्ता पड़ा है। रोज़ रोज़ का वास्ता पड़ा है इस महकमे के साथ। मैं जानता हूं कि लोगों को बहुत शिकायतें हैं एक एक मोघे को ठीक करवाने के लिये। कहीं नीचा लगा दिया है, कहीं ऊंचा लगा दिया है, कहीं चौड़ा कर दिया है, कहीं तंग कर दिया है। मिट्टी उठा कर दूसरे में डाल दी है जिस से पानी नहीं आ सकता। वारा-बन्दी के सिलसिले में किसी दूसरे आदमी के साथ रियायत कर दी जाती है, किसी के साथ ज्यादती कर दी जाती है। इस प्रकार की सैंकड़ों शिकायतें इस महकमे में चलती हैं। ढील भी बहुत होती रही है। यह भी ठीक है। एक काम जो बहुत जल्दी हो सकता है, एक दो महीनों में हो सकता है, उस में दो तीन साल लगते रहे हैं। नाजायज काम भी होते रहे हैं। इन सारी चीज़ों को दूर करना है। इन पर काबू पाना है। मेरे दिमाग में यह चीज बहुत देर से चल रही है कि कोई ऐसा रास्ता निकाला जाये जिस से उन की तकलीफें दूर हों। देहात में जाते हैं तो बेतहाशा इस महकमे की शिकायतें आती हैं। एक एक गांव में सौ सौ, डेढ़ डेढ़ सौ शिकायतें आती हैं। कहीं पर वारा-बन्दी की, मोघा बदलने की, आगे करने की, पीछे करने की, सैंकड़ों शिकायतें आती हैं। आम किसानों को यह भी कई दफा पता नहीं होता कि कोई अर्ज़ी कहां देनी है, कहां पहुंचानी है, कौन फैसला करेगा। अगर किसी मुहतमिम ने दफा 20 के मातहत बयान लेकर कह दिया कि तुम्हारे

[माल तथा सिंचाई मन्त्री]

गांव में मोघा लगना चाहिये, लग जायेगा। तो इतना कहने से वे लोग समझ लेते हैं कि अफसर ने कह दिया है इस लिये मोघा लग जायेगा। मोगा मन्जूर हो गया है। और जब बड़े अफसर के पास जा कर वह स्कीम नामन्जूर हो जाती है तो वह कहते हैं कि पहले तो मन्जूर हो गई थी अब कैसे ना मन्जूर कर दिया है। उन को ऐसी चीजों का पता नहीं होता, कहां दरखास्त देनी है, किस ने फैसला सुनाना है। कई बार उस ने दरखास्त देनी हो तो उसे पता नहीं लगता कि इस पर एक रुपये का टिकट लगाना है। दरखास्त वैसे ही दे जाता है। दस पंद्रह दिन के बाद पता करने के लिये आता है तो मालूम ही नहीं होता कि दरखास्त कहां गई। उसे कहा जाता है कि और दे दीजिये। वह बेचारा एक और दरखास्त देता है और एक रुपये का टिकट लगाता है। कई बार उसे यह भी पता नहीं होता कि टिकट कहां लगेगा। गलत जगह पर लगा देता है। कई बार बगैर टिकट के दरखास्तें आती हैं तो वह दाखिल दफतर हो जाती हैं। कई बार गलत जगह पर टिकटें लगा लगा कर रुपये बरबाद करता है। कई बार उसे यह भी पता नहीं होता कि टिकट लगानी भी है कि नहीं लगानी। उसे यह जानकारी नहीं होती। कई बार ऐसे होता है कि उस से दरखास्त लेकर रख लेते हैं। रजिस्टर में दर्ज होती हैं, उस के बावजूद भी ले कर बैठ जाते हैं, कोई ऐक्शन नहीं लिया जाता जब तक रुपये हाथ न आएं। उस को बुलाने की कोशिश की जाती है बल्कि संदेश पहुंचाए जाते हैं कि अगर जल्दी काम करवाना है तो आओ हमारे साथ बात करो। हमारे साथ अलहदा बात करो। यह संदेश पहुंचाये जाते हैं। इस तरह की बहुत सी कठिनाइयां हमारे देश में किसान को है। जो लोग अमरीका में गये हैं वह वहां की स्थिति जानते हैं। छीना साहिब वहां गए हैं, उन्हें पता है। लोग ऐसे कहते हैं कि जब कोई किसान किसी नहर के अफसर से मिलने के लिये जाता है तो वह अफसर अपना बाकी का सारा काम छोड़ कर उस की बात पहले सुनता है क्योंकि वह आदमी देश की आमदनी में इज़ाफा करता है; आमदनी बढ़ाने वाला है। वह सोचता है कि यह अपना काम छोड़ कर आया है इस ने हल चलाना है, खेती करनी है उस का हर्ज न हो। इस लिये उस की बात पहले सुनी जाती है और उस पर जल्दी से जल्दी अमल करने की कोशिश की जाती है। यह बात अमरीका के सम्बन्ध में कही जाती है और दूसरे देशों के सम्बन्ध में भी लोग कहते हैं। लेकिन हमारे देश में यह बात माननी पड़ेगी कि अभी तक किसान सुबह आता है, सारा सारा दिन बैठ कर चला जाता है, उस की शुनवाई नहीं होती। वह दरखास्त देकर जाता है उस का पता नहीं चलता। कई बार जवाब मिलता है कि हम कुछ सुनने के लिये तैयार नहीं हैं; हमारे पास वक्त नहीं है। हमारे देश का किसान बहुत दुखी है इस महकमे के रवैये से। मुझे यह कहने में शर्म आती है कि यह महकमा मेरे पास है। इस के रवैये से जनता बहुत दुखी है। हमने इस रवैये को ठीक करना है ताकि किसान जो काम छोड़ कर आता है, किराया खर्च कर के आता है उस को सुविधा मिल सके, आराम मिल सके। इस का कोई रास्ता निकालना है। मैंने अभी यह नोट सरकुलेट किया है। जितना भी काम होता है उस के बारे में इस में लिखा गया है। इस में यह भी लिखा गया है कि किस जगह पर दरखास्त देनी है; पहले कौन उस का फैसला करेगा किस के पास उस की अपील होगी; अपील का फैसला कितने दिनों के बाद होगा। इस में यह सारी चीजें लिखी गई हैं।

